नाम क़ुरान है, उनके दूसरे सब उपदेश और समय-समय की कहावतें हदीस कहलाती हैं ।

स्त्रियों और पुरुषों के सम्वन्ध में स्थान-स्थान पर क़ुरान में हिदायतें हैं । मोहम्मद साहब के पूर्व अरब में स्त्रियों को कोई अधिकार नहीं था, न ही उन्हें सम्पत्ति में कोई हिस्सा मिलता था । क़ुरान ने कहा है, "जिस तरह स्त्री पर पुरुष का अधिकार है उसी तरह स्त्री का पुरुष के ऊपर अधिकार है । औरतें मर्दों के लिए और मर्द औरतों के लिए, दोनों एक दूसरे के लिए शोभा हैं ।" क़ुरान में स्त्रियों के साथ अच्छा व्यवहार करने के लिए कहा गया है । क़ुरान में चरित्रहीनता को 'गुनाह' बतलाया गया है और ऐसे व्यक्ति को कठोर दण्ड देने का आदेश दिया गया है ।

'जिहाद' शब्द क़ुरान में कई स्थानों में आया है । 'जिहाद' का अर्थ है, "किसी ऐसी वस्तु के साथ जो ठीक न हो अपनी हद दर्जे की शक्ति लगाकर उसे ठीक करने का प्रयास करना;" किसी भी कार्य में कठिन परिश्रम करना । जिहाद, हिट्टी के अनुसार "The duty of jihad, holy war, has been raised to the dignity of a sixth pillar by at least one Moslem Sect, the Khārijites. To it Islam owes its unparalleled expansion as a wordly power. It is one of the principal duties of the Caliph to keep pushing back the geographical wall separating the dāral-Islam (the land of Islam) from the daral harab (the war territorry). क़ुरान में एक स्थान में 'जिहाद फी सबीलल्लाह' आया है जिसका अर्थ है 'अल्लाह के मार्ग में प्रयास करना', क़ुरैश के ज़ुल्मों से जिन लोगों की जान गई थी उनको क़ुरान में, 'अल्लाह की राह में अपना जीवन और माल में जेहाद करना' कहा गया है । ज़िहाद का तात्पर्य शस्त्रों से युद्ध करना नहीं है क्योंकि इस्लाम का सिद्धान्त "बुराई का बदला भलाई से है ।" ज़िहाद से सम्बन्धित क़ुरान की आयतों के विषय में मौलवी मुहम्मद अली ने 'The Holy Quran' में लिखा है "यहाँ 'ज़िहाद' के माने 'तलवार की लड़ाई' करना की भाषा से पूर्णतया अनभिज्ञता प्रदर्शित करता है ।"

आक़ेबत और आख़ेरात––यह दोनों शब्द क़ुरान में परलोक जीवन के विषय में आये हैं । जन्नत (स्वर्ग) और जहन्नम (नरक) इसका भी कई स्थानों में उल्लेख आया है । हज़रत मोहम्मद के धर्म के सिद्धान्तों का अध्ययन करने से यह पूर्णतया परिलक्षित होता है कि उनका जीवन पूर्णतया व्यावहारिक था; उसमें गूढ़ दर्शन का क़ोई महत्त्व नहीं था ।

# २

# विजय, प्रसार और साम्राज्यवाद का युग (६३२-६१ ई०पू०)

"You have seen ... ... how their greatness dawned by the call, their call spread by religion, their religion became mighty by prophecy, their prophecy conquered by Holy Law, their Holy Law was buttressed by the caliphate, their Caliphate prospered by religious and wordly policy." (अबू हयान अत तवहीदी, किताब अलइमता)। उपर्युक्त उद्धरण से इस विषय की पूर्णतया पुष्टि हो जाती है कि इन पवित्र युद्धों से इस्लाम को बहुत अधिक लाभ हुआ और इन्हीं के फलस्वरूप थोड़े समय में इस्लाम का प्रसार हुआ। मोहम्मद साहब की मृत्यु के उपरान्त उनके अनुयायियों का जोश बढ़ता गया। जब तक मोहम्मद साहब जीवित रहे तब तक प्रत्येक कार्य जैसे न्याय, सेना, धर्म और शासन वे स्वयं किया करते थे। उनकी मृत्यु के उपरान्त यह प्रश्न उठा कि उनका उत्तराधिकारी कौन हो अथवा धार्मिक कार्यों को करने के लिए कौन खलीफा होगा। मोहम्मद साहब के कोई पुत्र नहीं था। केवल उनकी लड़की फातिमा जो अली की स्त्री थी जीवित थी। लेकिन अरब के सरदार पैत्रिक सम्बन्धों से अधिक निर्वाचन पर ध्यान देते थे। हिट्टी के शब्दों में "The caliphate is therefore the first problem Islam had to face." प्रसिद्ध इतिहासकार शहरस्तनी (Shahrastāni) के कथनानुसार, "Never was there an Islamic issue which brought about more bloodshed than the caliphate."

इस विषय को लेकर अनेक दल बन गये; जिसमें दो दल मुख्य थे। एक मुहाज़िरम था जो कहता था कि मैं उनके कबिले का हूँ और सर्व प्रथम मैंने ही उनके धर्म को माना। दूसरी ओर अन्सार था, जिसको मदीना के लोगों का विश्वास प्राप्त था। उसका कहना था कि यदि वह इस्लाम को मदीने में शरण न देता तो इस्लाम विलुप्त हो जाता। तीसरा अली था जो मोहम्मद के चाचा का लड़का था और पैगम्बर की पुत्री का पति था। इस विषय को

लेकर इस्लाम में फूट पड़ जाने के लक्षण दिखाई देने लगे। परन्तु अबूबकर ने इस समय बड़ी बुद्धिमत्ता से काम लिया। उन्होंने दो नाम प्रस्तुत किये एक हज़रत उमर और हज़रत अबू उबेदा। लेकिन उमर ने उसी समय बढ़कर अबूबकर को अपना खलीफा चुनने को कहा। हज़रत अबूबकर पहले खलीफ़ा थे। मोहम्मद के उपरान्त चार धर्म परायण खलीफाओं का नाम और काल निम्नलिखित है :—

(१) अबूबकर (६३२-३४); (२) उमर (६३४-४४); (३) उस्मान (६४४-५६); तथा (४) अली (६५६-६१)।

इस प्रकार हज़रत अबूबकर को मुसलमानों का पहला खलीफा चुना गया। खलीफा होने के समय हज़रत अबूबकर की अवस्था ६१ साल की थी। इनका चरित्र बहुत ही उज्वल था। धर्म-परायण खलीफ़ाओं के काल में, खलीफ़ा लोगों का जीवन मोहम्मद साहब के जीवन चरित्र से प्रभावित था। हिट्टी ने सत्य ही लिखा है, "This was a period in which the lustre of the Propher's life had not ceased to shed its light and influence over the thoughts and acts of the caliphs." हज़रत अबूबकर ने जब खलीफ़ा का पद सम्हाला उस समय मुसलमानों के लिए बड़ा कठिन अवसर था। मुल्कशाम के ईसाइयों से इनके सम्बन्ध अच्छे नहीं थे। अबूबकर को यह समाचार मिला कि जो कबीले थोड़े ही समय पूर्व मुसलमान हुये थे, इस्लाम को त्याग दिया और कुछ कबीलों ने ज़कात देने से पूर्णतया इनकार कर दिया। एक सत्तरह वर्ष के नवयुवक उसमाँ के अधीनस्थ मुल्कशाम पर आक्रमण करने के लिए सेना भेजी गई। उसमाँ के अधीन जब यह सेना युद्ध कर रही थी विद्रोही कबीलों ने मदीने पर आक्रमण कर दिया। इन विद्रोहियों का कथन था कि हम नमाज़ और रोज़ा रखने को तैयार हैं किन्तु ज़कात न देंगे। लेकिन अबूबकर ने स्पष्ट रूप से कह दिया कि धन में घटाव असम्भव है।

बड़े-बड़े वीर सेनानायक उनके साथ थे। दो तीन युद्धों में हज़रत ने विद्रोहियों को पूर्णतया परास्त कर दिया। इसके उपरान्त ग्यारह सेनानायकों के संचालन में सीमाप्रान्त के उन स्थानों में जहाँ पर विद्रोहियों का आधिपत्य था सेना भेजी गई। यहाँ पर भी उनको विजय प्राप्त हुई। बरनार्क लुई (Bernark Lewis) ने अपनी पुस्तक 'The Arabs in History' में लिखा है, "He (Abū Bakr) was the head not merely of a community, but of a region. He possessed executive powers and an army and, since the situation that followed his accession demanded palitical and military action, he assumed a palitical and military authority which in course of time became an essential part

of the office of Caliph." इस्लाम धर्म के अनुसार खलीफ़ा समस्त मुस्लिम देशों का प्रधान होता है। हज़रत अबूबकर के विद्रोहियों के दबाने का कार्य इस्लाम धर्म के लिए बहुत लाभदायक हुआ। यदि वे कड़ाई से काम न लेते तो आगे चलकर लोग ज़कात तो क्या रोज़ा, नमाज से भी मुँह फेरने लगते।

हज़रत ख़ालिद बिन वलीद, जिन्हें 'अल्लाह की तलवार' का 'ख़िताब' दिया गया था, बनीतमीम नाम के एक विद्रोही कबीले को दबाने के लिए निकले। कबीले के सरदार ने जब ख़ालिद का नाम सुना तब उसने उनकी अधीनता स्वीकार कर ली। यमन में मस्लेमा नबी होने का दावा कर रहा था। सज्जाह नाम की एक स्त्री ने भी पैगम्बरी का दावा किया और अपने कबीले को लेकर मदीने पर चढ़ आई। मार्ग में मस्लेमा से भेंट हो गई। दोनों ने परस्पर विवाह कर लिया। इन दोनों के परस्पर मेल से इनकी सेना की शक्ति चालीस हज़ार हो गई। इस बड़े लश्कर का सामना हज़रत ख़ालिद की फौज से हुआ। घमासान युद्ध के उपरान्त मस्लेमा की हार हुई। मस्लेमा के साथी या तो मारे गये या इस्लाम धर्म की शरण में आये। हज़रत अबूबकर ने केवल उन्हीं विद्रोहियों का दमन किया जिन्होंने इस्लाम छोड़ दिया था, 'ज़कात' देने को राजी न थे या नबी होने का स्वप्न देख रहे थे।

इस यमामा के युद्ध में अनेक वीर जिन्होंने अपना सम्पूर्ण जीवन हज़रत मोहम्मद के साथ व्यतीत किया था, जिन्हें कलाम मजीद पूर्णतया कंठाग्र था, युद्ध में काम आये। अब तक क़ुरान शरीफ़ की आयतें कागज, खजूर के पत्तों, चमड़े और पत्थरों पर अलग-अलग लिखी जातीं थीं। अबूबकर ने जब यह देखा कि इस युद्ध में वे लोग खेत रहे जिन्हें पूरा क़ुरान कंठाग्र था, तब उन्होंने क़ुरान का संकलन किया। यद्यपि इन युद्धों में धन-जन दोनों की बहुत अधिक हानि हुई, इस्लाम को दृढ़ बनाने के लिए यह अत्यावश्यक था और इसी के फलस्वरूप इस्लाम अपना विदेशों में प्रसार करने योग्य हुआ। हिट्टी का कथन सत्य है, "The peninsula was now united under Abu-Bakr by the sword of Kalid. Arabia had to conquer itself before it could conquer the world." अबूबकर के प्रयासों के फलस्वरूप अरब की सम्पूर्ण जनता में एकता की भावना फैली। हिट्टी के अनुसार "The warlike spirit of the tribes, now brought together into a nominally common fraternity, had to find new channels for asserting itself."

अरेबिया में जिन लोगों ने उपद्रव मचा रखा था, उनका दमन दस महीनों में पूरा हो गया। अब हज़रत अबूबकर ने अरेबिया की हद से मिले हुये राज्यों रोम और ईरान पर चढ़ाई करने का विचार किया। इन दिनों ईराक में ईरान की ओर से हुरमुज़ गवर्नर था। यह अरबों का कट्टर शत्रु था। यह अरेबिया और

ईराक़ी सीमा पर स्थित अरबी क़बीलों पर बहुत अत्याचार करता था। अबूबकर को इसके समाचार मिलते रहते थे। उन्होंने हज़रत खालिद बिन वलीद को ईराक़ पर आक्रमण करने का आदेश दिया। ईरानियों से हुये कई युद्धों में 'जंग सलासल' यानी द्वीपों का युद्ध सबसे बड़ा युद्ध था। इस युद्ध में ईरानियों की कमान स्वयं हुरमुज के हाथों में थी, जिसकी वीरता की धाक चारों ओर जमी हुई थी। इस युद्ध में खालिद ने हुरमुज को हराकर उसका वध कर दिया।

जब हार पर हार के समाचार ईरान पहुँचे तो उन्होंने विचार किया कि अरबों के विरुद्ध अरबवासीयों से ही युद्ध कराना चाहिए। इस पर विचार कर उहोंने अपने अधीनस्थ उन अरब कबीलों को जो ईसाई धर्म के अनुयायी थे अरबों के विरुद्ध युद्ध में भेजा। यह युद्ध दज़ला और फरात नदियों के संगम पर हुआ। इस स्थान पर हज़रत खालिद ने अपनी सेना को तीन भागों में विभक्त किया। इस युद्ध में भी अरबों की विजय हुई। कुछ ही समय में ईरान के अग्नि-उपासकों का जोर समाप्त हो गया और वहाँ मुसलमानों का अधिकार हो गया। लेकिन ईरान पर पूर्ण आधिपत्य हज़रत उमर फ़ारूकी के समय हुआ। हज़रत खालिद के शाम की ओर जाने के उपरान्त, हज़रत अबूबकर ने चार फौजें चार प्रसिद्ध सरदारों के आधीन फ़िलस्तीन और शाम को विजय करने के लिए भेजीं। इन पाँचों सेनाओं में लगभग सत्ताईस-अठाईस हज़ार सैनिक थे। इन्होंने रोमवासियों से कई बार युद्ध में सामना किया और उन्हें परास्त किया और उनके नगरों पर अधिकार कर लिया। जब रोम की पराजय का समाचार रोम के सम्राट् के समीप पहुँचा तो लगभग ढाई लाख सेना अरमीनिया के राजकुमार की अध्यक्षता में अरबों का दमन करने के लिए आगे बढ़ी। मुसलमानों की सेना में छियालीस हजार से अधिक व्यक्ति न थे। पर अपने धार्मिक उत्साह के फलस्वरूप उन्होंने उन्हें हरा दिया।

हज़रत अबूबकर ने २२ जमादिल को अपना शरीर त्याग दिया। उन्होंने दो वर्ष तीन महीना ग्यारह दिन राज्य किया। मृत्यु के समय उनकी अवस्था ६२ वर्ष की थी। खुदाबख्श ने अपनी पुस्तक 'The Orient Under the Caliphs' में अबूबकर के विषय में लिखा है, "He had always been a religious enthusiast ready to sacrifice anything for his religious conviction. However unfavourable the position, however dangerous the situation, he held firmly by what he considered right. But in politics Firmly in error is better than weakness and hesitation in right. On his accession he at once gave proof of his resolute persistency."

अरब साधनों के अनुसार प्रसार का उद्देश्य केवल इस्लाम का प्रचार

करना ही था । इसाई लोगों के अनुसार, "The Arabian Muslim was offering the Koran with the one hand and sword with the other." इस्लाम के प्रसार का बहुत बड़ा कारण धन था । आर्थिक कारणों के ही फलस्वरूप इस्लाम के अनुयायियों ने दूर-दूर जाकर इसका प्रसार किया । इस्लाम के अनुसार, "Make war......upon such of those to whom the book has been given until they pay tribute offered on the back of their hands, in a state humiliation." ( Sur. ९ : २९ ) उस समय के जन समुदाय के जीवन में आर्थिक क्षेत्र में एक ही भावना थी और एक ही प्रकार की आवश्यकतायें थीं । सेना के अधिकतर सैनिक बद्दू लोगों में से लिये गये थे । अधिकतर इस प्रसार के युद्ध के पीछे धार्मिक भावना कार्य कर रही थी (इस्लाम के अनुसार जो धर्म के लिए युद्ध में मर जाता है उसको स्वर्ग मिलता है) लेकिन इसके विपरीत आराम और ऐश से जीवन व्यतीत करने के लिए भी बहुत-से लोगों ने सैनिक जीवन अपनाया क्योंकि विदेशों में युद्ध करने से उनको लूट का बहुत-सा सामान मिलता था । हिट्टी ने ठीक ही लिखा है, "The passion to go to heaven in the next life may have been operative with some, but the desire for the comforts and luxuries of the civilized regions of the fertile crescent was just as strong in the case of many." इस तथ्य को उस समय के अरब लेखकों ने भी वर्णित किया है ।

अल-बलाधुरी, जिसने कि इन युद्धों का वर्णन किया है, कहता है कि अबूबकर ने सीरिया के युद्ध में सैनिकों की भर्ती के समय स्वयं कहा था कि पवित्र युद्ध और अपनी आवश्यकताओं की पूर्ति के लिए सेना में आओ । रुस्तम फारस का सेनानायक था और अरब आक्रमण से अपने देश की रक्षा की थी । वह मुसलमान सैनिकों के विषय में कहता है "I have learned that ye were forced to what to ye are doing by nothing but the narrow means of livelihood and by poverty." अबुतम्मान ने इस विषय को नग्न रूप से अपनी पुस्तक 'हमासह' में कहा है "No, not for paradise didst thou the nomad life forsake. Rather, I believe, it was thy yearning after bread and dates." इन युद्धों को सर्वप्रथम प्रथम खलीफा अबूबकर और उमर ने चलाया । यह कबीलों के साथ युद्ध में प्रारम्भ हुआ और साम्राज्यों के साथ युद्ध करने में समाप्त हुआ । हिट्टी के अनुसार इस्लाम को तीन रूपों में देखा जाता है, "Orignally a religion, Islam later became a State, and finally a Culture."

**मिश्र, ट्रिपोली और बरक्वह पर विजय :**—इजिप्ट ( मिश्र ) सीरिया

और अल-हिजाज़ के समीप स्थित है। यहाँ की भूमि उर्वरा होने के कारण कुस्तुनतुनियाँ धन-धान्य से सम्पन्न है। इसकी राजधानी अलैक्जैन्ड्रिया जल-सेना का केन्द्र था। प्रारम्भ से ही अरबवासी मिश्र की ओर आर्कषित थे। अरब वालों ने मिश्र पर कई आक्रमण किये। खालिद जो कि मिश्र से व्यापार करता था इसके समस्त भागों से परिचित था। खालिद ने उमर की सम्मति से यहाँ पर आक्रमण करने का विचार किया। इसके उपरान्त उमर ने उतमान और अन्य लोगों से परामर्श किया जिन्होंने मिश्र को विजय करने की कठिनाइयों के विषय में बतलाया। अम्र कुरैशी था। उसकी अवस्था चालीस वर्ष की थी और वह युद्ध कार्य में भी बहुत दक्ष था। इसके पूर्व वह फिलस्तीन पर आक्रमण कर चुका था। अम्र के मिश्र पार कर जाने के पूर्व खलीफा ने उसको एक संदेश दिया उसके अन्तर्गत उसको आज्ञा दी, "If my letter ordering thee to turn back from Egypt overtaketh thee before entering any part of it then turn back, but if thou enter the land before the receipt of my letter, then proceed and solicit Allah's aid." उसने अपने चार हजार सवारों के साथ मिश्र को प्रयाण किया।

पहला स्थान जहाँ पर अम्र ने सन् ६४० ई० में डेरा डाला अल-फरमा था ( पेलुशियम ) जो कि पूर्वी मिश्र की कुंजी थी। एक माह तक उन्होंने क़िले के बाहर डेरा डाला। इतने समय में वहाँ के लोगों के रक्षा के साधन समाप्त हो चुके थे। साइरस, जो कि अलैक्जैन्ड्रिया का शासक था, बेबीलोन को अपने सेना नायक औगस्ट्रैलस थियोडोरस की सेना के साथ बढ़ा। अम्र ने बैबीलोनिया के सुदृढ़ दुर्ग के बाहर अपना खेमा डाला। वह अरबों की दूसरी सेना के लिए जो अरब से आ रही थी रुका हुआ था। कुछ समय बाद दूसरी सेना इब्न अल अव्वाम की अध्यक्षता में आ पहुँची। अब अरब सेना में १,००० हज़ार सिपाही हो गये इसके विपरीत बाइजेन्टाइन सेना के अन्तर्गत २,००० सिपाही थे। थोड़े ही युद्ध के उपरान्त बाइजेन्टाइन सेना हार गई। थियोडोरस अलैक्जेन्ड्रिया को भाग गया और साइरस बेबीलोनिया में घेर लिया गया। उसने कुछ आक्रमणकारियों को अपनी ओर मिलाने का प्रयास किया पर वह असफल रहा। अन्त में वह क़ैद कर लिया गया और उसके सम्मुख तीन शर्तें रखी गई। इस्लाम, कर ( tribute ) या तलवार। साइरस ने कर देना स्वीकार किया और शीघ्र ही अलैक्जैन्ड्रिया को इसके विषय में बादशाह के पास व्यवहार के लिए गया। सात महीने के उपरान्त अल जबयर अपने साथियों के साथ दुर्ग के अन्दर प्रवेश कर गये और वहाँ पर अपना अधिकार स्थापित कर लिया।

एक दिन अपने २०,००० साथियों के साथ अम्र ने अपने को मिश्र ही राजधानी के महल में खड़ा देखा। अभी तक उन लोगों ने जिन-जिन

स्थानों पर विजय प्राप्त की थी वे इतने ऐश्वर्यशाली और सुन्दर नहीं थे जितना यह महल था। इसके अन्दर बहुत सुन्दर पुस्तकालय, सीज़र के काल का मन्दिर और भोग-विलास की असीम सामग्रियाँ भरी हुई थी जिनको देखकर उनकी आँखें चकाचौंध हो गईं। हिट्टी ने लिखा है, "No doubt to the desert Arabs the impression of such a Sight. must have been not unlike that which the skyline of modern New York, with its towering Skyscrapers, makes upon the immigrants."

अरब इतिहासकारों ने उमर के शासन के विषय में बहुत कुछ लिखा है। ४ नवम्बर सन् ६४४ को खलीफा उमर को एक पारसी दास ने मार दिया। गृह-युद्ध छिड़ने की आशंका से जब वह मृत्यु शैया पर था उसने कुछ व्यक्तियों के नाम खलीफा के चुनाव के लिए प्रस्तुत किये और कहा कि सर्व सम्मति से किसी एक का निर्वाचन किया जाय।

**हज़रत उस्मान** (६४४-५६)—हज़रत उसमान के खिलाफत का काल ऐतिहासिक दृष्टिकोण से अत्यन्त महत्वपूर्ण है। इन्हीं के शासनकाल से इस्लाम में दो दलों का सूत्रपात हुआ जो कि सदियाँ व्यतीत हो जाने पर भी आज तक चल रहा है। हज़रत उमर ने ६० व्यक्तियों में से किसी एक को खलीफा चुनने का भार सौंपा था। जिसमें से केवल दो खिलाफ़त के उम्मीदवार रह गये (१) अली और (२) उसमान। पर सर्व सम्मति से उसमान खलीफा नियुक्त हुए। खिलाफ़त के सिंहासन पर आसीन होने पर उसमान ने प्रान्तीय शासकों के नाम पत्र लिखे जिनका आशय यह था: "तुम प्रजा के शासक नहीं वरन् उनके रक्षक हो। जहाँ तक हो सके अपने कर्तव्य को पूर्ण करो और न्याय का अनुशीलन करो। तुम्हें आय-व्यय के कार्य में पूर्ण रूप से ईमानदारी से कार्य करना चाहिए। 'जिम्मी' अर्थात् वे लोग जो मुसलमानों के अधीनस्थ हैं वैसे ही व्यवहार के अधिकारी हैं जैसे कि मुसलमान लोग। अर्थात् मुसलिम और ग़ैर-मुसलिम के साथ एक-सा व्यवहार करना चाहिये। शत्रु के साथ युद्ध में जो सन्धि करो प्रत्येक परिस्थिति में उसका पालन करो।"

खलीफ़ा पद पर आसीन होते ही उसमान को एक दुरूह समस्या का सामना करना पड़ा। वह था हज़रत उमर के पुत्र उबैदुल्लाह के विरुद्ध एक निर्णय, पर उन्होंने इसका बहुत सुन्दर निर्णय किया और उबैदुल्लाह मृत्यु दण्ड से बच गये। हज़रत उसमान ने मस्जिद के अलावा अनेक इमारतें बनवायीं। उन्होंने अनेक नहरों और सरायों का भी निर्माण करवाया। प्रान्तीय शासन-प्रणाली में भी कुछ परिवर्तन किये। उन्होंने मदीने से कुछ दूर पर एक बांध बंधवाया और पानी का बहाव मोड़ देने का प्रबन्ध किया। इसके अतिरिक्त हज़रत उसमान ने बहुत-सी छावनियाँ और चारागाह बनवाये। हज़रत उमर ने शाम के प्रदेश को तीन प्रान्तों में विभक्त

कर दिया था, उसे हज़रत उसमान ने फिर से एक प्रान्त बना दिया। हज़रत उसमान के शासन काल में कई युद्ध हुए जिनमें अधिकतर विजय मुसलमानों की ही हुई।

ईरान, ईराक, शाम, मिस्र और अजरबैजान पर मुसलमानों का आधिपत्य हज़रत उमर के ही शासन काल में हो गया था। हज़रत उमर की मृत्यु के उपरान्त अजरबैजान के लोगों ने विद्रोह कर दिया। परन्तु वलीद विन उकबा ने विद्रोह शान्त कर दिया। उस समय आरमीनिया में दो मुसलमान सरदार परस्पर युद्ध कर रहे थे। हज़रत उमर ने एक सेना भेज कर आरमीनिया पर विजय प्राप्त कर ली। जिन दिनों उसमान के सैनिक आरमीनिया में युद्ध कर रहे थे उन्हें यह सूचना मिली कि आरमीनिया का सरदार मोरयाँ बहुत विशाल सेना लकर युद्ध करने को आ रहा है। इस समय मुसलमानों की सेना थोड़ी ही थी। इसलिए उन्होंने मोरयाँ पर रात ही में आक्रमण करने का निश्चय किया। हबीब बिन सलमा की अधीनता में फौज की छोटी टुकड़ी ने रात के समय मोरयाँ पर हमला कर दिया। इस युद्ध में आरमीनिया की बुरी तरह हार हुई और वहाँ इस्लाम का झंडा फहराने लगा। फारस और खुरासान में भी विद्रोह हुए और बहुत समय तक युद्ध चलता रहा। अन्त में मुसलमानों ने विद्रोहियों का दमन कर दिया।

ईरान के विद्रोह का कारण यह था कि वहाँ का सम्राट् अभी तक जीवित था। अपनी पैतृक सम्पत्ति को वह पुनः प्राप्त करना चाहता था। हज़रत उसमान के शासन काल में ही मिश्र के कुछ भाग, अफ़्रीका का कुछ भाग, मराकश, ट्राबुल्स और अलजीरिया आदि पर विजय हुई।

ट्राबुल्स की घाटी में बरका के आक्रमण विशेष प्रसिद्ध हैं। उस समय यहाँ पर रूमियों का अधिकार था। ग्रेगोरी, जिसे अरब के लोग जरजीर कहते थे, वहाँ का शासक था। उसको जब इस बात का पता चला कि मुसलमान लोग उसके राज्य की ओर चले आ रहे हैं तो उसने एक बहुत बड़ी सेना लेकर उनका मुकाबला किया पर विजय मुसलमानों की ही हुई।

हज़रत उमर के काल तक मुसलमानों ने कोई समुद्री युद्ध नहीं किया था। उसमान के काल में शाम के गवर्नर मुआविया ने ५०० जहाजों का एक बेड़ा तैयार किया। उसी का अनुसरण करके मिश्र के गवर्नर अब्दुल्ला बिन साद ने भी एक बेड़ा तैयार किया। इनकी संयुक्त शक्ति ने रूम सागर के एक टापू साइप्रस पर हमला किया। यद्यपि साइप्रस वालों ने सामना किया पर जीत मुसलमानों की ही हुई। इस युद्ध के दो या तीन वर्ष उपरान्त रूम के बादशाह ने एक जहाजी बेड़ा सिकन्दरिया पर आक्रमण के लिए भेजा पर वे हार गये।

हज़रत उसमान के समय अरब के लोगों के जीवन में महान परिवर्तन

हुआ। उनका जीवन, रहन-सहन और खान-पान अच्छा हो गया और वहाँ बड़े-बड़े महल दीख पड़ने लगे। हज़रत उसमान में सबसे बड़ी दुर्बलता यह थी कि वे अपने लोगों का पक्ष करते थे। उसने अपने सम्बन्धियों को ऊँचे-ऊँचे पद प्रदान किये। इसके फलस्वरूप लोगों ने विद्रोह कर दिया। बरनार्ड लूई (Bernard Lewis) के कथनानुसार विद्रोह का कारण खिलाफत का लोगों पर बहुत अधिक दबाव था, "The elements of opposition are already discernible under Umer and may have caused his death. Under the weakened rule of Utmāna they came into the open. The revolt against him was neither religious nor personal. It was the revolt of nomads against any system of centralised control. They have retained a nomadic, that is a concrete and personal, conception of authority which regarded obedience as voluntary."

**हज़रत अली (६५६–६१ ई०)**—हज़रत अली मुहम्मद साहब के चचेरे भाई थे। हज़रत उसमान की हत्या के उपरान्त मदीने में अशान्ति फैल गई। इसके फलस्वरूप खलीफ़ा का चुनाव शीघ्र ही आवश्यक हो गया। खिलाफ़त के पद के लिए अली ही इस समय सबसे सुयोग्य व्यक्ति थे। हज़रत अली ने खलीफ़ा होते ही सबसे पूर्व उसमान के हत्यारों का पता लगाने की कोशिश की। हज़रत अली का यह विश्वास था कि जब तक प्रान्तीय शासक को हटा कर उनके स्थान पर नये शासक नहीं नियुक्त किये जायँगे तब तक शासन सुचारु रूप से नहीं चल सकता। इस सुधार का उन लोगों ने बहुत विरोध किया जिनको शासन से अलग कर दिया गया था।

हज़रत अली के काल को हम गृह-युद्ध का काल कह सकते हैं। पहला युद्ध जमल के युद्ध के नाम से विख्यात है। यह युद्ध ३६ हिजरी में खुरीवा के स्थान पर हुआ। इसमें हजरत आयशा युद्ध कर रही थीं। युद्ध के मैदान में ही किसी ने ऊँटनी के पाँव काट डाले। ऊँटनी गिर पड़ी। मुहम्मद बिन अबूबकर ने जो हज़रत अली की तरफ से युद्ध कर रहे थे अपनी बहन हज़रत आयशा को उतारा। हज़रत अली स्वयं उसके पास गये और उसके साथ बड़ी उदारता का व्यवहार करके उनको बसरा पहुँचाया।

हज़रत अली ने शाम देश के शासक मुआविया को बैअत के लिए लिखा था। पर उसने उत्तर दिया आप हमको उसमान के हत्यारे को सौंप दीजिये तो सारा शाम आपको खलीफा मान लेगा। अन्त में दोनों का सामना सिफ़फीन के मैदान में हुआ। कई दिन तक युद्ध होने के उपरान्त एक दिन घमासान युद्ध हुआ। मुआविया ने अपनी हार होते देखी तो क़ुरान को भाले पर बाँध कर ऊँचा किया। यह देखकर अली की सेना ने युद्ध बन्द कर दिया। अब यह निश्चय

हुआ कि इस युद्ध को समाप्त करने लिए पंचों का निर्णय अन्तिम माना जाया; पर पंच ही आपस में लड़ने लगे। इसके फलस्वरूप नहरवान के स्थान पर युद्ध हुआ और अली ने मुआविया को परास्त किया। इस युद्ध में ७,५०० व्यक्ति मारे गये। मुआविया ने इस स्थिति से लाभ उठाकर मिश्र पर अधिकार कर लिया। मदीने और यमन पर भी आक्रमण किया। हज़रत अली ४० हिजरी में (१७ रमज़ान) एक हत्यारे द्वारा घायल किये गये और इसके तीन दिन बाद स्वर्गवासी हो गये। हज़रत अली ने कुल ४ साल ९ महीने खिलाफत की। शासक उनसे भले ही प्रसन्न न हों पर जनता उनसे प्रसन्न थी।

**ज़िम्मियों**--दूसरे धर्म के माननेवालों के साथ भी उन्होंने दया का वर्ताव किया। जो ज़िम्मी ज़जिया देने में असमर्थ था उससे यह कर नहीं लिया जाता था। वास्तव में यदि देखा जाय तो हज़रत अली के उपरान्त खिलाफत का अन्त हो गया उनके बाद के खलीफा वास्तव में बादशाह होकर रह गये।

## नये विजित राज्यों का शासन-प्रबन्ध

प्रथम चार खलीफाओं के काल में इस्लाम ने अपने राज्य का विस्तार बहुत दूर-दूर तक कर लिया। देशों पर विजय प्राप्त करने के उपरान्त यह समस्या उत्पन्न हुई कि इनका शासन-प्रबन्ध कैसे किया जाय। खलीफा उमर पहले व्यति थे जिन्होंने इस क्षेत्र में कार्य किया। उमर ने इस बात की घोषणा की कि अरेबिया में इस्लाम धर्म के अलावा किसी और धर्म को सहन नहीं किया जायगा। इसके फलस्वरूप उसने खायबर के यहूदी और नज़रान के ईसाईयों को भगा दिया। उमर का दूसरा सिद्धान्त अरबों का संगठन करना था। उसका विचार एक ऐसा राज्य बनाना था जिसको हम धर्म और सैनिक संगठन कह सकते हैं। हिट्टी के अनुसार, "Umar's policy was to organize the Arabians, now all Moslems, into a complete religio-military commonwealth with its members keeping them-selves pure and unmixed—a sort of martial atistocracy and denying the privilege of citizenship to all non-Arabians," अरबों को अरेबिया के बाहर भूमि जोतने का अधिकार नहीं था। अरेबिया में कृषकों पर एक प्रकार का कर पड़ता था जिसे 'उस्ह' कहते थे। जिस स्थानपर उन्होंने विजय प्राप्त की वहाँ की जनता के व्यवसाय और कृषि में किसी प्रकार का हस्तक्षेप नहीं किया। उन लोगों से केवल कर लिया जाता था। जो कर मिलता था उसको वे 'माद्दत अल मुस्लिमीन' अर्थात् मुसलमानों के लाभ के लिए कहते थे। जिन लोगों ने इस्लाम धर्म ग्रहण कर लिया था उनका स्थान अरब के इस्लाम धर्म माननेवालों से निम्न था।

विजित राज्यों की जनता की सुरक्षा का दायित्व मुसलमानों के पास था। जनता को किसी भी प्रकार के सैनिक कर्त्तव्य नहीं करने पड़ते थे। जो

लोग इस्लाम के अलावा अन्य धर्मों के माननेवाले थे उनको अपने धर्म पालन के लिए बहुत अधिक कर देना पड़ता था। जब जनता इस्लाम का अनुसरण कर लेती थी तब उनसे धर्म कर नहीं लिया जाता था। बाइजेन्टाइन, सीरिया और मिश्र के स्थानीय मामलों में किसी प्रकार का परिवर्तन नहीं हुआ। बहुत पूर्व से भूमिकर भूमि की उर्वरा शक्ति पर निर्भर था। दूसरे खलीफा के समय जिज़याह (जजिया-धर्म कर) और खराज़ (भूमि कर) में कोई भेद नहीं था। प्रथम चार खलीफाओं के समय में जिज़याह का तात्पर्य धर्म कर नहीं था। हिट्टी के कथनानुसार "Evidently the original terms made with the conquered people were wellnigh forgotten by the time the historians began to record those events, which they interpreted in the light of later conditions and developments." जिज़याह और खराज में विभेद उमय्यद शासकों के काल तक नहीं हुआ था। भूमि कर किस्तों में दिया जाता था, उत्पत्ति की वस्तुओं द्वारा भी इस कर को दिया जाता था। जनता की आर्थिक स्थिति के आधार पर ज़िज़याह कर लगता था। यह निश्चित था। उच्च, मध्यम और निम्न वर्ग को क्रमशः चार, दो और एक दीनार कर रूप में देने पड़ते थे। यह कर केवल उन लोगों पर लगता था जो धन कमाने के योग्य होते थे। स्त्रियों, बालकों, साधुओं और असाध्य रोग से पीड़ित लोगों पर नहीं लगाया जाया था।

उमर ने यह घोषित किया कि जो सम्पत्ति दूसरे देशों के विजय स्वरूप आयेगी उसमें सैनिकों का भी भाग रहेगा। इसके अन्तर्गत केवल चल सम्पत्ति ही आती थी। जितनी भी धन सम्पत्ति लूट के फलस्वरूप आती थी, उसको सरकारी कोष में जमा कर दिया जाता था और वहाँ पर उसका विभाजन किया जाता था और प्रत्येक व्यक्ति को उसका भाग मिलता था। उमर के इस नियम से लोगों को बहुत अधिक उत्साह मिला। उमर के उपरान्त उस्मान ने अरबों को भूमि पर भी अधिकार दे दिया।

सेना में सम्पूर्ण अरब देश सम्मिलित था। कहने का तात्पर्य यह है कि प्रत्येक अरब सैनिक था। इसका सेनाध्यक्ष जो 'अमीर' कहलाता था अल-मदिना में खलीफा था। उसने अपनी शक्ति सेनानायकों को प्रदान कर रखी थी। अलबिलाधुरी के विवरणों से पता चलता है कि उमर ने 'क्वादी' या न्यायाध्यक्ष के पद की स्थापना की। वह पहला खलीफा था जिसने न्याय विभाग की स्थापना की। सेना को कई भागों में विभाजित कर दिया था। हिट्टी के अनुसार, "The division of the army into centre, two wings, vanguard and rearguard was already known.......and betrays Byzantine and Sāsānid influence." सेना की इकाई के लिए 'खामीस' (पाँच) शब्द का प्रयोग होता था। प्रत्येक क़बीले का अपना

सैनिक स्तर होता था। पैदल सेना धनुष वाण का प्रयोग करती थी। मुख्य अस्त्र भाला था। अरब लोग कवच का भी प्रयोग करते थे। इस समय में सैनिक का कार्य सबसे आदरणीय था। हिट्टी के अनुसार, "Soldiering was not only the noblest and most pleasing profession in the sight of Allah but also the most profitable."

# ३

# उमय्यद ख़िलाफ़त

अली के देहावसान के उपरान्त ख़िलाफत के झगड़ों का अन्त हो गया। सन् ६६१ ई० में मुआविया जरूसलम में खलीफ़ा घोषित कर दिया गया। उसके राज्याभिषेक से दश्मिक मुस्लिम साम्राज्य की राजधानी हो गई। जिस समय मुआविया सिंहासन पर आरूढ़ हुआ उसको अनेक कठिनाइयों का सामना करना पड़ा। उस समय सारे साम्राज्य का शासन विकेन्द्रित हो गया और चारों ओर अव्यवस्था फैल गई। खानाबदोशों ने अराजकता फैला दी। उन्होंने मुआ-विया की खलीफ़ा की उपाधि नहीं माना। इस दशा में उसने शक्ति से काम लिया। बरनार्क लुई ( Bernark Lewis ) ने लिखा है, "The Arab histarians of later days, writing under the dynasties that succeeded the Umayyads and interested in discre-diting the deposed house, refused the title of caliphate ot the reign of Muwaiya." मुआविया के पंचों द्वारा खलीफ़ा मान लेने पर अम्र-इब्न-अल-आस जो कि उसका विश्वासपात्र व्यक्ति था अलिदस से मिश्र छीन लिया। अल-ईराक़ पर अल-हसन ने विजय प्राप्त की। वे अली और फातिमा के सबसे बड़े पुत्र थे और खलीफा के पद के वास्तव में अधिकारी थे।

अल-हसन बहुत विलासप्रिय व्यक्ति था। उसने अनेकों विवाह किये और हमेशा हरम में ही पड़ा रहता था। ४५ साल की अवस्था में उसकी मृत्यु हो गई। उसका छोटा भाई अल-हुसैन था जो कि मुआविया के पूरे शासन काल तक मदीना में रहा। सन् ६८० ई० में उसने मुआविया के उत्तराधिकारी और पुत्र याज़ीद को खलीफ़ा मानने से इनकार कर दिया। ईराकियों ने बार-बार अल-हुसैन से खलीफ़ा बनने के लिए कहा, क्योंकि वे अली और फातिमा के छोटे पुत्र थे। वे अपने साथियों के साथ अल कूफा की ओर गय। उबैदुल्ला के पिता ज़ियाद मुआविया से भली भाँति परिचित थे। वे इस समय अल-ईराक़ के गवर्नर थे। उन्होंने अल हिज़ाज से लेकर अल-ईराक़ तक सेना फैला दी। १० अक्टूबर सन् ६८० ई० को प्रसिद्ध सेनानायक साद-इब्न-वक्क़ास के पुत्र

उमर ने चार हजार सेना लेकर अल-हुसैन के दो सौ साथियों को घेर लिया और उनको मार डाला। पैगम्बर के पोते का सर काट कर याज़िद के पास दश्मिक भेज दिया। बाद में अल-हुसैन का सिर उसकी बहिन और लड़के को दे दिया और करबला में उसे शरीर के साथ दफ़ना दिया। अल-हुसैन के बलिदान के फलस्वरूप शिया लोग प्रत्येक वर्ष दस दिन तक मोहर्रम मनाया करते हैं। अल-हुसैन के रक्त ने इस्लाम धर्म में शिया सम्प्रदाय की नींव डाली। शिया धर्म की उत्पत्ति मोहर्रम के दसवें दिन हुई। हिट्टी के अनुसार, "From now on the imāmship in 'Ali's' progeny became as much of a dogma in the Shi 'ite creed as that of the prophethood of Muhammad in Islam."

कुछ समय तक उमय्यद लोग ठीक प्रकार से शासन करते रहे। बीच-बीच में छोटे-मोटे विद्रोह भी होते रहे, पर उनका शासन पर कोई प्रभाव नहीं पड़ा। जब तक शक्तिशाली मुआईयान जीवित रहा तब तक बिना किसी परिणाम के अब्दुल्ला खिलाफत के विरोध में लड़ता रहा। उसके मृत्योपरान्त याज़ीद ने शासन-भार सम्भाला, पर वह अयोग्य था। उसके विरुद्ध अब्दुल्ला ने खुले रूप से विद्रोह कर दिया। उसने अल-हुसैन को भी भड़काया। अल-हुसैन मारा गया। अब केवल अब्दुला ही सर्वोपरि रह गया। याज़ीद ने शीघ्र ही अल-मदीना के विरुद्ध सेना भेजी जिसमें अनेक इसाई और सीरियावासी भी थे। इब्न-उक़बाह के सेनानायकत्व में इस सेना ने २६ अगस्त सन् ६८३ ई० में विजय प्राप्त की। तीन दिन तक युद्ध चलता रहा और दश्मिक के सिपाहियों ने मदीना पर घेरा डाला। इसके बाद सेना मक्का को बढ़ी। मार्ग में इब्न-उक़बाह मर गया और उसके स्थान पर अल-हुसैन-इब्न-नुमायर-अन सुकूनि आया उसने मक्का पर घेरा डाला। उन लोगों ने काबे में आग लगा दी और काले पत्थर के तीन टुकड़े कर दिये। जब यह युद्ध चल रहा था याज़ीद मर गया और इब्न नुमयर सीरिया के लगातार उपद्रवों से डर गया और उसने २७ नवम्बर ६८३ ई० में युद्ध स्थगित कर दिया। द्वितीय गृह-युद्ध जो अली और मुआइयाह के मध्य शुरू हुआ था अस्थायी रूप से स्थगित हो गया।

अपने प्रतिद्वन्द्वी की मृत्यु और अकस्मात् शत्रुओं के घेरा उठ जाने से इब्न-अल-ज़ुबेयर खलीफ़ा अल-हिज़ाज़ में आ गया जहाँ उसकी राजधानी थी। उसने अल-ईराक में अपने भाई मुसाद को अपना प्रतिनिधि बनाया। अल-दहाक-इब्न-क्वास-अल-फिहरी को दश्मिक का शासक नियुक्त किया। अल-दहाक को जुलाई ६८४ई०में मज्र राहिल नामक स्थान में अपदस्थ कर दिया। क्योंकि उसने वृद्ध उमय्यद मरवान-इब्न-अल-हक़म का साथ दिया था। कलबाइत लोग अरब के निवासी थे और हिज्र के पहले सीरिया में बस गये थे। मरवान (६८४-५ ई०) जो कि उस्मान के चचेरे भाई थे, उमय्यद वंश की मरवानिद शाखा के संस्थापक थे। इनके उपरान्त मुआइयाह द्वितीय (६८३–४ ई०) आया जो कि

याज़ीद का निर्बल पुत्र था। उसने केवल चार माह राज्य किया। उसका कोई उत्तराधिकारी न था।

अल-हज्ज़ाज़ ने मार्च सन् ६९२ को मक्का पर घेरा डाला जो कि साढ़े छः महीने तक चलता रहा। युद्ध में उसको बहुत अधिक उत्साह अपनी माँ अस्माँ से मिला जो कि अबूबकर की पुत्री थी। इब्न अल जुवैयर बड़ी वीरता से लड़ा पर अन्त में पराजित हुआ और मार डाला गया। उसका सर दमिश्क भेज दिया गया, और उसका धड़ कुछ दिन लटकाने के बाद उसकी माँ को सौंप दिया गया। इब्न अल-जुबैयद की मृत्यु के सम्वन्ध में हिट्टी ने लिखा है, "The lost champion of the old faith passed away." इस घटना से लोगों का ध्यान अरब के बाहर गया। उन्होंने दूर-दूर के देशों पर आक्रमण करने के लिए अपना जीवन न्योछावर कर दिया। हिट्टी ने ठीक ही लिखा है "Uthmān was fully avenged, if not by Muslim certainly by Al-Hajāj. Henceforth the history of the Arabia begins to deal more with the effect of the outer world on the peninsula and less with the effect of the outer world. The vigour of the mother 'island' had spent itself."

विरोधी पक्षों पर विजय प्राप्त करने के उपरान्त मुआविया (६६१-८०) का विचार पूर्व-पश्चिम में इस्लाम के विरोधियों के विरुद्ध अभियान करने का हुआ। इसके लिए उसने बाइजेन्टिाइन पर आक्रमण करने का संकल्प किया। अक्क़ा में उस ने सीरिया पर विजय प्राप्त करने के बाद बाइजेन्टिाइन के सामरिक जहाज़ों पर आक्रमण किया और उन्हें छीन लिया। और मुसंलमान जल सेना के प्रयोग में लाया। इसके पूर्व अरबों ने कोई सामुद्रिक आक्रमण नहीं किये थे। उमर ने सामरिक युद्धों को प्रोत्साहन नहीं दिया। मुआइया के काल में केवल शासन व्यवस्थित ही नहीं हुआ वरन् खिलाफत का भी विस्तार हुआ। इसी काल में मुसलमानों ने उत्तर अफ्रीका में अपने साम्राज्य का प्रसार किया। पूर्व में उन्होंने सम्पूर्ण खुराशान (६६३-७१) तक जो अल वसरा से शुरु हुई थी, अपना राज्य विस्तार किया। उन्होंने बुखारा और तुर्कीस्तान पर भी आक्रमण किये।

शासन प्राप्त करने तथा साम्राज्य का प्रसार करने में मुआइया को सीरिया वालों से पूरी मदद मिली जो अब भी अधिकतर इसाई थे। अरबी ग्रन्थों में इस बात का उल्लेख है। यद्यपि एक सेनानायक की दृष्टि से वह अली से निम्न था तथापि एक सैनिक संगठक के रूप में कोई उसका सानी नहीं रखता था। उसने सीरिया की सेना में जो दोष थे उनको दूर किया। उसने कबीलों के सैनिक संगठन के दोषों को भी दूर किया। पहले से चलते आ रहे दोषों को भी उसने दूर किया। और अपने शासन को बाइजेन्टाइन शासन के

ढांचे पर ढाला। इतिहासकारों के अनुसार वह पहला शासक था जिसने डाक-विभाग की स्थापना की थी, जिसका संगठन अब्द अल-मलिक की अध्यक्षता में हुआ। उसके शासन काल में डाक-व्यवस्था का प्रसार पूरे साम्राज्य में हो गया। उसकी सबसे प्रिय रानी का नाम मेसून था। वह दमिश्क में ऐश्वर्य का जीवन व्यतीत करती थी। उसकी लिखी हुई कुछ कवितायें मिलती हैं जिसमें उसने स्वतन्त्र बद्दू जीवन का गुणगान किया है। अल बादियाह के समय में ही उमय्यद राजकुमारों के लिए एक स्कूल की स्थापना हुई जहाँ शुद्ध अरबी पढ़ाई जाती थी।

बाद के उमय्यद खलीफाओं अब्द अल-मलिक और अल-वलीद द्वितीय ने इस परम्परा को कायम रखा। उन्होंने सीरिया के रेगिस्तानी सीमा में रहने के लिए स्थान बनवाये और उनको 'अल-बादियाह' कहा।

मन्शूर-इब्न-सरजून का नाम दमिश्की हमले के सिलसिले में लिया जाता है, जिसमें दमिश्क वालों ने अरबों को आत्म-सामर्पण कर दिया था। उसका सम्बन्ध इसाईयों के एक परिवार से था जो बहुत विख्यात था। इस परिवार के के लोग बाइजेन्टाइन काल में राज्य के राजस्व नियंत्रक थे। सेना के बाद ही इस विभाग का अरब शासन में महत्वपूर्ण स्थान था। इसी मन्शूर का पोता विख्यात सेंट जान था जो अपने यौवन में याज़ीद का घनिष्ठ मित्र था। खलीफा का चिकित्सक इब्न-उत्थाल इसाई था जिसको मुआविया ने हिम्स के प्रान्तों का अर्थ-प्रबन्धक बनाया। हिट्टी के विचार में यह घटना "unprecedented apointment for a Christian in Moslem annals" थी। उमैय्यद काल का सर्वश्रेष्ठ कवि अल-अक्हतल भी याज़ीद के बाल्यकाल का मित्र था।

सन् ६७६ में मुआवियाह ने अपने पुत्र याज़ीद को अपना उत्तराधिकारी नियुक्त किया। उसने अपने समस्त प्रान्तीय शासकों को बुलाया और सबके सामने अपने पुत्र को बुलाकर अपना उत्तराधिकारी घोषित किया। इसके बाद उसने प्रान्तीय शासकों को शपथ दिलाई कि वे उसके प्रति राजभक्त रहेंगे। इस प्रकार पहली बार उसने अरब-इतिहास में 'पैतृक सिद्धान्त' की नींव डाली।

इतिहासकारों में यह सर्वमान्य सत्य है कि खलीफा मुआईया के कार्यों से अरब साम्राज्य की बहुत उन्नति हुई। शासन को एक सूत्र में बाँधने में उर्वर मिश्र के गवर्नर 'अम्र-इब्न आस' अल-क़ुफ़ाह के गवर्नर 'मुधीरह-इब्न-सुबन' और अल-बसरा के शासक ज़ियाद इब्न अबीह में बड़ी सहायता पहुँचायी।

इनके बारे में हिट्टी ने लिखा है, "These three with their chief, Muāwiyah, constituted the four political genio-uses of the Arab Muslim."

मुआविया शासन सुदृढ़ करने में सर्वदा तत्पर रहता था। वह शक्ति का उपयोग केवल उन्हीं स्थानों में करता था जहाँ उनकी अत्यावश्यक होती

थी। वह बहुत ही दयालु था और प्रत्येक परिस्थिति में शान्ति से काम लेता था। वह कहता था, "I apply not my sword, where my lash suffices, nor my lash where my tongue is enough and even if there be one hair binding me to my fellowmen, I do not let it break; when they pull I loose, and if they loose I pull." (Ya-qubi. Voll. II)

अनेक गुणों से युक्त होने पर भी मुआइया इतिहासकारों का कृपा-पात्र न रह सका। कुछ इतिहासकारों ने उसको "the first king in Islam" कहा है। वह पहला व्यक्ति था जिसने अरबों में (खलीफाओं में) सिंहासन की प्रथा चलाई। सीरिया की कहावतों के अनुसार वह एक अच्छा शासक था। हिट्टी ने उसको 'the best of the Arab kings' कहा है।

**बाइजेन्टिाइन से शत्रुता**--जिस समय मुवायीयाह की स्थिति सुदृढ़ न होने पाई थी और वह आन्तरिक मसलों में ही व्यस्त था, उसने सम्राट् कान्सटेन्टाइन द्वितीय से सन्धि के लिए अब-बिलाधुरी को भेजा। इसके लिए उसने यह शर्त रखी कि हर साल वह कुछ कर उसको प्रदान करेगा। पर मुवाईयाह के बाद उसके उत्तराधिकारियों ने इस शर्त्त का उल्लंघन किया। इसके फलस्वरूप बाइजेन्टिाइन और खलीफा के सम्बन्ध खराब हो गये। मुवाईयाह ने भी अपने जीवन काल में इसकी राजधानी पर आक्रमण किया। इन आक्रमणों का मुख्य कारण रोम और एशिया माइनर की भूमि थी। अरब वाले कभी भी स्थायी रूप से एशिया लाइनर के क्षेत्र पर अपना अधिकार नहीं स्थापित कर सके। अरबवालों को बहुत अधिक शक्ति पूर्व-पश्चिम के क्षेत्रों से प्राप्त होती थी। यदि उनको इन स्थानों से शक्ति न प्राप्त होती तो अरब और बाइजेन्टिाइन के सम्बन्ध का इतिहास भिन्न होता। भौगोलिक दृष्टिकोण से उत्तर की तरफ टौरस के बड़े पहाड़ थे जो उनकी रक्षा करते थे। इसी कारण अरबी भाषा का प्रसार इसके आगे नहीं हो सका। इस स्थान को बाद में सल्जुक और उतमान तुर्कों ने इस्लाम के अधीन किया। प्रागऐतिहासिक काल से यह स्थान सेमेटिक लोगों से अछूता रहा। जलवायु भी अरबों के अनुकूल न था।

मुसलमानों की यह लम्बी प्राचीर जो कि मलात्याह (दजला नदी का ऊपरी भाग) से लेकर तारसूस (मेडिटेरेनियन की खाड़ी) तक विस्तृत था। इसकी स्थिति ऐसी थी कि इसको पार करना कठिन था। अब्बासी लोग यहाँ अवलास, जो कि मेडिटेरेनियन के पास स्थित था, से होकर जाते थे। दूसरा मार्ग जो कि उत्तर-पूर्व में या दरब-अलहदथ कहलाता था। यह मरस से प्रारम्भ होता था और अबुलसत्यान के उत्तर में था। ये अरब मार्ग 'no man's land' कहलाते थे। उमय्यद और अब्बासियों के शासन काल में प्रत्येक स्थानों पर युद्ध हुआ। हिट्टी के शब्दों में, Under the Umayyads

and Abbasids almost every foot was fought over repeatedly and bitterly, scarcely any land in Asia is more soaked in blood."

उस्मान की अधीनता में ६५५ ई० में मुआइयान सीरिया में शासन कर रहा था। उसके जहाज़ी बेड़े ने बुस्र-इब्न-अबी-अतीह की अधीनता में, मिश्र के सेनानायक अबदुल्ला-इब्न-अबी-सरह की सहायता से पहली बार सम्राट् कान्सटेन्टाइन द्वितीय की सेना से लाइसियिन द्वीप में युद्ध किया। जिसमें इस्लाम की प्रथम महती विजय प्राप्त हुई। इब्न-अल-हक़म जल-युद्ध के विषय में बताता है "The Arabs transformed the sea fight into a hand-to-hand encounter by tying each Arab ship by a Byzantine vessel." इस युद्ध में बाइजैन्टिाइन लोगों की सम्पूर्ण सेना ध्वस्त हो गई। अल-तबारी के अनुसार जल रक्त से रंग गया।

उमय्यद शासकों ने तीन बार कान्स्टैनटाइन पर आक्रमण किया, केवल एक बार ही वे राजधानी की चहारदिवारी तक प्रवेश पा सके। पहली बार सन् ६६९ में याज़ीन की अध्यक्षता में एक सेना भेजी गई थी, इस सेना के वीरों ने पहली बार बाइजैन्टिाइन को देखा था। कई माह तक ये लोग घेरा डाले रहे पर इसका कोई परिणाम न निकला। इस समय यहाँ का सम्राट् कान्सटेन्टाइन चतुर्थ (६६९-८५ ई०) था। कथाओं में याज़ीद को फत-अल-अरब की उपाधि दी गई है।

कॉन्स्टैनटाइन पर दूसरा आक्रमण ६७४ ई० में किया गया। इसको सप्तवर्षीय युद्ध भी कहते हैं। इस युद्ध में दो बड़े जहाज़ी बेड़े काम में लाये गये थे। एक बेड़े को कुस्तुन्तुनियाँ के पास लाया गया। अरबों ने इस अभियान में मरमोरा द्वीप (साईज़िकस का द्वीप) पर अधिकार कर लिया। इस स्थान को शीत काल के युद्ध के अभियान का केन्द्र बनाया गया। अरब इतिहास-कारों के इस युद्ध के विवरण बहुत विवादग्रस्त हैं। इस काल में अरबों ने अस्थायी रूप से रोड्स (६७२) और क्रीट (६७४) पर भी अधिकार कर लिया। रोड्स पर फिर से ७१७ ई० में विजय प्राप्त की।

मुआइयाह (६८०) की मृत्यु के उपरान्त अरब जल सेना को बोस्फोरस और एजियन समुद्र से हटा लिया गया। लेकिन रोम के खिलाफ आक्रमण समाप्त नहीं हुये। कुस्तुन्तुनियाँ पर दूसरा और अन्तिम घेरा (७१७) मसलयाँ की अध्यक्षता में डाला गया। इस घेरे का बहुत महत्त्व है। हिट्टी के अनुसार, "This remarkable siege, the most threatening of the Arab attacks, is the one best known because of the many descriptions extant."

सम्राट लियो (७१४–४०) सिंहासनारूढ़ हुआ। पहले वह एक साधारण सिपाही था और वह मर अस से आया था, इसलिए अरबी अच्छी बोल लेता

था। यद्यपि प्रसिद्ध यूनानी अग्निकांड से आक्रमणकारियों में भय की भावना घर कर गई थी और वे अकाल और ठंढ से त्रसित हो उठे थे तथापि उन्होंने अपना घेरा नहीं उठाया। मुसलमाँ हार गया, किन्तु इतिहास में उसका नाम अमर हो गया। हिट्टी ने लिखा है—"Though ending in failure, this determined and energetic expedition by Masalmah, like the one preceding it, has left many a legendary souvenir."

# ४

# उमय्यद वंश का स्वर्ण-युग

मरवान (६८३–५)उमय्यद वंश की मरवानिद शाखा का संस्थापक था। उसके उपरान्त उसका पुत्र अब्द-अल मलिक (६८५–७०५ ई०) गद्दी पर आसीन हुआ। उसके और उसके चार पुत्रों के शासन काल में उमय्यद वंश ने बहुत उन्नति की। अल वालिद और हिमाम के शासन काल में उनका साम्राज्य अटलान्टिक महासागर, सिन्धु और चीन तक फैला हुआ था। यह उस युग का पहला विशाल साम्राज्य था। इसी युग में ट्रेन्ससोक्षियन, उत्तरी अफ्रीका और स्पेन पर आक्रमण हुआ और वे हराये गये। मरवानिद वंश की शाखा के समय केवल दिग्विजय ही नहीं हुई वरन् अनेक प्रकार के शासन सुधार भी किये गये, जिसके फलस्वरूप इस साम्राज्य की कीर्ति अमर हो गई। हिट्टी ने लिखा है, "This era witnessed the nationalization or Arabicizing of the administration, the introduction of the first purely Arab coinage, the development of the postal service and the erection of such monuments as the Dome of the Rock in Jerusalem–the third holiest sanctuary in Islam." हिट्टी के उपर्युक्त कथन से सर्वतोन्मुखी उन्नति का आभास होता है।

जब अब्द-अल-मलिक गद्दी पर बैठा, उसको अनेक प्रकार के संकटों का सामना करना पड़ा। पर उसने बड़ी वीरता से अपने समस्त शत्रुओं का दमन किया और शासन को सुदृढ़ किया एवं एकता के सूत्र में आबद्ध किया। उसने केवल सुव्यवस्था ही नहीं स्थापित की वरन् कुछ राज्यों को विजित भी किया।

उसके उपरान्त उसका पुत्र अल-वालीद सिंहासनारूढ़ हुआ। इन दोनों शासकों के शासन-काल में अनेक देशों पर विजय हुई। हिट्टी का कथन स्वतः सत्य है, "The acquisition of Syria, al Iraq, Persia and Egypt under Umar and Utmān having brought to ar end the first stage in the history of Moslem conquest

the second now begins under Abd-at Malik and al-Walid." उपर्युक्त दो राजाओं के काल की विजय का श्रेय अधिकतर अल-हज्ज़ाज़ और इब्न यूसूफ को है। अल-हज्ज़ाज़ पहले एक स्कूल में अध्यापक था, पर बाद में उसने उमय्यद वंश की रक्षा के हेतु अस्त्र ग्रहण किये। अब्दुल्ला इब्न अल जुबैयर के परास्त करने के बाद खलीफा ने इसको गवर्नर नियुक्त किया। अब्द-अल-मलिक ने इसको अनेक बार विद्रोहों का दमन करने के लिये भेजा। अल-इराक़ के विद्रोह का दमन करने बादशाह ने उसे ही भेजा। उसने वहाँ के लोगों को सम्बोधित कर कहा, "O people of al Kufah ! certain am I that I see heads ripe for cutting, and varily I am the man to do it. Methink I see blood between the turbuns and the beards." (Mubarrad, Kāmil.) अल-हिज़ाज एक योग्य व्यक्ति था। इस युद्ध में एक लाख बीस हज़ार व्यक्ति मारे गये। इसी के फलस्वरूप उस काल के इतिहासकारों ने अल-हिज़ाज की खूनी प्रवृत्ति का विस्तार के साथ वर्णन किया है। इस युद्ध के बारे में हिट्टी कहता है, "In fact no head proved too mighty for the relentless Umayyad Viceroy to crush, no neck too high for him to reach............In addition to his blood-thirstiness, his gluttony and impiety are favourite themes with the historians."

इसमें कोई भी सन्देह नहीं कि अल-हज़ाज के प्रयत्नों के फलस्वरूप बर्सनस और क़ूफान में शान्ति स्थापित हो गई। उसने अल-इराक़ और फारस में अपने प्रतिनिधि नियुक्त किये। उसके प्रतिनिधियों ने, जिसका संचालन अल-मुहल्लब इब्न अबि सुफ़ाह कर रहा था, अज़रक्विस को हराया और करमान, फारिस और पूर्वी भागों पर अधिकार किया। अल-हज़ाज ने पूर्व की तरफ शासन विस्तार के लिए अपने प्रतिनिधियों को पूर्ण स्वतन्त्रता दे दी। इसके फलस्वरूप अब्द-अल-रहमान ने, जो उसका प्रतिनिधि था, उसके विरुद्ध विद्रोह कर दिया। टर्की के सम्राट् ने कर देना बन्द कर दिया था इससे उसके विरुद्ध अल-हज़ाज ने एक बहुत विशाल सेना भेजी। इस युद्ध में उसने अब्द-अल-रहमान को अपना सेनानायक बना कर भेजा। यह सेना इतनी सुव्यवस्थित थी कि इसको मसूदी ने, 'the army of peacock' कहा था। इस युद्ध में अल-हज्ज़ाज की विजय हुई। सन् ७०४ में अल-हज़ाज की अनुमति से कुत्यबाह को खुरासान का गवर्नर बना दिया गया। अब-बिलाधुरी और अल-तबारी के अनुसार खुरासान की सेना में ५४,००० सैनिक थे।

इस काल में केवल समुद्र के पास के राज्यों पर ही विजय नहीं की गई वरन् अनेक नदियों को पार कर उसके पास के राज्यों को छीन लिया गया। ओक्सस का भाग इस समय 'ईरान और तूरान' की परम्परागत सीमा था,

जिसमें पर्सियन और तुर्की भाषा के बोलनेवाले लोग रहा करते थे। इस स्थान को इतिहास में पहली बार अल-वलिद ने पार किया और स्थायी रूप से मुस्लिम राज्य की स्थापना की। कुत्यवाह् ने कई सफल आक्रमण दक्षिणी तुर्कीस्तान, बल्ख, समरकंद और ख्वार्ज़िम पर किये और कई आक्रमण करने के उपरान्त उसने इन भागों पर अधिकार कर लिया। ज़क्षरतेस के प्रान्तों पर कुत्यवाह् ने ७१३-१५ में आक्रमण किये और विशेषकर फरग़ाना में उसने मुस्लिम साम्राज्य की नींव डाली। इन स्थानों पर आक्रमण करने के बाद मुसलमान लोगों ने सबसे पहले मंगोलियन और बौद्ध लोगों को चेतावनी दी। बुख़ारा, बल्ख़ और समरकंद में बौद्ध लोगों के विहार और चैत्य थे। यहाँ बौद्ध धर्म का बहुत अधिक प्रभाव था। समरकन्द में कुत्यवाह् ने कई मूर्तियों को ध्वस्त किया। इन स्थानों पर आक्रमण के समय मुसलमानों ने अनेक धार्मिक अत्याचार किये और लोगों को अपने धर्म में परिवर्तित करने का प्रयास किया। लेकिन बहुत कम लोगों ने उनके धर्म का अवलम्बन किया। इस्लाम का पूर्ण प्रसार इन स्थानों में ख़लीफा उमर द्वितीय (७१७-२०) के काल में हुआ।

इन विजयों में बुख़ारा के मन्दिर को ध्वस्त कर दिया गया। कुछ समय बाद बुख़ारा, ख्वारिज़्म और समरकंद अरब सभ्यता के केन्द्र बन गये। अल-बिलाधुरी के कथनानुसार काशगर पर जो कि चीनी तुर्किस्तान में स्थित हैं, कुत्यवाह् ने विजय प्राप्त की। बाद में इस स्थान पर नस्र-इब्न-सैयद ने विजय प्राप्त की। ख़लीफा हिसाम ने (७२४-४३) ने नस्र को त्रेन्सोक्षियाना का गवर्नर बनाया। हिट्टी ने लिखा है, "The Arab agents established by Qutaybah were merely military overseers and tax-collectors functioning side by side with the native rulers, who retained tax-collectors functioning side by side with the native rulers, who retained the civil administration." अल-सास पर अरबों का आधिपत्य ७५१ में हुआ। उपर्युक्त विवरणों से इस बात का पूर्णतया आभास होता है कि उमय्यद काल में अनेक युद्ध हुए और इस्लाम का प्रभाव दूर-दूर तक हुआ।

अरबों ने ७११ में भारत पर आक्रमण किया। जैसा कि उपर्युक्त युद्धों से प्रतीत होता है कि इन आक्रमणों का उद्देश्य इस्लाम धर्म का प्रसार था। सर वूल्ज़ले हेग के मतानुसार वहाँ के राजा ने अरबों का जहाज लूट लिया था और जब अरबों ने उसका हरज़ाना माँगा तो वहाँ के राजा ने साफ इनकार कर दिया। ७१२ के पहले भी वे सिन्ध को जीतने का प्रयास कर चुके थे। ६३६-३७ ई० में उन्होंने बम्बई के निकट थाना को जीतने के उद्देश्य से पहला आक्रमण किया किंतु उनकी पराजय हुई। इसके बाद

उन्होंने भड़ौंच, सिन्ध में देवल की खाड़ी तथा त्रिलोचिस्तान पर लगातार आक्रमण किये पर उनको सफलता नहीं प्राप्त हुई। अन्त में मुहम्मद बिन-कासिम ने पंद्रह हज़ार सेना लेकर प्रस्थान किया। २० जून सन् ७१२ में देवल नामक स्थान में भयंकर युद्ध हुआ और सिन्ध का राजा दाहिर मारा गया। सिन्ध पर विजय प्राप्त करने के उपरान्त मुहम्मद ने ७१३ ई० में मुल्तान पर आक्रमण करके उसे जीत लिया। इस विजय से मुसलमानों का सिन्ध में स्थायी अधिकार हो गया। पर १० वीं शताब्दी तक इनका साम्राज्य सिन्ध से आगे न बढ़ सका।

यद्यपि पूर्व में उपर्युक्त युद्ध चल रहा था तथापि अरब उस समय बाइजेन्टिाइन की ओर से भी उदासीन नहीं थे। अपने शासन के प्रारम्भिक जीवन में अब्द अल-मलिक, जो कि मुआइया का प्रतिनिधि था, रोम को कर दिया करता था। उस समय अरब की आन्तरिक स्थिति दृढ़ नहीं थी। सन् ६९२ में उसने रोम पर आक्रमण किया। इस समय रोम का सम्राट् जसटिनियन द्वितीय था। अब्द-अल-मलिक ने उसको सिसली के सिबेस्टो-पोलिस के पास परास्त कर दिया। और सन् ७०७ में 'त्याना' के प्रसिद्ध दुर्ग पर अधिकार कर लिया।

मिश्र (६४०-४३) की विजय के उपरान्त पश्चिम में इफ्रीक्वीयाह नामक स्थान पर आक्रमण हुये, लेकिन इस स्थान पर संगठित आक्रमण ६७० में उक़बाह-इब्न नफी ने किये जो कि मुआविया का प्रतिनिधि था। उक़बाह ने इस स्थान को जीतने का बहुत प्रयास किया पर वह असफल रहा। उक़बाह के मरने के उपरान्त उसके उत्तराधिकारियों ने यहाँ अधिकार कर लिया। हसान-इब्न-अल नुमान-अल-धसानी (ca. ६९३-७००) बाइजेन्टिाइन शासन का अन्त हो गया। मुस्लिम जहाजी बेड़े की सहायता से हशान ने बाइजेन्टाइन सैनिकों को कार्थेज और समीप के नगरों से हटा दिया। इसके उपरान्त वह वर्बर लोगों के विरुद्ध अभियान करने में स्वतंत्र हो गया। हशान, जिसनें ईफ्रीक़्याह को विजित किया था, एक वीर व्यक्ति था। उसके बाद मूसा-इब्न-नुसायर शासक हुआ। उसने अपने शासन काल में राज्य की सीमा तंगियर तक विस्तृत की थी। इससे इस्लाम का सम्बन्ध एक नये लोगों से हुआ जिनको वर्बर कहते थे। मुस्लिम दिग्विजय के समय के लोगों ने ईसाई धर्म को अपना लिया था।

उत्तरी अफ्रीका से लकर अतलान्तिक तक विजय करने के उपरान्त अरब वालों का दक्षिणी-पश्चिमी योरप पर आक्रमण करने का मार्ग खुल गया। इस युद्ध का संचालक मूसा था। इसके उपरान्त मूसा ने स्पेन पर आक्रमण किया। और इबिरीयन पर अपना अधिकार स्थापित किया। इस युद्ध में विजय प्राप्त कर लेने से उनके साम्राज्य की सीमा बहुत विस्तृत हो गई। हिट्टी के शब्दों में, "This constituted the last and the most sensational of the

major campaigns of the Arabs and resulted in addition to the Muslim world of the larget European territory ever held by them." कई नगरों को दक्षिणी 'गाल' में विजय करने के उपरान्त अरबों की बढ़ती हुई शक्ति को सन् ७३२ में टूरस और पोइटियरश में चार्ल्स मार्टिल ने रोका। यही उत्तरी-पश्चिमी युद्ध की सीमा थी। अरब इसके आगे अपना साम्राज्य नहीं बढ़ा सके, क्योंकि चार्ल्स बहुत ही वीर योद्धा था। इसीलिये हिट्टी ने कहा है "The year ·732 marked the first centennial of the Prophet's death."

इसमें कोई भी संदेह नहीं कि मोहम्मद साहब (हज़रत) की मृत्यु के कुछ ही समय बाद अरबों का साम्राज्य बहुत विस्तृत हो गया। चीन, सिन्ध, मध्य एशिया, दमिश्क और मिश्र इत्यादि में अरबों का राज्य फैल गया। उनके साम्राज्य की सीमाओं के विषय में आलंकारिक रूप से हिट्टी ने कहा है, "One hundred years after the death of the founder of Islam his followers were the masters of an empire greater than that of Rome at its zenith, an empire extending from the Bay of Biscay to the Indus and the confines of China and from the Aral Sea to the lower cataracts of the Nile, and the name of the Prophet--Son of Arabia–joined with the name of almighty Alla, was being called five times a day from thousands of minarets scattered over south-Western Europe, north Africa and western and central Asia."

उमय्यद काल में दमिश्क बहुत ही सुन्दर नगर था। इस नगर में बहुत सुन्दर भवन थे। उस समय यह विश्व के सर्वोत्कृष्ट नगरों में माना जाता था। दमिश्क का उस समय नाम अल-खद्रा था जिसका तात्पर्य उस स्थान से होता है जहाँ पर हरियाली रहती है। हिट्टी ने लिखा है, "In the heart of the city, set like a pearl in the emerald girdle of its gardens, stood the glittering palace of the Umayyads, commanding a view of flourishing plain which extended south-westward to Mount Hermon with its turban of parpetual snow." इस समय की सबसे सुन्दर कलाकृति 'उमय्यद मस्ज़िद' है जिसको आज भी कला के उपासक बड़े चाव से देखते हैं। इस मस्ज़िद के अन्दर एक चौकोर सिंहासन बना हुआ है जिसमें बड़ी सुन्दर पच्चीकारी का काम है। इसके अलावा और भी अनेक कलात्मक कृतियाँ इस काल में बनीं जिनका वर्णन हम विस्तृत रूप से आगे करेंगे।

अरबों ने एक विशाल साम्राज्य की स्थापना की। उनकी भाषा और विजित

देशों की भाषा अलग-अलग थीं। राज्य कार्य को सुचारु रूप से चलाने के लिए यह आवश्यक हो गया कि शासन का कार्य एक भाषा के माध्यम से किया जाय। अब्द अल-मलिक और अल-वालीद के समय में अरवी भाषा का राष्ट्रीय-करण किया गया। इसके फलस्वरूप ग्रीक और पहलवी के दीवानों (Public Registers) का अरवी में अनुवाद किया गया। इसी समय में साम्राज्य के समस्त प्रदेशों में अरबी सिक्के चलाये गये। भाषा के परिवर्तन के फलस्वरूप लोगों में भी वहुत परिवर्तन हो गया। पूर्व काल के विजेता राजस्व और पुस्तक आलेखन (Blook-keeping) के विषय में पूर्णतया अनभिज्ञ थे। इससे उन्हें ग्रीक और फारसी भाषा के जाननेवाले व्यक्तियों को रखना पड़ता था यद्यपि यह राष्ट्रीयकरण बहुत धीरे-धीरे हुआ। इसका प्रारम्भ अब्द-अल-मलिक के समय से हुआ था। भाषा परिवर्तन की प्रतिक्रिया एक विशेष नीति को लेकर हुई थी। हिट्टी ने लिखा है, "The step was part of a well planned policy and not due to any such trivial cause as that put forth by at Batadhuri--the urination of a Greek clerk in an ink well."

अरबों के शासन का जब विस्तार इतने बड़े भाग में हो गया और उन्होंने देखा कि स्थान-स्थान पर विभिन्न प्रकार के सिक्के चल रहे हैं तो उन्होंने इस ओर भी ध्यान दिया। इस्लाम धर्म के अभ्युदय के पूर्व रोम और फारस में वहाँ के शासकों ने अपने-अपने सिक्के चलाये थे। उमर और मुआविया का ध्यान भी इस ओर गया था पर वे कोई ठोस कदम नहीं उठा सके थे। कुछ सोने और चाँदी के सिक्के अब्द-अल-मलिक के समय के पूर्व ढाले गये थे, पर उन सिक्कों पर बाइजेन्टाइन प्रभाव था। अब्द अल-मलिक ने सन् ६९५ ई० में शुद्ध अरवी सिक्के बनवाये जिनमें कोई विदेशी प्रभाव नहीं था। अब्द-अल-मलिक पहला व्यक्ति था जिसने स्थायी डाक विभाग की नींव डाली।

इस समय इसके अलावा राजकर और शासन सम्बन्धी अनेक सुधार किये गये। सैद्धान्तिक रूप से प्रत्येक मुसलमान को ज़काह (poor rate) अथवा कोई एक ही कर देना पड़ता था। इसके फलस्वरूप इस्लाम धर्म के अनेक अनुयायी बन गये। वे गाँवों से कृषि छोड़ करके शहरों को आने लगे और सेना में मवालि (ग्राहक) के रूप में भर्ती हो गये। इसके फलस्वरूप राजकोष को दो प्रकार से हानि हुई। एक तो लोगों के इस्लाम धर्म ग्रहण करने से उनको कई प्रकार के करों से छूट मिल जाया करती थी। दूसरे जो लोग सेना में भर्ती हो जाते थे उनको विशेष रूप से बहुत कम कर देना पड़ता था। अल-हज्जाज ने इन कठिनाइयों को दूर करने के लिए यह नियम निकाला कि जो लोग उन स्थानों में कृषि करते हैं, जहाँ पर पहले भूमि कर लिया जाता था—चाहे ऐसे व्यक्तियों ने इस्लाम को ही क्यों न ग्रहण कर लिया हो, भूमि कर अवश्य देना पड़ेगा। खलीफा उमर द्वितीय (७१७–२०) ने मुसलमानों को प्रसन्न करने के

लिए पहले के नियम को फिर से चलाया। इससे राजकोष को बहुत हानि हुई। हिट्टी के अनुसार इस नियम के फिर से लागू करने से, "Many Barbeans and Persians embraced Islam to enjoy the pecuniary privileges thus accorded them." अल-हज्ज़ाज ने इस नियम में कुछ संशोधन किया।

अल-हज्ज़ाज ने अनेक नहरें बनवाई। इसके फलस्वरूप उन स्थानों में भी कृषि होने लगी जो अभी तक बंजर थे। इसने दज़ला और फरात की प्रसिद्ध नहर की मरम्मत कराई। इसने वर्ण-विन्यास ( Orthography ) में भी अनेक सुधार किये जिसके फलस्वरूप अरबी भाषा में स्वरों से सम्बन्धित जो कमी थी उसको दूर किया। इसमें कोई सन्देह नहीं कि वह एक महान् सेनानायक, महान् योद्धा और साहित्यकार था। हिट्टी ने उसके विषय में लिखा है, "In this orthographic reforms he was prompted by the desire to prevent errors in the recitation of the sacred text......He who started life as a schoolmaster never lost interest in literature and oratory. His patronage of poetry and science was notable."

इस काल में अनेक कलात्मक वस्तुओं का निर्माण हुआ जिनमें से कुछ आज भी देखी जा सकती हैं। अब हम कुछ मुख्य कलात्मक कृतियों का संक्षेप में वर्णन करेंगे। फिलस्तीन में इस समय खलीफा सुलैमान ने एक पुराने नगर के अवशेष पर अल-रमलाह नामक नगर की नींव डाली जिसको उसने अपना निवास स्थान बनाया। सुलैमान के बाद खलीफा लोगों ने अपनी राजधानी बदल दी। हिशाम रूसाफह में रहता था। सन् ६९१ में अब्द-अल मलिक ने जेरूसलम में एक बहुत सुन्दर गुम्बद बनवाया जिसे यूरपवासियों ने 'उमर का मक़बरा' कहा है। इस मक़बरे का निर्माण मलिक ने करवाया था। इसका पता हमें क़ुफ़िक अभिलेख से चलता है। सौ साल उपरान्त अब्बासिद खलीफा ममून (८१३-३३) ने इसकी मरम्मत करवाई और मलिक के स्थान पर अपना नाम लिख दिया। गुम्बद के दक्षिणी भाग में मलिक ने कुछ और मस्जिदें बनवाईं।

उमय्यद वंश का सबसे महान् निर्माता अल-वालिद था जो कि अब्द-अल-मलिक का पुत्र था। उसने अनेक इमारतों का निर्माण करवाया। उसका शासन काल उमय्यद शासन का सर्वोत्कृष्ट काल कहा जाता है। सर विलियम म्योर (Sir William Muir) ने अपनी प्रसिद्ध पुस्तक, 'The Caliphate, Its Rise, Decline And Fall' में लिखा है, "The era of Walid was glorious both at home and abroad. There is no other reign, not exception that of Omer, in which Islam so spread abroad and was consolidated. From

the borders of China and the banks of the Indus to the Atlantic, his word was law. In his reign culture and art began to flourish." अल-वालिद ने, मक़रान की विशाल मस्जिद को फिर से बनवाया। सीरिया में अनेक स्कूल और मस्जिद बनवाये। उसका सबसे महान कार्य सेंट जौन बैपटिस्ट को छीनकर मस्जिद बनाना था। आज भी यह दुनियाँ की महान कलाकृतियों में से एक है। इसीलिये "Encyclopaedia Britannica ने लिखा है, "The Omayyad mosque in Damascus, converted by Caliph from the Church of St. John Baptist, and the Dome of the Rock in Jerusalem are among the best glories of Islam."

इस काल के खलीफाओं में उमर द्वितीय (७१७-७२०) उल्लेखनीय है। यह बहुत ही धर्मांध व्यक्ति था। उमय्यद वंश में इसके बराबर कोई दयालु शासक नहीं हुआ। वास्तव में वह राजा के रूप में साधु था। हिट्टी के अनुसार, "Umar was entirely under the influence of the theologians and has enjoyed through the ages a reputation for piety and asceticism that stands in glaring contrast with the alleged impiety of the Umayyad regime. He was, in fact, the Umayyad saint." अरब इतिहास के अनुसार वह साधारण वस्त्र पहनता था और अपनी प्रजा से स्वतन्त्र रूप से मिलता था। उसने अपनी मुसलमान प्रजा के समस्त करों को माफ कर दिया। जब उसके प्रबन्धकों ने कहा कि इसका सरकारी कोष पर बुरा असर पड़ेगा तो उसने जवाब दिया, "Glad would I be, by Allah, to see everybody Moslem so that thou and I would have to till the soil with our own hands to earn a living." (translation by Hitti) अब्द-अल-मलिक के पुत्र हिसाम के समय उमय्यद साम्राज्य के स्वर्ण युग का अन्त हो गया।

# ५

# उमय्यद वंश का पतन

हिसाम इस वंश का अन्तिम महान सम्राट् था। उसके उपरान्त उसके चार उत्तराधिकारी, मरवान द्वितीय को छोड़कर शासक के रूप में पूर्णतया अयोग्य थे। हिसाम शासन के पूर्व से ही खलीफा लोग बहुत ऐश का जीवन व्यतीत करने लग गये थे। उनका अधिकतर जीवन मदिरा, आखेट (hunting) और कविता के आस्वादन में व्यतीत होता था। इसके फलस्वरूप हरम की प्रथा भी आई। इस विलासप्रियता का कारण राजकोष में धन की अधिकता थी। याज़ीद तृतीय पहिला शासक था जो कि एक गुलाम स्त्री से उत्पन्न हुआ था। इन सब विषयों से इस बात का पता चलता है कि इनका चारित्रिक पतन हो गया था। इसीलिए हिट्टी ने कहा है, "The characteristic vices of civilization, especially those involving wine, women and song, had seized upon the sons of desert and were beginning to sap the vitality of the youthful Arab society." उमय्यद वंश के पतन का प्रमुख कारण यह था कि इस समय की अरब जनता में अपने क़बीले की भावना आ गई थी, जिसके फलस्वरूप स्थान-स्थान पर विद्रोह होने लगे।

उत्तरी अफ्रीका के कबीलों ने इस्लाम के पूर्व ईराक़ पर दियार रबीअल, दियार मुडर कबीलों की स्थापना की थी। सीरिया में भी दक्षिणी अरेबिया के यमन नामक स्थान में लोग जाकर बस गये थे। इसीलिए इनका नाम सीरिया के यमन पड़ा। इनमें सबसे अधिक शक्तिशाली बनूकल्व कबीले के लोग थे। खुरासान और उत्तर-पूर्वी पशिया के लोग प्रसारवादी थे और उत्तरी अरेबिया से आये थे। उमय्यद वंश के संस्थापक ने अपना सिंहासन सीरिया के यमन सिपाहियों के द्वारा प्राप्त किया था। उसका पुत्र और उत्तराधिकारी याज़ीद था जिसकी माँ मेसून क़बीले की थी। उसने भी अपना विवाह इसी क़बीले की स्त्री से किया। इसके फलस्वरूप क़्वासिद लोगों को बहुत विद्वेष हुआ। हिट्टी के अनुसार 'The Qaysites became in course of time the nucleus of one political

party and Yamanites of another." विद्वेषी क़्वासिद लोगों ने उसके पुत्र मुआकिआ द्वितीय को खलीफा मानना अस्वीकार कर दिया और इब्न अल-ज़ुबैर को खिलाफत के लिए खड़ा कर दिया। क़्लबाईत लोगों की क़्वासिद लोगों पर विजय मज़् नामक स्थान पर हुई। जिसमें मरवान के लिए शासन सुरक्षित रहा। यह उमय्यद वंश की मरवानिद शाखा का सम्राट् था। अल-वालीद प्रथम के समय क़्वासिद शक्ति अपने चरमोत्कर्ष पर पहुँची हुई थी। अल-वालिद के भाई सुलैमान ने 'यमन' लोगों का पक्ष लिया।

याज़ीद द्वितीय ने अपनी माँ के प्रभाव से क़्वासिदों को आश्रय दिया। इसके विपरीत याज़ीद ने यमानी लोगों को राज्याश्रय दिया। इन विभिन्न राजाओं में प्रतिद्वन्द्विता बहुत बढ़ी। उमय्यद वंश के पतन में इसका भी बहुत बड़ा हाथ था। हिट्टी ने कहा है, "The polarization of the Moslem world by this Arab dualism of Qays and Yaman, who also appear under other names, became now complete. It precipitated the downfall of the dynasty and its ill-effects were manifest in years to come and in widely separated places." इन कबीलों की प्रतिद्वन्द्विता के फलस्वरूप जब उमय्यद सम्राट् की शक्ति क्षीण हो गई तो जगह-जगह पर युद्ध छिड़ गये। हिट्टी के शब्दों में, "Everywhere, in the capital as well as in the provinces, on the banks of Indus, the shores of Sicily and the borders of Sahara, the ancestral feud, transformed into an alignment of two political parties, one against the other, made itself felt."

मुसलमानों में उत्तराधिकार के विशेष नियम न होने के कारण देश में काफी अव्यवस्था फैली। यद्यपि मुआविया ने उत्तराधिकार के प्रथा को चलाया पर इसका अरबवासियों पर कोई भी प्रभाव नहीं पड़ा। अरब के लोग वृद्धत्त्व (seniority) में विश्वास करते थे। उत्तराधिकार का सर्वमान्य नियम होने के फलस्वरूप उमय्यद वंश का पतन हुआ। उमय्यद वंश के सबसे बड़े शत्रु शिया लोग थे। सुन्नी लोग भी इस वंश से असन्तुष्ट थे, क्योंकि खलीफा के विलासमय जीवन को देखकर इनको खिन्नता होती थी। अल-इराक़ ने, जहाँ के अधिकतर लोग शिया थे, विद्रोह कर दिया।

जिस समय उमय्यद वंश के अन्दर अनेक विरोधी तत्त्व उत्पन्न हो रहे थे उसी समय अब्बासीद, जो कि हज़रत मोहम्मद के चाचा (मुत्तालिब) के वंश के थे, राजनैतिक क्षेत्र में आये। इस वंश को बहुत अधिक सहारा शिया लोगों से प्राप्त था। शिया लोगों के अनुसार उत्तराधिकार में पहला स्थान अली के वंशजों का था। उनके विचार में उमय्यद लोगों से अब्बासिद

लोगों का ख़िलाफत में अधिक अधिकार था। सम्पूर्ण देश में अशान्ति और विरोध को देखकर अब्बासिद वंश के स्थापक ने उमय्यद लोगों के विरोध में अभियान शुरू कर दिया।

उमय्यद शासन काल में उन लोगों को भी बहुत अधिक असन्तोष था जो अरब के मुसलमान नहीं थे, क्योंकि इन लोगों को अरब के मुसलमानों के बराबर आर्थिक अधिकार नहीं मिले थे। वे लोग एक ऐसा शासक चाहते थे जो प्रत्येक मुसलमान के साथ समानता का व्यवहार करे। उमय्यद शासन के अन्तिम दिनों में फारस में अज़्द-मुदर इनके विरोध में कार्य कर रहा था। इस प्रकार खिलाफत के प्रतिद्वन्द्वि अब्बासी लोगों को उपयुक्त समय मिल गया। हिट्टी ने लिखा है "The zero hour in the life of the Umayyad dynasty approached when a coalition was effected between the Shi'ite, Khurasanies and Abbasid forces which was utilized, by the last for their own advantage." इस युद्ध का संचालक अब्द-अल-अब्बास था। इसकी अधीनता में पहली बार इस्लाम ने एक ख़िलाफत के विरोध में संगठित प्रयत्न किया। जून ९ सन् ७४७ ई० में खुरासान और फारस इत्यादि स्थानों में संगठित रूप से विद्रोह हुए।

सन् ७४९ में खुरासान की राजधानी अल-इराक़ और अल-कूफाह पर अब्बास वंश का अधिकार हो गया। जब मरावान ने देखा कि दुश्मन विजय करते ही जा रहे हैं तो वह बारह हजार सेना लेकर हर्रान से आगे बढ़ा और ज़ाब नदी के तट पर दोनों पक्षों में घोर युद्ध हुआ। इस युद्ध में मरावान हार गया। २६ अप्रेल ७५० को दुश्मनों ने दमिश्क को जीत लिया। इस प्रकार उमय्यद वंश का पतन हो गया और अब्बासी वंश को ख़िलाफत प्राप्त हुई। इस प्रकार अब्बास वंश का काला झंडा (यह उनके युद्ध का झंडा था) उमय्यद वंश के उजले झंडे को खदेड़ता आगे बढ़ गया।

यद्यपि उमय्यद काल में बहुत खून-खराबी हुई पर इसके विपरीत उस काल में अनेक सुधार भी हुए। सर विलियम म्योर (Sir William Muir) ने अपनी प्रसिद्ध पुस्तक "The Caliphate, Its Rise, Decline And Fall" में उमय्यद वंश का मूल्यांकन करते हुए लिखा है, "The tendency of the annals on which we are dependent, written as they the influence of Abbasside supremacy. Moreover, the wholesale butcheries, cold-blooded murders, and treacherous assassinations which cast a lurid light on the court of Saffah and his succesors, find as a whole, no counterpart among the Umayyads. And if we regard the environment of the throne, although

some of the Umayyads were dissolute to the last degree, and sometimes cruel also. I should incline to strike the balance, even as regards morality, in favour although of Damascus."

# ६

# उमय्यद काल में शासन प्रबन्ध और सामाजिक स्थिति

## शासन-व्यवस्था

उमैय्यद-शासन काल में अरब देश की सर्वतोन्मुखी उन्नति हुई। इस वंश के शासकों ने ही शासन में एकरूपता की स्थापना की। उमय्यद और अब्बासीद काल में शासन का संचालन प्रान्तों द्वारा होता था। सम्पूर्ण राज्य को अनेक प्रान्तों में विभक्त कर दिया गया था जिनके नाम निम्नलिखित हैं—(१) सीरिया, (२) अल-कूफाह् जिसमें अल-इराक़ भी सम्मिलित था, (३) अल-वस्त्ररह् जिसके अन्तर्गत फारस भी सम्मिलित था, (४) अरमिनिया, (५) अल हिजाज़, (६) करमान और सिन्ध का राज्य, (७) मिश्र, (८) इफ्रीकुयाह्, (९) अल-यमन। धीरे-धीरे इनकी संख्या कम हो गई। कुछ समय बाद इन स्थानों में केवल पाँच ही गवर्नर रह गये। मुआविया ने अल-वसरा और अल-क़ूफाह को एक ही में सम्मिलित कर दिया। उसी प्रकार अल-हिज़ाज अल-यमन और मध्य अरेबिया को मिलाकर एक ही प्रान्त बना दिया गया। अल-ज़ज़ीरह (दजला फरात का उत्तरी भाग) इसके अन्तर्गत अरमिनिया, अजरबैजान, और एशिया माइनर के पूर्वी भाग को मिलाकर एक अलग प्रान्त बनाया गया। उत्तरी और दक्षिणी मिश्र का एक अलग प्रान्त बनाया गया। इफ्रीकुयाह् जो क अफ्रीका, स्पेन और इटली के निकटस्थ था, पाँचवाँ प्रान्त बनाया गया। इस समय में आवश्यकता और शासन की दृष्टि से प्रान्तों का विभाजन किया गया था।

इस समय सरकार के तीन कार्य थे—शासन-प्रबन्ध, कर संग्रह और धार्मिक प्रभुता। इस समय धार्मिक प्रभुता शासन-प्रबन्ध से प्रभावित थी। 'अमीर' (गवर्नर) अपने अनुचरों को स्वयं मनोनीत करता था। अमीर के हाथों में अपने प्रान्त का शासन रहता था। वह पूर्णतया अपने कार्य में स्वतंत्र रहता था। उसके अधीन एक सेना होती थी और उसी के प्रति उत्तरदायी होती थी। पर कुछ प्रान्तों में खलीफ़ा द्वारा भेजे गये कर्मचारी होते थे जिनका कार्य करों का लेखा-जोखा रखना होता था। इनको साहिब-अल-खराज़ कहते थे। मुआवया पहला कर्मचारी था जिसने लगान के प्रबन्ध के लिए अपने कर्मचारी प्रान्तों में भेजे।

कर के स्रोत वही थे जो पहले से चले आ रहे थे। सैनिकों को युद्ध में प्राप्त युद्ध बन्दी और चल सम्पत्ति पर अधिकार था। पीछे चलकर उन्हें भूमि में बसने का हक़ मिला। उन्हें भूमि कर देना पड़ता था जिसे खराज कहते थे। शाह-उल-मुआट्टा (Shah-ul-Muatta) के अनुसार, "Everything which grew upon land, watered by natural springs, was liable of Ushr (the tenth), but all produce, needing artificial irrigation, was liable only to half of the tenth." अरबों ने इस समय सभ्य बाइजन्टाइनों और भारतीयों की शासन पद्धति को अर्थ- व्यवस्था में अपनाया। जक़ात (Poor Tax) देना मुस्लिमों का कर्त्तव्य था। मुआविआ ने २।। फी सदी ज़कात का भाग निश्चित किया।

प्रान्तीय करों का कुछ भाग केन्द्रीय सरकार को दिया जाता था। उसी की आमदनी प्रान्तों की सेना और शासन प्रबन्ध में व्यय किया जाता था। उस समय मिश्र, मेसोपोटामिया के लोगों को कई प्रकार के कर देने पड़ते थे। (१) जज़या कर (Capitation Tax), (२) खिराज़ (भूमिकर) मुख्य थे। सम्भवतः इन करों को लगाने के विषय में उनको पहली जानकारी बाइजेन्टाइन साम्राज्य से हुई क्योंकि वहाँ ये कर मुस्लिम शासन के पूर्व से चले आ रहे थे। कुछ शहरों से इस समय सन्धि के अनुसार कर लिया जाता था और इनको विशेष अधिकार प्राप्त थे। इन दोनों करों को अरबों ने अपने सम्पूर्ण राज्य में लागू किया। जिन स्थानों पर स्वर्ण-मुद्रायें प्रचलित थीं (मिश्र और सीरिया), प्रत्येक व्यक्ति से चार सोने के दीनार ज़ज़या के रूप में लिया जाता था। जिन स्थानों में चाँदी के सिक्के (मेसोपोटामिया, पूर्वी अरेबिया और फारस) प्रचलित थे, ४० चाँदी के दीनार कर रूप में लिये जाते थे। और जज़या कर (tributum captis) भिन्न-भिन्न वर्गों से उनकी हैसियत के अनुसार लिया जाता था। ये वर्ग तीन भागों में विभक्त थे। मिश्र में प्रत्येक व्यक्ति से, जो धन उत्पन्न करने के योग्य हो, दो दीनार कर लिया जाता था।

इस समय न्याय-विभाग केवल मुसलमानों के ही लिए था। गैर-मुसलमान अपनी न्याय-व्यवस्था कायम रख सकते थे। न्याय विभाग केवल बड़े-बड़े शहरों में ही होते थे। जज़ों का कार्य केवल आपसी झगड़ों को दूर करना था। खुदाबक्श (Khuda Bukhsh) के अनुसार "Judges were originally appointed for the settlements of disputes among Arab warriors and their dependents." उमय्यद शासन के पूर्व खलीफा और उसके अधीनस्थ व्यक्ति न्याय करते थे। इस काल में न्याय विभाग के कर्मचारियों की नियुक्ति प्रान्तों में गवर्नर करता था। न्याय विभाग का प्रधान खलीफा होता था।

उमय्यद काल में शासन का विस्तार बहुत हो चुका था। इसलिए यह

आवश्यक हो उठा था कि खलीफा के 'फरमानों' को लिखित रूप से उनके पास तक पहुँचाया जाय। मुआबिया पहला व्यक्ति था जिसने 'दीवान-उल ख़तम' विभाग की नींव डाली, जिसका कार्य प्रत्येक राज्य के कार्यों का ब्योरा रखना था। खलीफा के प्रत्येक फरमानों की दो प्रतिया बनाई जाती थी और एक प्रति मोहर लगाने के पूर्व सुरक्षित रखी जाती थी। इसके फलस्वरूप शासन प्रबन्ध में किसी प्रकार की गड़बड़ी असम्भव हो गई।

उमय्यद सेना का संगठन बाइजेन्टाइन सेना पर आधारित था। मुस्लिम धर्म के अनुसार सेना का उद्देश्य नास्तिक लोगों के विरुद्ध युद्ध करना था। सेना दो भागों में विभाजित कर दी गई थी—मुस्तरज़िकाह, मुरतज़िकाह। पहले प्रकार के लोग स्थायी सेना में थे और इनको राजकोष से वेतन मिलता था, दूसरे प्रकार के लोग विशेष आवश्यकता पर सेना में रखे जाते थे; अधिकतर इस प्रकार के लोग धार्मिक और देश प्रेम की भावना से सेना में भर्ती होते थे। हिट्टी के अनुसार "The division was into five corps: centre two wings, vanguard and rearguard." इसका आधार प्राचीन पद्धति थी। मरा-वान द्वितीय (७४४-५०) ने प्राचीन सैन्य संगठन को त्याग दिया और इसके स्थान पर सेना में छोटी-छोटी टुकड़ियाँ युद्ध में प्रयुक्त कीं, जिसको खुरदूस कहते थे। उसने ग्रीक लोगों की तरह अपनी सेना में कवच का प्रयोग किया। अस्त्र पहले के ही थे। सेना का भारी सामान और घेरा डालने के सामान ऊँटों पर सेना के पीछे-पीछे चलते थे। दमिश्क के अधिकतर सैनिक सीरियावासी थे। सैनिकों की अधिकतर भर्ती अल-बस्राह और अल-कूफाह के प्रान्तों से होती थी। सुफ्यानिद के अधीनस्थ ६०,००० स्थायी सैनिक थे जिनके ऊपर ६०,०००,००० दिरहम व्यय होता था। जिनमें उनके परिवार का व्यय भी सम्मिलित था। याज़िद तृतीय (७४४) के काल में दस प्रतिशत सैनिकों की सुविधायें कम कर दी गईं। अन्तिम उमय्यद सम्राट् के पास १२,००० सैनिक थे।

अरब जल सेना का संगठन बाइजेन्टाइन सेना पर निर्भर था। प्रत्येक जहाज़ की छत पर कम से कम २५ सैनिक रहते थे और पाँच बैठने के स्थान थे। प्रत्येक आसन पर दो आदमी बैठते थे। प्रत्येक जहाज़ पर सौ आदमियों की पंक्ति खड़ी रहती थी। जो लोग युद्ध में कुशल होते थे वे जहाज़ की छत से युद्ध करते थे।

**शाही जीवन**—उमैय्यद काल में देश धन-सम्पन्न था और राजकोष में धन की कमी नहीं थी। इसीलिए खलीफा का जीवन राग-रंग से भरा हुआ था। सायंकाल में खलीफा मनोरंजन और वाद-विवाद किया करता था। मुआ-विया कहानी सुनने का बहुत इच्छुक था। उसको कविता में भी बड़ा चाव था। अपनी इच्छा की पूर्ति के लिए उसने अल-यमन से अबीद इब्न-सर्याह नामक व्यक्ति को बुलाया, जिसने बहुत समय तक बादशाह की इस इच्छा को पूरा किया। इस समय दरबार में पेय वस्तुओं में शर्बत का मुख्य स्थान था।

मुआविया का पुत्र, याज़ीद प्रथम, खलीफा था जिसने मदिरा का प्रयोग किया। उसने 'याज़ी दअल खुमूर' जिसका अर्थ 'याज़ीद मदिरा का प्रेमी' होता है उपाधि ली। याज़ीद प्रतिदिन मदिरा का सेवन करता था। इसके विपरीत अल वालीद प्रथम हर दूसरे दिन मदिरा का सेवन करता था। अब्द-अल मलिक मदिरा का सेवन केवल माह में एक बार करता था। अल-वालीद द्वितीय मदिरा का बहुत प्रेमी था। समकालीन इतिहासकारों के वर्णनों से पता चलता है कि वह शराब के सरोवर में स्नान किया करता था। इस कथन से इस निष्कर्ष पर पहुँचा जा सकता है कि वह बहुत अधिक मदिरा पान किया करता था। अल-वालीद जिसने अपना बहुत समय रेगिस्तान के दुर्गों में व्यतीत किया था, हमेशा नृत्य, गान, सुरापान और विषयभोग में लिप्त रहता था। इन आमोद-प्रमोद के स्थलों पर कविता, गान और विद्वत्तापूर्ण वादविवाद भी होते थे जिनका सांस्कृतिक महत्व था। हिट्टी के अनुसार, "Such festivities as these were nevertheless not entirely lacking in cultural value. They undoubtedly encouraged the development of poetry, music and the aesthetic side of life in general and were not always orgies."

इस समय खलीफाओं के अन्य मनोरंजन के साधनों में आखेट, घुड़दौड़, पांसे का खेल और पोलो मुख्य थे। पोलो का खेल उमय्यद काल के अन्तिम समय में शुरू हुआ। उस समय के ऐतिहासिक विवरणों से पता चलता है कि आखेट (hunting) उस समय बहुत प्रचलित था। कथाओं में इब्न-रबीह का, जिसने बंसूस के युद्ध पर विजय प्राप्त की थी, मुख्य मनोरंजन आखेट था। उसने कई चीतों का शिकार किया। अल-वालिद पहला व्यक्ति था जिसने सार्वजनिक घुड़दौड़ की प्रथा चलाई। सुलेमान घुड़दौड़ का बहुत अधिक शौकीन था। उसकी मृत्यु घुड़दौड़ में हुई।

राजपरिवार की स्त्रियों को अधिक स्वतन्त्रता प्राप्त थी। मक्का के एक कवि अबु-दहबाल ने खलीफा मुआविया की पुत्री को संकेत करते हुए कुछ प्रेम कवितायें लिखीं, जिसको उसने मक्का की यात्रा के समय देखा था। इसके दण्ड स्वरूप खलीफा ने उसकी जबान कटवा दी थी। इसके विपरीत कवि वद्दाह-अल-यमन खलीफा वालिद द्वितीय की स्त्री से प्रेम करता था। इस समय विदेशी स्त्रियाँ, खास कर ईरानी और ईराक़ी, खलीफा के महल में प्रेमिका बन कर रहने लगीं।

**राजधानी**—उमय्यद काल में अरेबिया की राजधानी दमिश्क थी। यह अपने वैभव के लिए प्राचीन संसार में प्रसिद्ध था। इसके प्राचीन अवशेषों से इसके गौरव का आभास होता है। एक प्राचीन इतिहासकार, जो कि खलीफा मुतसिम के समय में नगर को देखने गया था, उमय्यद महल के विषय में कहता है, "When we had come to Damascus we inspected the

इस काल में शिक्षा केवल धार्मिक थी । अल-मदीना का प्रदेश धार्मिक दृष्टिकोण से बहुत महत्त्वपूर्ण था । मक्का और मदीना धार्मिक शिक्षा के केन्द्र थे। पर समय के प्रवाह में धन की अधिकता के कारण यहाँ के धार्मिक शिक्षा के केंद्र शिथिल हो गये । हिट्टी ने लिखा है, "With the increased flow of wealth the two holy crities became less holy. They developed into a centre of worldly pleasure and gaiety and a home of secular Arab music and song."

उस समय के सामाजिक जीवन को विशेष रूप से हम दो वर्गों में विभक्त कर सकते हैं, उच्च वर्ग और मध्य वर्ग । उस समय की सबसे बड़ी विशेषता यह थी कि एक विशेष जनसमुदाय के विशेष प्रकार के मकान बने होते थे। मकानों का मार्ग पीछे से होता था । धनी लोगों के मकान दो मंज़िले होते थे। धनी लोगों को प्रसन्न रखने के लिए दासियाँ होती थीं जो नृत्य, गान से उनके मन को प्रसन्न रखतीं थीं । इस समय अरबों के खान-पान में बहुत अन्तर आ गया था। अरबवासी पहले सादा भोजन करके अपना जीवन व्यतीत करते थे, पर अब उनके भोजन में तरह-तरह के पकवान होते थे।

इस्लाम के पूर्व अरबों का जीवन बहुत सादा था । वे केवल एक लम्बा कुरता पहनते थे जिसपर वे चमड़े की पेटी बाँधते थे। उमैय्यद वंश के धन की बहुलता के कारण उच्च वर्ग के लोगों के पहनावे में बहुत अन्तर आ गया था। अब वे लोग बहुत मूल्यवान वस्त्र पहनते थे । कुरान में स्त्री को पर्दे के अन्दर रहना बताया गया है, बाहर निकलने पर शरीर को बुर्के से ढकना पड़ता था। अरेबिया एक दरिद्र देश था । पर जब अरब एक विस्तृत साम्राज्य के स्वामी बन बैठे, उनकी आर्थिक स्थिति ठीक हो गई । अरब व्यापारियों ने यहूदी और ईसाईयों का स्थान लिया। दमिश्क व्यापार का सबसे बड़ा केंद्र बन गया। व्यापार के अलावा उद्योगों की भी उन्नति हुई । कम्बल, ऊनी और रेशमी कपड़े साम्रज्य में ही तैयार होते थे। उमय्यद काल के प्रयत्नों के ही फलस्वरूप विश्व सभ्यता में अरबों का नाम आगे चलकर गौरव से लिया जाने लगा।

# ७

# उमय्यद काल में सांस्कृतिक उन्नति

अरब जब समृद्ध ईरानी, यूनानी और भारतीय साहित्य के सम्पर्क में आये तो वे उन्हें बड़े धैर्य के साथ उनका अध्ययन करने लगे। विजयी अरबों को अपने से अधिक सभ्य विजितों के बराबर होना जरूरी था। फिर नये मुसलमान 'कुरान' और अन्य धार्मिक किंवदन्तियों पर बहस मुबाहिसा करने लगे। अपनी प्रखर बुद्धि के आधार पर समालोचना करने लगे। इस तरह बौद्धिक आन्दोलन का जन्म हुआ। अरबों के चरित्र की एक विशेषता यह थी कि वे प्रत्येक वस्तु को बुद्धि की कसौटी पर जाँचते थे। किंवदन्ती या अन्ध-विश्वास से उनका जी नहीं भरता था। वे बुद्धिजीवी थे, और प्रत्येक वक्तव्य को प्रमाण के आधार पर ही मानते थे। ऐसे अरबों का जब समृद्ध साहित्य और विज्ञान से सामना हुआ, तब सब कुछ भूलकर वे ज्ञान-पिपासा को मिटाने लगे। उन्होंने जो कुछ सीखा दूसरों को सिखाया। उनके बुद्धि वैभव का प्रभाव योरप पर काफी पड़ा। इस समय मुस्लिम साम्राज्य के प्रथम प्रमुख सांस्कृतिक केन्द्र बसरा और कूफा थे। यहाँ पर्शियनों या नये मुसलमानों की आवश्यकता के कारण अरबी भाषा में कुछ संशोधन हुआ।

जब दूसरे देशों के लोगों को अरबी भाषा का अध्ययन करने में कष्ट का अनुभव होने लगा तब उन्होंने यह सोचा कि भाषा को सरल किया जाय। इसकी सबसे पहले आवश्यकता फारस में पड़ी थी। इस समय बहुत-से देशों के लोगों ने इस्लाम धर्म ग्रहण कर लिया था इसलिए उनके लिए कुरान की ऐसी प्रतिलिपि की आवश्यकता हुई जिसको वे समझ सकें। इसीलिए आज हम कुरान की भाषा में अनेक भाषाओं का प्रभाव पाते हैं, "The ever widening gap between the classical language of the Koran and everyday vernacular corrupted by Syriac, Persian and other tongues and dialects was partly responsible for evoking such linguistic interest." ( Hitti )। अरबी भाषा के विकास का सबसे बड़ा कारण उमय्यद शासकों की भाषा के राष्ट्रीय-

करण की नीति थी। साम्राज्य के प्रत्येक स्थानों में राजकार्य के लिए अरबी भाषा आवश्यक हो गई।

यह एक आवश्यक तथ्य है कि भाषा के कुछ नियम होते हैं और उनके आधार पर भाषा बनती है। इस समय विभिन्न भाषाओं के समिश्रण से ही परिवर्तन नहीं हुआ वरन् अबु-अल-असवद अल दुअली का विकास ६८८ ई० में अल बस्त्री पर हुआ। यह किंवदन्तियों के अनुसार अरबी व्याकरण का पहला लेखक था। इब्न खलिकान ने लिखा है कि अली पहला व्यक्ति था जिसने अरबी व्याकरण पर विस्तारपूर्वक ग्रंथ लिखा। अरबी व्याकरण का विकास शनैः शनैः हुआ और इसमें ग्रीक भाषा के नियमों का प्रभाव पड़ा। ख़लील इब्न-अहमद (७८६) पहला व्यक्ति था जिसने अरबी भाषा का शब्दकोष बनाया। इसका नाम इसने 'क़िताब-अल-अयुन' रखा। इसमें अरबी भाषा के नियमों का विस्तार से वर्णन है। उसके शिष्य सीवव्याह ने अरबी भाषा पर एक क्रमबद्ध ग्रंथ लिखा जिसको आज भी काम में लाया जाता है।

इस्लाम के प्रारम्भिक दिनों में शिक्षा का क्षेत्र केवल धर्म तक ही सीमित था। उमय्यद काल में शिक्षा के क्षेत्र में उन्नति होने लगी। इस काल में कुरान के अध्ययन के फलस्वरूप दर्शन और कोष रचना शास्त्र की उत्पत्ति हुई। जैसा कि हिट्टी ने लिखा है, "The study of the Koran and the necessity of expounding it gave rise to the twin sciences of philosophy and texicography as well as to that most characteristically Moslem literary activity." मुस्लिम कानून का धर्म से बहुत गहरा सम्बन्ध है। इस काल का साहित्य हमें नहीं मिलता है। इस काल के महान् लेखकों में अल-हसन-अल-वर्सी और इब्न-सीहाब-अल-जुहरि का नाम विशेष उल्लेखनीय है। अल-हसन बहुत अध्ययनशील व्यक्ति था। इब्न खालिकान (Ibn-Khallikān) कहता है कि एक बार इसकी स्त्री ने इससे कहा, "By Allah, these books of yours ars worse to me than three rival wives possibly." (Trans. Hitti) इस समय शिया और सुन्नी लोगों में साहित्य और धर्म के क्षेत्र में बहुत अधिक प्रति-द्वन्द्विता थी। इस पक्ष के लोगों में अब्दुल्ला-इब्न-मसूद ( ६५३ ) और आमिर-इब्न-शहराहील का नाम विशेष उल्लेखनीय है।

उमय्यद काल से ही ऐतिहासिक ग्रंथों की रचना शुरू हो गई। अरब के लोग मोहम्मद साहब की कहानियाँ बड़े चाव से सुना करते थे। इसके पूर्व समय में ऐतिहासिक ग्रन्थ दो प्रकार के थे। प्रथम तो ज़हालिया दिनों के विषय में जो किंवदन्ति पर आधारित थे। फिर हज़रत मोहम्मद की जीवन गाथाओं का संकलन किया गया। यह भी इतिहास का एक रूप था। इस्लाम के प्रथम दिनों के युद्ध और विजय के बारे में भी पुस्तकें लिखी गईं, जैसे फतह-मिश्री व अख़-बारह। अरबवासियों की ऐतिहासिक प्रवृत्ति के कारण पर हिट्टी ने लिखा है,

"The Moslem Arabian in order to determine the amount of stipend he received from the public treasury, the elucidation of passages in Arabic poetry and the identification of persons and places cited in religious works, the anxiety of the subject peoples to record the past achievements of the races as a counterpoise to Arab chauvinism...all these provided the stimulus for historical research." मुआविआ के समय का प्रसिद्ध कहानीकार आवीद इब्न सरयाह् था। आवीद ने अपने संरक्षक के लिए कुछ ग्रन्थों की रचना की थी। जिसमें 'अल-मुलूक-वा-अखबार-अल-मादीन' ( प्राचीन सम्राटों का इतिहास ) विशेष उल्लेखनीय है। दूसरी प्रसिद्ध पुस्तक 'इल्म-अल-अव्वाइल' जिसकी रचना इब्न मुनभिह् ने की थी। क़ाब-अल-अह्बार पहला व्यक्ति था जिसने हिब्रू और मुसलमान लोगों की परम्परागत कथाओं का संकलन किया।

उमय्यद काल में कुछ ऐसे दार्शनिक विचार उत्पन्न हुए जिनसे आगे चल कर इस्लाम की बहुत बड़ी हानि हुई। आठवीं शताब्दी के आरम्भ में वासिल इब्न ने एक विचारधारा चलाई जिसका नाम उसने मुतज़िलाह् रखा। इसके अन्तर्गत धर्म में मध्यम मार्ग को अपनाया गया। इस विचारधारा के अन्तर्गत स्वतंत्र विचारों पर जोर दिया गया। उस समय एक वर्ग इन विचारों को मानता था जिनको 'क़्वादरित' कहते थे। हिट्टी के अनुसार ये लोग, "The Qadarites represent a reaction against the harsh predestinarianism of Islam, a corollary of God's almightiness so strong embhasized in the Koran, a betray Christian Greek influencc." उस समय ग्रीक विचारों को फैलानेवाला सेंट जोन नामक व्यक्ति था। इसने अपनी रचनायें ग्रीक भाषा में की। जोन जो कि सीरियावासी था ग्रीक भाषा को बहुत अच्छी प्रकार जानता था। अरबी भाषा पर भी उसका बहुत अधिकार था। उसका दादा मन्सूर इब्न-सरजून दश्मिक में राजस्व प्रबन्धक था। सेंट जोन की कृतियों में, "Dialogue with a Saracen" विशेष प्रसिद्ध हैं जिसमें ईसा और ईस्लाम के सम्बन्ध में लिखा है।

उमय्यद लोगों के पूर्व सार्वजनिक भाषण का बहुत महत्वपूर्ण स्थान था। पर उमय्यद काल में इसकी विशेष उन्नति हुई। हिट्टी ने लिखा है, "Public speaking in its several forms was cultivated during the Umayyad epoch as never had before attained a height unsurpassed in later times." शुक्रवार के दिन 'खतीब' धर्म के उपदेश सार्वजनिक रूप से देता था। सेना को युद्ध में उत्साहित करने के लिए व्याख्यानों और भाषणों का बहुत महत्वपूर्ण स्थान था। इस समय अली और सन्यासी

अल हसन अल वर्सी जिनको कि खलीफा उमर इब्न-अल-अज़ीज़ के सामने कहा गया था बहुत ही उत्कृष्ट भाषण थे। ज़ियाद-इब्न अबीह् का जोश से भरा हुआ भाषण जिसको उसने हज्जाज में दिया था देश-प्रेम की भावनाओं से ओत-प्रोत है।

उमय्यद काल की सबसे महान देन कविता थी। जिस समय इस्लाम का उदय हुआ वह कविता के लिए उपयुक्त न था, क्योंकि उस काल का राजनैतिक जीवन इतना अव्यवस्थित था कि लोगों के पास कविता करने के लिए समय न था। इस काल की कविता में फारसी का प्रभाव पड़ा। कविता की प्रगति का एक मात्र कारण यह था कि इस समय लोगों का जीवन व्यवस्थित था। हिट्टी का कथन पूर्णतया सत्य है "The greatest intellectual measure of progress achieved under the Umayyads, however, was undoubtedly in the field of poetical composition .....with the accession of the worldly Umayyads the old connections with the goddess of wine, song and poetry were re-established." उमय्यद शासकों की विलासिता के फलस्वरूप ही उनको कविता में रस मिलने लगा। इम्रू-अल-क़ैश था जिसने अपनी कविताओं में वीरता और युद्ध का बहुत सजीव वर्णन किया है। उमर कविता में स्वतंत्र प्रेम का इच्छुक था। इसके विपरीत उसका समकालीन जामिल 'platonic love' को महत्ता प्रदान करता है। उस समय की रचित मजनू-लैला की प्रेम कथा जो कि कविता में लिखी गई थी, विशेष रूप से हृदयग्राही है। उस युग में रचित लैला-मजनू की प्रेम कथा आज भी लोगों के हृदय में गहन-प्रभाव डालती है। हिट्टी इसके विषय में कहता है "Thus did Majnun Layla become the hero of numberless Arabic, Persian and Turkish romances extollingt he power of undying love. Undoubtedly many of the poems attached to the names of Jamil and Majnun were not actually composed by them but were original ballads and folk songs." हिट्टी के इस कथन की वास्तविकता में ये परम्परागत लोकगीत थे कोई भी सन्देह नहीं है।

प्रेम कविता के साथ-साथ इस काल में राजनैतिक कविताओं का भी सूत्र-पात हुआ। मिस्कीन अल दारिमि ने इस काल में खलीफा याज़ीद की प्रशंसा में कुछ कवितायें लिखीं। इस समय इस्लाम के पूर्व की कविताओं के संकलन का भी काम किया गया। प्रान्तीय शासक भी कविता में बहुत दिलचस्पी रखते थे। अल-फरज़दक़, (६४० से ७३२), ज़रीर (७२९) इस काल के प्रसिद्ध कवि हुए। अल-फरज़दक़ अब्द-अल-मलिक, वालिद और याज़ीद के समय का सर्वोत्कृष्ट कवि था। ज़रीर इस काल का व्यंग-काव्य का कवि था।

अरब शिक्षा प्राप्त करने का कोई संगठित आयोजन नहीं था। उमय्यद काल में उच्च वर्ग के युवक मरुभूमि में जाकर अरबी भाषा का शुद्ध उच्चारण सीखते थे। पर धीरे-धीरे शिक्षा का महत्व समझा जाने लगा। शिक्षा के क्षेत्र में भी इसाई, ईरानी और फारसी प्रभाव पड़ने लगा। जनता उन्हीं लोगों को शिक्षित समझती थी जो अपने देश की भाषा को समझ सकते थे। ऐसे लोगों को अल-क़ामिल ( पूर्णतया योग्य ) कहा जाता था। उमैय्यद काल में तैरने का महत्व बहुत बढ़ गया था। शिक्षा का इस काल में केवल अध्ययन से ही प्रयोजन नहीं था। वास्तविक शिक्षित मनुष्य वही कहा जाता था जो व्यवहार में भी अच्छा हो। अब्द-अल-मलिक के बाद शिक्षा के क्षेत्र में शिक्षक पद की स्थापना हुई। खलीफ़ा के दरबार में उसके पुत्रों के लिए शिक्षक होते थे। अब्द-अल मलिक ने अपने बालकों के गुरू को यह आदेश दिया, "Teach them to swim and accustom them to little sleep." (Trans Hitti) जन साधारण की शिक्षा के केंद्र मस्ज़िद थे। वहाँ कुरान और 'हदीस' की शिक्षा दी जाती थी। मस्ज़िद ही पुस्तकालय और विद्यालय था। धार्मिक पुस्तकों का संग्रह मस्ज़िदों में होता था। धनी मानी आदमी अपनी पुस्तकों को मस्ज़िद को दान दे देते थे।

विज्ञान के क्षेत्र में पहले-पहल चिकित्सा-शास्त्र और रसायन विद्या की प्रगति उल्लेखनीय है। पर्शिया और यूनानी प्रभाव अरब चिकित्साशास्त्र पर स्पष्ट है। अरबों का पहला हकीम अल-हारीश था जिसने पर्शिया में विद्याध्ययन किया था। खलीफा मुआविआ के दरबार में इसाई डाक्टर इब्न उथाल प्रसिद्ध था। बसरा के एक यहूदी डाक्टर मासरजवय्‌ह ने एक पुरानी डाक्टरी पुस्तक की नकल अरबी भाषा में की। पहले अरबवासी जादू टोने में अधिक विश्वास करते थे। इब्न खलदून ने 'मुक़द्दमाह्' नामक पुस्तक लिखी जिसमें उसने कहा कि पैगम्बर धर्म का प्रचार करने को आये थे न कि चिकित्साशास्त्र का। रसायन-विज्ञान के क्षेत्र में भी इस काल में उन्होंने उन्नति की थी। रसायन शास्त्रियों में ज़ाबिर इब्न-हय्यान का स्थान सर्वोच्च है। भूगोल में भी अरबों की विशेष रुचि थी। तीर्थयात्रा अरबों का धर्म था। अरब व्यापारी दूर-दूर देशों में जाया करते थे। उमय्यद काल में उपर्युक्त ज्ञान के स्रोत पुराने यूनानी ग्रन्थ थे। इस समय में जफ़र-अल-सादिक (७००–७६५) जिसका नाम ज्योतिष और रसायन विद्या के क्षेत्र में लिया जाता है विशेष उल्लेखनीय है। हिट्टी ने कहा है, "The most unfortunate fact about the intellectual life under the Umayyads is that it left no extant traces in the form of document from which we can properly evaluate it," इतिहासकारों का यह दुर्भाग्य है कि उनको इस वंश के विषय में जो भी तथ्य मिलते हैं वे पूर्णरूप से नहीं मिलते। इसमें कुछ भी सन्देह नहीं कि इस काल में अरब साम्राज्य ने प्रत्येक क्षेत्र में उन्नति की थी।

**कला:वास्तुविद्या**—अरबों के प्राचीन भवन-निर्माण कला के अवशेष नहीं मिलते हैं। मरूभूमि के निवासी बंजारे अरब खीमे में ही रहते थे। इस घनाकार (cube) खीमे की तरह काबा का मस्जिद भी था। उस समय मकान कच्ची ईंटों के बने होते थे। मुहम्मद साहब की मस्जिद चारों तरफ से दीवार से घिरी खुली जगह में थी। उमय्यद काल में वास्तुकला की अभूतपूर्व उन्नति हुई। अनेक देशों पर विजय करने के उपरान्त जब उन लोगों ने देखा कि विजित देशों में अनेक सुन्दर-सुन्दर भवन बने हैं, तब उनका ध्यान इस ओर आकर्षित हुआ। विशेष रूप से अरबवासियों ने सीरिया और फिलस्तीन में अनेक सुन्दर गिर्जों और मन्दिरों को देखा तब वे आश्चर्यचकित हो उठे। उन्हें भी अपनी मस्जिद के निर्माण में कला का उपयोग करने की लालसा हुई। इसी के फलस्वरूप इस्लामी वास्तुविद्या पर हम विदेशी प्रभाव पाते हैं। इसीलिए एडवर्ड अतियाह (Edward Atiyah) ने लिखा है—"When one speaks of Arab or Muslim architecture, however, it is necessary to remember that like the rest of Arab civilization (except pre-Islam poetry) it was not original product of the Arabian Peninsula, but a synthesis of the forms and processes found by the Arabs in the more civilized countries they conquered—particularly the Byzantine provinces of Syria and Egypt and the Persian Empire with its dependency of Iraq." अरब की पुरानी कला के अवशेष आज हमें केवल अल-यमन में ही प्राप्त होते हैं।

प्राचीन समय में वास्तुकला का सर्वोत्कृष्ट प्रदर्शन केवल धार्मिक भवनों में ही प्राप्त होता था। अरब की भी सुन्दरतम इमारतें धार्मिक हैं। यह एक सर्व विदित सत्य है कि प्रत्येक धार्मिक सम्प्रदाय का धार्मिक भवनों के लिए कोई विशेष रूपरेखा होती है। उदाहरणस्वरूप हिन्दू धार्मिक भवनों और मुसलमान धार्मिक भवनों के निर्माण में बहुत अन्तर है। मुसलमान शिल्पकारों (architects) ने भवन-निर्माण में जिस पद्धति को चलाया वे सादी, सुन्दर और प्राचीन आधार पर निर्भर थीं, जिसमें उनकी भावना का पूर्ण प्रदर्शन होता था। मस्जिद इस्लाम धर्म के अन्तर्राष्ट्रीय रूप का निरूपण करता है। इस्लाम धर्म की प्रथम शताब्दी में मोहम्मद साहब की साधारण मस्जिद एक ऐसा स्थान था जहाँ पर इस्लाम धर्म के समस्त अनुयायी प्रदक्षिणा करते थे। इब्न हिसाम के विवरणों से हमको पता चलता है कि पहले यह मस्जिद खुले स्थान में थी। इसके चारों ओर एक ईंटों की दीवार थी। पीछे चलकर धूप से बचने के लिए मकान की छतों को बढ़ा

कर पूरा मैदान छतों से ढक दिया गया। उस समय की छत ताड़ के खम्बों की बनी होती थी और मिम्बर (Pulpil) भी ताड़ के जड़ का ही बना होता था। मुस्लिम मस्ज़िदों में मिहराब का उदय क्यों हुआ इसके विषय में विद्वानों का मत भेद है।

अरबों ने जब अपना साम्राज्य पश्चिमी एशिया और उत्तरी अफ्रीका में फैलाया तब उन्हें वहाँ की कला के ध्वंसावशेषों से उस स्थान की प्राचीन सभ्यता का आभास हुआ। इस प्रकार उनकी कला अनेक कलाओं से प्रभावित हुई। इसका सबसे सुन्दर उदाहरण मदीना की मस्ज़िद है। हिट्टी के शब्दों में, "The Madinah Mosque and modified by local conditions in different regions, produced in course of time what has been variously designated Saracenic, Arabian, Moslem and Mohammedan art." इमारतों में पत्थर, ईंट या मिट्टी इत्यादि का प्रयोग स्थान के औचित्य पर निर्भर था। सीरिया की वास्तुकला पर इसाई, सीरिया और बाइजेन्टाइन की कला का प्रभाव था। मेसोपोटामिया और पर्सिया की मुसलमान इमारतों पर निस्टोरियन और ससानिद प्रभाव आया। मिश्र की मस्जिदों में 'decorative motif' काम में लायें जाते थे। इस प्रकार कहने का तात्पर्य यह है कि जिन-जिन स्थानों में इन लोगों ने भवनों और मस्ज़िदों का निर्माण किया उस स्थान की कला का स्वतः प्रभाव उनमें आ गया।

विजित भूमि में सबसे पहली मस्जिद अल-बसीह में उत्बह-इब्न-घज़वान ने बनाई। इस मस्ज़िद का प्रार्थना गृह पहले खुला था। और यह चारों ओर बाँसों से घिरा हुआ था। बाद में यह कच्ची ईंटों की बनाई गई। सन् ६३८ में साद-इब्न-अबी-वक़्क़ास ने सेना के कैंप के पास एक मस्जिद बनाई। इस मस्ज़िद के पास ही इस गवर्नर का घर था। मुआविया के गवर्नर ज़ीयाद ने बाद में इस मस्जिद को स्तम्भों से सुसज्जित किया। इसमें ससानियन प्रभाव पूर्णरूप से स्पष्ट है। क़ूफा में ६५६ ई० में अली ने मस्जिद बनवाई पर इसके विषय में हमको कुछ भी ज्ञात नहीं है। तीसरा प्रसिद्ध कैम्प इस्लाम का इस काल में अम्र इब्न-अल-आस का अल-फुस्तात (प्राचीन काहिरा) में पड़ा। इसने सन् ६४२ में मुसलमानों का पूजा-गृह अफ्रीका में बनवाया। इसके मूल रूप के कोई अवशेष नहीं हैं। अन्य दूसरी मस्जिदों की तरह इसमें भी एक बड़ा आंगन था--न इसमें महराब थी और न मीनारें ही। अम्र ने बाद में इसमें धर्मोपदेशक के लिए आसन बनवाया। इस समय की दूसरी प्रसिद्ध मस्जिद उक़बाह इब्न-नाफि ने अल क़्वेरवान में बनवाई (६७०–७५) इसके मध्य में गवर्नर का घर था और उसके चारों ओर सैनिकों के रहने का प्रबन्ध था। इस मस्जिद का निर्माण कई बार हुआ। जियादत अल्ला प्रथम (८१७–३८) के समय में यह इस्लाम की सबसे बड़ी मस्जिद थी। उपर्युक्त विवरण से

हमको पता चलता है कि ये मस्जिदें अधिकतर अस्थायी सामग्रियों से बनाई गई थीं। इनमें अधिकतर कच्ची ईंटों, लकड़ी और घास-फूस का प्रयोग किया गया था। अस्थायी सामग्रियों के बनाये जाने का सबसे महान् कारण यह था कि ये लोग अभी राज्य प्रसार ही कर रहे थे और शासन भी व्यवस्थित नहीं था। उन स्थानों में जहाँ पर मुसलमान व्यवस्थित हो गये थे, विशेषकर शहरों में, उन्होंने पुरानी इमारतों को ही काम में लाना शुरू किया सद-इब्द-अबि-वक्क़ाश ने अल-मदान में धर्म कार्य के लिए फारस के सम्राट् के महल को प्रयुक्त किया। दमिश्क में वालीद प्रथम ने सेंट जोन से गिर्जाघर का मस्जिद के लिये प्रयोग किया। सेंट जोन के विषय में Encyclopaedia Britannica ने कहा है, "The Omayyad mosque, in Damascus, converted by caliph from the Church of St. John Baptist, and the Dome of the Rock in Jerusalem are among the architectural glories of Islam, and at Walid also enlarged and beautified the Aksa mosque in Jerusalem and Prophet's mosque in Madina."

'मिहराब' का मस्जिद में बहुत महत्त्वपूर्ण स्थान है। इसी से हमको इस बात का ज्ञान होता है कि प्रार्थना गृह के सामने का भाग कौन सा है। इस व्यवस्था को इस्लाम में लाने का श्रेय अल-वालीद और उसके गवर्नर उमर-इब्न-अब्द-अल-अज़ीज़ को है। मदीना की मस्जिद पहली थी जिसमें गुम्बद का प्रयोग किया गया था। आगे चलकर यह इस्लाम धर्म का आवश्यक भाग बन गया। हिट्टी ने लिखा है, "As such it (mosque) became the recipient of the varied forms of decoration lavished on it by the believers and may therefore be considered the standard for determining the quality of the continually changing styles of Islamie decorative art." मुआविया ने मस्जिद के भीतरी भाग में खलीफा के बैठने के लिए सुरक्षित किया। यह मुस्लीम सिद्धान्त के पूर्णतया विरोध में था। महराब की तरह मस्जिद में मीनारों का प्रयोग भी इसी समय हुआ। मीनारों का प्रयोग इन लोगों ने सीरिया से लिया। इब्न-अल-फक़ीह के विवरणों से हमको पता चलता है कि इस समय की मीनारें घंटाघर की तरह थीं। इस प्रकार की एक मस्जिद दमिश्क में थी। मिश्र में मीनार का प्रयोग मक़रीजि के अनुसार मुआविया के गवर्नर ने किया। इसने फ़ुसतात की मस्जिद के चार कोनों पर चार मीनारों का प्रयोग किया। वुस्टेनफील्ड (Wustenfeld) के अनुसार अल-वालिद के गवर्नर ने मदीना की मस्जिद में कुछ नयी कलात्मक वस्तुओं को जोड़ा। सीरिया की मीनार का रूप सबसे प्राचीन है और यही आगे चलकर परम्परागत बन गया। जिन-जिन स्थानों पर उस समय जैसी मीनार की

कलाकृति थी वही कार्यरूप में लायी जाने लगी। हिट्टी ने लिखा है, "While the square stone minaret of Syria was the oldest in Islam and served a prototype for others, especially in N. Africa and Spain, it was not the only type developed. Moslem minarets followed the traditional shape of the towers of the country in which they arose."

इस्लाम के उपासकों की दृष्टि में अत्यन्त प्राचीन काल से जेरूसलम का बहुत महत्त्वपूर्ण स्थान है। मोहम्मद साहब ने अपने जीवन के प्रारम्भिक काल में यात्रा के समय बहुत कुछ धार्मिक ज्ञान इसी क्षेत्र से प्राप्त किया था। खलीफा उमर इस स्थान को देखने आया पर यह निश्चित रूप से नहीं कहा जा सकता कि उसने इस स्थान पर मस्जिद बनवाई अथवा नहीं। जब अब्द-अल-मलिक को इस क्षेत्र में मस्जिद की आवश्यकता पड़ी तब उसने ऐसी मस्जिद बनवाने की सोची जो अपनी भव्यता से ईसा की समाधि को फीका कर दे। उसने इस स्थान पर ६९१ में प्रार्थना-गृह बनवाये। इनमें सब से प्रसिद्ध 'Dome of the Rock' है जिसको कुछ इतिहासकारों ने "Mosque of Umar" कहा है। पर यह ग़लत है। अब्द-अल-मलिक ने इसमें प्राचीन इसाईयों की ध्वस्त भवनों की सामग्रियों का प्रयोग किया। हिट्टी ने 'Dome of Rock' के विषय में कहा है, "Here was a radical change from the old pattern, involving the introduction of mosaic and other decorative motifs and a dome intended to surpass the beautiful cupola of the Church of the holy Sepulchry. The result was an architectural monument of such noble beauty that it has scarcely been surpassed anywhere." इब्न अल-फ़क़ीह ने (९०३) इसका बहुत सुन्दर वर्णन किया है। इसकी कला और इसके बाद की कला में कोई समता नहीं। इसमें विदेशी काल का बहुत अधिक प्रभाव दिखाई देता है।

अल-वलीद ने (सन् ७०५) दमिश्क में सेंट जोन को छीन लिया जो कि पहले जुपिटर का मन्दिर था। इस स्थान पर उमय्यद खलीफाओं ने एक बहुत विशाल मस्जिद बनवाई। अल-वलीद ने इसका शिलान्यास किया। इसके बनने के उपरान्त ऐसी ही मस्जिदें सीरिया, उत्तरी अफ्रीका और स्पेन में बनीं। इसकी मीनार आज भी पहले की तरह खड़ी हुई हैं। इसमें प्रार्थना करने के बड़े-बड़े भाग हैं, इसके पास ही transverse भाग है। इसके ऊपर गुम्बद स्थित है। हिट्टी ने कहा है, "It is the oldest purely minaret surviving. The three naves and a transept, above which rises the dome, with their mosaics, are also the work of this caliph who, we are told, employed Persian

and Indian carftsmen as well as local artisans provided by the emperor of Constantinople." इसकी दीवारें संगमरमर और मौज़ैक़ से पुती हैं। अल-मक्दिसि ने इस स्थान को दसवीं बार देख कर कहा है कि इस मस्जिद में सोना और चाँदी जड़े हुये थे और इसके स्थान-स्थान पर सुन्दर लेख लिखे हुये थे। इस सब विवरणों से इसकी भव्यता का आभास होता है। इस मस्जिद में पहली बार अर्ध गोलाकार गुम्बद का प्रयोग हुआ। अल-मदीना, दमिश्क और जेरूसलम की मस्जिदों ने उनका धार्मिक कला के रूप को पूर्ण कर दिया। मस्जिद केवल ईश्वर के प्रति भक्ति करने का ही स्थान नहीं था वरन् इसका राजनैतिक और शिक्षा के लिए महत्त्वपूर्ण स्थान था। जैसा कि हम देख चुके हैं पहले इसके निर्माण की रूप-रेखा बहुत सादी थी पर धीरे-धीरे इसमें अनेक चीजें जोड़ दी गई। और उनका धार्मिक महत्त्व माना जाने लगा। हिट्टी ने कहा है "The physical needs of the congregation are now amply provided for by a sheltered sanctuary and a covered approach; the ritual needs are met by the minarets, niches, pulpits and outside fountaines for ablution, and the political needs by a majesty of plan and splendour of ornament that help to serve notice on the world that the followers of the new faith are in no wise behind those who worship in the cathedrals." इन विवरणों से इस विषय का पूर्ण आभास होता है कि इसकी कला विकास पर आधारित थी।

उमय्यद शासकों ने केवल धार्मिक भवनों का ही निर्माण नहीं किया वरन् इसके विपरीत उन्होंने ऐसे भवनों का शिलान्यास किया जो अन्य महत्त्व के थे। मुआविया और अब्द-अल-मलिक ने रहने के लिए कुछ भवनों का निर्माण किया। इस प्रकार की बहुत-सी इमारतें दमिश्क और प्रान्तीय राजधानियों में बनीं। दमिश्क में इन लोगों ने ख़र्दा और अल-हिज़ाज में अल-खर्दा बनवाई जो कि राजकर्मचारियों के रहने के लिए थी। पर यह बड़े खेद का विषय है कि हमको इनके कोई भी अवशेष नहीं प्राप्त होते हैं। इन लोगों के इन स्थानों में निर्माण करने के पूर्व यहाँ पर बड़े-बड़े भवन बने हुए थे। इन भवनों की कला का इनके बनाये हुए भवनों पर बहुत प्रभाव पड़ा। सीरिया के रेगिस्तान में अल-उखैदिर नामक स्थान में अनेक भवनों के अवशेष प्राप्त होते हैं पर यह निश्चित रूप से नहीं कहा जा सकता कि यह उमय्यद काल में बनी अथवा अब्बासिद काल में। यहाँ पर सम्भवतः याज़िद, और अब्द-अल-मलिक ने मुवक़्वर नामक महल बनवाया जिसके बहुत ही न्यून अवशेष आज-कल प्राप्त हैं। कहा जाता है कि अल-मुसता नामक स्थान में अल-वालिद द्वितीय ने एक महल बनवाया। इस शासक के काल में यह इमारत पूर्ण नहीं हो सकी।

इस इमारत का अग्र भाग की वास्तुकृति बहुत ही सुन्दर थी। इस काल की सबसे सुन्दर इमारत क़सयर है जो कि जार्डन में स्थित है। इस दुर्ग की स्थापना सम्भवतः अल-वालिद प्रथम ने की थी। इसकी सबसे प्रमुख विशेषता यह है कि इसमें चित्रकला का प्रयोग किया गया है।

उस काल की वास्तुकला का अध्ययन करने से हमको इस विषय में कोई भी सन्देह नहीं रह जाता कि उमय्यद लोगों ने केवल विजय और युद्ध के द्वारा ही साम्राज्य का विस्तार नहीं किया वरन् कला के क्षेत्र में भी काफी कार्य किये। उनके समय में दमिश्क बहुत ही सुन्दर शहरों में था। इन्होंने इस नगर को अनेक कलात्मक कृतियों के द्वारा सजाया। एडवर्ड अतियाह ( Edward Atiyah ) ने इनकी नगर निर्माण कला की प्रशंसा की है।

**चित्रकला**—ईरानी और पारसी संस्कृति के सम्पर्क में आकर नीरस अरबवासियों के हृदय में कला प्रेम के बीज अंकुरित हुए। समृद्ध खलीफा और धनी मानी लोगों ने नृत्य एवं गीत को प्रोत्साहन दिया। इस्लाम धर्म में चित्र-कला को प्रोत्साहन नहीं दिया गया है। मुहम्मद साहब ने मनुष्य और जानवरों के चित्र बनाना ईश्वर की नकल करना बताया। अरबों की स्वाभाविक रुचि भी इस ओर नहीं थी। इस विषय पर हिट्टी ने लिखा है, "This hostile attitude towards representational art, a corollary of the uncompromising monotheism of the Koran and its prohibition of idolatry, derives its direct sanction from a hadith in which the Prophet is reported to have declared that those to be most severely punished on the day of judgement are the painters." इस्लाम के इसी नियम के फलस्वरूप हम कोई मनुष्य के चित्र किसी भी मस्जिद में नहीं पाते हैं। कुछ मनुष्यों के चित्र हम पुस्तकों और महलों में पाते हैं। मुस्लिम कला में इसी के फलस्वरूप वृक्ष, वनस्पति और केवल रेखांकित चित्र ही प्राप्त होते हैं। उमय्यद शासन के उपरान्त हम चित्रकला के क्षेत्र में बहुत उन्नति पाते हैं, इसका कारण विदेशियों से सम्पर्क था।

उमय्यद काल में संगीत का भी बहुत विकास हुआ। अरब में इस्लाम धर्म के पूर्व भी अनेक प्रकार का संगीत प्रचलित था जिनमें कारवाँ, युद्ध, धार्मिक और प्रेम सम्बन्धी संगीत थे। 'तलबियह' में उस समय का संगीत सुरक्षित है। इनशाद गान के द्वारा कुरान की आयतों को गाया जाता था। उमय्यद लोगों ने जब अनेक देशों पर विजय प्राप्त की तो वे अनेक देशों के संगीत और वाद्य से परिचित हुए। इस्लाम के पूर्व अरबवासी वाद्य में तम्बूरे, बाँसुरी और शहनाई का प्रयोग जानते थे। बाद में विदेशों से सम्पर्क हो जाने से विदेशी वाद्यों का भी प्रयोग होने लगा। धसानिद राजकुमारों के यहाँ गाने के लिए ग्रीक लड़कियाँ थीं। उस समय लकड़ी का एक बाजा होता था जिसे 'नाय'

कहते थे, यह बाँसुरी की तरह का होता था। उस समय अधिकतर 'जाहिलीयह' ( गाने वाले लोग ) व्यावसायिक थे। मोहम्मद साहब ने गान विद्या को कोई महत्व नहीं दिया। मोहम्मद साहब ने गान-विद्या को दानव की आवाज बतलाया। इसके फलस्वरूप इस्लाम धर्म के उल्माओं ने गान विद्या को बुरा बतलाया। पर इसका प्रभाव उस समय के संगीत प्रेमी समाज पर न पड़ सका। उनका सिद्धान्त था, "Wine is the body, music is the soul, and joy is their offspring." ( Hitti ) उतमान पहला खलीफा था जिसने भौतिकवाद की ओर ध्यान दिया। अरब साहित्यकारों ने भी कला और सुन्दर संगीत का वर्णन अपनी पुस्तकों में किया। हिट्टी ने लिखा है, "What the Arabic authors style al ghina' al mutqan or al raqiq, artistic or elegant singing, that highly developed type in which there is application of rhythm to the melody of song, became well established in al Hijaz. Male professional musicians appear for the first time under the sobriquet Mukhannathun, i.e. effeminate men who dyed their hands and effect the manners of women." मुसलमानों में पहला संगीतज्ञ तुवेज़ था। इसने पर्शियन वीणा का आविष्कार किया। वह राईद उमैय्यद काल का सर्वोत्कृष्ट संगीतज्ञ था। उसने वाइजेन्टाइन और पर्शिया की यात्रा की और वहाँ के संगीत का अरबी भाषा में रूपान्तर किया। कहा जाता है कि इसने अरबी संगीत के ऊपर एक क्रमबद्ध ग्रन्थ की रचना की थी। इसका दूसरा प्रसिद्ध शिष्य अल-घरीद था। अल-वालीद प्रथम, याजीद द्वितीय और अल-वालीद द्वितीय संगीत के बहुत प्रेमी थे। इनके दरबार में बहुत ही अच्छे संगीतज्ञ रहा करते थे। गायिकाओं में इस समय ज़मीला का नाम विशेष प्रसिद्ध था। उसके घर में हमेशा बड़े-बड़े संगीतज्ञों का डेरा लगा रहता था। उसकी शिष्याओं में हबाबाह और सलामाह का नाम बहुत प्रसिद्ध है। अगहानी के कथनानुसार जब वह हज करने गई तब गाने बजानेवालों का एक बहुत बड़ा समुदाय उसके साथ चल रहा था।

अगहानी के विवरणों से ज्ञात होता है कि उस समय मक्का और मदीना संगीत के केन्द्र थे। यहीं से दश्मिक के दरबार में संगीतज्ञ जाया करते थे। हिट्टी के अनुसार, "In vain did the conservatives and ulma press their objections, linking music and song with wine-bibbing and gaming as forbidden pleasures and quoting Prophetic hadiths.........Their devotees could quote equally striking sayings ascribed to the Prophet ......that poetry, music and song did not always tend to debase, that they contribute their share for the refine-

ment of social intercourse." अल-वालीद, याज़ीद द्वितीय, और हिसाम इत्यादि ने अपने दरबार में गान-विद्या को बहुत प्रोत्साहन दिया और इसी विषय को लेकर आगे चलकर अब्बासी लोगों ने उनके विरुद्ध लोगों को भड़काया और कहा कि उमय्यद खलीफा धर्म के विरोधी हैं।

# ८

# अब्बासी-ख़िलाफत

उमय्यद वंश के समय देश की बहुत उन्नति हुई। पर उत्थान और पतन प्रकृति का शाश्वत नियम है। पर यह उल्लेखनीय है कि जब शासन अपनी उन्नति के उच्चतम शिखर पर था तभी कुछ ऐसे तथ्यों का सूत्रपात हुआ जिसके फलस्वरूप उमय्यद वंश के स्थान में अब्बासी वंश आया। इस वंश की निर्बलता से लाभ उठाकर अबू अल-अब्बास ने जो कि हज़रत मोहम्मद के चाचा का प्रपौत्र था विद्रोह का झंडा खड़ा कर दिया। खुराशान में उमय्यद शक्ति का नाश सन् ७४९ में हुआ। अब्बासी वंश की स्थापना का अरब-इतिहास में बहुत महत्त्व है। हिट्टी के अनुसार अब्बासी वंश की स्थापना पर, "At the time of its achievement the 'Abbāsid victory was generally hailed as representing the substitution of the true concept of the caliphate, the idea of a theocratic state, for the purely secular state of Umayyads." अब्बासी राजाओं के काल में धार्मिक भावनाओं कौ बहुत प्रश्रय मिला। क्योंकि इन लोगों ने उमय्यदों के विरोध में धार्मिक भावना उत्पन्न करके सिंहासन प्राप्त किया था। उमय्यद वंश और अब्बासिद वंश में बहुत अधिक अन्तर था, "The Umayyad empire was Arab, the 'Abbāsid was more international. The Abbāsid was an empire of Neo-Muslims in which the Arabs formed only one of the many component races." इस काल में साम्राज्य इतना विस्तृत था कि दूर-दूर प्रान्तों जैसे स्पेन, उत्तरी अफ्रीका, उमान, सिंध और खुरासान के लोग खलीफा तक को नहीं जानते थे। मिश्र पर खलीफा का साम्राज्य कहने भर को था। सीरिया में उनके काल में काफी गड़बड़ी रहती थी। अब हम अब्बासिद वंश को विस्तृत रूप से समझाने के लिये संक्षेप में उनके संघर्षों का वर्णन करेंगे।

**सिंहासन के लिए युद्ध**—अरब इतिहास का अध्ययन करने पर हमको इस विषय का पूर्व आभास हो जाता है कि अब्बासीद लोगों का उमय्यद

लोगों के ही काल में बहुत प्रभाव था। उमय्यद लोगों के ही शासनकाल में हासिमित लोग खलीफा के विरोध में आवाज़ उठा रहे थे और अब्बासिद वंश के लोगों के पक्ष में थे। स्थान-स्थान पर इस्लाम के नियमों का उल्लंघन करनेवाली सरकार का विरोध था। खुराशान में ही इन विरोधियों का अड्डा था। इसके फलस्वरूप उमय्यदों का इस स्थान पर प्रभुत्त्व कम था। सर विलियम म्योर (Sir William Muir) ने लिखा है, "The authority of the court was felt less in Khorasan than elsewhere, and in fact was fast disappearing altogether. Hashimite treason, long secretly hatching its disloyal brood, was now coming to an open head: and powerful clubs in support of the Abbasside rising were appearing fearlessly everywhere. The body politic were falling into pieces." इस समय नस्र (ख़ुराशान) के गवर्नर की स्थिति बहुत डांवाडोल थी। ऐसी स्थिति में १२९ हिज़री में अब्बासियों के काले झंडे ने खुरासान पर विजय प्राप्त करना चाहा पर वे असफल रहे। इस विद्रोह का संचालनकर्त्ता अबु मुस्लिम था। अबु मुस्लिम की उत्पत्ति के विषय में निश्चित रूप से नहीं कहा जा सकता है। उसने हिज़री १२९ (७४६ ई० पू०) में खुरासान पर विजय प्राप्त कर ली। रमज़ान के महीने में अबु पूर्व की ओर गया, और अपने अनुचरों को चारों दिशाओं में भेजा। उसने अपने प्रयत्नों के फलस्वरूप हिरात और पूर्व के कई नगरों को छीन लिया। इसके विपरीत उसके अनुचरों ने मधर और यमन पर विजय प्राप्त की। मरवान ने जब यह समाचार सुना कि कुछ स्थानों पर विद्रोही लोग बढ़ते आ रहे हैं, तब उसने सेनापति हर्रान कौ आज्ञा दी कि इस विद्रोह के अगुवा इब्राहीम को पकड़ लाया जाय। इब्राहीम के पकड़े जाने का संबाद सुनकर, उसके भाई अब्दुल अब्बास और अबु ज़फर भाग कर कुफा चले गये। इस समय अब्बु अब्बास पूर्व में बढ़ता चला जा रहा था। वह बहुत ही अच्छा शासन प्रबन्धक और चतुर राजनीतिज्ञ था। म्योर ने लिखा है, "He committed the ordinary administration to a Council of twelve, chosen from the earliest adherents of the new cause. He was also wise enough to make his watch ward simply the house of Hashim, without declaring by the name the master or the family for whom he fought."

अबु मुस्लिम के प्रसिद्ध सेनानायकों में कहतबा का नाम विशेष उल्लेखनीय है। इसने खलीफा द्वारा भेजी गई एक बहुत बड़ी सेना पर विजय प्राप्त की और उसके उरान्त वह पश्चिम की ओर बढ़ने लगा और

'री' नामक स्थान में प्रवेश किया। इसने यहाँ के लोगों को उमय्यदों के विरोध में भड़काया। उसके पुत्र इब्न कहताब ने नहवेन्द पर घेरा डाला। इसी समय खलीफा की एक लाख शक्तिशाली सेना उस स्थान की रक्षा के लिए आ गई। इब्न-कहतबा के पास केवल २०,००० सेना थी। भयंकर युद्ध होने के उपरान्त खलीफा की सेना हार गई। नहवेन्द पर तीन महीने लगातार डेरा पड़े रहने के बाद, यहाँ पर कहतबा का अधिकार हो गया। इसके उपरान्त कहतबा सीरिया के गवर्नर इब्न-होबीर की उपेक्षा करके सीधे क़ूफा की ओर बढ़ा। १३२ हिज़री में जब उसने युफ्रेटिस नदी को पार कर लिया तब उसने अपने सामने इब्न होबीर को खड़ा पाया। थोड़े ही समय में उसने होबीर को हरा दिया। इसके उपरान्त उसने क़ूफा की ओर प्रस्थान किया। थोड़े ही परिश्रम के उपरान्त उसने क़ुफा पर विजय प्राप्त कर ली। कुछ समय उपरान्त अब्दुल अब्बास जनता के सामने स्पष्ट रूप से आ पहुँचा। सर विलियम म्योर (Sir William Muir) के शब्दों में, "Kufa thus uncovered, the Hashimite forces advanced, and after slight opposition, for the Syrian troops deserted hastily, the Omayyad leader, took possession of the city; and shortly after Abul Abbas with his family and relatives emerged from their hiding there."

जब अब्बासीद लोगों की विजय का संवाद दूर-दूर तक पहुँच गया था उसी समय कहतबा ने अपने योग्य सेनानायक अबु ओन को मेसोपोटामिया भेजा। ज़ाब के समीप इसने १३१ हिज़री में मरवान के पुत्र अब्दुल्ला को हराया और मन्शूल के पूर्वी भाग पर विजय प्राप्त कर ली। जब खलीफा ने यह देखा कि प्रत्येक स्थान पर अव्यवस्था है तब उसने स्वयं ही बढ़ने का विचार किया। म्योर ने बड़े ही सुन्दर शब्दों में कहा है, "He (Caliph) was now roused, by seeing the enemy at his very door, to take the field in person,—which earlier done, the issue might have been very different; but now with rebellion, defeat, and disaffection around, the ground was sinking under foot." इसके उपरान्त उसने दज़ला नदी को पार कर ज़ाब की ओर १,२०,००० सेना लेकर प्रस्थान किया। अब्दुल्ला जो कि सेनानायक था उसके पास केवल २०,००० सेना थी। अन्त में ७५० ई० पू० में उमय्यद खिलाफत के भाग्य का ज्ञान इस युद्ध से हो गया। इसमें खलीफा मरवान हार गया और जीवन रक्षा के लिए भाग गया। अब्दुल अब्बास को जब इस विजय का संवाद मिला तो उसने स्वर्ण मुद्रायें प्रदान कीं और सैनिकों को आश्वासन दिया कि प्रत्येक को समुचित पुरस्कार बाद में दिया जायगा।

इसके उपरान्त अब्दुल्ला ने ज़ाब को मन्सूल जाने की आज्ञा दी । हरीन में वहाँ का गवर्नर जो कि मरवान का भतीजा था आया और उसकी अधीनता स्वीकार कर ली । अब्दुल्ला ने उससे अपने भाई इब्राहीम की मृत्यु का बदला लिया । सीरिया के मार्ग में उसको जितने भी सेनापति मिले सबने उसकी अधीनता स्वीकार कर ली । दमिश्क पहुँचने तक उसकी सेना की संख्या ८०,००० हो गई । थोड़े ही प्रयत्न के उपरान्त दमिश्क में अब्बासीद लोगों का अधिकार हो गया । यह घटना १८ अप्रेल ७५० की है जिसमें, "The black standard of the Abbassids was unfurled in triumph of the citadel." थोड़े समय यहाँ पर विश्राम करने के उपरान्त अब्दुल्ला मरवान की खोज में गया । यहाँ से अब्दुल्ला ने उसका पीछा मिश्र तक किया और ५ अगस्त सन् ७५० में उसका वध कर दिया और उसका सर काटकर सलीह को भेज दिया ।

९

# अबुल अब्बास (७४९–५४)

२० अक्टूबर ७४९ ई० को अबुल अब्बास खलीफा बना। इसने पहली बार समस्त जनसमुदाय के सामने एक भाषण में उमय्यद लोगों के अत्याचार और अधार्मिकता पर प्रकाश डाला। उसने क़ूफा के लोगों की प्रशंसा की और उनके वेतन में वृद्धि कर दी। उसने अपने को 'शफ्फाह' कहा जिसका तात्पर्य रक्त बहानेवाला होता है। उसने मरवान को मोहम्मद का दुश्मन बताया। इसके उपरान्त उसने जनता से राजभक्ति की शपथ लेने को कहा।

इसके बाद अबुल अब्बास ने सबसे पहले क़ुफा के महल से अपने सम्बन्धियों को हटाया। उसने अपने रहने के लिए एक नया महल भी बनवाया जिसका नाम उसने 'हासिमिया' रखा। उसने अपने चाचा और सम्बन्धियों को दूर-दूर के प्रान्तों में शासन-प्रबन्धक के रूप में भेजा। उसकी इस नीति से अबुल अब्बास का शासन सुदृढ़ हो गया। इसके बाद खलीफा अबुल अब्बास ने उमय्यद वंश के समस्त लोगों को वध करने का निश्चय किया। इसके लिए उसने उमय्यद वंश के सब लोगों को एक भोज दिया। इनकी संख्या ९० थी। इसके बाद इन सब की उसी समय हत्या करवा दी। हिट्टी ने इस घटना के विषय में लिखा है, "For the first time in the history of Islam the leathern spread beside the Caliphs' seat which served as carpet for the use of the executioner, became a necessary adjunct of the imperial throne." अबुल ने केवल जीवित व्यक्तियों का ही वध नहीं किया वरन् उमय्यद शासकों की इमारतों को भी उखाड़ना शुरू कर दिया। उनकी कब्रों को भी उसने उखाड़ फेंका। इसके प्रारम्भिक काल में सीरिया और दमिश्क में विद्रोह हो गया। इस समय खलीफा के चाचा अबदुल्ला सेना लेकर विद्रोह-स्थल की ओर गये। वहाँ पर उन्हें विद्रोहियों की चालीस हज़ार सेना का सामना करना पड़ा। काफी परिश्रम से इस विद्रोह को दबा दिया गया और शान्ति स्थापित हो गई। मेसोपोटामिया में भी एक बहुत बड़ा विद्रोह हुआ जिसमें ६०,००० सैनिक थे। अबुल अब्बास ने अपने भाई अबु-ज़फर

को विद्रोह को दबाने के लिए भेजा। यह युद्ध सात माह तक चलता रहा पर अन्त में इसको भी दबा दिया गया। अबु-ज़फर ने इस युद्ध में इब्न होबीरा को क़ैद कर लिया और खलीफा के पास लाया। खलीफा ने उसके मासूम बच्चे को मारने का हुक़्म दिया। विलियम ने बड़े ही करुणात्मक शब्दों में लिखा है, "The historian adds pathos to the cruel tale of perfidy, for he tells us that Ibn Hobeira, suspecting no treachery, had at the moment, on his knee a little son, whom they snatched from his embrace as he fell on his knees imploring mercy."

मंशूल में भी इस काल में विद्रोह हुआ। यहाँ के लोगों ने नये गवर्नर की आज्ञा मानने से इनकार कर दिया। वे कहते थे कि हम तुच्छ कुल के व्यक्ति की आज्ञा नहीं मानेंगे। इस पर खलीफा ने अपने भाई यहया को भेजा। उसने खुले रूप से नगर में कत्ले आम करा दिया। उसके शासन काल के अन्तिम भाग में सिन्ध और भारत के गवर्नरों ने उसके शासन को मानने से इनकार कर दिया। खलीफा जिस समय सिंहासन पर बैठा उसकी अबु सलमा से बहुत मित्रता थी। इसी के फलस्वरूप हासिमित लोगों की कुफा में विजय हुई। एक जाल रचा कर अबुल-अब्बास ने उसका वध करा दिया। इस घटना के उपरान्त अबु ज़फर को मर्व भेजा जहाँ पर उससे अबु-मुस्लिम के ऊपर दृष्टि रखने को कहा गया। खलीफा अब्बास इससे द्वेष करता था और इसके प्रति उसके हृदय में शंका थी। खलीफा ने अपनी चालों के द्वारा अबु-मुस्लिम और ज़ियाद को मरवा डालना चाहा। खलीफा के भड़काये जाने पर ज़ियाद जो कि समरकन्द का हाकिम था अबु का वध करने के लिए गया, पर अबु ने उल्टे उसका ही वध कर दिया। अबु मुस्लिम को राजधानी के कुचक्रों का ज्ञान हो गया और इसी के फलस्वरूप १३६ हिज़री में खलीफा अबुल अब्बास से अवकाश मांग कर तीर्थयात्रा करने के लिए निकल पड़ा। वहाँ पर भी उसने अबु-मुस्लिम को मौत के घाट उतारने की सोची पर कुछ सोच कर वह रुक गया।

अबुल अब्बास की मृत्यु, अनवर के महल में चेचक निकलने के फलस्वरूप १९ जून सन् ७५४ में हुई। सार्वजनिक क्षेत्र में उसने केवल बुर्जिया बनाई जिसमें दूर-दूर से आये हुए यात्रियों को शरण मिलती थी। वील (Weil) ने अबुल अब्बास के विषय में कहा है, "We can but marvel that many Europeans have sought to defend that Caliph, who was worse than any Omayyad,—as if he did not deserve the name of blood-sheder, which indeed he himself assumed. Abul Abbas was not merely a barbarous tyrant, he was a perjured and ungreatful traitor."

**अबु जफर, मन्सूर** (७५४-७७५)—अबुल अब्बास की मृत्यु के समय अबु-जफर मक्का की यात्रा करने गया था। अपने भाई की मृत्यु का संवाद सुनकर वह कूफा की ओर बढ़ा। उसने अपने उत्तराधिकार की प्रथा को विशाल मस्जिद में पूर्ण किया। इसके उपरान्त वह अनवर के महल में गया। उसने मन्सूर की उपाधि ली जिसका तात्पर्य विजेता होता है। जब वह अपने भाई की मृत्यु का संवाद सुनकर आ रहा था तब उसको अपने चाचा अबदुल्ला से बहुत भय था। एशिया माइनर के सीमा प्रान्त के पास अब्दुल्ला के पास बहुत विशाल सेना थी। अबु ज़फर को ऐसी विकट परिस्थिति में अबु मुस्लिम की सहायता की बहुत आवश्यकता थी। अबु जफर के कहने पर उसने अब्दुल्ला के विरुद्ध प्रयाण किया और नवम्बर ७५४ को पांच माह के युद्ध के पश्चात हरा दिया। पर इस कार्य के पुरस्कार में अबु ज़फर ने उसकी हत्या करने का प्रयत्न किया। अबु-मुस्लिम खुरासान में रहना चाहता था लेकिन खलीफा ने उसको करीब रखना ही ठीक समझा और सीरिया और मिश्र का शासन उसको सौंप दिया। पर उसने इनकार कर दिया, मन्सूर ने अबु मुस्लिम, जिसके प्रयत्नों के ही फलस्वरूप उसको शासन मिला था को दरबार में बुलाकर उसकी हत्या कर दी। अबु मुस्लिम अपनी अनुपस्थिति में अपनी सेना का भार अबु नस्र के ऊपर छोड़ गया था। जब उसकी हत्या का संवाद लोगों को मालूम हुआ तो वे खलीफा के प्रति शंका करने लगे। अबु मुस्लिम अपनी सेना के अधिकारियों को खलीफा के बारे में पहले ही सतर्क कर गया था। खलीफा ने अबु नस्र की हत्या के प्रयत्न के लिए सहरज़ोर के गवर्नर को नियुक्त किया। पर अबु नस्र भाग्यवश बच गया।

इसके उपरान्त मेसोपोटामिया और फारस में विद्रोह हुआ। फारस की सेना खलीफा से अबु मुस्लिम की हत्या का बदला लेना चाहती थी। मेसोपोटामिया के विद्रोह ने शाही सेनाओं को कई स्थानों पर हराया। पर अन्त में इन दोनों स्थानों पर शान्ति स्थापित हो गई। खलीफा ने जब अपने समस्त मित्रों को जिनसे आगे चलकर उसे भय की आशंका थी मरवा दिया। इसके उपरान्त उसका ध्यान अपने चाचा अब्दुला की तरफ गया। उस समय उसका चाचा बुसोरह में गुप्त रीति से रह रहा था। खलीफा ने उसको दरबार में बुलाया और कैद कर दिया। अबु ज़फर मन्सूर के विषय में म्योर कहता है, "The wonder is that in so faithless, treacherous, and cruel a monarch, any confidence anywhere was left. The reason no doubt is that such shameless breach of faith was only practised when personal or dynastic danger threatened."

सन् ७५६ में कॉन्सटेनटाइन ने सीरिया की सेना के प्रयत्न से माल्टा ले लिया। इस युद्ध में खलीफा के दो चचेरे भाई भी कान्सटेनटाइन का साथ दे

रहे थे। खलीफा ने बाद में इस सम्राट् से सात वर्ष के लिए सन्धि कर ली। इसके उपरान्त वह हज करने के लिए गया। जब खुरासान में विद्रोह हुआ अबु ज़ाफर ने इब्न खोज़िमा को अपने पुत्र के साथ सेनानायक बनाकर भेजा। खलीफा के पुत्र और सेनापति ने यहाँ पर खुद विद्रोह कर दिया। खलीफा ने गवर्नर के हाथ पैर काट दिये और अपने पुत्र को देश-निकाला दे दिया। इसके उपरान्त मुसलमानों की सेना तबरिस्तान की ओर बढ़ी। उसके शासक ने इस्लाम को मानने से इनकार कर दिया। आक्रमण बहुत ही सफल रहा। दूसरे वर्ष फिर विद्रोह हुआ। इसमें फिर से राजकुमार मेंहदी ने विद्रोह किया। एक व्यक्ति को अपनी तरफ मिला कर उसने दुर्ग के द्वारों को खुलवा लिया। दुर्ग पर विजय प्राप्त हुई, सैनिकों को मौत के घाट उतार दिया गया और उनके परिवार को कैद कर लिया। मेहदी ने अपने लिए दो स्त्रियाँ चुनीं। इसी समय विद्रोही मेहदी दरबार को गया और खलीफा (अपने पिता) से अपने कार्य के लिये माफी मांगी। इसी समय इस वंश के लिए एक नया संकट उत्पन्न हो गया। अली के पुत्र के उत्तराधिकारियों ने विद्रोह कर दिया। इस परिवार का मुखिया अली का पोता अब्दुल्ला था। अब्दुल्ला और इसके दो लड़के मोहम्मद और इब्राहिम आकांक्षी प्रवृत्ति के थे। खलीफा ने अब्दुला और उनके सम्बन्धियों को कैद लिया। उसके दो लड़के अदन और सिन्ध को भाग गये। बाद में खलीफा के अनुचरों ने उनको पकड़ लिया और कुछ को विष देकर मार डाला। मुहम्मद जो कि सबसे बड़ा भाई था खुरासान में भेज दिया गया। इसमें इब्राहीम नहीं पकड़ा गया।

जब खलीफा ने मोहम्मद को कारावास दिया, उसी समय मदीना में उसके अनुचर और सुलेमान बुसोरह में जनता को अपने पक्ष में करने लगे। मदीना में इसी के फलस्वरूप विद्रोह हुआ। विद्रोह दबा दिया गया और वहाँ के गवर्नर को कारागाह में भेज दिया। इसी समय बुसोरह में इब्राहीम ने विद्रोह कर दिया। उसने शाही सेना को हरा दिया और दुर्ग और कोष पर अधिकार कर लिया। अपने भाई मोहम्मद की मृत्यु का समाचार सुनकर वह क़ुफा की ओर बढ़ा। उस समय उसकी अधीनता में दस हज़ार सैनिक थे। उस समय खलीफा अपनी राजधानी बगदाद में था। उसकी अधिकतर सेना उस समय पर्शिया, अरेबिया और अफ्रीका में थी। शाही सेना का बहुत छोटा भाग राजधानी में था। संकट के बादलों को मंडराता देखकर अबु जफर ३०,००० सेना लेकर अपने प्रतिद्वन्द्वी के विरोध में गया। उसी समय मेंहदी आइसा की सेना आ पहुँची। इब्राहीम की सेना ने सबसे पहले आइसा की सेना को हराया। जिस समय वह विजय के पथ पर था, उसी समय इब्राहीम की आँखों में बाण लगा और उसकी सेना भाग गई। अबु जफर के काल की यह घटना राजनैतिक दृष्टिकोण से बहुत महत्वपूर्ण स्थान रखती है।

इस घटना के उपरान्त अबु-ज़फर अपनी नई राजधानी बगदाद गया जिसकी

नींव पिछले वर्ष ही पड़ चुकी थी। अबु-ज़फर ने अपनी राजधानी को राजनैतिक कारणों के फलस्वरूप बदलना आवश्यक समझा। हासीमिया का शाही दरबार सुरक्षा की दृष्टि से ठीक नहीं था। क्योंकि क़ुफ़ा का विद्रोही प्रान्त उसके समीप ही था। सबसे पूर्व खलीफा की आज्ञा से नगर का बहुत सुन्दर नक्शा बनवाया गया। उसका कार्य बड़े वेग से शुरू होने लगा। दूर-दूर से निर्माण सामग्री को लाया गया। इस राजधानी के निर्माण का पहला पत्थर सम्राट् द्वारा लाया गया। नदी के बायें किनारे पर इसका निर्माण किया गया। बीच में एक बहुत सुन्दर मस्जिद बनाई गई। नगर को चारों ओर से ऊँची-ऊँची दीवारों से घेर दिया गया। समकालीन इतिहासकारों के अनुसार इसके निर्माण में चालीस लाख डिरहम की लागत लगी। सुरक्षा की दृष्टि से इसका कुछ समय महत्त्वपूर्ण स्थान था। उसने राजधानी को बहुत सुन्दर ढंग से सजाया। म्योर के शब्दों में "It was hardly in the mind of Abujafar that his new capital should become the grand and populous emporium." उसने कूफा और बुसोरह को भी रक्षा की दृष्टि से संगठित किया।

अपने शासन के ग्यारहवें वर्ष अबु-जफ़र ने अपने पुत्र मेहदी को उत्तराधिकारी बनाया। इसके पूर्व उसका उत्तराधिकारी उसका भतीजा 'इसा' था। उसने भतीजे को अपने छल प्रपंच से कुफा की गवर्नरी से अपदस्थ कर दिया। इसके उपरान्त हम उसके अधीनस्थ दूर-दूर के प्रान्तों पर दृष्टि-पात करेंगे। उसके समय में स्पेन ने खिलाफत की अधीनता से पूर्णतया स्वतन्त्रता प्राप्त कर ली। यद्यपि इसके पूर्व भी यहां पर कहने भर को खिलाफत का अधिकार था। इस स्थान पर सेना भेजी गई। काफी समय तक युद्ध चलने के उपरान्त विजय प्राप्त हुई और इस स्थान का गवर्नर यूसुफ हुआ। खलीफा अबु-जफर के प्रतिनिधि यूसुफ अब्द-अल-रहमान जो कि उमय्यद शासक हिसाम का पौत्र था हराया उसकी वीरता के परिणामस्वरूप स्पेन में अब्बासी लोगों का राज्य स्थापित हो गया। म्योर के शब्दों में, "The Spanish nation, weary of discored, after several inffective risings, fell under the unquestioned sway of Abdul-Rahman. The Caliph of Baghdad, indeed once again sought to gain a footing by his emissaries,"

अफ्रीका का राज्य इनके अधीनस्थ राज्यों में सबसे विशाल था। स्पेन की तरह जब यहाँ के लोगों ने देखा कि उमय्यद वंश का नाश हो गया है तब उन्होंने अपने राज्य को स्वतन्त्र कर लिया। इस स्थान पर समस्त बर्बर और अरब लोगों ने अब्बासीयों के शासन को मानने से इनकार कर दिया। खलीफा ने अनेक सेनायें इस स्थान में भेजीं पर उसे कुछ सफलता नहीं प्राप्त हुई। इसके उपरान्त अधलब को भेजा पर युद्ध क्षेत्र में उसकी मृत्यु हो गई। कई

बार इन राज्यों पर आक्रमण होते रहे। पर १५५ हिजरी में खलीफा ने एक विशाल सेना भेजी जिसने कुछ समय के लिए सम्पूर्ण राज्य पर अपना अधिकार जमा लिया। अब्बासी काल में आरमीनिया में भी विद्रोह शुरू हो गये। इस समय खिज्र लोगों ने यहाँ पर हजारों व्यक्तियों को मौत के घाट उतारा और बन्दी किया। उनको दण्ड देने के लिए एक विशाल सेना भेजी गई पर वह सेना बुरी तरह परास्त हुई। उसी समय पूर्व में एक बहुत बड़ा विद्रोह हुआ जिसका संचालन उस्ताद सीस जो कि हिरात का शासक था कर रहा था। उसने एक बहुत बड़ी सेना के साथ आक्रमण किया और खुरासान और सिजिस्तान पर अधिकार जमाया। इब्न खोज़िमा ने बड़ी चालाकी से उसको हरा दिया। खिर्जान की पुत्री को खलीफा के लड़के मेहदी के हरम में भेज दिया गया और यही आगे चलकर हदी और हारून की माँ बनी। अब्दुल-जफर के शासन के मध्य काल में मशूल में खलीफा को कुछ विद्रोही भावनाओं के दर्शन हुए। इन विद्रोहियों को खुद्र, फारस और सिन्ध से सहायता प्राप्त हो रही थी। मशूल में इन विद्रोहों का संचालन खालिद [illegible] रहा था जिसके अन्तर्गत मशूल का शासन था।

खलीफा के अन्तिम दिन बहुत अच्छी प्रकार व्यतीत हुए। बीमारी की अवस्था में वह तीर्थयात्रा करने के लिए गया और सन् ७७५ में उसकी मृत्यु हो गई। इसने बाइस वर्ष राज्य किया, ६५ वर्ष की उम्र में इसका स्वर्गवास हो गया। उसके समस्त कार्यों का मूल्यांकन करते हुए सर विलियम म्योर (Sir William Muir) ने कहा है, "As a Moslem his life was religious and exemplary. He was diligent in the business of the state. His hand was light, yet firm, upon his Governers, and the administration consequently good. With all his good qualities, nevertheless, the verdict must be against Abu-Jafar as a treacherous and cruel man." इसके काल में पूर्व ने पश्चिम के अनेक विचारधाराओं को ग्रहण किया। इसके समय में साहित्य, इतिहास, और ज्योतिष की बहुत उन्नति हुई। जफर ने अनेक विद्वानों को अपने यहाँ प्रश्रय दिया।

**मेहदी** (७७५-७८५)––मंशूर के उपरान्त उसका पुत्र मेहदी गद्दी पर बैठा। इसके शासन के १५ वर्ष अरब इतिहास में महत्वपूर्ण हैं। इसका काल विशेषकर उल्लेखनीय है कि इसने अब्बासी वंश के शासन की कठोरता और रक्तपात को समाप्त कर दिया। मेंहदी बहुत ही दयालु प्रकृति का व्यक्ति था। जब वह सिंहासन पर बैठा उसने कारागार के द्वारों को खुलवा दिया। उसने अपने पिता द्वारा एकत्रित धन को उदारता से व्यय किया। उसने पवित्र स्थानों की मस्ज़िदों को बढ़ाया। उसने यात्रियों के लिए जल और रहने के स्थान का प्रबन्ध किया। उसके काल में डाक की व्यवस्था अच्छी हो गई। इसके

पूर्व ढंग व्यवस्था में अनेक त्रुटियाँ थीं। उसने व्यवस्था में सुधार करके उसकी कार्य कुशलता को बढ़ाया। उसके प्रान्तीय प्रतिनिधिगण केन्द्र को नवीन खबरें दिया करते थे। देश के सम्पूर्ण भाग में जनता की स्थिति पर पूरा ध्यान दिया जाता था। नगरों की रक्षा का प्रबन्ध अति सुन्दर था। विशेष रूप से बगदाद के उत्तरी-पूर्वी भाग सुरक्षित थे। मेंहदी के समय में बगदाद विश्व के व्यापार का केन्द्र था। उसके काल में कविता, दर्शन-साहित्य की बहुत प्रगति हुई। उसने गरीब जनता के साथ बहुत अच्छा व्यवहार किया। म्योर ने उसके काल के विषय में लिखा है, "The capital became already an emporium of trade with all parts of the world. Music, poetry, literature and philosophy refined the age, while the example of the court, both as to wine and the fair sex, tended to laxity of manners. Princely progress were repeatedly made by him his court to Jerusalem and the Holy cities, the cortege being supplied with ice from the mountains, all the way to Mecca. There he clothed the poor and distributed among the citizens largesses of almost fabulous amount." उसने मदीना के लोगों के साथ बहुत अच्छा व्यवहार किया। उनको खलीफा हर साल धन प्रदान करता था। राज्य की ओर से उनको भूमि प्राप्त हुई। उसके इन कार्यों के फलस्वरूप उसके बहुत से वैरी मित्र हो गये।

उसके काल में युसुफ ने खुरासान में विद्रोह कर दिया। उसको बन्दी बना कर लाया गया और खलीफा ने उसके हाथ पैर कटवा दिये और समस्त सैनिकों को छोड़ दिया। इस घटना से इस विषय का पूर्णतया आभास मिलता है कि एक ओर तो वह बहुत दयालु था और दूसरी ओर समय पड़ने पर वह कठोर भी हो जाता था। उसने कभी बन्दी सैनिकों का वध नहीं किया। उसने कई व्यक्तियों को बन्दी करके छोड़ दिया। इसलिए जनता उससे सन्तुष्ट थी। उसका वजीर याकूब अली के खानदान से सम्बन्धित था। मेंहदी ने उसको बन्दी बना लिया लेकिन उसने उसका वध नहीं किया वरन् छोड़ दिया। इससे याकूब के ऊपर बहुत गहरा प्रभाव पड़ा और जीवन भर वह मेंहदी का भक्त रहा। सम्राट् ने उसको वजीर का पद प्रदान किया। मेंहदी जब खुरासान में रहा तो उसने देखा कि यहाँ के समाज में कुछ ऐसे तथ्यों का पदार्पण हो गया है जो लोगों के धार्मिक, व्यक्तिगत और सामाजिक विषयों को बहुत हानि पहुँचा रहे हैं। उसने ऐसे तथ्यों को प्रोत्साहित करने वाले एक ६० वर्ष के वृद्ध कवि का वध करा दिया। सीरिया जाने के मार्ग में उसको अनेक मेनीचीन (Manichaens) लोगों का पता लगा। उसने उन

समस्त लोगों का वध करवा दिया। उसने एक विभाग की स्थापना की जिसका कार्य नास्तिक लोगों की खोज करके उनका बध करना था। म्योर के अनुसार "......he established a department of state with a minister whose duty it was to put down the heresy,–a kind of inquisition." उस समय ओक्सस नदी के पास नास्तिक लोगों का जोर था। उस समय मकन्ना नामक व्यक्ति का बहुत जोर था। उसने जनता के सामने अपने को ईश्वर का अवतार घोषित किया। उससे लोग बहुत प्रभावित हुए और कई तुर्क और मुसलमान लोगों ने अपना धर्म छोड़कर उसका अवलम्बन किया। चार वर्ष तक लगातार इन लोगों से बुखारा और आसपास के प्रान्तों में युद्ध चलता रहा पर मुस्लिम लोग हारते ही रहे। अन्त में नास्तिक लोगों की हार हुई और जीते जी २,००० लोगों को महल के अन्दर आग लगा कर जला दिया गया। इस घटना का नास्तिक सम्प्रदाय पर बहुत प्रभाव पड़ा और उसके अनुयायी गुप्त रूप से अपने धर्म का पालन करने लगे।

मेंहदी के सम्पूर्ण शासन भर यूनान के लोगों से युद्ध चलता रहा। माइकेल ने सीरिया में मुसलमान लोगों को बहुत बुरी तरह हराया। इस हार का बदला लेने के लिए मेंहदी ने १००,००० आदमियों की सेना लेकर दजला नदी को पार किया और अलिप्पो की ओर बढ़ने लगा। इसके बाद उसने अपने पुत्र हारून को जो उस समय बीस वर्ष का था आगे भेजा। उसके साथ उस समय बहुत योग्य सेनानायक थे। वे विजय पर विजय करते गये। उस समय वहाँ की शासिका रानी आयरनी थी, उसने खलीफा की प्रभुता मान ली और हरजाने के रूप में बहुत-सा धन दिया। इस समय और भी कई भागों पर विजय हुई पर हमको उनका वर्णन नहीं मिलता। इस समय भारत में बरबद नामक स्थान पर आक्रमण हुआ और बुद्ध की मूर्ति और उनके कई शिष्यों को भस्मीभूत कर दिया गया।

सिंहासन पर आने के कुछ समय बाद उसने खिर्जन को जो कि मूसा और हारून की माँ थी स्वतन्त्रता दे दी और उसके साथ विवाह कर लिया। उसका राजकीय विषयों में हस्तक्षेप था। खलीफा ने अपने जीवनकाल में पहले हादी (इसका वास्तविक नाम मूसा था) को पहले अपना उत्तराधिकारी बनाया। पर हारून को उसकी प्रतिभा से प्रभावित होकर ७८३ ई० में हादी के स्थान पर अपना उत्तराधिकारी बनाया। हादी उस समय जोर्डन में युद्ध कर रहा था, जब उसने यह संवाद सुना तब उसने शासन की माँग की। उसको दबाने के लिए मेंहदी हारून के साथ गया पर एक दासी द्वारा विष दिये जाने के फलस्वरूप जुलाई ७८५ ई० में उसकी मृत्यु हो गई।

पूर्व डाक व्यवस्था में अनेक त्रुटियाँ थीं। उसने व्यवस्था में सुधार करके उसकी कार्य कुशलता को बढ़ाया। उसके प्रान्तीय प्रतिनिधिगण केन्द्र को समुचित खबरें दिया करते थे। देश के सम्पूर्ण भाग में जनता की स्थिति पर बहुत ध्यान दिया जाता था। नगरों की रक्षा का प्रबन्ध अति सुन्दर था। विशेष रूप से बगदाद के उत्तरी-पूर्वी भाग सुरक्षित थे। मेहदी के समय में बगदाद विश्व के व्यापार का केन्द्र था। उसके काल में कविता, दर्शन-साहित्य की बहुत प्रगति हुई। उसने गरीब जनता के साथ बहुत अच्छा व्यवहार किया। म्योर ने उसके काल के विषय में लिखा है, "The capital became already an emporium of trade with all parts of the world. Music, poetry, literature and philosophy refined the age, while the example of the court, both as to wine and the fair sex, tended to laxity of manners. Princely progress were repeatedly made by him his court to Jerusalem and the Holy cities, the cortege being supplied with ice from the mountains, all the way to Mecca. There he clothed the poor and distributed among the citizens largesses of almost fabulous amount." उसने मदीना के लोगों के साथ बहुत अच्छा व्यवहार किया। उनको खलीफा हर साल धन प्रदान करता था। राज्य की ओर से उनको भूमि प्राप्त हुई। उसके इन कार्यों के फलस्वरूप उसके बहुत से वैरी मित्र हो गये।

उसके काल में युसुफ ने खुरासान में विद्रोह कर दिया। उसको बन्दी बना कर लाया गया और खलीफा ने उसके हाथ पैर कटवा दिये और समस्त सैनिकों को छोड़ दिया। इस घटना से इस विषय का पूर्णतया आभास मिलता है कि एक ओर तो वह बहुत दयालु था और दूसरी ओर समय पड़ने पर वह कठोर भी हो जाता था। उसने कभी वन्दी सैनिकों का वध नहीं किया। उसने कई व्यक्तियों को बन्दी करके छोड़ दिया। इसलिए जनता उससे सन्तुष्ट थी। उसका वज़ीर याकूब अली के खानदान से सम्बन्धित था। मेंहदी ने उसको बन्दी बना लिया लेकिन उसने उसका बध नहीं किया वरन् छोड़ दिया। इससे याकूब के ऊपर बहुत गहरा प्रभाव पड़ा और जीवन भर वह मेंहदी का भक्त रहा। सम्राट् ने उसको वज़ीर का पद प्रदान किया। मेंहदी जब खुरासान में रहा तो उसने देखा कि यहाँ के समाज में कुछ ऐसे तथ्यों का पदार्पण हो गया है जो लोगों के धार्मिक, व्यक्तिगत और सामाजिक विषयों को बहुत हानि पहुँचा रहे हैं। उसने ऐसे तथ्यों को प्रोत्साहित करने वाले एक ६० वर्ष के वृद्ध कवि का बध करा दिया। सीरिया जाने के मार्ग में उसको अनेक मेनीचीन ( Manichaens ) लोगों का पता लगा। उसने उन

समस्त लोगों का वध करवा दिया। उसने एक विभाग की स्थापना की जिसका कार्य नास्तिक लोगों की खोज करके उनका वध करना था। म्योर के अनुसार "......he established a department of state with a minister whose duty it was to put down the heresy,–a kind of inquisition." उस समय ओक्सस नदी के पास नास्तिक लोगों का जोर था। उस समय मकन्ना नामक व्यक्ति का बहुत जोर था। उसने जनता के सामने अपने को ईश्वर का अवतार घोषित किया। उससे लोग बहुत प्रभावित हुए और कई तुर्क और मुसलमान लोगों ने अपना धर्म छोड़कर उसका अवलम्बन किया। चार वर्ष तक लगातार इन लोगों से बुखारा और आसपास के प्रान्तों में युद्ध चलता रहा पर मुस्लिम लोग हारते ही रहे। अन्त में नास्तिक लोगों की हार हुई और जीते जी २,००० लोगों को महल के अन्दर आग लगा कर जला दिया गया। इस घटना का नास्तिक सम्प्रदाय पर बहुत प्रभाव पड़ा और उसके अनुयायी गुप्त रूप से अपने धर्म का पालन करने लगे।

मेंहदी के सम्पूर्ण शासन भर यूनान के लोगों से युद्ध चलता रहा। माइकेल ने सीरिया में मुसलमान लोगों को बहुत बुरी तरह हराया। इस हार का बदला लेने के लिए मेंहदी ने १००,००० आदमियों की सेना लेकर दजला नदी को पार किया और अलिप्पो की ओर बढ़ने लगा। इसके बाद उसने अपने पुत्र हारून को जो उस समय बीस वर्ष का था आगे भेजा। उसके साथ उस समय बहुत योग्य सेनानायक थे। वे विजय पर विजय करते गये। उस समय वहाँ की शासिका रानी आयरनी थी, उसने खलीफा की प्रभुता मान ली और हरजाने के रूप में बहुत-सा धन दिया। इस समय और भी कई भागों पर विजय हुई पर हमको उनका वर्णन नहीं मिलता। इस समय भारत में बरबद नामक स्थान पर आक्रमण हुआ और बुद्ध की मूर्ति और उनके कई शिष्यों को भस्मीभूत कर दिया गया।

सिंहासन पर आने के कुछ समय बाद उसने खिर्जन को जो कि मूसा और हारून की माँ थी स्वतन्त्रता दे दी और उसके साथ विवाह कर लिया। उसका राजकीय विषयों में हस्तक्षेप था। खलीफा ने अपने जीवनकाल में पहले हादी ( इसका वास्तविक नाम मूसा था ) को पहले अपना उत्तराधिकारी बनाया। पर हारून को उसकी प्रतिभा से प्रभावित होकर ७८३ ई० में हादी के स्थान पर अपना उत्तराधिकारी बनाया। हादी उस समय जोर्डन में युद्ध कर रहा था, जब उसने यह संवाद सुना तब उसने शासन की माँग की। उसको दबाने के लिए मेंहदी हारून के साथ गया पर एक दासी द्वारा विष दिये जाने के फलस्वरूप जुलाई ७८५ ई० में उसकी मृत्यु हो गई।

१०

# हादी (७८५-८०६ ई०)

हारून ने बुद्धिमत्ता पूर्वक अपने भाई के उत्तराधिकार को मान लिया और इसी के फलस्वरूप उसने हादी के पास शाही दण्ड और मोहर भेज दी। हादी ने थोड़े ही समय राज्य किया। उसके काल में राजधानी के बाहर कुछ घटनायें घटीं। उसमें खरजित लोगों ने मैसोपोटामिया और अली लोगों ने मक्का और मदीना में विद्रोह कर दिया। अली के वंशजों को उसने हरा दिया और मुख्य व्यक्तियों का बध कर दिया। इदरीस जो कि अली का परपोता था डाक विभाग के लोगों की सहायता से भाग गया। हादी को जब इसका पता चला तो उसने मिश्र के पोस्टमास्टर का बध कर दिया। यद्यपि हादी और उसके पिता के स्वभाव में काफी समानता थी, केवल एक मार्ग में विरोध था, उसने खिर्जन को राज्य के किसी कार्य में हाथ नहीं बँटाने दिया। खिर्जन ने अपने पति मेंहदी के शासनकाल में अप्रत्यक्ष रूप से शासन पर काफी प्रभाव डाला था। उसने नास्तिक लोगों के साथ अपने पिता की ही तरह व्यवहार किया। इसके विषय में निश्चित रूप से नहीं कहा जा सकता कि किस प्रकार अरेबिया और ईराक़ में नास्तिक लोगों का उदय हुआ। हादी ने अपनी मृत्यु के कुछ पूर्व कहा था कि वह इन समस्त नास्तिक सम्प्रदायों का नाश कर देगा। हादी ने अपने भाई हारून को अपना उत्तराधिकारी न बनाकर अपने पुत्र को बनाया। इसके कुछ समय उपरान्त हादी मशूल गया और वहां मर गया। विलियम म्योर ने अपनी पुस्तक 'The Caliphate, Its Rise, Decline, And Fall' में उसकी मृत्यु के सम्वन्ध में लिखा है, "His end is obscure. The ordinary version is that when he sickened, his mother induced certain of her slave girls to smother him. We are told further (in the original texts) that she had despatches in readiness for the various Governors to recognise the succession of Harun."

**हारून अल-रशीद** (७८६ ई०)--अपने भाई की मृत्यु के समय हारून की अवस्था २५ वर्ष की थी। दरबार में आकर उसने समस्त परिपाटियों को

पूर्ण किया। हादी के पुत्र ने इसका कोई विरोध नहीं किया। इस प्रकार उसने खलीफा का पद प्राप्त किया। हारून ने हादी के पुत्र से उसके दुर्व्यवहार पर असन्तुष्ट होकर उसका बध कर दिया। गद्दी पर आसीन होते ही उसे एक पुत्र उत्पन्न हुआ, जिसका नाम मामन रखा गया। इसी समय उसने महया को कारागार से निकाल कर अपना वज़ीर बना लिया। उसे हादी ने कैद कर रखा था। उसके दो लड़के फधल और ज़फर को बहुत उच्च पद प्रदान किये। ज़फर बहुत ही योग्य व्यक्ति था। राजनीति के क्षेत्र में उसकी कोई समानता नहीं थी। फधल हारून का प्रिय पात्र था और समस्त गुप्त विषयों में उसको सलाह देता था। इन तीनों व्यक्तियों के प्रयत्नों के फलस्वरूप हारून को बहुत सहायता प्राप्त हुई। हारून अपनी धार्मिक प्रवृत्ति के लिए विशेष उल्लेखनीय है। प्रतिदिन वह एक हजार दिरहम दान देता था। अपने शासन के प्रथम वर्ष उसने मक्का की यात्रा की थी। यही क्रम उसने जीवन के ९ वर्ष तक जारी रखे। प्रत्येक शुभ अवसर पर वह गरीब व्यक्तियों को दान दिया करता था। उसका दरबार अति भव्य था, जिसमें बड़े-बड़े विद्वान् कवि, न्याय-विशारद और दार्शनिक लोग रहते थे। अब्बासीद साम्राज्य में वह योग्यतम सम्राट् हुआ। अपने जीवन के कठिन क्षणों में भी वह बड़ी शान्ति से काम लेता था। उसने अपने शासन के आठवें साल अपनी राजधानी बग़दाद से हटाकर रिक्का में बसा ली जो कि सीरिया के उत्तर में था। इसका कारण बग़दाद का विद्रोहों का केन्द्र होना था। पर राजधानी परिवर्तित होने पर भी उसने बग़दाद की उपेक्षा नहीं की।

उसके शासन के दूसरे वर्ष मशूल में खरजिन नेताओं ने विद्रोह कर दिया और सम्पूर्ण मशूल को अपनी अधीनता में कर लिया। अबुल होरेर, जो कि मेसोपोटामिया का शासक था, विद्रोह दबाने गया, पर वह परास्त हुआ। किन्तु, अबुल होरेर की हार से खलीफा इतना क्रुद्ध हुआ कि उसने उसका बध करा दिया। हारून का पहला कार्य सीरिया के सीमा प्रान्तों की सुरक्षा था क्योंकि उसको एक तरफ आरमीनिया के खिज्र लोगों और एशिया माइनर के ग्रीक लोगों से भय था। इसके लिए उसने पश्चिम में तुर्की सेनापति के अधीन, सेना के लिए बहुत ही सुदृढ़ स्थान बनाया। प्रत्येक वर्ष ग्रीक लोगों पर आक्रमण किया जाता था। रिक्का राजधानी बनाये जाने के फलस्वरूप उसको इस कार्य में बहुत सहायता मिली। उसके काल में समुद्र में भी सफल युद्ध हुए। क्रीट और साइप्रस पर आक्रमण हुये और ग्रीक नाविक सेना के संचालक को कैद कर लिया गया। सीमा-प्रान्तों के युद्ध में अनेक व्यक्तियों का जीवन नष्ट हुआ। १८१ हिज़री में उसने कौन्सटेन्टिनोपुल पर अधिकार कर लिया। उसने ग्रीस की रानी आइरीन (Irene) को हराया। उसने खलीफा को बचन दिया कि वह उसको वार्षिक कर देगी। दोनों पक्षों में चार वर्ष के लिए सन्धि हो गई।

आइरीन के उपरान्त निसफोरस गद्दी पर बैठा। उसने हारून को चुनौती दी और युद्ध करने को कहा। हारून एक बहुत बड़ी सेना लेकर वहाँ गया पर बिना युद्ध किये निसफोरस ने उसकी अधीनता स्वीकार कर ली। पर इसके कुछ समय उपरान्त उसने सन्धि की शर्तों का खण्डन किया। उसने उस पर आक्रमण कर निसफोरस को उसके कार्यों का समुचित दण्ड दिया। इसके उपरान्त उसने सर्वप्रथम साइप्रस पर विजय प्राप्त की। १०,००० कैदियों को वह इस युद्ध में अपने साथ सीरिया लाया और उसने २,००० स्वर्ण मुद्रायें इसाई धर्म के प्रधान से प्राप्त कीं। एक बार फिर ग्रीस ने विद्रोह किया। हारून एक बार फिर अपनी विशाल सेना लेकर चढ़ दौड़ा और उसने सीमाप्रान्तों के समस्त चर्चों को तोड़ डाला और इसाई जनता को बहुत कष्ट दिया। म्योर के विचार में, "The bitter end of all such wars,—was to inflame religious hate. The Caliph caused all churches in the border lands to be cast down, and the obnoxious distinctions of dress and equipage to be enforced with the utmost rigour upon the Christian population." इसके उपरान्त खलीफा ने अफ्रीका में सेना भेजी जिसका संचालन हरथमा ने किया। उसको अपने प्रयाण में सफलता प्राप्त हुई, पर वह इस निष्कर्ष पर पहुँचा कि इस स्थान पर स्थायी आधिपत्य करना असम्भव है क्योंकि यहाँ के आदि-वासियों ने उनका बहुत विरोध किया।

सन् ७८७ में सीरिया के दो अरब वर्गों में आपस में संघर्ष हो गया। दस साल उपरान्त यह संघर्ष फिर शुरू हो गया। हारून ने इसमें मध्यस्थता की और उनके आपसी मतभेदों को कम किया। इसके उपरान्त मसूल में फिर विद्रोह हो गया। ख़लीफा ने नगर में अधिकार कर लिया और इसका पूर्णतया दमन कर दिया। उसी समय निसिबन में खराजित नेताओं ने आरमीनिया, अज़ारबेजन पर आक्रमण किया और मेसोपोटामिया तक बढ़ गये। उन्होंने सारे प्रान्त में आतंक उत्पन्न कर दिया। अन्त में ख़लीफा की सेना ने उनको हरा दिया और उसके समस्त नेताओं का बध कर दिया। यहमाने, जोकि पैगम्बर के पौते हसन का वंशज था, देलम पर अधिकार कर लिया। उसकी शक्ति इतनी अधिक बढ़ चुकी थी कि उसने कैस्पियन तक अपना अधिकार कर लिया। उसकी इस बढ़ती हुई शक्ति को देखकर गुप्त रूप से दरबार में जो उसके मित्र थे उसकी तरफ आकर्षित हुए। हारून ने जब यह देखा तो उसने फदल को भेजा। उसके उपरान्त फारस और जौर्डन के गवर्नर को भेजा। यहया ने फदल से संवाद ख़लीफा को प्रेषित किया कि वह उसको न्यायिक रूप से बगदाद प्रदान कर दे क्योंकि वह मोहम्मद का वंशज है। उसने यहया के इस संवाद को मान लिया और कुछ समय बाद कारावास में डाल दिया।

हारून ने सन् ७७९ में अपने पुत्र यमीन को अपना उत्तराधिकारी बनाया। यमीन का वास्तविक नाम ममून था। कुछ समय बाद उसने अपने दूसरे पुत्र अब्दुल्ला को ममून के उपरान्त उत्तराधिकारी बनने की आज्ञा दी। हम उसके समय के सीमाप्रान्तों के कुछ युद्धों का वर्णन करेंगे। खरीजित लोगों ने फारस, हेरात के समीप के सीमा प्रान्तों पर विद्रोह कर दिया। पर अली-इब्न इसा ने इसका दमन कर दिया। कुछ समय बाद खलीफा ने सुना कि उसका गवर्नर 'री' में बहुत अत्याचार कर रहा है। इसके लिए उसने ममून को भेजा। समरकंद में भी इस समय विद्रोह हुआ पर इसको भी दबा दिया गया। समरकन्द के विद्रोह में हारून स्वयं गया था और यहीं पर वह बीमार हुआ और मार्च ८०९ ई० में मर गया।

हारून-अल-रशीद के काल में 'चार्ल्स दी ग्रेट' का दूत-मण्डल उसके दरबार में आया। उसमें दो इसाई और एक यहूदी थे। वे खलीफा से जेरूसलम (Holy Land) में यात्रा के लिये सुविधा माँगने आये थे। उसने उनको अनेक मूल्यवान् वस्तुयें देकर विदा किया। पर यह दूत-मण्डल जिस कारण से आया था वह पूर्ण नहीं हुआ। पर इस दूत-मण्डल का वर्णन हमको अरब के इतिहासकारों द्वारा नहीं प्राप्त होता है। हारून ने एक दूत-मण्डल चीन के सम्राट के पास मैत्री-सम्बन्ध स्थापित करने के लिए भेजा था। म्योर ने उसके शासन-काल के विषय में कहा है, "The witchery of Oriental romances has cast an adventitious glow around the life of Haru-al-Rashid; but even when that has faded away before the prosaic realities of history, enough remains to excite wonder and admiration of the splendour of this monarch's caliphate." उसके काल में कला, साहित्य, इतिहास, दर्शन और विज्ञान के क्षेत्र में बहुत उन्नति हुई। उसके दरबार में इब्राहीम अल मौसिलि, सियात और इब्नजामि नामक संगीतज्ञ विशेष उल्लेखनीय हैं। कवि अबुनुवास खलीफा का गहन मित्र था। यद्यपि उसकी मृत्यु को शताब्दियाँ व्यतीत हो चुकी हैं पर उस समय के वैभव के विषय में अनेक किंवदन्तियाँ प्रचलित हैं। प्रसिद्ध कवि टेनिसन (Tennyson) ने सत्य कहा है—

"A goodly place, a goodly time,
For it was in the golden prime
Of good Haroun Alraschid."

**हारून के उत्तराधिकारी**—अब्बासी वंश में सब मिलाकर दस शासक हुए। हारून के बाद अल-अमीन गद्दी पर बैठा। उसका शासन-काल ८०९ ई० से ८१३ तक है। इसके उपरान्त उसका भाई अल-मक्मून गद्दी पर आया। इसके बाद क्रमशः अल-मुतसिम (८३३), अल-वातिक़ (८४२) और अल-

मुतवक्किल ( ८४७ ई० में ) अल-मुतवक्किल इस वंश का अन्तिम सम्राट् था। अब्बासी वंश की खिलाफत ने १४७ वर्ष राज्य किया। इसमें हारून-अल-रशीद सब से योग्य शासक हुआ।

११

# अब्बासी-काल का स्वर्णयुग

अब्बासी काल का चरमोत्कर्ष हारून-अल-रशीद के समय में हुआ। इस समय प्रत्येक क्षेत्र में अभूतपूर्व उन्नति हुई। इतिहास और किंवदन्तियों से इस विषय का पूर्णतया आभास हो जाता है। इसी समय बग़दाद का अन्तर्राष्ट्रीय महत्व हो गया। राजधानी होने के फलस्वरूप यहाँ पर चारों ओर वैभव ही वैभव प्रकट होता था। खातीब के विवरणों से ज्ञात होता है कि उस समय दुनिया का कोई भी नगर बगदाद की टक्कर का नहीं था। शाही महल देखने में अतीव सुन्दर था, इसमें कई हरम थे। इसका वैभव देखने योग्य था। हिट्टी के शब्दों में, "The royal palace with its many annexes for harems, eunuchs and special functionaries occupied one-third of the royal city. Particularly impressive was its audience chamber with its rugs, curtains and cushions, the best the orient could produce." खलीफा की स्त्री ज़ुबेदा ने सोने और चाँदी के बरतनों का प्रचलन किया। वह अपने पति के साथ बड़े वैभव से रहती थी। उसने सुन्दर-सुन्दर आभूषणों का प्रचलन किया। उसके जूतों में बहुमूल्य हीरे-जवाहरात जड़े रहते थे। उसने मक्का की यात्रा के समय तीस लाख दीनार व्यय किये और मक्का में २५ मील तक पानी का प्रबन्ध किया।

विशेष उत्सवों पर राज्य का वैभव अपने चरमोत्कर्ष पर पहुँच जाता था। हिट्टी के शब्दों में, "Especially on ceremonial occasions, such as the installation of Caliph, wedding, pilgrimages and receptions for foreign envoys, did the courtly wealth and magnificence find its fullest display." खलीफा अल-ममून के वज़ीर अल-हसन की लड़की के साथ विवाह के समय अथाह धन व्यय किया गया। इसका वर्णन समकालीन इतिहासकारों ने किया है। उनके वर्णनों से पता चलता है कि हज़ारों बहुमूल्य ज़वाहरात वैवाहिक परिपाटी के अनुसार राजा और रानी के सम्मुख रखे थे। खलीफा जवाहरातों से जड़ी हुई सोने की चटाई पर बैठा था। तबारी के वर्णनों से पता चलता है कि रात्रि के समय

इतना प्रकाश था कि दिन का भ्रम होता था। मशूदी के वर्णनों से पता चलता है कि ९१७ ई० में खलीफा अल-मुक़्तदिर ने कोन्सटेन्टाइन के दूतों का भव्य स्वागत किया। इस स्वागत में खलीफा की १६०,००० पैदल सेना, ७,००० नपुंसक (हिजड़े) और ७०० राजमहल के कर्मचारी थे। इसके उपारन्त एक परेड हुई, इसमें एक सौ शेर भी थे। इस अवसर पर खलीफा के महल में ३८,००० पर्दे लगे हुए थे, जिनमें १२,५०० कीमती पत्थरों से जड़े हुए थे। इस अवसर पर महल में २२,००० कालीनें शोभा बढ़ा रही थीं। ख़ातीब अबु-अल फिदा और याकूत हमको आगे बतलाते हैं, "The envoys were so struck with awe and admiration... ...... Especially impressed were they with the Hall of the Tree (dar al shajarah ) which housed an artificial tree of gold and silver weighing 500,000 draw, in the branches of which were lodged birds of the same precious metals so constructed that they chirped by automatic devices." ( Hitti ) इन विवरणों से इस विषय का पूर्णतया आभास होता है कि हारून के समय से राजदरबार के वैभव की बहुत वृद्धि हुई और जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में ऐश्वर्य का पदार्पण हुआ। खलीफा हारून के समय से ही खलीफाओं के जीवन में अतीव परिवर्तन हुआ।

हारून के उपरान्त उसके वंशजों ने राजदरबार के वैभव में और अधिक वृद्धि की। राजदरबार में अनेक कवि, चित्रकार और नृत्यकार लोग जमा होने लगे। खलीफाओं के मनोरंजन के लिए कुत्ते और मुर्गियों को लड़ाई सिखाने वाले व्यक्ति नियुक्त हुए। दरबार में इब्राहीम, अल-मौसिलि, सियात और इब्न जामी के समान योग्य गायक सम्राट् का मनोरंजन किया करते थे। एक कथा के अनुसार खलीफा अल-अमीन ने इब्राहीम-अल-महदी को जो कि एक पेशेवर गायक था अब्दु नुवास की कुछ पंक्तियों को गाने के फलस्वरूप ३००,००० दीनार प्रदान किये। अधानी के विवरणों से पता चलता है कि अमीन ने एक बार सम्पूर्ण रात्री गाने का आयोजन किया, जिसमें अनेक गायिकायें भी थीं। नृत्य का भी इसमें आयोजन था। हिट्टी ने सत्य लिखा है, "Even when stripped of the adventitious glow cast by Oriental romance and fancy, enough of the splendour of court life in Baghdad remains to arouse our astonishment."

सम्राट् के उपरान्त यदि हम उस समय के राज्य के बड़े कर्मचारियों के जीवन पर दृष्टिपात करें तब हमको इस विषय का पूर्ण ज्ञान हो जायगा कि उनका जीवन भी बहुत विलासमय था। उस समय अब्बासी वंश के लोगों को व्यय के लिए बहुत धन मिलता था। बाद में इस प्रथा को अल-मुतसिम ने

समाप्त कर दिया। कहा जाता है कि अल-रशीद की माँ अल-खैज़ुरान को १६०,०००,००० दिरहम की वार्षिक आमदनी थी। मशूदी के विवरणों के पता चलता है कि मोहम्मद इब्न सुलैमान अपनी मृत्यु के समय ५०,०००,००० दिरहम धन छोड़ गया और उसको अपनी अचल सम्पत्ति से ही केवल १००,००० दिरहम प्रतिदिन आमदनी होती थी। इस समय के जनसाधारण के जीवन के विषय में हमको ज्ञात नहीं होता है क्योंकि समकालीन इतिहासकारों ने इसका वर्णन नहीं किया है।

बग़दाद इस समय व्यापार का केन्द्र था। यहाँ से मीलों दूर समुद्र पर अनेक युद्ध और व्यापारिक जहाज रुकते थे। यहाँ के बाजारों में व्यापार के हेतु चीन, मध्य एशिया, अफ्रीका, मिश्र, सीरिया, फारस और अरेबिया से व्यापारी लोग आया करते थे। अल खातीब के वर्णनों से मालूम होता है कि व्यापार के हेतु यहाँ पर अनेक पुल बने हुए थे। बग़दाद से अनेक व्यापारी लोग सूदूर-पूर्व, योरप और अफ्रीका को आभूषण, धातुओं के दर्पण, कपड़ा, कांच के वर्तन और सुगन्धित द्रव्य ले जाया करते थे। खलीफाओं के अनेक सिक्के फिनलैंड, स्वीडेन, रूस और जर्मनी में प्राप्त हुए हैं। इससे इस विषय की पूर्णतया पुष्टि हो जाती है कि इन देशों से भी इनका व्यापारिक सम्बन्ध था। हेलसिन्की के अजायबघर में इनके बहुत से सिक्के सुरक्षित हैं। मुसलमान व्यापारियों की यात्रा के सम्बन्ध में हमको 'सिन्दबाद' की कथाओं से पता चलता है। अल-मामून के काल में बग़दाद में अनेक अध्यापक, चिकित्सक, लेखक, संगीतज्ञ और न्यायिक व्यावसायिक (professional) रूप से रहा करते थे। इसी काल में अल-नदीम ने अल-फिहरिस्त नामक ग्रन्थ की रचना की, जिसमें उसने समस्त अरबी पुस्तकों के नामों का उल्लेख किया। इब्न-खल्लिकान ने विद्वानों की दिनचर्या के विषय में बतलाया है। हुनैन इब्न इशाक़ बतलाता है कि विद्वानों का समाज में बहुत आदर था।

इस काल में खलीफाओं का विशाल साम्राज्य और अतीव वैभव होने से ही इसकी ख्याति उस समय सम्पूर्ण विश्व में ही नहीं थी वरन् इसका प्रमुख कारण यहाँ के लोगों का बौद्धिक जागरण भी था। जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में सुन्दरतम रचनाओं की उत्पत्ति हुई। हिट्टी ने इस विषय को सम्मुख रखते हुए कहा है, "The luxurious scale of living made this period popular in history and in fiction, but what has rendered this age especially illustrious in world annals is the fact that it witnessed the most momentous intellectual awakening in the history of Islam and one of the most significant in the whole history of thought and culture." इस बौद्धिक जागरण का कारण ग्रीक, परशियन, संस्कृत और साइरिक भाषा के ग्रन्थों का अरबी भाषा में अनुवाद था। खलीफा के

प्रश्रय (patronage) के फलस्वरूप इन भाषाओं के ग्रन्थों का अनुवाद अरबी में होने लगा। अरबवासी पहले से ही ज्ञान के इच्छुक थे। विदेशियों के सम्पर्क में आकर उन्होंने अनेक वस्तुओं का ज्ञान प्राप्त किया। उन्होंने केवल ग्रन्थों का अनुवाद ही नहीं किया वरन् बहुत से नये ग्रन्थों की सृष्टि भी की। बग़दाद के विद्वान वर्ग ने अरस्तू के दार्शनिक ग्रन्थों, गैलन की चिकित्सा शास्त्र और अनेक भारतीय और परशियन ग्रन्थों का अरबी में अनुवाद किया। इसके फलस्वरूप इस्लाम पर ग्रीस और फारस की सभ्यता का बहुत गहरा प्रभाव पड़ा। इस प्रकार उन्होंने एक ऐसी सभ्यता की स्थापना की जिसमें प्रत्येक सभ्यता के श्रेष्ठ तत्व विद्यमान थे।

अरब सभ्यता को सबसे अधिक प्रोत्साहन बौद्धिक क्षेत्र में भारत ने प्रदान किया। ७७१ ई० में एक भारतीय यात्री बग़दाद गया। वह अपने साथ एक ज्योतिष का ग्रन्थ (सिद्धान्त) ले गया। बाद में उसका अनुवाद मुहम्मद-इब्न-इब्राहिम अल फज़ारि ने मन्सूर की आज्ञानुसार अरबी में किया। यह अरबी भाषा में प्रथम ज्योतिष का ग्रन्थ था। अल-ख्वारिज़्मी ने एक ग्रन्थ लिखा जिसमें यूनानी और भारतीय ज्योतिष का तुलनात्मक वर्णन किया और उन्हीं के आधार पर कुछ निष्कर्ष निकाले। अल-फदल-इब्न ने फारसी ज्योतिष के ग्रन्थों का अनुवाद किया। वह अल-रशीद के पुस्तकालय का अध्यक्ष था। उपर्युक्त भारतीय विद्वान अपने साथ गणित पर भी एक पुस्तक लाया था। अरब गणित विज्ञान का आधार है अंक लिखने की भारतीय पद्धति और शून्य का ज्ञान और उपयोग। अल ख्वारिज्मी का अंकगणित (हिसाब अल-जब्र) गणित के महान् ग्रन्थ हैं। योरोप के विद्वानों ने अरबों से बहुत कुछ सीखा। अरब के अधिकतर ज्योतिषाचार्य गणित का बहुत अच्छा ज्ञान रखते थे। ए० एम० ए० शुस्त्री (A. M. A. Shushtery) अपनी पुस्तक 'Outlines of Islamic Culture, में कहता है, "With Muslim astronomers, the study of mathematics was essential. Hence all astronomers were mathematicians; and most mathematicians were also astrologers." उक्त पुस्तक का लैटिन में अनुवाद हुआ, और इसी के फलस्वरूप योरप में अलजबरा का ज्ञान आया।

फारस से भी अरबों ने बहुत ज्ञान प्राप्त किया पर वह अधिकतर कलात्मक था। जैसा कि हिट्टी कहता है, "Except in the arts and belles-letters Persia did not have much that was original to contribute......Next to the artistic, the literary —rather than the scientific or philosophical--was the influence most clearly felt from Persia." मुसलमानों ने फारस से कलीलह व दिमन्ह (fables of Bidpai) नामक ग्रन्थ लिया पर उन्होंने यह ग्रन्थ भारत से लेकर अनुवाद किया था। बाद में अरब भाषा के माध्यम

से ही भारतीय ग्रन्थ का दुनिया की चालीस भाषाओं में अनुवाद हुआ। इब्न-अल मुक़फा ने फारसी भाषा के अनेक साहित्यिक ग्रन्थों का अनुवाद किया और अब्बासी काल में फारसी शैली, "extravagant elegance, colourful imagery and flowery expression" का प्रभाव परिलक्षित होने लगा। कुछ अरबी ग्रन्थ उदाहरणस्वरूप अल अगहानि, अल फरीद और सिराज़-अल-मुलूक़ भारतीय और फारसी स्तोत्रों पर आधारित हैं, विशेष रूप से जब वे राजनीति, इतिहास और ज्ञान इत्यादि का वर्णन करते हैं।

सन् ७६५ में खलीफा अल मंसूर को उदर रोग हुआ। पर कोई भी डाक्टर उसके विषय में कुछ नहीं बता सका। वे समस्त डाक्टर जुन्ती शाकुर चिकित्सालय के थे। उस समय चिकित्सा के क्षेत्र में यह सबसे बड़ा था। इसकी स्थापना ५५५ ई० में अनुसरयान ने की थी। यह ग्रीक चिकित्सा शास्त्र पर आधारित था। मंसूर के काल में इसका प्रधान जूरीस था। जूरीस ने जेरूसलम जाकर सम्राट् के रोग का इलाज कर दिया, इससे सम्राट् उससे बहुत प्रभावित हुआ और उसको राजदरबार का चिकित्सक बना दिया। इब्न बखतीशू ने बग़दाद में एक औषधालय की नींव डाली जिसने दो सौ वर्ष तक राज-दरबार में अपना प्रभुत्व रखा। इब्न-अल-इर्बी के वर्णनों से पता चलता है कि बखतीशू के पुत्र जिब्रील ने अल-राशीद के सर्वप्रिय गुलाम को लकवे के रोग से छुटकारा दिलाया। सन् ७०५ में अल-राशीद ने जिब्रील को व्यक्तिगत चिकित्सक बनाया।

यूनानी लोग अरबों के ज्ञान के क्षेत्र में बहुत सहायक हुए। इसी के फलस्वरूप यूनानियों का अरबों के जीवन में बहुत प्रभाव पड़ा। ऐडिसा (अल-रुहा) ईसाई साइरियनस का प्रमुख था, एन्टियोक, ऐलेक्जैन्ड्रिया इन समस्त स्थानों पर इसाईयों का बहुत प्रभाव था। इन देशों के निकट सम्पर्क में आकर अरबों को ज्ञान की अनेक वस्तुओं का आभास हुआ। सीरिया और मेसोपोटामिया में इस समय यूनानियों के धार्मिक, दार्शनिक और विज्ञान सम्बन्धी अनेक केन्द्र थे। हारून ने रोम पर अनेक आक्रमण किये। इन आक्रमणों में उसको कुछ पुस्तकें भी प्राप्त हुईं। मामून ने सम्राट लियो के पास कुछ यूनानी ग्रंथों को प्राप्त करने के लिये दूत भेजे। इब्न-खालदून के वर्णनों से ज्ञात होता है कि अल-मंशूर ने बाइजेन्टाइन के सम्राट् से प्रार्थना करने पर जो कुछ पुस्तकें प्राप्त कीं उनमें 'इयूक्लिड' भी एक थी। पर अरबवासी ग्रीक भाषा नहीं जानते थे इसलिए उन्हें अनुवादों पर निर्भर रहना पड़ता था। सीरिया के निस्टोरियन पहले ग्रंथों का साइरिक भाषा में अनुवाद करते थे, इसके उपरान्त अरबी भाषा में साइरिक निस्टोरियन के ही परिणाम स्वरूप ये ग्रंथ अरबी भाषा तक पहुँचे। अल-मामून ने ८३० में बगदाद में बेत-अल-हिकमह (ज्ञान का घर) बनाया जिसमें अनेक ग्रंथ और उनके अनुवाद सुरक्षित थे। यहाँ पर उसने विद्यालय की भी स्थापना की थी। इस संस्था का कार्य विदेशी पुस्तकों का अनुवाद करना भी था। ग्रीक भाषा की पुस्तकों का अनुवाद पहले साइरिक भाषा में किया गया था, उसके

उपरान्त अरबी भाषा में । बहुत से कठिन शब्दों को वैसे का वैसे रख दिया जाता था जैसे, अरिथमातीक़ि (Arithmetic) जिघराफीया (Geography) और फलसफह (Philosophy) इत्यादि ।

ग्रीक भाषा के साहित्यिक अनुदित ग्रन्थ प्रभावोत्पादक नहीं हो पाते थे । इसी के फलस्वरूप ग्रीक भाषा के नाटक, कविता और इतिहास उनको प्रभावित नहीं कर सके । होमर के इलियड का अनुवाद थावफील-इब्न तूमा ने किया । पर अनुवाद इतना खराब है कि अनुवाद का अध्ययनकर्ता पर कोई प्रभाव ही नहीं पड़ता । चिकित्सा के क्षेत्र में ग्रीक भाषा का पहला ग्रन्थ गैलन का था जिसका अरबी में अनुवाद हुआ । चिकित्सा, दर्शन और गणित का पहला ज्ञान इन्हें यूनानवालों से प्राप्त हुआ । हिट्टी ने लिखा है, "It was first Greek medicine as represented by Golen and Paul of Aegina, Greek mathematician and allied sciences for which Euclid and Ptolemy stood, Greek philosophy as originated by Plato and Aristotle and expounded by later Neo-Platonists, that served as the starting point of the voyage of intellectual discovery." अबु यहया-इब्न-अल-बत्रीक़ ने गैलेन, हिपोक्रेटस् और टोलेमी के मुख्य ग्रन्थों का अरबी में अनुवाद किया । यूक्लिड की 'ऐलिमेंट्स' और टोलेमी का 'अलमेजेस्ट' जो कि ज्योतिष के ऊपर बहुत बड़ा ग्रंथ है इसी समय अनूदित हुये, पर इनका प्रारम्भिक अनुवाद ठीक प्रकार से नहीं हुआ, इसके फलस्वरूप अल-राशीद ने इनको फिर से लिखवाया । प्रारम्भिक अनुवादकों में सीरिया का इसाई यूहन्ना (यहया) इब्न मासव्याह ने अनेक चिकित्सा के ग्रंथों का अल-राशीद के लिए अनुवाद किया ।

उस समय के शेख अनुवादकों में सबसे विख्यात हुनैन-इब्न इशाक़ थे जो कि उस काल के सबसे महान् विद्वानों में एक थे । हुनैन एक इबादी (निस्टोरियन क्रिश्चियन) था और इब्न-माहवैह के यहाँ औषधि निर्माता था । एक बार उसके मालिक इब्न-माहवैह ने उसको बहुत फटकारा और कहा कि अलहिराद (वह इस स्थान का रहनेवाला था) के लोगों को औषधि निर्माण के अलावा दूसरा कार्य करना चाहिये । यह बात उसके हृदय में बैठ गई और अब उसका ध्यान चिकित्सा के ग्रीक ग्रंथों पर गया । इसके लिए वह यूनान गया । उसके लौटने पर मामून ने उसको अपने पुस्तकालय का निरीक्षक बनाया । उसने अनेक वैज्ञानिक ग्रीक पुस्तकों का अनुवाद किया । उसको इस कार्य में सहायता प्रदान करने के लिए उसका पुत्र इशाक़ और भतीजा ईसा-इब्न-यहया थे । फिहिरिस्त से हमको पता चलता है कि कई बार उसने भी अनुवाद को पहली पद्धति के अनुसार किया जिसमें अनुवादक पहले ग्रंथों का साइरिक में अनुवाद करते थे और बाद में अरबी भाषा में । उसने भी अरस्तू Hermeneutica का ग्रीक से साइरिक में अनुवाद किया और उसके

पुत्र इशाक़ ने साइरिक से अरबी में अनुवाद किया। इशाक़ को अरबी का बहुत अच्छा ज्ञान था। हुनैन को और भी बहुत-सी पुस्तकों के अनुवाद का श्रेय दिया जाता है जैसे, प्लेटों का रिपब्लिक, (सियासह) अरस्तू का Categories (मक़ूलात), Physics (तबीईयात), Magna Moralia (खुलक़ीयात) हिपोक्रेटस् और डायोसकोरिडिस के ग्रन्थों का अनुवाद किया। हुनैन ने 'Old Testament' का भी अनुवाद किया था। उसको ५०० दिनार वेतन मिलता था और जिस पुस्तक का वह अनुवाद करता था उसी के भार के बराबर उसको स्वर्ण प्राप्त होता था। उसकी ख्याति केवल एक अनुवादक के ही रूप में नहीं थी वरन् चिकित्सक के रूप में भी थी। बाद में हुनैन अल-मुतवक्किल का व्यक्तिगत चिकित्सक भी था। एक बार उसके संरक्षक ने उससे किसी व्यक्ति के लिए विष देने को कहा, पर उसने नहीं दिया। इस पर उसको कारागार में डाल दिया। खलीफा ने उससे पूछा कि तुमको किस वस्तु ने विष देने से रोका। हुनैन ने कहा, "Two things: my religion and my profession. My religion decrees that we should do good even to our enemies, how much more to our friends. And my profession is instituted for the benefit of humanity and limited to their relief and cure. Besides every physician is under oath never to give anyone a deadly medicine." (Ibn-al-Ibri., Trans. Hitti )

हुनैन के उपरान्त इस समय का प्रसिद्ध अनुवादक था बित-इब्न क़ुर्राह (C. ८३६-६०१) जो कि साबियन्स था और हर्रान का रहनेवाला था। साबियन्स लोग तारों की उपासना करते थे, ज्योतिष और गणित शास्त्र में बहुत पूर्व से ज्ञान रखते थे। अल-मुतवक्किल के काल में इनका निवास स्थान चिकित्सा और दर्शनशास्त्र का केन्द्र था। थाबित और उसके शिष्यों ने ग्रीक भाषा के गणित, ज्योतिष, आरकिमिडिज़ और अपोलोनियस के ग्रन्थों का अनुवाद किया था। हुनैन के 'Euclid' के अनुवाद का थावित ने संशोधन किया। थाबित के उपरान्त उसका पुत्र शिनान, पौत्र थाबित और इब्राहीम और परपौत्र अबु-अल-फरज़ ने उसके अनुवाद करने की परिपाटी को आगे बढ़ाया। साबियन में थाबित के उपरान्त अल-बत्तानि ने ज्योतिष पर एक मूल ग्रन्थ लिखा। उसने इस्लाम धर्म ग्रहण कर लिया था। हिट्टी ने लिखा है, "By the tenth century Aracic, which in pre-Islamic days was only a language of poetry and after Muhammad mainly a language of revelation and religion, had become metamorphosed in a remarkable and unprecedented into a pliant medium for expressing scientific thought and conveying philosophical ideas of the highest order."

# १२

# अब्बासी काल की शासन-व्यवस्था

अब्बासी काल में शासन के क्षेत्र में अतीव उन्नति हुई । अब्बासी शासकों ने पूर्व शासन में जो कुरीतियाँ देखीं उनको हटा दिया । राज्य का प्रधान खलीफा था जो कि समस्त शक्तियों का स्रोत था । वह अपनी शक्ति को शासन प्रबन्ध के लिए वज़ीर, न्याय के लिए क्वादि (जज) और सैन्य संचालन के लिये अमीर को प्रदान करता था । इन समस्त क्षेत्रों में अन्तिम शक्ति उसी के हाथों में रहती थी । शाही व्यवहार में उन्होंने बगदाद के पहले खलीफाओं का ही अनुसरण किया । अब्बासी लोगों ने उमय्यद शासकों के विरुद्ध ईश्वर विरोधी होने का आरोप लगाकर शासन प्राप्त किया था और इसी के फल-स्वरूप उन्होंने वाह्य रूप से धर्म के अनुसार ही समस्त कार्य किये । आठवें ख़लीफा के समय से उन्होंने 'अल्लाह' की उपाधि ली । इस वंश का आठवां शासक अपने को अल-मुतसिम-बिअल्लाह (८३३–४२) कहता था । यह उपाधि अब्बासी शासन के अन्त तक चलती रही । इस वंश के पतन के समय खलीफाओं ने खलीफत अल्लाह (ईश्वर का खलीफा), ज़िल-अल्लाह-अल्ल-अल-अर्ध (पृथ्वी में ईश्वर की छाया) की अनावश्यक उपाधियां लीं । कहने का तात्पर्य यह है कि इस काल में खलीफाओं ने अपने नाम को विभूषित करने के लिए अनेक उपाधियाँ धारण की थीं । सैय्यद शासकों ने वंशानुगत उत्तराधि-कार की प्रथा को चलाया । यही प्रथा अब्बासी शासकों के काल में भी चलती रही । खलीफा अपने शासनकाल में अपने योग्यतम पुत्र अथवा किसी सम्बन्धी को अपना उत्तराधिकारी चुनता था । अल सफ्फ़ाह ने अपने भाई अल-मंसूर को अपना उत्तराधिकारी बनाया । अल महदीं का उत्तराधिकारी उसका भाई अल-हादी था । अल-हादी के उपरान्त उसका भाई हारून गद्दी पर आया । अब्बासी काल में खलीफा बड़ी शान-शौकत से रहता था । हारुन ने अपने बड़े पुत्र अमीन को अपना पहला उत्तराधिकारी बनाया और अल-मामून को अपना दूसरा उत्तराधिकारी । उसने साम्राज्य को दो भागों में विभक्त किया और अल-मामून के लिए खुरासान का भाग सुरक्षित रखा । पहले २४ खलीफाओं में केवल छह के ही पुत्र उनके उपरान्त गद्दीनसीन हुये । राजमहल का एक

प्रधान कर्मचारी होता था जो कि बाहर के सम्मानित लोगों को राजा से मिलाता था। राजमहल के ... के कार्यों में उसका बहुत हाथ होता था। बगदाद में फाँसी देनेवाला एक ...चारी होता था। उसका उस समय बहुत महत्त्वपूर्ण स्थान होता था। अब्बासी काल में राजदरबार में ज्योतिषी भी हुआ करते थे।

उस काल में साम्राज्य बहुत ही विस्तृत था। सम्राट् प्रत्येक कार्य अपने आप नहीं कर सकता था। उसको शासन कार्य में सहायता प्रदान करने के लिए वज़ीर होता था जिसका पद बहुत महत्त्वपूर्ण समझा जाता था। खलीफा अल नासिर (११८०–१२००) ने वज़ीर पद को दैवी सिद्धान्त पर आधारित किया। उसने अपनी जनता को यह आज्ञा दी और कहा "Muhammad-ibn-Barz al-Qumni is our representative throughout the land and amongst our subjects. Therefore he who obeys him obeys us, obeys God, God shall cause him who obeys him to enter Paradise. As for one who, on the other hand, disobeys our vizir, he disobeys us, and he who disobeys us disobeys God, and God shall cause him who disobeys him to enter hell fire." (Fakhri, Trans. Hitti) इससे पूर्णतया प्रतीत होता है कि वास्तव में शासन प्रवन्ध की देखभाल वज़ीर के हाथ में थी। बरमकिदस के हाथों में बहुत शक्ति थी। वह गवर्नरों को नियुक्त और बर्ख... करता था और अपने कार्यालय के समस्त कर्मचारियों की नियुक्ति पैत... द्धान्त के आधार पर करता था। जो गवर्नर विद्रोह किया करते थे ... त्ति को वज़ीर जब्त कर लिया करता था। पर बाद में इसका एक ... विभाग बना लिया गया। वज़ीर की स्थिति सुल्तान तथा प्रजा के बीच में थी। उसके हाथ में बहुत सत्ता थी और कुछ प्रतिबन्धों के अन्तर्गत वह सुल्तान की शक्ति तथा विशेषाधिकारों का प्रयोग करता था। वह खलीफा के नाम से महत्त्वपूर्ण पदाधिकारियों की नियुक्ति करता तथा समस्त पदाधिकारियों के विरुद्ध शिकायतें सुनता। अल-मुतदिद के काल में वज़ीर को एक हज़ार दीनार वेतन मिलता था। अल-मावरदि और उस काल के न्याय-विशारदों ने दो प्रकार के वज़ीर बतलाये हैं– तफवीद ( असीम शक्ति सम्पन्न ) और तनफीध (केवल शासन अधिकार वाले )। वे वज़ीर जिनकी शक्ति असीम होती थी वे उत्तराधिकार के निर्धारण के अलावा प्रत्येक कार्य किया करते थे। सीमित शक्ति वाले वज़ीर केवल उन्हीं कार्यों को करते थे जिनकी आज्ञा खलीफा देता था। मुक़तादिर (९०८–३२) के बाद वज़ीर के स्थान पर अमीर-उल-उमरा (सेनानायकों का नायक) हुआ करते थे।

शासन के अनेक विभागों का अध्यक्ष वज़ीर हुआ करता था। अलग-अलग विभागों के अध्यक्ष को भी लोग वज़ीर कह दिया करते थे। पर इनके अधिकार

उससे बहुत कम हुआ करते थे । अब्बासियों के काल में शासन व्यवस्था बहुत जटिल हो गई । पर इससे शासन के क्षेत्र में अनुशासन की स्थापना हुई । अब्बासियों ने कर व्यवस्था में अनेक सुधार किये । राजस्व के मुख्य साधन कर थे । कर संग्रह का एक अलग विभाग होता था । इसके प्रधान को दीवान-अल-खराज़ या वेयत-अल-माल कहते थे । यह पद उमय्यदों के काल में भी था । इसके प्रधान का शासन में बहुत महत्त्वपूर्ण स्थान था । इस समय अनेक प्रकार के कर प्रचलित थे । इनमें मुख्य निम्नलिखित हैं – (१) जकाह–यह प्रत्येक व्यक्ति को चाहे वह किसी सम्प्रदाय का हो देना पड़ता था । यह भूमि, सोना, चाँदी, सम्पत्ति और व्यापार की वस्तुओं पर लगाया जाता है । सारे धन को इकट्ठा करके केन्द्रीय खजाने से गरीब जनता और सार्वजनिक कल्याण में व्यय कर दिया जाता था । (२) ख़राज–यह उन देशों से लिया जाता था जिनको विजय कर लिया गया हो । विजित देश की प्रत्येक जनता को उनके अधिकार को मानने के लिए यह कर देना पड़ता था । ऐसी भूमि दो भागों में विभक्त थी । पहली जहाँ पर प्राकृतिक जल के स्रोत थे; दूसरे जहाँ पर नहरों द्वारा सिंचाई होती थी । भूमि के आधार उसका कर निश्चित होता था । (३) जज़िया– यह उन लोगों पर लगाया जाता था जो मुसलमान धर्म के अनुयायी नहीं थे । ये दो प्रकार के थे– पहले प्रकार में समझौते के अनुसार कर निश्चित कर लिया जाता था, दूसरे में मुसलमान विजित शासक अपनी इच्छा से निश्चित करते थे । यह विजित देश की आर्थिक स्थिति के अनुसार भी लिया जाता था ।

उस काल के विवरणों से इस विषय का पूर्णतया आभास होता है कि उस समय हर जगह बहुत समृद्धि थी । खलीफा बहुत ऐश्वर्य से अपना जीवन व्यतीत करता था । हिट्टी के अनुसार "The varying reports of the state revenue that have come down to us from the 'Abbasid' period testify to great prosperity during the first century of the regime, which made it possible for the caliphs to live on the grand scale...." उस समय अरब देश में बहुत अधिक समृद्धि थी; इसका आभास हमें इब्न खालदून के वर्णनों में मिलता है । इब्न खालदून उस समय के राजकोष की आमदनी के विषय में भी बतलाता है । वह कहता है कि मामून के समय में अल-सवाद ( ईराक़ और बेबीलोनिया ) से २७,८००,००० दिरहम, ख़ुरासान से २८,०००,०००; मिश्र से २३,०४०,०००, सीरिया–फिलस्तीन से १४,७२४,००० और अन्य प्रान्तों से ३३१,९२७,००८ दिरहम कर प्राप्त होता था । समकालीन इतिहासकारों के वर्णनों से हमको राजकीय आय के विषय में बहुत ज्ञान प्राप्त होता है । पर यह खेद का विषय है कि ये इतिहासकार उस समय के व्यय का विवरण नहीं देते । अल-मंसूर की मृत्यु के समय शाही राजकोष में ६००,०००,००० दिरहम और १४,०००,००० दीनार सुरक्षित थे । उपर्युक्त विवरणों से आभास होता है कि उस खलीफा को

विभिन्न प्रान्तों से बहुत अधिक मात्रा में धन प्राप्त होता था।

उस समय कर का ब्योरा रखने के लिए 'दीवान-अल-ज़िमान' नाम का कार्यालय था जिसके अन्तर्गत समस्त आय-व्यय का लेखा रखना पड़ता था। इस विभाग की स्थापना सर्वप्रथम अल-मामून ने की थी। इस समय 'दीवान-अल-तवक़ी' नामक विभाग था जो समस्त राजकीय आदेशों और पत्रों को सुरक्षित रूप से रखता था। न्याय के क्षेत्रों में 'दीवान-अल-नज़र-फि-अल-मज़ालिम' नामक विभाग था जिसका कार्य उन लोगों को दण्ड प्रदान करना था जो कि शासन के नियमों का उल्लंघन करते थे। इसके समानान्तर खलीफा भी न्याय करता था। अल-मावरदि हमको बतलाता है कि खलीफा अब्द-अल-मलिक किसी विशेष दिन जनता का न्याय करता था। अल-हादी, हारून और मामून भी जनता का न्याय करते थे।

अब्बासी काल में पुलिस विभाग का संगठन बहुत सुन्दर था। इस विभाग को दीवान-अल-शुरतह कहते थे, इसका प्रधान 'साहिब-अल-शुरतह' कहलाता था। प्रत्येक बड़े नगर की व्यवस्था के लिए पुलिस होती थी जिनको बहुत अच्छा वेतन प्राप्त होता था। इनसे सेना का भी काम लिया जाता था। स्थानीय पुलिस के अध्यक्ष को 'मुहत्तसिब' कहते थे। यह बाजारों का प्रबन्ध भी करता था। जो दुकानदार बेईमानी करता था उसको कठोर दण्ड दिया जाता था। अल-मावरदि हमको बतलाता है कि वह जनता के चरित्र की भी देख भाल करता था। हिट्टी के अनुसार, "Interesting duties of this prefect of police, the maintenance of the recognised standards of public morality between the two sexes and the chastisement of those who dyed their grey beards black with a view to gaining the favour of the ladies."

उमय्यद शासक मुआविया पहला व्यक्ति था जिसने डाक विभाग की स्थापना की थी। अब्द-अल-मलिक ने इसका विस्तार सम्पूर्ण देश में किया। अब्बासी काल में इसके प्रधान को साहिब-अल-बरीद कहते थे। इतिहासकारों के विवरणों से आभास होता है कि हारून-अल-रशीद ने यहया की सहायता से इस विभाग का संगठन किया। पहले इस विभाग का कार्य केवल राजकीय उद्देश्यों की पूर्ति करना था। मशूदी बतलाता है कि क्रमशः जनता के कार्य के लिए भी इस विभाग का प्रयोग किया जाने लगा। प्रत्येक प्रान्त की राजधानी में एक पोस्ट आफिस था। डाक विभाग के कार्य को सुचारु रूप से चलाने के लिए अनेक मार्ग बनाये गये। एक स्थान से दूसरे स्थान को ऊंट, घोड़े और खच्चरों के माध्यम से डाक भेजी जाती थी। इब्न-खुर्दाधिबिन कहता है कि बारीद का दूसरा कार्य नये-नियुक्त गवर्नरों के सामान को ले जाना था। जनता भी समुचित धन देकर इनका प्रयोग कर सकती थी। मशूदी

बतलाता है कि पत्र प्रेक्षण का कार्य कबूतरों द्वारा भी लिया जाता था। सम्पूर्ण राज्य के डाक विभाग का केन्द्र बग़दाद था। सम्पूर्ण राज्य की मार्ग-सूचक-पुस्तक इस विभाग के अन्तर्गत थी। इस विभाग से भूगोल के विद्यार्थियों, यात्रियों और व्यापारियों को बहुत लाभ होता था। हिट्टी के शब्दों में, "The postal headquarters in Baghdad had itineraries of the whole empire indicating the various stations and the intervening distances. These itineraries assisted travellers, merchants and pilgrims and laid the basis of later geographical research." इब्न-खुर्दाधिदिह ने अपनी भूगोल से सम्बन्धित पुस्तक 'अल-मसालिक व अल-ममालिक' को इस विभाग के राजकीय पत्रों के ही आधार पर लिखा था।

डाक-विभाग के अध्यक्ष का दूसरा महत्वपूर्ण कार्य राज्य के प्रत्येक कार्यों की जानकारी रखना था। इसके साथ ही साथ वह गुप्तचर विभाग का भी प्रधान था। उसकी पूरी उपाधि 'शाहिल-अल-बारीद व अल-अखबार' थी। वह प्रत्यक्ष रूप से खलीफा से प्रान्तीय शासकों के विषय में बतलाता था। अल-मंशूर ने अपने गुप्तचर विभाग में व्यापारी और यात्रियों को रखा था जो गुप्त रूप से सम्राट को संवाद भेजा करते थे। ऐसा कहा जाता है कि बग़दाद में मामून के गुप्तचर विभाग में १,७०० स्त्रियाँ थीं। दूर-दूर के प्रान्तों में भी खलीफा के गुप्तचर रहा करते थे।

शासन का सबसे दुर्बल तथा अव्यवस्थित विभाग न्याय का था। सुल्तान न्याय का स्रोत था। उसका मुख्य उत्तरदायित्व क़ुरान के नियमों को कार्यान्वित करना था। खलीफा न्याय-विभाग का अध्यक्ष था। वह सप्ताह में दो बार दरबार करता तथा स्वयं मुकदमों का फैसला करता था। नाम के लिए उसका दरबार अपील का उच्चतम न्यायालय था किन्तु वह मौलिक मुकदमें भी सुनता था। धार्मिक मुकदमों का निर्णय करते समय वज़ीर और काज़ी उसकी सहायता करते थे। बग़दाद में न्याय का संचालन क़ादी अल-क़ुदाह करता था जो कि मुख्य न्यायाधीश था। अल महदी के काल में अल-यूसुफ पहला व्यक्ति था जिसने इस पद को ग्रहण किया। अल-मावरदि कहता है कि जज दो प्रकार के होते थे। पहले प्रकार के जजों की शक्ति असीमित होती थी और दूसरे प्रकार के जजों की शक्ति सीमित थी। क़ाजी का मुख्य कार्य न्याय करना था। उन लोगों को दण्ड प्रदान करना जो न्याय का उल्लंघन करते थे। वह विभिन्न प्रांतों में नायबों की नियुक्ति करता था। अब्बासी काल के प्रान्तों में न्यायाधीश की नियुक्ति गवर्नर किया करता था। सम्पूर्ण देश के जज लोग प्रधान काज़ी के अधीन होते थे। अल-मामून के काल में मिश्र के नायब का वेतन प्रतिमाह ४,००० दिरहम था।

अरब खलीफाओं की स्थायी सेना बहुत विशाल नहीं थी और उसका

संगठन बहुत सुन्दर था। हिट्टी के शब्दों में, "The Arab caliphate never maintained a large standing army in the strict sense of the term, well organized, under strict discipline and subject to regular instruction and drill." ख़लीफा के अंगरक्षक ही केवल उसकी स्थायी सेना के भाग थ। इसके अलावा उसके सेनापति, प्रान्तीय गवर्नर, क़बीले के लोग और भाड़े में काम करनेवाले लोग आवश्यकता पर आ जाते थे। स्थायी सेना के लोगों को 'मुरत-ज़िकह' कहते थे। इनको वेतन दिया जाता था। अस्थायी सेना के लोगों को 'मुतउविअह' कहते थे जिसका तात्पर्य स्वयंसेवक है। अस्थायी सैनिकों की नियुक्ति बद्दू कृषक और नागरिक लोगों में से की जाती थी। अंगरक्षक सेना को अधिक वेतन दिया जाता था और उनके अस्त्र, शस्त्र और वस्त्र भी अच्छे होते थे। अब्बासियों के काल में एक सैनिक का औसत वेतन ९६० दिरहम साल था। घुड़सवार को इसका दुगना मिलता था। अल-मामून के काल में ईराक़ की सेना में १,२५,००० व्यक्ति थे। यहाँ पर पैदल सेना के लोगों को २४० दिरहम वार्षिक वेतन मिलता था। अब्बासी काल में स्थायी सैनिकों को भाले, धनुष बाण और ढाल दी जाती थी। अश्वारोही सैनिकों को लम्बे भाले, कवच और बख़्तर दिये जाते थे। अल-मुतावक्किल ने तलवार को कलाई में पहनने की प्रथा चलाई। लड़ाई में घेरा डालने का सामान भी जाता था। इब्न-साहिर-अल-मंजनीक़ ने अल-नासिर (११८०-१२२५) युद्धकला के सम्बन्ध में एक पुस्तक की रचना की थी। लड़ाई के समय चिकित्सा विभाग भी साथ रहता था। अब्बासी काल का सैन्य संचालन पर्शियन आधार पर आधारित था। सैनिकों की नियुक्ति बड़े-बड़े कर्मचारी करते थे। ख़लीफा के अंगरक्षक अधिकतर ख़ुराशान प्रदेश के थे। अरब सैनिक दो भागों में विभक्त थे। पहले विभाग के लोग उत्तरी अरेबिया (मुडरित) और दूसरे दक्षिणी अरेबिया (यमन) के लोग थे। अल-मशूदी ने एक तीसरे विभाग के सैनिकों का वर्णन किया है जोकि तुर्क लोग थे। अब्बासी काल में सेना का संचालक 'आरीफ' होता था। हर ५० सैनिकों के ऊपर खलीफह और हर १०० सैनिकों के ऊपर 'क़्वाइद' नामक कर्मचारी होता था। सेना का प्रधान अमीर होता था; उसके अन्तर्गत १०,००० सैनिक रहते थे जिनका विभाजन दस बैटेलियन्स में होता था। अब्बासी शासकों का सम्पूर्ण शासन सेना पर ही निर्भर था। हिट्टी के कथनानुसार, "The Abbāsid caliphate depended for its very existence on a strong and contented soldiery, which was used not only for suppressing revolts in Syria, Persia and Central Asia but for waging aggressive war against the Byzantines." सम्राट् कॉन्सटेनटाइन पोरफायरोजेनिटस (Cons-

tantine Porphyrogenitus) के विवरणों (९६३-९) से पता चलता है कि अरब के लोग बहुत बहादुर थे, "They are powerful and war like, so that if only a thousand of them occupy a camp it is impossible to dislodge them. They do not ride horses but camels."

अब्बासी साम्राज्य अनेक प्रान्तों में विभक्त था। प्रत्येक प्रान्त का एक गवर्नर होता था जिसको अमीन कहते थे। अब्बासी काल में प्रान्तों की संख्या समय-समय पर बदलती गई। प्रान्तों का विभाजन भौगोलिक आधार पर नहीं था। हिट्टी ने कहा है, "The abbāsid list of provinces varied from time to time and the political classification may not always have tallied with the geographical as preserved in......works." उस समय के कुछ मुख्य प्रान्त निम्नलिखित थे, (१) फरधाना (आधुनिक ताशकन्द), (२) खुराशान (अफगानिस्तान का उत्तर-पश्चिमी भाग), (३) ख्वारिज़्म, (४) अल-शुघद (प्राचीन सोगडियाना), (५) सिस्तान (जिसकी राजधानी ज़रात थी), (६) मुक़रान (आधुनिक बलोचिस्तान), (७) अफ्रीका, लिबिया रेगिस्तान के पश्चिम में, (८) मिश्र, (९) सीरिया और फिलस्तीन, (१०) अल-हिज़ाज और अल-यमामह (मध्य अरेबिया), (११) अल-यमन (दक्षिणी अरेबिया), (१२) अल-सवाद (दक्षिणी मेसोपोटामिया,) (१३) अल-जज़ीराह (प्राचीन असीरिया), (१४) अल-जिबाल (मदीना)। उपर्युक्त प्रान्तों के अलावा उस काल में और भी बहुत से प्रान्त थे। उस समय प्रान्तों से भी छोटी इकाइयाँ थीं। गवर्नर के प्रतिनिधि गाँवों में जाकर कर वसूल करते थे। करों से जितना भी धन प्राप्त होता था उसका अधिकतर भाग प्रान्तीय शासन में व्यय होता था। प्रत्येक गवर्नर को कुछ धन केन्द्रीय सरकार को भेजना पड़ता था। जिन प्रान्तों की आमदनी कम होती थी उनको केन्द्रीय सरकार से सहायता भी प्रदान की जाती थी। अब्बासी काल में दो प्रकार के अमीर (गवर्नर) हुआ करते थे, एक को असीमित अधिकार प्राप्त थे और दूसरे को सीमित अधिकार। हिट्टी का कथन सत्य है, "But all these classification was largely theoretical, as the authority of the provincial governor increased in direct proportion to the personal ability of the governor, the weakness of the caliph and the distance from the feudal capital." प्रान्तीय शासकों पर नियंत्रण रखने के लिए खलीफा अनेक उपादानों को काम में लाता था। प्रान्तीय आय-व्यय पर नियंत्रण रखने के लिए एक केन्द्रीय सरकार का कर्मचारी प्रान्तों में रहता था। प्रान्तीय शासन का संवाद केन्द्रीय शासन में पहुँचाने के लिए अनेक गुप्तचर हुआ करते थे।

# १३

# अरबों की वैज्ञानिक और कलात्मक उन्नति

अरबों के इतिहास का अध्ययन करने से हमें इस विषय का पूर्ण ज्ञान हो जाता है कि अरबों ने एक विस्तृत साम्राज्य की स्थापना की। उन्होंने जिन-जिन देशों पर विजय प्राप्त की उसकी संस्कृति को भी जानने का प्रयास किया। इसके फलस्वरूप इस्लाम संस्कृति का वाहक वना। उमय्यद, अब्बासी, फातमी, वुवेही और गज़नी अमीरों के समय में मक्का, वसरा, कूफ़ा, वदग़ाद, कैरो, कार्डोवा और शिराज ब्रड़े साम्राज्य के केन्द्र ही नहीं वरन् संस्कृति के केन्द्र थे। इन क्षेत्रों ने एक ऐसा प्रकाश उत्पन्न किया जो सारे योरप में फैल गया। वहुत अंशों में योरप का ज्ञान इस्लाम का आभारी है। इस्लामी सभ्यता अपनी शैशवावस्था में, भारतीय और ईरानी पूर्ण विकसित संस्कृतियों के सम्पर्क में आई और इन सब सभ्यताओं की जो छाप उस पर पड़ी उसको इस्लाम नहीं भूल सकता है। मुस्लिमों ने प्राचीन सभ्यताओं के वैभव, ज्ञान और कला को सुरक्षित ही नहीं रखा वरन् उसको योरप में फैलाने में सहायक हुए। जैसा कि हम वर्णन कर चुके हैं उमय्यद और अब्बासी काल में अनेक अनुवाद हुए जिसके फलस्वरूप अरबों ने ज्ञान प्राप्त किया। उन्होंने उस ज्ञान को अपनी आवश्यकतानुसार ढाल लिया। हिट्टी के अनुसार, "The epoch of translation was followed by me of creative activity; for the Arabs not only assimilated the ancient lore of Persia and the classical heritage of Greece but adopted both to their own peculiar needs and ways of thinking." अरबों ने न्याय, धर्मशास्त्र और साहित्य पर मूल रचनायें कीं। विज्ञान के क्षेत्र में उन्होंने जिन-जिन विषयों का अध्ययन किया उनमें भी उन्होंने कुछ न कुछ देन दी। अब हम एक-एक करके प्रत्येक क्षेत्र का अलग-अलग विस्तार के साथ वर्णन करेंगे।

**दर्शन**—अरबों के अनुसार दर्शन ( फलसफा ) वह विज्ञान है जो कि किसी वस्तु के वास्तविक कारणों पर प्रकाश डालता है। अरबों के दर्शन में ग्रीक और भारतीय दर्शन का प्रभाव पड़ा। पर अरबों ने उसको इस्लाम के ढाँचे में ढालकर नया रूप प्रदान किया। हिट्टी के अनुसार, "In essence

their philosophy was Greek, modified by the thought of the conquered peoples and by other eastern influences, adopted to the metal proclivities of Islam and expressed through the medium of Arabic." अरबों का विश्वास था कि अरस्तू के ग्रन्थों में सम्पूर्ण ग्रीक दर्शन भरा हुआ है। अरबों की यह भ्रान्ति थी कि सम्पूर्ण दर्शन और चिकित्सा शास्त्र के ग्रन्थ ग्रीक भाषा में ही हैं। उस समय के अरब मुसलमान यह सोचा करते थे कि इस्लाम का क़ानून विश्व का सर्वश्रेष्ठ क़ानून है। अरबों के दर्शन और चिकित्सा शास्त्र की देन के मूल स्थान सीमाप्रान्त रहे हैं। अरबों ने उन दर्शन के विद्वानों के लिए जिन्होंने धर्म से परे रचनायें कीं 'फलसीफह और हुक़मा' (दार्शनिक या महात्मा) की उपाधि उनको प्रदान की। क़लाम का तात्पर्य कुछ समय उपरान्त आध्यात्म-विद्या हो गया। मुतक़लिम इसका पहला लेखक था।

अल-किन्दी, अबू युसूफ-यकूप-इब्न-इशाक़ अल-कूफा के रहने वाले थे। इनका काल नवीं शताब्दी है। ये पहले और अन्तिम विद्वान थे जिन्होंने अरस्तू के दर्शन का गहन अध्ययन किया। अल किन्दी का दर्शन अरस्तू और प्लेटो के विचारों पर आधारित था। वह पैथागोरस के गणित-विज्ञान को ही विज्ञान का आधार मानता था। अल-किन्दी अरब के रहने वाले थे। अल-किन्दी केवल दार्शनिक ही नहीं था वरन वह ज्योतिष, संगीत शास्त्र, रसायन शास्त्र और चक्षु विद्या में भी निपुण था। कहा जाता है कि उसने २५० ग्रन्थ लिखे पर अधिकतर इनमें से अप्राप्य हैं। उसका मुख्य ग्रंथ यूक्लिड़ (Optics) के पर आधारित था। अल किन्दी ने संगीत शास्त्र पर भी चार ग्रंथ लिखे। इस ग्रन्थ में यूनानी लेखकों का प्रभाव पूर्णतया परिलक्षित होता है। अल-किन्दी की रचनाओं का अनुवाद बाद में उसकी उपयोगिता देखकर लैटिन में हुआ। आज भी हमें उसके ग्रन्थों के अनुवाद लैटिन भाषा में मिलते हैं। हिट्टी का यह कथन पूर्णतया सत्य है, "The harmonization of Greek philosophy with Islam begun by al-Kindi, an Arab, was continued by al Farabi a Turk, and completed in the East by Ibn-sina, a Persian." अल-किन्दी के उपरान्त दर्शनशास्त्र पर रचना करने वाला दूसरा प्रसिद्ध विद्वान मुहम्मद इब्न-मुहम्मद इब्न-तरखान-अबुनस-अल-फाराबी था। यह ट्रान्सकाकेसियस में उत्पन्न हुआ था। इसने एक ईसाई चिकित्सक के अधीन अध्ययन किया था। ८० वर्ष की अवस्था में दमिश्क में इसका देहावसान हुआ। इसका दर्शन प्लेटो और अरस्तू के दर्शन से बहुत अधिक प्रभावित था। इसने अरस्तू और प्लेटो के दर्शन पर अनेक ग्रन्थों की रचनायें कीं। इसके अनेक साहित्यिक कार्यों के फलस्वरूप इसको 'अल-मुअल्लिम-अल-थानी' की उपाधि प्राप्त हुई। अल-फरीदी ने मनोविज्ञान और अध्यात्मवाद पर अनेक पुस्तकों की रचना की थी। जिनमें सबसे प्रसिद्ध 'अल-सियासह अल-मदनीयाह'

(Political Economy), 'रिसालात फुसूस-अल-हिक्म' (ज्ञान के तथ्यों का निरूपण) और 'रिसालात-कि-आरा-अहल-अल-मदीह-अल-फादिलह' (बड़े नगर के लोगों के जीवन का साहित्यिक निरूपण) हैं। फाराबी की अपनी रचनाओं में बहुत कुछ प्रोत्साहन प्लेटो की 'रिपब्लिक' और अरस्तू के 'पालिटिक्स' नामक ग्रन्थों से प्राप्त हुआ। अल-फारीदी की अन्य रचनाओं से इस विषय का आभास होता है कि उसको चिकित्साशास्त्र, गणित और संगीत का बहुत अच्छा ज्ञान था। उसकी संगीत पर 'किताब-अल-मुसीकि-अल-कबीर' नामक पुस्तक विशेष रूप से उल्लेखनीय है। इब्न-खल्लिकान के विवरणों से पता चलता है कि वह सारङ्गी बजाने में बहुत दक्ष था। फराबी के उपरान्त इब्न-सीन (१०३७) ने संगीत के सिद्धान्तों पर ग्रन्थ लिखा। इब्न-खल्लिकान ने इनके बारे नें लिखा है, "No Moslem ever reached in the philosophical sciences the same rank as al-Farabi; and it was by the study of his writings and by the imitation of his style that ibn-Sina attained proficiency and rendered his own work so useful" (Trans. Hitti) इस्लाम की चौथी शताब्दी में अल-बस्रा में एक नई विचारधारा उत्पन्न हुई। इसका आधार पाइथागोरस का दर्शन था। इसके अन्तर्गत आपस में प्रेम, सद्भाव और सहानुभूति की भावना को बढ़ाने के लिए कहा गया था। बाद में इस विचारधारा का राजनैतिक महत्त्व स्थापित हो गया। इन विचारकों ने उस समय की धार्मिक भावना का निराकरण किया। उस समय के विद्वानों के मस्तिष्क में यह विचार आया कि किस प्रकार एक व्यक्ति समस्त ज्ञानों का थोड़ा-थोड़ा अध्ययन कर सकता है। इसके लिए उन्होंने एक पुस्तक लिखी (Encyclopaedia) जिसमें समस्त विषयों का थोड़ा-थोड़ा ज्ञान था।

**चिकित्सा शास्त्र**--अनुवादित पुस्तकों के द्वारा अरब विद्वानों में जिज्ञासा उत्पन्न हुई। इन अनुवादकों ने केवल उनका रूपान्तर ही नहीं किया वरन् इन्हें आधार मानकर इन्होंने नयी खोज शुरू की। बहुत-से अनुवादकों ने मूल ग्रन्थों की रचना की जिनमें यूहन्ना-इब्न-मासव्यैह (७७७–८५७) और हुनैन-इब्न-इशाक़ (८०९–७३) का नाम विशेष उल्लेखनीय है। इस्लाम धर्म के अन्तर्गत मनुष्य के ऊपर प्रयोग करना वर्जित बताया गया था, जिसके फल-स्वरूप-शरीर विज्ञान में कोई उन्नति नहीं हो सकी। आँख की बीमारियों के इलाज पर सबसे पहले ध्यान ईराक़ के लोगों का गया। इब्न-मासवैह ने सर्वप्रथम नेत्र-रोगों पर एक पुस्तक लिखी। इस पुस्तक का नाम 'अल-अस्र-मक़ालात-फि-अल-अयैन' था। चिकित्सा शास्त्र को इस्लाम ने भी माना। हिट्टी के अनुसार "Arab interest in the curative science found expression in the Prophetic tradition that made science twofold: theology and medicine. The physic-

ian at the same time was metaphysical philosopher and sage, and the title hakim was indifferently applied to him in all these capacities." कहने का तात्पर्य है कि उस समय चिकित्सा-शास्त्र धर्म का ही एक अंग था। कहा जाता है कि निस्टोरियन ज़िब्रील-इब्न-बख़्तीशू जो कि अल-राशीद का चिकित्सक था उसने ८८,८००,००० दिरहम धन कमाया जिससे पता चलता है कि चिकित्सक के व्यवसाय से उस समय बहुत लाभ होता था। अल-राशीद के चिकित्सक को १००,००० दिरहम धन छै माह में मिलता था। उस समय बख़्तीशू वंश के लोग वंशानुगत चिकित्सक थे।

औषधि निर्माण में अरबों ने अभूतपूर्व उन्नति की थी। उस युग में अरब देश में औषधि-निर्माताओं की अनेक दुकानें थीं। अरबों ने औषधि-निर्माण पर अनेक ग्रन्थ लिखे। इनकी रचना करने वालों में सबसे विख्यात जाबिर-इब्न-हय्यान था। अरबी रसायन-शास्त्र में इसने सर्व प्रथम ग्रन्थ लिखा, इसका काल ७७६ ई० था। अल-मामून के काल में प्रत्येक औषधि की पहले परीक्षा ली जाती थी उसके उपरान्त उसको काम में लाया जाता था। औषधि निर्माताओं के साथ चिकित्सकों को भी अपनी परीक्षा देनी पड़ती थी। अल-मुक़तदिर के काल में सरकार के अधीनस्थ औषधि-निर्माताओं और चिकित्सकों का अलग विभाग था। सरकार के ही आदेश से ये विभिन्न स्थानों में जाया करते थे। अल-मुक़तदिर के काल में देश में ८६० ऐसे व्यक्ति थे जिन्होंने परीक्षा पास कर ली थी। इब्न-अबी-उसैबिअह बतलाता है कि उस समय कारागारों के लिए भी एक चिकित्सक था। इस समस्त विवरणों से इस विषय का आभास होता है कि सरकार जनता के स्वास्थ्य का बहुत ध्यान रखती थी। चिकित्सकों और औषधि-निर्माताओं का स्तर उच्च करने के लिए अली-इब्न-इसा-शिनान ने एक बहुत व्यवहार-कुशल विभाग की स्थापना की थी। शिनान के परिश्रम से बग़दाद में सर्व प्रथम हारून अल-रशीद के समय एक चिकित्सालय की स्थापना हुई। इसका अरबी नाम 'बीमारी-स्तान' था। कुछ समय उपरान्त सम्पूर्ण देश में ३५ चिकित्सालयों की स्थापना हुई। काहिरा में ८७२ ई० में सर्वप्रथम चिकित्सालय बना। कुछ चिकित्सालयों में इससे सम्बन्धित ग्रन्थ रहते थे।

उस समय के चिकित्सा शास्त्र के ग्रंथों के लेखक और अनुवादक अधिकतर फारस के रहने वाले थे, पर अरबी भाषा का उनको बहुत अच्छा ज्ञान था। इनमें अली-अल-तबारी, अल-राजी, अली इब्न-अल-अब्बास-अल-मजूसि और इब्न-सीना का नाम विशेष उल्लेखनीय है। नवीं शताब्दी में अली-इब्न-सहल-रब्बन-अल-तबारि नामक प्रसिद्ध चिकित्सक हुआ। यह पहले ईसाई था और तबारिस्तान का रहने वाला था। अल-मुतवक्किल के काल में उसने इस्लाम धर्म ग्रहण कर लिया और सम्राट् का चिकित्सक बन गया। उसने फिरदौस-

अल-हिक्मह (ज्ञान का स्वर्ग) नामक ग्रंथ लिखा जो कि औषधि विज्ञान का सबसे प्राचीन ग्रंथ है। यह भारतीय और ग्रीक ग्रंथों के आधार पर लिखा गया था। इसके उपरान्त सबसे प्रसिद्ध व्यक्ति अब्बू-बक्र-मुहम्मद-इब्न-ज़करीया-अल राज़ी (८६५-९२५) हुआ। एडवर्ड जी० ब्राउन (Edward G. Browne) ने इसके विषय में कहा है, "The greatest and most original of all the Muslim physicians, and one of the most prolific as an author." वह पहला व्यक्ति था जिसने घाव खुला रखने की बत्ती (Seton) का आविष्कार किया। फिहरिस्त के अनुसार अल-राज़ी ने ११३ मुख्य ग्रंथों की रचना की और २८ छोटे ग्रंथों की रचना की। इनमें से बारह ग्रंथ रसायन पर लिखे गये थे। जिनमें सबसे प्रसिद्ध ग्रंथ क़िताब-अल-अस्रार (गुप्त पुस्तक) थी, जिसका अनुवाद बाद में लैटिन भाषा में हुआ। रोगर बेमन ने इसका उल्लेख 'De-spiritibus et corporibus' के नाम से किया है। अल राज़ी ने मन्शूर-इब्न-अल-समानी के लिए चिकित्सा शास्त्र पर दस-खण्डों में एक ग्रंथ लिखा जिसका नाम उसने 'किताब-अल-तिब्ब-अल-मन्शूरि' रखा। उसने दूसरा प्रसिद्ध ग्रंथ 'अल-जुदरि-व-अल-हशवह' लिखा जिसमें चेचक के रोग के विषय में लिखा गया था। इस ग्रंथ के विषय में हिट्टी कहता है, "Translated into Latin in Venice ( 1565 ) and later into several modern languages, this treatise served to establish al Razi's reputation as one of the keenest original thinkers and greatest clinicians not only of Islam but of the Middle Ages." इसकी अनेक पुस्तकोंका लैटिन और ग्रीक भाषाओं में अनुवाद हुआ। इसकी रचना की सबसे महान विशेषता मौलिकता थी। इस काल का इस विषय पर दूसरा प्रसिद्ध लेखक अल-मजूसी था। इसकी प्रसिद्ध पुस्तक 'किताब-अल-मलाकी' थी। अल-मजूशी और उसकी पुस्तक के विषय में हिट्टी कहते हैं, "The best parts of al Malaki are devoted to dietetics and materia medica. Among its original contributions are rudimentary conception of the capillary system and a proof that in the act of parturition the child does not come out by itself but is pushed out by the muscular contractions of the womb" चिकित्सा-शास्त्र के क्षेत्र में अल-राज़ी के उपरान्त दूसरा महत्त्वपूर्ण व्यक्ति इब्न-सीना था। इसका मूल नाम-अबू अली-अल-हुसैन था। इसका जन्म बुखारा के पास हुआ था। अल-क्विफति के अनुसार इब्न-सीना ने २१ मुख्य और २४ गौण (minor) ग्रन्थ लिखे। अल-राज़ी की पुस्तकों का चिकित्सा शास्त्र के इतिहास में बहुत महत्त्वपूर्ण स्थान है। डॉ० ओसलर (Dr. Osler )ने इसकी पुस्तक 'अल-क़ानून-फि-अल-तिब्ब' के विषय में कहा है,

"A medical Bible for a longer period than any other work."

यूनानी विद्वान गेलेन के चिकित्सा-शास्त्र का अरबी चिकित्सा-विज्ञान पर काफी प्रभाव पड़ा था। मिश्र में आँख की बिमारी पर एक ग्रन्थ लिखा गया। मोतियाबिन्द को निकालने का एक नया तरीका इस पुस्तक में बताया गया। जिस समय योरप में रोगी का इलाज अन्धविश्वास, झाड़-फूँक या मिथ्या-चिकित्सक के हाथ में था अरब लोग वैज्ञानिक रीति से रोगी का इलाज किया करते थे।

**ज्योतिष और गणित शास्त्र**—अरब ज्योतिष का आधार भारतीय ग्रंथ सूर्य सिद्धान्त और खण्डखाद्यक थे। इस्लाम में सर्व प्रथम ज्योतिष का वैज्ञानिक अध्ययन भारतीय ग्रंथ 'सिद्धान्त' के आधार पर हुआ जिसको सर्व प्रथम एक भारतीय बग़दाद लाया था। कुछ समय उपरान्त इसका अनुवाद मुहम्मद-इब्न-इब्राहीम-अल-फज़ारी ने किया था। अरब देश के लिए यह ज्योतिष का पहला ग्रन्थ था। ससानिद काल में पहलवी गणना को संकलित किया गया। अरबों ने केवल भारतीय ज्योतिष के ग्रन्थों को ही अपना आधार नहीं बनाया वरन् ग्रीक भाषा के ग्रन्थों से भी ज्ञान प्राप्त किया। टोलेमी के Almagest का भी अनुवाद हुआ। इसका अनुवाद दो विभिन्न व्यक्तियों ने किया। नवीं शताब्दी में पहली बार ज्योतिष का अध्ययन करने के लिए ठीक प्रकार के औजार बनाये गये। अल-मामून के काल में एक ज्योतिष शाला (Observatory) का निर्माण किया गया जिसमें ज्योतिष के बड़े-बड़े विद्वान् अध्ययन किया करते थे। सी० ए० नैलीनो (C. A.Nallino) के इस ज्योतिषशाला में "(astrologers) not only made systematic observation of the celestial movements, but also varified with remarkably precise results all the fundamental elements of the Almagest: the obliquity of the ecliptic, the precession of the equinoxes, the length of the solar year etc." (Encyclopaedia of Islam) फिहरिस्त के अनुसार उस समय की ज्योतिषशाला में निम्न सामान होते थे—हिट्टी के शब्दों में, "The equipment in those days consisted of quadrant, astrolabe, dial and globes. Ibrahim al Fazari was the first Moslem to construct an astrolobate, undoubtedly of the Greek model." ज्योतिष के यन्त्रों पर पहली पुस्तक 'अलि इब्न-ईस-अल-अस्तुरंलाबि' ने लिखी थी। इस काल में पृथ्वी की परिधि और व्यास को नापा गया। पृथ्वी की परिधि के सिद्धान्त को कार्यरूप में परिणत सर्व-प्रथम मूसा-इब्न-शकादिर के पुत्रों ने किया। उस काल का खगोल-विद्या का सबसे बड़ा ज्ञाता अबु-अल-अब्बास-अहमद-अल-फरगानी था। इसका प्रमुख ग्रन्थ 'अल-मुदखिल-इल-लम-

हयात-अल-अफलाक' था। मामून की ज्योतिषशाला के अतिरिक्त उस समय तीन और ज्योतिषशालायें थीं।

उस काल में खगोल विद्या का सबसे धुरन्धर विद्वान् अबु-अबदुल्लाह-मुहम्मद-इब्न-जाबिर-अल-बत्तानि था। इसका काल ८७७-६१८ के बीच में माना जाता है। यह साबियन था और हर्रान का रहनेवाला था। अल-रक्क़ाह में इसने अपनी ज्योतिषशाला बनाई थी। अल-बत्तानि ने खगोल के क्षेत्र में मूल (original) खोज की थी। इसने टोलेमी के ग्रन्थ में अनेक शुद्धियाँ की थीं। उसने सूर्य ग्रहण के विषय में अपना मूल सिद्धान्त प्रतिपादित किया। इस काल का दूसरा प्रसिद्ध ज्योतिषाचार्य और खगोलवेत्ता अबु-अल रैहान मुहम्मद-इब्न-अहमद-अल बीरूनि था। वह पूर्वी अफगानिस्तान का नागरिक था। उसको रसायन शास्त्र का भी अच्छा ज्ञान था। महमूद गज़नी के साथ वह भारत भी आया और यहाँ की रसायन-विद्या और दर्शन से प्रभावित हुआ था। हिट्टी ने उसको "the most original and profound scholar in the domain of natural science" कहा है। उसको अरबी, पर्शियन, तुर्की, संस्कृत, हिब्रू और साइरिक भाषाओं का बहुत अच्छा ज्ञान था। उसका खगोल-शास्त्र पर लिखे ग्रन्थ का नाम 'क़ानून-अल-मसूदि-फि-अल-हयैह-व-अल-नुजूम' था। उसने ज्यामिति, अंकशास्त्र, खगोल और ज्योतिष पर प्रश्नोत्तर के रूप में एक पुस्तक लिखी; जिसका नाम 'अल-तफहीम-लि-अवाइल-शिनाअत-अल-तन्जीम' था। उसकी पहली पुस्तक प्राचीन संवतों के विषय में थी जिसका नाम 'अल-आथार-अल-बाक़ियाह-अन-अल-कुरून-अल-खालियाह' था। इन ग्रन्थों में अल-बीरूनि ने पृथ्वी की परिक्रमा के विषय में लिखा है। वह भारतीय-दर्शन से बहुत प्रभावित हुआ था।

सल्जूक़ सुल्तानों के काल में जलाल-अलदीन-मलिकशाह ने खगोल विद्या के अध्ययन का शिलान्यास किया। इसने नैसाबूर के पास एक बड़ा ग्रह निरीक्षणालय बनवाया। उमर-अल-खैय्याम ने फारसी के प्राचीन पञ्चाङ्ग में सुधार किया। खैय्याम का जन्म १०३८ में हुआ। उमर-खैय्याम की ख्याति विशेष रूप से आधुनिक काल में उसकी रूबाइयों के लिए है। हिट्टी का कथन है कि "Umar is known to the world primarily as a Persian poet and free thinker; very few realize that he was a first class mathematician and astrologer as well."

ज्योतिष (astronomy) के क्षेत्र में इस समय सबसे बड़ा विद्वान अबु-मशार था। इसके चार ग्रन्थों का लैटिन भाषा में अनुवाद हुआ। इसने इस सिद्धान्त का प्रतिपादन किया कि मनुष्य के जीवन में ग्रहों का बहुत बड़ा स्थान है। ज्वार भाटे (Laws of Tides) के विषय में भी इसने गुरुत्वाकर्षण शक्ति का सिद्धान्त चलाया। जो भारतीय विद्वान अरब गया था वह अपने साथ गणित शास्त्र की भी एक पुस्तक ले गया था। अल-फज़ारि के फलस्वरूप भारतीय अंक-

शास्त्र का ज्ञान विदेशों को हुआ। और अल-ख्वारिज़मि अल-हिसाब की तालिकाओं(table) के फलस्वरूप ही इनका प्रसार हुआ। अल-ख्वारिजमि गणित के क्षेत्र में बहुत प्रसिद्ध हुआ। इसके विषय में हिट्टी कहता है, "The principal figure in the early history of Arabic mathematics, one of the greatest scientific minds of Islam, he influenced by mathematical thought to a greater extent than any other medieval writer." अरबों ने ही विश्व को त्रिकोणमिति ( Trigonometry ) में Sine, consine, tangent का ज्ञान दिया।

**रसायन बिद्या**—रसायन-विज्ञान में मुसलमानों ने यूनान और भारत को अपना गुरू माना। जब कि यूनानी वैज्ञानिक कल्पना के ही आधार पर बढ़ते थे, अरबों ने प्रयोग के परिणाम को ही अधार मानकर आगे बढ़ना शुरू किया। अरबी रसायन विज्ञान का जन्मदाता जाबिर-इब्न-हय्यान था जो कि अल-कूफाह में उत्पन्न हुआ था। मिश्री और ग्रीक वैज्ञानिकों का यह विचार था कि रसायन-शास्त्र के किसी विशेष सिद्धान्त के आधार पर धातुओं को सोने में परिवर्तित किया जा सकता है। उसने पहली बार विज्ञान में प्रयोग को आवश्यक बतलाया। उसने रसायन-शास्त्र के क्षेत्र में कुछ नये सिद्धान्तों का प्रतिपादन किया और प्रयोग किये। पश्चिमी कथाओं के अनुसार इसने कई रासायनिक मिश्रण (Compounds) की खोज की थी, पर उसकी रचित २२ पुस्तकों में इसका कहीं उल्लेख नहीं है। उसके नाम से आज भी बहुत-सी पुस्तकें प्रचलित हैं, पर वे सब उसकी लिखी हुई नहीं हैं। जाबिर ने अनेक सिद्धान्तों की नींव डाली और कुछ में सुधार किया। हिट्टी के अनुसार, "Of a few contributions we are certain, Jabir described scientifically the two principal operations of chemistry; calcination and reduction. He is improved for the methods of evaporation, sublimation, melting and crystallization." बाद के मुसलमान रसायन-शास्त्रियों ने उसको अपना गुरू माना है। उनमें अल-तुघारा और अबु-अल-कासिस-अल-इराकिका नाम विशेष उल्लेखनीय है। विज्ञान के मार्ग में आगे विकास न होने का सब से बड़ा कारण "Reverence for the past with its traditions, both religious and scintific" (Hitti) था जिसके फलस्वरूप अरब वाले विज्ञान के क्षेत्र में प्रगति न कर सके।

प्रकृति विज्ञान के क्षेत्र में भी अरबों ने बहुत उन्नति की थी। स्पेन के विद्वानों ने वनस्पति विज्ञान के क्षेत्र में कई खोजें की थीं। जीव-विज्ञान में अनेक नये तथ्यों का पता लगाया। इसके पूर्व अरबी लेखकों को कुछ जानवरों के नाम मालूम थे। उनका प्रयोग वे कविता इत्यादि में किया करते थे। घोड़े के विषय में इस काल के कुछ वैज्ञानिकों ने बड़ा अच्छा अध्ययन किया। इस

काल के प्रमुख जीव-शास्त्रियों व नृतत्त्व-शास्त्रियों (Anthropologists) में उथमान-अम्र-इब्न-जाहिज़ का नाम विशेष रूप से उल्लेखनीय है। इसकी पुस्तक का नाम किताब-अल-हैवान ( जानवरों की पुस्तक ) विशेष प्रसिद्ध है। खनिज पदार्थों के क्षेत्र में अरबों ने बहुत कम तरक्की की थी। उस समय के विद्वान लोग सुन्दर-सुन्दर धातुओं और पत्थरों में बहुत दिलचस्पी लेते थे। नवीं शताब्दी में इन पर एक ग्रन्थ लिखा गया था जिसका नाम 'अज़हार अल-अफकार-फि जवाहिर अल-अहजार' ( सुन्दर पत्थरों पर विचार ) था। अल-बीरूनि १८ प्रकार के कीमती पत्थरों और धातुओं की ठीक पहचान जानता था।

**भूगोल** --भूगोल में भी अरबों की विशेष रुचि थी। तीर्थयात्रा का विधान अरबों के धर्म में था। प्रार्थना के समय काबा की ओर देखना जरूरी था इस लिए दिशाज्ञान आवश्यक था। अरब व्यापारी रूस, चीन, फारस, भारत और अफ्रीका से व्यापार किया करते थे। इसके फलस्वरूप लोगों को इन देशों में दिलचस्पी होने लगी। इन देशों का विवरण चाव से पढ़ा जाने लगा। व्यापारियों ने इस दिशा में अग्रदूत का काम किया। सुलैमान अल-ताजीर ने जिसने फारस की खाड़ी की यात्रा की थी वर्णनों के विषय में ८५१ में एक पुस्तक की रचना की। सिन्दबाद जहाज़ी की कहानियों का आधार विभिन्न देशों की यात्रा और स्थानों का वर्णन था। रूस देश की यात्रा का सबसे पहला वर्णन अहमद-इब्न-फदलान इब्न-हम्माद ने किया था। इस काल में केवल भौगोलिक यात्राओं का ही वर्णन नहीं किया गया वरन् टोलेमी के भूगोल-शास्त्र के ग्रन्थ का भी अरबी भाषा में अनुवाद किया गया। अल्-ख्वारिज़्मी ने इसी के आधार पर 'सूरत-अल-अर्ध' (पृथ्वी की मूर्ति) नामक ग्रन्थ की रचना की थी। इसकी पुस्तक में पृथ्वी का एक नक्शा भी था। अरबों ने भारत से यह ज्ञान प्राप्त किया कि पृथ्वी का एक केन्द्र बिन्दु होता है। उन्होंने दुनिया का केन्द्र बिन्दु अरीन या उज्जैन को माना। उज्जैन भारत का ज्योतिष विज्ञान के क्षेत्र में सबसे बड़ा नगर था। अरबों की पहली मूल भूगोल की पुस्तक को हम मार्ग प्रदर्शक पुस्तक ही कह सकते हैं। इब्न-खुर्दाधिबिह ने 'अल-मसालिक व अल-ममालिक' नामक पुस्तक लिखी। हिट्टी के शब्दों में "This work, especially, valuable for its historical topography" है। अल-यकूबिने ८९१–२ में 'किताब-अल-बुलदान' नामक पुस्तक लिखी जिसमें कई देशों की भौगोलिक और आर्थिक स्थिति के विषय में लिखा था। अरब देश में भूगोल का क्रमबद्ध ज्ञान इस्लाम की चौथी शताब्दी से शुरु हुआ। इनमें अल-इश्तखरि, इब्न-हौकल और मक़दिसि के नाम विशेष उल्लेखनीय हैं। इश्तखरि ने अपने ग्रन्थ 'मसालिक अल-ममालिक' में प्रत्येक देशों के सुन्दर चित्र दिये। उसके इस कार्य में यात्रियों ने बहुत सहायता प्रदान की। अल-इश्तखरि के अनुरोध से इब्न हौकल ने स्पेन की यात्रा की और नक्शों और वृत्तान्तों में परिवर्द्धन किया। इब्न-हौकल ने बाद में एक अलग पुस्तक लिखी। इस काल के मूल

(original) लेखकों में अल-मक़दिसि का नाम विशेष उल्लेखनीय है। अनेक देशों की यात्रा करने के उपरान्त उसने 'अहसन-अल-तक़ासीम फि मरिफत-अल-अक़ालीम' नामक पुस्तक लिखी। इसी काल हमदानि भी हुआ जिसने अरेबिया के ऊपर बहुत सुन्दर ग्रन्थ लिखा।

इस काल का सबसे प्रसिद्ध भूगोल-शास्त्री याक़ूत था। इसने एक भौगोलिक शब्दकोष बनाया जिसका नाम 'मुजम-अल-उदवा' था। यह एशिया माइनर में उत्पन्न हुआ था। इसके माता-पिता यूनानी थे। अरबों ने विशुद्ध भौगोलिक ग्रन्थों के अलावा कुछ भौगोलिक कलात्मक ग्रन्थों की भी रचना की थी। पर इनका बहुत कम प्रभाव पड़ा। योरप के लोग बाद में अरबी के ग्रन्थों को कलेन्डर और तारों की तालिका(table)बनाने के काम में लाये। हिट्टी के अनुसार "The primary interest of the Latin occident in Arabic books had for its objects the preparation of calendars, star, tables and horoscopes and the interpretation of the hidden meaning in the words of the Scriptures through commentaries on Aristotle."

**इतिहास**--अरबों ने इतिहास की भी अनेक पुस्तकें लिखीं। प्रथम तो उस समय के बारे में लिखा गया जब अरब लोग बर्बर जीवन व्यतीत किया करते थे। इसके उपरान्त हज़रत मोहम्मद की गाथाओं (traditions) के ऊपर लिखा गया, जिसको इतिहास का एक रूप समझा जाता था। हज़रत मोहम्मद का जीवन-चरित्र भी लिखा गया जिसका ऐतिहासिक महत्व है। इस्लाम के प्रथम दिनों के युद्ध और विजय के विषय में भी लिखा गया। उस समय के ऐतिहासिक ग्रन्थ हमको अब्बासी काल से प्राप्त होते हैं। उमय्यद काल में कुछ ऐतिहासिक ग्रन्थों की रचना हुई। इस्लाम के पूर्व काल के लेखकों में हिशाम-अल-क्लबि का नाम विशेष रूप से उल्लेखनीय है। अल-फिहरिस्त के अनुसार उसने १०९ ग्रन्थों की रचना की थी लेकिन इस समय हमें केवल तीन ही ग्रन्थ प्राप्त होते हैं। उसकी पुस्तकों के उद्धरण हमको अल-तबारि और याक़ूत के ऐतिहासिक ग्रन्थों में प्राप्त होते हैं। पहला ग्रन्थ ऐतिहासिक परम्पराओं पर आधारित है जिसका नाम रसूल-अल्लाह था। इसकी रचना मुहम्मद इब्न इशाक़ ने की थी। इस्लाम के प्रारम्भिक युद्धों के विषय में मुसा-इब्न-उक़वाह ने 'मधाज़ि' नामक ग्रन्थ की रचना की। इब्न-साद ने पहली बार मोहम्मद और उनके उत्तराधिकारियों के जीवन चरित्र का क्रमबद्ध अध्ययन किया। मुस्लिम साम्राज्यवाद पर सबसे प्रसिद्ध लेखक इब्न-अल-हकम था। उसकी पुस्तक 'फुतूह, मिश्र व अखबारुह' में प्रथम बार, मिश्र, पूर्वी अफ्रीका, और स्पेन की विजय का वर्णन किया गया। अल-बलाधुरि ने शहरों, देशों की विजय के विषय में कथायें लिखीं। ऐतिहासिक ग्रन्थों को लिखने का तरीका अरबी था। अरब लेखकों की लिखने की पद्धति के विषय में हिट्टी लिखते हैं,

"The form of presentation, however, continued to be that of the stereotyped Islamic tradition. Each event is related in the words of eye witnesses or contemporaries and transmitted to the final narrator, the author through a chain of intermediary reports. This technique served to develop exactitude." इस पद्धति से लिखने के फलस्वरूप तथ्यों में वास्तविकता पर अधिक प्रकाश डाला गया है।

इस काल के वास्तविक इतिहासकारों में इब्न-कुतैबह का नाम विशेष उल्लेखनीय है। इसने 'किताब-अल-मआरिफ' (ज्ञान की पुस्तक) लिखी जिसमें समस्त ऐतिहासिक घटनाओं का वर्णन है। इस काल का दूसरा लेखक, अबु-हनीफ-अहमद-इब्न दाऊन-अल-दीनवरि था। इसका मुख्य ग्रन्थ 'अल-अखबार अल-तिबाह' है। अल-तबरि का नाम उसकी महान् ऐतिहासिक पुस्तक 'तारीख-अल-रूसुल-व-अल-मुलूक' से प्रसिद्ध हो गया। उसने प्रत्येक घटना का क्रमबद्ध रूप से वर्णन किया और प्रत्येक खलीफा के काल का अलग-अलग वर्णन किया। तबरि के उपरान्त दूसरा प्रसिद्ध व्यक्ति अबु-अल-हसन-अलिअल-मसूदि हुआ। इसको अरबों का हेरोडोटस की उपाधि मिली थी ऐतिहासिक ग्रन्थों के लेखकों में तबरि और मसूदी का नाम सर्वोच्च है। हिट्टी के अनुसार, "Arabic historical composition reached its highest point in al-Tabari and al-Masudi." इसके उपरान्त ऐतिहासिक पुस्तकें लिखने का युग समाप्त हो गया। बाद के काल की पुस्तकों में 'अल-कामिल-फि-अल-तरीख' विशेष उल्लेखनीय है। इसमें धर्मयुद्धों का बहुत विस्तार से वर्णन है। इब्न-खल्लिकान् ( १२८२ ) में सबसे पहले देश के ऐतिहासिक व्यक्तियों का शब्दकोष बनाया। यदि हम उस काल के अरब साहित्य पर दृष्टिपात करें तब हमको मालूम होगा कि समस्त धुरन्धर विद्वान मुस्लिम थे। उनके ग्रन्थों का बाद में अन्य भाषाओं में अनुवाद हुआ। सार्टन ( Sarton ) अपनी पुस्तक 'Introduction to the History of Science' में उस काल के मुस्लिम विद्वानों के लिए लिखते हैं, "The main task of mankind was accomplished by Muslims. The greatest philosopher, al-Farabi, was a Muslim; the greatest mathematicians; Abu Kamil and Ibrahim Ibn Sinan, were Muslims, the greatest geographer and encyclopaedist, al Masudi, was a Muslim; the greatest historian, al-Tabari was still a Muslim." कहने का तात्पर्य है कि उस समय के विद्वानों ने जो कि अधिकतर मुस्लिम थे साहित्य और विज्ञान के क्षेत्र में अभूतपूर्व उन्नति की थी।

**साहित्य**—अरबों ने विज्ञान के साथ-साथ साहित्य में भी अभूतपूर्व उन्नति

की थी । पर्शियनो ने अरबों के समानान्तर स्थान पाने का निश्चय किया । कविता और साहित्य के क्षेत्र में इन्होंने बराबरी करने की ठानी । इन पारस्परिक प्रतिद्वन्द्विता के फलस्वरूप साहित्य के प्रत्येक क्षेत्र में उन्नति हुई । अब्बासीद काल में जब इस्लाम धर्म का प्रसार अनेक देशों में हो गया तब सम्पूर्ण देश में दो पक्ष हो गये । पहले वर्ग के अन्तर्गत अरबवासी थे और दूसरे वर्ग में वे लोग थे जो अन्य-विजित देशों के थे । जब अरबवासी इन लोगों के सम्पर्क में आये तब उन्होंने सभ्यता और साहित्य के क्षेत्र में अपने को बहुत हीन पाया । अरबों में पहले ही से सामाजिक भावना अधिक थी जब उन्होंने अपने समाज को सभ्यता के क्षेत्र में निम्न पाया तब उन्होंने उसको दूर करने का प्रयास किया । इस्लाम केवल एक धर्म ही नहीं था वरन् एक सभ्यता थी । बरनार्ड लुई (Bernard Lewis) ने अरबी भाषा के विषय में लिखा है "The Arabic language, thus enriched, remained the sole instrument of culture for long after the fall of the purely Arabic kingdom. With the language of the Arabs came their poetry as its classical model; a literature where the impact of words and form counted for more than the transmission of ideas." उमय्यद शासकों के काल में ही अरबी भाषा का प्रचार दूर-दूर के देशों में हो चुका था । देश में इस समय दो वर्ग स्थापित हो चुके थे । शासित वर्ग शासक वर्ग को सभ्यता और साहित्य की दृष्टि हीन समझता था । इस भावना ने आगे चलकर धार्मिक रूप ले लिया । इस प्रतिद्वन्द्विता के विषय में हिट्टी कहते हैं, "It derived the Arab pretensions to intellectual superiority and claimed for non-Arabs superiority the poetry and literature. The non-Arab cause was championed by such leaders as al-Biruni and Hamzah al-Isfahani." जिसको हम अरब साहित्य के नाम से जानते हैं उसके उन्नायक अनेक जातियों के लोग थे । । हिट्टी कहता है, "Its producers were men of the most varied ethnic origins and in its totality it represents the enduring monument of a civilization rather than of a people." इस्लाम के पूर्व साहित्य के क्षेत्र में अरबों का कोई स्थान नहीं था । अरबों ने साहित्य के प्रत्येक क्षेत्र में फारस, यूनान और भारत से ज्ञान प्राप्त किया । अल-जौहरि ने पहली बार वर्ण क्रम के अनुसार एक शब्दकोष की रचना की । अरबी साहित्य का विकास-अल-जाहिज़ के काल से हुआ और अपने चरमोत्कर्ष पर बदी-अल-ज़मन अल-हमधानि (९६९–१००८) अल-थआलिबि (९६१–१०३८) और अल-हरीरि के समय में रहा । अल-जाहिज़ के काल में अरबी साहित्य केवल प्रेम-काव्य

तक सम्बन्धित था। जब अरबी-साहित्य अपने चरमोत्कर्ष पर आसीन था उस समय के गद्य लेखन में फारसी प्रभाव पूर्णतया परिलक्षित होता है। अरबी साहित्य के आरम्भिक काल में बहुत सरल भाषा का प्रयोग किया जाता था। पर जब धीरे-धीरे अरबी साहित्य की उन्नति होने लगी उसमें भाषा और भाव सौन्दर्य का विकास तीव्र गति से होने लगा। हिट्टी के अनुसार, "The terse incisive and simple expression of early days had gone for ever—It was supplanted by polished and elegant style, rich in elaborate similes and replete with rhymes."

बादी-अल ज़मान ने इस काल में मक़ामह् की रचना की। इसमें इसने कथात्मक नाटकों को लिखा। लेखक की विद्वत्ता और भाषा प्रवाह का इस ग्रन्थ में पूर्ण आभास होता है। हिट्टी के अनुसार 'मक़ामह्' की रचना किसी एक विशेष लेखक ने नहीं की वरन् इन कथाओं का विकास परम्परागत था। बादी-अल-ज़मान (अल-हमदानि) के इस कार्य ने अल-हरारि का मार्ग प्रदर्शन किया। अल-हरारि के 'मक़ामह्' की ख्याति कई शताब्दी उपरान्त तक रही और जनसाधारण उसका अध्ययन करता रहा। इस ग्रन्थ में उस समय की सामाजिक स्थिति की कुव्यवस्था पर प्रकाश डाला गया है और नीति के सिद्धान्तों को प्रश्रय दिया गया है। अरब साहित्य में अबू-अल-फरज (अल-असफहानि) की पुस्तक 'किताब-अल-अगहानि' (गीति-काव्य) का महत्त्वपूर्ण स्थान था। इसमें मुस्लिम सभ्यता और उस काल के लोगों के जीवन का बहुत सुन्दर वर्णन मिलता है। दसवीं शताब्दी में प्रेम काव्य में सबसे महत्त्वपूर्ण 'अल्फ-लैलह् व लैलाह्' का महत्त्वपूर्ण स्थान है। अरब देश की यह एक परम्परागत प्रेम कथा थी, जिसका अन्तिम संकलन, 'अल-जहशियारि' ने किया था। हारून-अल-रशीद का दरबार हास्य और प्रेम रस की कविताओं से गूंजता रहता था। इन समस्त परम्परागत कथाओं का 'Arabian Nights' के नाम से आज भी विश्व की प्रत्येक भाषा में अनुवाद पाया जा सकता है।

इस्लाम के अभ्युदय के पूर्व भी अरबों को कविता में दिलचस्पी थी। पर इस काल की समस्त घटनाएँ पूर्णतया प्रेम काव्य से सम्बन्धित थीं। उमय्यदों के साम्राज्य विस्तार और विलासिता के फलस्वरूप कविता में अभूतपूर्व उन्नति हुई। मोहम्मद साहब ने कविता को अधार्मिक बतलाया। क़ुरान के अनुसार, "As to the poets, those who follow them go astray. Do you not see that they wander (having no fixed goal in life) and bewilder in every valley (subject)? They say that, what they do not mean." (XIX-224-26) पर धार्मिक विरोध होने पर भी कविता की अबाध गति से उन्नति होती रही। अब्बासी काल में राज्य वैभव और कविता

की अभूतपूर्व उन्नति हुई। ए० एम० ए० शुस्त्री (A. M. A. Shushtery) ने अपनी पुस्तक 'Outline of Islamic Culture' में लिखा है "Arabic poetry, which had retained the pre-Islamic style during the Umayyad rule, could not continue unaffected under the cosmopolitan spirit of the Abbasite rulers. The different shades of life, the magnificence of the court, the generosity of the patrons, the peculiar condition of the seasons, the greatness of the rivers .........wine and even male beauty were subjects of poetry." विदेशी भाषाओं के अध्ययन से भी उनको कविता के विभिन्न रूपों का पता चला। बग़दाद, कूफा और काहिरा इत्यादि स्थानों में राज्यसंरक्षण में अनेक कवि रहा करते थे। बशशार-इब्न-बुरद ने सर्वप्रथम कविता के एक नवीन रूप को अपनाया। हारुन-अल-रशीद के समय कवि अबु-नुवास अपने गीतों के लिए बहुत प्रसिद्ध था। प्रेम काव्य में अबु-नुवास का 'घज़ल' विशेष प्रशंसनीय है। इसने राजसी ठाट बाट, सुरापान इत्यादि को अपनी रचनाओं में महत्ता प्रदान की थी। उस समय केवल श्रृंङ्गार रस पर ही रचनायें नहीं हुई थीं। अबु-अल-अताहियह (७४८) ने धार्मिक भावना और नैतिक विचारों को अपनी रचनाओं में प्रश्रय दिया। हिट्टी ने इस कवि के विषय में कहा है, "The soul of this scion of Bedoin tribe of 'Anazah' rebelled against the frivolous high life of Baghdad, where he lived he adopted the garb of a dervish and produced those ascetic and religious poems (zuhdiyat) which entitle him to the position of father of Arabic sacred poetry." सीरिया में अब्बासी काल में अनेक महान कवि हुए। इनमें सर्व प्रसिद्ध अबु-तम्माम और अबु-अल-अला का नाम विशेष उल्लेखनीय है। अबु-तम्मान ने 'दीवान अल-हमासक' में वीरता से ओत-प्रोत कवितायें लिखीं। ईरानी प्रभाव गद्य शैली पर पड़ा और इस समय के लिखे 'अदब' बड़ी अलंकृत शैली में हैं। अल् हमधानी ने अपनी कविताओं को पूरे जोश-खरोश से साथ गाना शुरू किया। मुशायरा का आरम्भ इसी काल में हुआ। मिश्र का खलीफा अल-अजीज स्वयं एक अच्छा कवि था।

**अध्यात्मविद्या और धर्मशास्त्र**--अरब के लोग धार्मिक प्रवृत्ति के व्यक्ति थे। इसके फलस्वरूप अनेकों धार्मिक ग्रन्थ इस काल में लिखे गये। इनमें मुख्यतः परम्परा, भाषा-विज्ञान और अध्यात्म पर थे। मुस्लिम-कानून पर भी अनेक ग्रन्थ लिखे गये। इन विषयों पर अधिकतर लेखक अरब-निवासी थे। इन लोगों का ध्यान इस ओर पहले ही आकर्षित हो चुका था। इस्लाम में अनेक जातियों और भाषाओं के व्यक्तियों के सम्मिश्रण के कारण 'क़ुरान'

को सरल बनाना आवश्यक था। और भी अनेक ग्रन्थों का सृजन हुआ। क़ुरान के अलावा मुसलमानों का दूसरा धार्मिक ग्रन्थ 'हदीथ' था। इसमें हजरत मोहम्मद के कार्यों और उनके उपदेशों का वर्णन है। इसमें मोहम्मद साहब के कुछ विशेष शिष्यों के उपदेश भी हैं। क़ुरान और हदीथ में बहुत अन्तर है, पर उनकी आत्मा एक ही है। हिट्टी के शब्दों में, "A hadith, ......is a record of an action or saying of the Prophet .........In the hadith Muhammad speaks, in the Koran Allah speaks. In the hadith the meaning only is inspired; the Koran the meaning and the word are inspired." मोहम्मद साहब की मृत्यु के उपरान्त उनकी शिक्षाओं और सिद्धान्तों का संकलन किया गया। हदीथ में लोगों ने समय-समय पर आवश्यकतानुसार परिवर्तन किये। हिट्टी के अनुसार, "The manufacture of hadiths had commercial value and many treacherous thrived on it. Before his execution at al-Kufah in 772, ibn-abi-al-Awja confessed to having circulated 4,000 traditions of his own invention." प्रत्येक 'हदीथ' दो भागों में विभक्त होता है। इनको इस्नाद (chain of authorities) और मत्न (text) कहते हैं। हदीथ में अनेक प्रक्षिप्त अंश जोड़ देने से अरब में कई प्रकार के 'हदीथ' हैं। मुहम्मद-इब्न-इस्माईल-अल-बुखारि ने पहली बार सात भागों में हदीथ का संकलन किया। रोमन लोगों के उपरान्त अरबवासी ही ऐसे थे जिन्होंने धार्मिक-कानून की नींव डाली। अरबों के न्याय का आधार कुरान था। क़ुरान में केवल २०० सूराहस् ऐसे हैं जो पूर्णतया न्याय सम्बन्धी हैं। पर धीरे-धीरे लोगों को इस बात का आभास हुआ कि न्याय का संचालन इससे नहीं हो सकता है। अबु-हनीफ इस्लाम धर्म में पहना महान् न्यायवेत्ता था। इसके सिद्धान्तों और न्यायिक नियमों के विषय में अबु-यूसूफ ने अपनी पुस्तक 'किताब-अल-खराज' में लिखा है। इस्लाम में धार्मिक-न्याय की स्थापना अबु-हनीफ ने की थी। फान क्रेमर (Von Kremer) ने लिखा है, "The highest and loftiest achievement of which Islam was capable." मदीना स्कूल के लोगों को पैगम्बर के जीवन के विषय में सत्य सूचना देने वाला माना जाता था। मलिक-इब्न-अनास (७१५–९५) के ग्रन्थ 'अल-मुवत्ता' को मुस्लिम न्याय के क्षेत्र में सबसे प्राचीन ग्रन्थ माना जाता है। इसमें १७,००० न्यायगत परम्परायें वर्णित हैं। मुहम्मद-इब्न-इद्रीस-अल शाफि ने मुस्लिम न्याय का और विस्तार किया।

मुस्लिम धर्म शास्त्र के अनुसार प्रत्येक व्यक्ति को पाँच नियमानुसार कार्य करने चाहिये। (१) आवश्यक नियम जिसके न करने वाले को दण्ड प्राप्त होता था (२) वीरतापूर्वक कार्य जिसके करने पर दण्ड नहीं प्राप्त होता था;

(३) जिनको कानूनी रूप से करने की आज्ञा थी (४); जिनका न्याय ने निषेध किया पर जिसको करने वाले को दण्ड नहीं मिलता था (५); निषेध कार्य जिनके करने पर दण्ड मिलता था। मुस्लिम कानून पर विदेशी प्रभाव भी पड़ा। अन्त में नये मुसलमानों की आवश्यकताओं के अनुरूप अरबी भाषा में सुधार लाना आवश्यक हो गया था। इसी से अरबी भाषा विज्ञान (philology) पर ध्यान दिया गया। अरबी व्याकरण को नया रूप प्रदान किया गया और उसे बोधगम्य भी बनाया गया।

# १४

# शिक्षा का स्वरूप

इस्लाम धर्म के उत्थान के पूर्व अरेबिया में बहुत कम शिक्षित सम्प्रदाय के लोग थे और शिक्षा का कोई संगठित आयोजन भी न था। यहाँ के इतिहास का अनुशीलन करने से मालूम होता है कि अधिकतर लोग 'खानाबदोश' जीवन व्यतीत करते थे। अरब लोग स्थायी निवास नहीं करते थे इसलिए उनका बौद्धिक विकास नहीं हो सका। कुरान में भी इस्लाम के पूर्व अरबवासियों को 'ज़ाहिलीय' कहा है। शुस्त्री (Shushtery) ने इस्लाम के अभ्युदय के समय की शिक्षा के विषय में कहा है "At the advent of Islam, there were very few men in Mecca who could read and write. Arab education was restricted to poetry, oratory and a primitive form of astronomy, Kahama or augury." उस समय बीस ऐसे स्थान थे जहाँ पर वार्षिक उत्सव हुआ करते थे। इन स्थानों में लोग धार्मिक भावनाओं से प्रभावित होकर आया करते थे। यहाँ पर कुछ शिक्षित लोग कविता पाठ किया करते थे। इस्लामिक काल में पेशेवर कहानी कहने वाले भी हुआ करते थे जो कि परम्परागत कहानियों के द्वारा जनता और शासकों का मनोरंजन किया करते थे। पहले ही हम वर्णन कर चुके हैं कि पैगम्बर ने कवियों और कहानीकारों को प्रश्रय नहीं दिया वरन् ज्ञान की प्राप्ति को प्रोत्साहन दिया। कुरान के अनुसार, "Are those, who have knowledge, on an equality with those who have no knowledge ? To seek knowledge is duty for every Muslim man and women seek knowledge though if it is in China." मोहम्मद साहब ने शिक्षित और अशिक्षित व्यक्ति में बहुत अन्तर बतलाया। उन्होंने कहा है कि यदि ज्ञान प्राप्त करने के लिए व्यक्ति को कठिन परिश्रम भी करना पड़े तो वह कम है। मोहम्मद साहब के द्वारा ज्ञान-पिपासा को महत्ता देने के कारण उनके अनुयायियों ने इसको धार्मिक महत्ता प्रदान की।

इस्लाम के अभ्युदय के पूर्व मदीना और मक्का में शिक्षा केन्द्र नहीं थे। जो ज्ञान के इच्छुक थे वे सीरिया, मेसोपोटामिया और ईराक़ में अध्ययन करने

जाया करते थे। मक्का का पहला दार्शनिक जुन्दे-शहपुर ( ईरान ) में दर्शन और चिकित्सा विज्ञान का अध्ययन करने गया। मोहम्मद साहब के प्रोत्साहन से मक्का और मदीना में कुछ अध्ययनशील व्यक्ति जमा हुए। जब अरबवासी मिश्र, सीरिया और ईरान के शिक्षित लोगों के सम्पर्क में आये, उनकी ज्ञान-पिपासा और बढ़ गई। उस समय इन देशों में अलैक्ज़ैन्ड्रिया, अन्तियोक, हरीन और जुन्दे-शहपुर शिक्षा के प्रसिद्ध केन्द्र थे। दूसरे खलीफा ने कुफा, बर्सा, दश्मिक की मस्ज़िदों में कुछ विद्वान लोगों को धार्मिक शिक्षा देने के लिए नियुक्त किया। इन लोगों को क़्वेश कहा जाता था। ये लोग इस्लाम के पूर्व की परम्परागत कहानियों के साथ-साथ कुरान और उसकी परम्पराओं से भी लोगों को अवगत कराते थे। इस प्रकार मस्ज़िद केवल पूजा स्थल ही नहीं रहा वरन् शिक्षा का भी केन्द्र हो गया। धीरे-धीरे धर्म स्थान में भाषणों की वृद्धि हुई और मस्ज़िद मदरसे में परिवर्तित हो गये। उमय्यद शासकों ने कुछ विज्ञान के विषयों को भी प्रोत्साहित किया। मुआविया परम्परागत कहानियों को सुनने का इच्छुक था और खालिद तर्कशास्त्र और रसायनशास्त्र से मनोरंजन प्राप्त करता था। उमय्यद शासन के पतन के पूर्व अरबों ने इतिहास, भूगोल, खगोल, तथा ज्योतिष शास्त्र का अध्ययन करना शुरू कर दिया था। अब्बासिद काल शिक्षा के क्षेत्र में स्वर्ण युग था। इस युग में धर्म के अलावा मस्ज़िदों में अन्य विज्ञानों का भी अध्ययन होने लगा। शुस्त्री ( Shushtery )ने लिखा है, "By this time, mosque had become places for public lectures not only on the theology and tradition but also on other branches of art and science. Regular lectures were delivered by learned men." बस्र और कुफा इस काल में विद्या के सबसे बड़े केन्द्र थे, पर बाद में इनका स्थान बग़दाद ने ले लिया। नासिर खुर्सो बतलाता है कि पाँचवीं शताब्दी में काहिरा की मस्ज़िद में भाषण सुनने के लिए रोज पाँच हजार व्यक्ति आते थे, जिनका मुख्य विषय धर्म था। विद्वान लोग भाषणों के लिए धन नहीं लेते थे। एक प्रसिद्ध अध्यापक के पास कई सौ शिष्य रहा करते थे। अब्बासी खलीफाओं ने शिक्षा को ही प्रश्रय नहीं प्रदान किया वरन् सार्वजनिक वादविवाद में भी उनकी बहुत अभिरुचि थी। इन्होंने कुछ ऐसी शिक्षा संस्थाओं की स्थापना की जिसमें धर्म, दर्शन, व्याकरण, गणित, भौतिक विज्ञान, ज्योतिष और अन्य विज्ञानों के अध्ययन की सुविधा थी। न तो इस काल में शिक्षा की नियमित पद्धति थी और न इस काल में पाठ्यक्रम का निर्धारण ही था। अध्यापक अपनी रीति के अनुसार ही पढ़ाया करते थे। मस्ज़िद के अलावा इस काल में अध्ययन के और भी स्थान थे। शुस्त्री ( Shushtery ) के शब्दों में, "Besides the mosque and the building adjoining shrines, there were other places endowed by the weal of their classes, and in some cases

the teachers own house, where learned men delivered their lectures." अब्बासी काल के प्रारम्भिक दिनों में शिक्षा संगठन चर्च की शिक्षा पद्धति की तरह का था।

शिक्षा के क्षेत्र में हारून-अल-रशीद का युग विशेष उल्लेखनीय है। अध्यापक और निर्धन विद्यार्थियों का निर्वाह मस्जिदों को दिये गये दान से होता था। कुछ लोगों को निर्वाह के लिए शाही कोष से धन प्राप्त होता था। ये लोग साधारण जीवन व्यतीत करते थे। ऐश और आराम में इनकी अभिरुचि नहीं थी। इन लोगों का सामाजिक-स्तर बहुत उच्च था। जो विद्यार्थी अपने अध्यापक को संतुष्ट कर देता था उसको प्रमाणपत्र ( Certificate ) दिया जाता था। मस्ज़िद का कुछ भाग यात्रियों, अध्यापकों और विद्यार्थियों के लिए सुरक्षित था। हारून-अल-रशीद और उसके पुत्र के काल में अनेक स्कूलों, पुस्तकालयों और वेधशालाओं की स्थापना हुई। उसने कई स्कूलों की स्थापना की। बहुत-से विद्यालयों में अनेक धर्मों के लोग अध्ययन करते थे। उनके साथ समान व्यवहार किया जाता था। हारून के काल में शिक्षा का इतना प्रसार हो चुका था कि धन सम्पन्न लोग शिक्षा-संस्थाओं को दान देकर प्रोत्साहित किया करते थे। शुस्त्री ( Shustery ) के अनुसार, "It had become a fashion for rulers and wealthy nobles and ministers to become patrons of learning, to hold meetings in which subjects of science, philosophy and theology were freely discussed and to collect large numbers of books for the public libraries." मिश्र में खलिफ-अलि-अज़ीज और उसके मंत्री ने बहुत से अध्यापकों और विद्यार्थियों के रहने के लिए वेतन प्रदान किया। खलीफा अल-मामून ने 'बैअत-उल-हिकमत' नामक शिक्षा संस्था की स्थापना की। उस समय के मुख्य-मुख्य शिक्षालयों में पुस्तकालय, वेधशाला, चिकित्सालय और विद्यार्थियों से रहने और खाने का प्रबन्ध था। विद्यार्थी जिन विषयों में अभिरुचि रखते थे उन्हीं का अध्ययन करते थे। प्रत्येक बड़े-बड़े नगरों में पुस्तकालय होते थे जिनको धनी लोग दान दिया करते थे। विद्वान ही पुस्तकालय के अध्यक्ष हुआ करते थे। समानिद शासकों के समय अविसिन्ना, जो कि दर्शन का प्रकाण्ड विद्वान था, पुस्तकालय का अध्यक्ष था। फातिमिद खलीफा अल-अज़ीज के पुस्तकालय का अध्यक्ष इब्न-मसकुवैह नामक प्रसिद्ध इतिहासज्ञ और दार्शनिक था। अधिकतर पुस्तकालयों के कर्मचारी पुरुष हुआ करते थे, पर दारूल-इल्म (बग़दाद) नामक पुस्तकालय में एक स्त्री कर्मचारी भी थी।

उस समय आजकल की तरह ही पुस्तकालयों से पुस्तकें प्राप्त करने के लिए कुछ शर्तें पूरी करनी पड़ती थीं। बड़े-बड़े विद्वानों को एक साथ ही कई पुस्तकें प्राप्त हो जाती थीं। समकालीन वृत्तान्तों से हमको मालूम होता है कि मख ( Called Damiriyyah ) के पुस्तकालय से याक़ूत को एक साथ दो सौ

पुस्तकें प्राप्त हो सकती थीं। उस समय के अधिकतर पुस्तकालय बर्बर आक्रमणकारियों द्वारा ध्वस्त कर दिये गये। तुग़रिल बेग ने वज़ीर शहपुर के प्रसिद्ध पुस्तकालय को नष्ट कर दिया। धुज़ तातारों ने मख के पुस्तकालयों को ध्वस्त कर दिया। ईरान उस समय ज्ञान का केन्द्र था और वहाँ कई पुस्तकालय और विद्यालय थे किन्तु चंगेज के आक्रमणों ने वहाँ से सभ्यता के अवशेष तक मिटा दिये। योरोपियन आक्रमणकारियों ने ट्रिपोली के पुस्तकालय में आग लगा दी। यह उस समय का सबसे बड़ा पुस्तकालय था। इसमें तीस लाख पुस्तकें थीं, केवल कुरान की पचास हज़ार प्रतियाँ थीं। उस समय के कुछ मुख्य पुस्तकालय ये थे——( १ ) यहया के पुत्र अली के पास खगोल (astronomy) की पुस्तकों का बहुत अच्छा संग्रह था, ( २ ) मुहम्मद के पुत्र ज़फर ने मशूल में शिक्षा-संस्था के साथ ही साथ एक पुस्तकालय का भी निर्माण करवाया था जिसमें अनेक विषयों पर ग्रन्थ थे, ( ३ ) ईरान के सम्राट् अजाद-उद-दौल (३६७–७२ हिज़री) ने 'खज़िनतुल-कोतब' नामक पुस्तकालय शिराज़ में बनवाया। समकालीन वर्णन से मालूम होता है कि इसकी इमारत, इसके फर्नीचर और इसका प्रबन्ध बहुत अच्छा था। पुस्तकालय के चारों ओर पार्क और गुम्बद थे। इसमें ३६० कमरे थे, ( ४ ) इब्न-ए-सलवार ने बर्सा और राम-हुरमुज़ में दो पुस्तकालयों की स्थापना की थी, ( ५ ) 'रे' ( आधुनिक तेहरान ) नामक नगर में एक विशाल पुस्तकालय था। इसमें इतनी पुस्तकें थीं कि चार सौ ऊँट उनको सरलता से नहीं ले जा सकते थे। इस पुस्तकालय का माहवारी व्यय १,००० सोने का दीनार था। इन सब वर्णनों से स्पष्ट हो जाता है कि उस समय अरेबिया में बड़े-बड़े पुस्तकालय थे। पुस्तकालयों में अध्ययन के अतिरिक्त वैज्ञानिक वाद-विवाद भी होते थे। हिट्टी के अनुसार, "Libraries were used as meeting places for scientific discussion and debate."

अरब में तीन प्रकार की शिक्षा संस्थायें थीं। पहली प्रकार की संस्थायें खलीफाओं द्वारा स्थापित की गई थीं। इनका सम्पूर्ण व्यय राजकोष द्वारा प्राप्त होता था। दूसरे प्रकार की संस्थाओं का व्यय अमीर विद्वान लोग किया करते थे। कभी-कभी धन-सम्पन्न लोग बहुत-सा धन दान में दे दिया करते थे। तीसरे वर्ग की शिक्षा-संस्थायें जन साधारण वर्ग की थीं। इनमें अध्यापक लोग अधिकतर व्यक्तिगत रूप से कार्य करते थे। इन समस्त शिक्षा संस्थाओं को मदरसा कहते थे। पाँचवीं शताब्दी में निशापुर में निम्नलिखित मदरसों की स्थापना हुई——सल्जूक काल में इस स्थान का शिक्षा के क्षेत्र में बहुत महत्वपूर्ण स्थान था——( १ ) सादिय्या, जिसकी स्थापना खुरासान के गवर्नर सुबुक्तगीन ने की थी, ( २ ) बेहक्यिा, जिसकी स्थापना बेहकि ने की थी, ( ३ ) अष्ट्रबादिय्या ( ४ ) इस्फरिनय्या इत्यादि विशेष उल्लेखनीय हैं।

बालकों की शिक्षा घर से आरम्भ होती थी। जब बालक बोलने योग्य

हो जाता था तो पिता उसको कुरान की पहली आयत् 'ला इलाह्-इल्ल-ल-लाह' ( अल्लाह के अलावा दूसरा कोई ईश्वर नहीं है) का पाठ कराता था। ६ वर्ष की अवस्था तक बालक प्रार्थना ( नमाज़ ) करना शुरू कर देते थे। इस प्रकार पहली शिक्षा जो धर्म सम्बन्धी थी घर से शुरू होती थी। प्रारम्भिक पाठशालायें मस्जिद के पास होती थीं। इनमें अध्ययन केवल क़ुरान तक ही सीमित था। पढ़ने के साथ-साथ लिखने का काम भी चलता था। इब्न-जुबैर ने ११८४ ई० में दश्मिक की यात्रा की। उसने देखा कि वहाँ पाठशालाओं में लेखन कार्य कुरान से नहीं वरन् धार्मिक कविताओं से दिया जाता था। इसके साथ ही साथ विद्यार्थियों को अरबी व्याकरण का भी अध्ययन कराया जाता था। हिट्टी के अनुसार, "Together with reading and penmanship the students were taught Arabic grammar, stories about the Prophet...the elementary principles of arithmatic, and poems, not of errotic character. Throughout the whole curriculum memory work was especially emphasized." प्रत्येक विषय को कंठाग्र करना पड़ता था। इसके फलस्वरूप स्मरण-शक्ति का महत्वपूर्ण स्थान था। प्रारम्भिक स्कूलों में जिन बालकों ने विशेष योग्यता प्राप्त की हो उनको ऊँट पर बिठा कर सारे शहर में घुमाया जाता था।

निम्न प्रकार अथवा छोटी धार्मिक संस्थाओं में लड़कियों को पढ़ने की आज्ञा थी पर उनको बहुत अधिक पढ़ाया जाना ठीक नहीं समझा जाता था। स्त्रियों का सर्व प्रमुख कार्य सूत कातना था। धन सम्पन्न लोगों के लड़कों के लिए घर में अध्यापक की व्यवस्था थी। इस प्रकार के अध्यापक लोग विदेशी होते थे। व्यक्तिगत अध्यापन की प्रथा हारून-अल-रशीद के काल से शुरू हुई। प्राइमरी स्कूल के अध्यापक को 'मुअल्लिम' कहते थे। इनका समाज में विशेष आदर नहीं था। प्रारम्भिक स्कूल के अध्यापकों के विषय में हिट्टी ने कहा है, "A whole body of anecdotes in Arabic literature developed round the teacher as a dunee. 'More foolish than a teacher of an elementary school' acquired provisional usage." पर इसका तात्पर्य यह नहीं है कि उस समय के समस्त अध्यापकों का समाज में सम्मान नहीं था। उच्च स्तर के अध्यापकों को समाज में आदर की दृष्टि से देखा जाता था। कभी-कभी अध्यापक लोग शिक्षा संघ की स्थापना कर देते थे जिनमें विद्यार्थियों को उनके अध्ययन के फलस्वरूप प्रमाण पत्र (certificate) प्राप्त होता था।

उच्च-शिक्षा प्राप्त करने के लिए भी अरेबिया में अनेक विद्यालयों की स्थापना हो चुकी थी। यहाँ पर धर्म-दर्शन, ज्योतिष, इतिहास और गणित इत्यादि अनेक विषयों के अध्ययन की सुविधा थी। इस काल की सबसे प्रसिद्ध पहली शिक्षा संस्था 'अल-हिकमह' (the house of wisdom) की स्थापना

अल-मामून ने की थी। शिक्षा के साथ-साथ इसमें अनुवाद-विभाग, सार्वजनिक पुस्तकालय और वेधशाला (observatory) भी थी। पर इस्लाम में वास्तविक शिक्षा संस्था की स्थापना, जिसमें विद्यार्थियों के शारीरिक संगठन पर भी जोर दिया जाता था, निज़ाम अल-मुल्क (१०६५) ने की थी। इस संस्था में विद्यार्थियों के रहने का प्रबन्ध था और अधिकतर विद्यार्थियों को वज़ीफा (scholarship) प्राप्त होता था। इब्न-अल-अथीर के विवरणों से मालूम होता है कि इसका सम्पूर्ण प्रबन्ध खलीफा द्वारा होता था। इस संस्था में आगे चलकर बहा-अल-दीन और सलाह-अल-दीन के समान विद्वान लोग अध्यापक थे। अध्यापक मंच पर खड़ा होकर भाषण देता था और विद्यार्थी वर्ग स्टूल पर बैठा करता था। शुस्त्री (Shushtery) ने लिखा है, "The Seljukid period proved the golden age of learning in the East. This was mainly due to the long peace......and the able administration of the famous Nizam-ul Mulk. He organised and endowed them adequately with munificent grants from the government." उपर्युक्त शिक्षा संस्था की स्थापना निज़ाम अल-मुल्क ने ही की थी।

वयस्क शिक्षा का इस समय एक निश्चित आधार था। मस्ज़िद का इस समय शिक्षा के क्षेत्र में प्रमुख स्थान था। अब्बासी काल में पुस्तक बेचना एक व्यवसाय हो गया था। इसके फलस्वरूप पुस्तकों की अनेक दुकानों की स्थापना हो गई थी। अल यकूबी इसका समर्थन करता है। मस्ज़िदों को भी धन देकर पुस्तकें प्राप्त की जा सकती थीं। पुस्तक विक्रेता भी बड़े विद्वान हुआ करते थे। इससे उनकी दुकानें वाद-विवाद का केन्द्र होती थीं। इनका समाज में आदर था। इस समय अधिकतर ग्रन्थ पैपीरस कागज पर लिखे जाते थे। तीसरी शताब्दी में चीन से कागज निर्यात किया जाता था। हमको कुछ प्राचीन वर्णनों से मालूम होता है कि कुछ चीनी (Chinese) बन्दियों ने ७५१ ई० में अरबों को क़ागज बनाने की कला से अवगत कराया।

अरबों को लेखन-शैली का ज्ञान इस्लाम के उदय से काफी पहले था। मुस्लिम लेखन-शैली के प्राचीनतम रूप को 'कुफिक' कहते थे। कुछ विद्वानों के विचार में अरबों को लेखन कला का ज्ञान 'अन्त्रर' से हुआ जो कि ससानियन सम्राटों के आधीन था। क़ुरैशी नेताओं में 'हरव' पहला व्यक्ति था जिसने लेखन-कला का ज्ञान प्राप्त किया। ऐसा कहा जाता है कि हज़रत मोहम्मद को लेखन कला का ज्ञान नहीं था। पर उन्होंने अध्ययन और लेखन को प्रोत्साहन दिया। क़ुरान के अनुसार, "Read and your Lord is most honourable, who taught (to write) with pen. Taught man what he knew not. And every tree that is in the earth (if made into) pens and (not one) sea,

but seven more seas (made into ink) to increase the supply, the words of God will never come to an end." (Chp. XXXI–27) मोहम्मद साहब ने ईश्वर के ज्ञान को अनन्त बताया। पहले चार खलीफा और मोहम्मद साहब के कुछ अनुयायी लेखन-शैली से अवगत थे। सातवीं शताब्दी में दो प्रकार की लेखन-शैली का विकास हुआ। पहली प्रकार की लेखन-शैली सिक्कों और इमारतों में खोदी जाती थी और दूसरी शैली को कागज में प्रयुक्त किया जाता था। एशिया माइनर के ७ वीं शताब्दी के अभिलेखों में लिपि गोलाकार रूप में प्रयुक्त हुई। उमय्यद और अब्बासी खलीफाओं के काल में लिपिकला का बहुत महत्त्वपूर्ण स्थान था। शुस्त्री (Shushtery) के अनुसार, "Thus calligraphy became an important art, worthy of serious study. Calligraphists enjoyed a higher reputation and honour than painters, and most of them combined the study of painting with fine penmanship." अब्बासी काल के प्रमुख लिपिकारों में इशाक़ (१५४ हिज़री), इब्राहिम, अबु-अलि मोहम्मद (८८५–९४० ई०) और फजल का नाम विशेष रूप से उल्लेखनीय है। उस समय लेखन-कला से बहुत-से लोगों का जीवन व्यतीत होता था। उपर्युक्त वर्णन से हमको इस विषय का पूर्ण आभास होता है कि उस समय अरबों ने शिक्षा के क्षेत्र में अभूतपूर्व उन्नति की थी।

१५

# कला

इतिहास के अनुशीलन और पुरातत्त्व के अनुसन्धान से पता चलता है कि इस्लाम के अभ्युदय के पूर्व अरेबिया में कला का पूर्णतया अभाव था। इस युग के कुछ अवशेष मक्का और मदीना में प्राप्त होते हैं पर कलात्मक दृष्टिकोण से उनका कोई मूल्य नहीं। यहाँ तो कला का विकास इस्लाम के अभ्युदय के बाद ही हुआ है। अपने आक्रमणों और राज्य-विस्तार के सिलसिले में जब वे सीरिया, ईरान, भारत और स्पेन के सम्पर्क में आये तो उनमें कला-प्रेम के बीज अंकुरित हुये। शुस्त्री ( Shushtery ) ने लिखा है, "Islamic architecture started from Arabia, developed in Mesopotamia, Syria, Iran, North Africa, Spain, and Central Asia and reached its zenith of artistic beauty in India." जैसा कि हम पहले वर्णन कर चुके हैं कि अरब वास्तुकला का विकास धार्मिक भवनों से हुआ। अरबों के प्राचीन भवन निर्माण के कोई अवशेष नहीं प्राप्त होते हैं। मरुभूमि के निवासी अधिकतर खीमे में ही रहते थे। उस समय मकान कच्ची ईंटों के बने होते थे। मुहम्मद साहब की मस्जिद चारों तरफ दीवार से घिरी हुई थी पर उसके मध्य में खुला स्थान था। पीछे चलकर धूप से बचने के लिए पूरा मैदान छत से ढँक दिया गया। पर जब अरबों ने सीरिया और फिलस्तीन के गिर्जों को देखा तो वे आश्चर्य-चकित हो गये। उन्हें भी अपनी मस्जिद के निर्माण में कला का उपयोग करने की लालसा हुई। इन मस्जिदों में निवास, पुस्तकालय और भोजन आदि का प्रबन्ध था। मस्जिद का धार्मिक महत्त्व के साथ-साथ सामाजिक महत्त्व भी था। इसके फलस्वरूप कलात्मक दृष्टि से बहुत महत्त्वपूर्ण मस्जिदों का निर्माण हुआ। इसके अलावा खलीफाओं, साधु-सन्यासियों और अमीरों की कब्रें, बहुत-सा धन, व्यय कर, कलात्मक दृष्टि-कोण से बनायी गईं। इनके निर्माण में कई देशों की कला का सम्मिलन है। शुस्त्री (Shushtery) के शब्दों में, "Muslim architecture is neither the work of Arabs, who were the earliest Muslims nor of any particular nation. It is international in character—

its architecture in the moulding of which many nations of North Africa, South Europe, West, Central and South Asia--have taken an active part." इन भवनों की कला पर कई देशों की कला का प्रभाव स्पष्टतया ही परिलक्षित होता है। पर विभिन्न देशों के कलाकारों की रचना होने पर भी उसमें मुस्लिम प्रभाव कम नहीं हुआ। अमीर अली (Amir Ali) के अनुसार, "Architecture remains essentially Muslim becasue it was developed according to Muslim religious and social needs." मुस्लिम कला की सबसे बड़ी विशेषता यह है कि विशेषतः धार्मिक स्थानों में जीव-जन्तुओं के चित्र नहीं बनाये गये हैं। अब हम मुस्लिम वास्तुकला का क्रमबद्ध अध्ययन करने के लिये अलग-अलग स्थानों की कला का वर्णन करेंगे—

मुहम्मद साहब की मृत्यु के अस्सी वर्ष उपरान्त अरबों ने सम्पूर्ण अरेबिया, सीरिया और सिन्धु नदी से लकर चीनी तुर्किस्तान तक अपना आधिपत्य स्थापित कर लिया। पश्चिम में उन्होंने उत्तरी अफ्रीका, स्पेन और दक्षिणी फ्रांस तक अपने साम्राज्य की सीमायें विस्तृत कर लीं। इस विशाल साम्राज्य का शासन बगदाद से खलीफा द्वारा होता था। इतने बड़े साम्राज्य का शासक होने के कारण उनके पास अगाध धन हो गया था। अरब गवर्नर जो दूर-दूर के देशों में रहते थे अपने रहने के लिए भव्य भवनों का निर्माण करवाते थे। मेसोपोटामिया के गवर्नर ने, जिसका नाम साद-वक़्क़ास था, रहने के लिए एक सुन्दर महल बनवाया। ऐसा ही सीरिया, फिलस्तीन और मिश्र के गवर्नरों ने भी किया। उन्होंने रोमन तथा इरानियन कला की इमारतें बनवायीं। पहले मस्जिदों का निर्माण और उसकी कलाकृति सरल थी, पर धीरे-धीरे उसमें अनेक परिवर्तन हुये। शुस्त्री के अनुसार, "This simple place of worship extended to a square court covered with a flat roof, supported by arches or pillars, with a cistern for ablution. These amenities were gradually elaborated into a number of halls, minarets, domes till it became the very life centre of Muslim architectural activity." इस प्रकार हम देखते हैं कि अरब लोगों ने अपनी मस्जिदों को आकर्षक बनाने के लिए गुम्बद और मीनारों का प्रयोग किया। इनमें पूर्णतया रोमन प्रभाव था।

**सीरिया**—मुस्लिम वास्तुकला का क्रमशः विकास मेसोपोटामिया, मिश्र और सीरिया से हुआ। प्रत्येक देश की कला में अनेक शैलियों का प्रभाव पड़ा। मेसोपोटामिया की कला पर प्राचीन बैबीलोन और ससानिद कला, सीरिया पर बाइजेन्टाइन और मिश्र की कला पर 'कोप्टीक' कला का प्रभाव पड़ा। उमय्यद शासकों की राजधानी दमिश्क थी। उन्होंने यहाँ पर अनेक कलात्मक भवनों और मस्जिदों का निर्माण करवाया। इनमें सबसे प्रसिद्ध जेरूसलम का

'Dome of Rock' था, जिसकी कला पर बाइजेन्टाइन प्रभाव है। यह सबसे प्राचीन इमारत है, जिसमें गुम्बद का प्रयोग हुआ था दूसरी इमारतों की देखा देखी इसमें स्तम्भ बनवाये गये। इसकी दीवारें अर्ध-चन्द्राकार ( Semi-circular ) पत्थरों से बनाई गई हैं। इस भवन का मूल-रूप आज भी सुरक्षित है। इस भवन की देन और नवीनता के विषय में मार्टिन-ब्रिग्स (Martin Briggs) 'Legacy of Islam' में कहता है, "At the Dome of the Rock, the innovations are the domical plan, the use of semi-circular arches, timber ties and perhaps mosaic. The semicircular arch was decidedly not an Arab invention, the origin of timber ties is doubtful, and the earliest use of mosaic is pre-Islamic." सीरिया की दूसरी प्रसिद्ध मस्जिद दमिश्क की मस्जिद है। आठवीं शताब्दी के आरम्भ में इसका निर्माण खलीफा वालिद ने किया। इसके मुख्य पूजा गृह (Sanctuary) में स्तम्भों से घिरा हुआ एक गलीयारा है। इसके मध्य भाग में एक बहुत विशाल कमरा है जिसमें बैठकर लोग नमाज़ पढ़ा करते थे। प्रत्येक स्तम्भ के ऊपरी भाग में महराब बनी हुई हैं। इन महराबों का निर्माण घोड़े की नाल की तरह हुआ है। इस मस्जिद का भीतरी भाग संगमरमर और बहुमूल्य पत्थरों से अलंकृत किया गया है। यद्यपि उपर्युक्त मस्जिदें कलात्मक दृष्टिकोण से बहुत उच्च हैं पर खलीफा के प्रासाद(palace) के सम्मुख इनका महत्त्व फीका पड़ जाता है। सीरिया के उच्च वर्ग के लोगों के भवनों को देखने से उस काल की वास्तुकला की उच्चता का आभास होता है। यदि इन भवनों के कलात्मक सौन्दर्य को सूक्ष्म रूप से देखा जाय तब हमको सीरिया, बाइजेन्टाइन और अरब वास्तुकला का समन्वय परिलक्षित होता है। इस स्थल में वास्तुकला के विकास में एक बात विशेष उल्लेखनीय है कि उमय्यद खलीफाओं ने मक्का और मदीना की उन मस्जिदों में बहुत परिवर्तन किया जिनका निर्माण मोहम्मद साहब की मृत्यु के कुछ समय उपरान्त हुआ था। यहाँ पर अरब कला के विकास को समझने के लिए यह आवश्यक है कि हम काबा की मस्जिद के विषय में कुछ ज्ञान प्राप्त कर लें। अरबी साहित्य में काबा के विषय में कहा गया है, "The Keblah of all Moslems, the eye of innumerable praying men being turned towards it from all the quarters of the compass five times a day." काबा की विशाल मस्जिद संकरी घाटी के सबसे चौड़े भाग में स्थित है। इसके चारों ओर केवल पहाड़ियाँ हैं। इस मस्जिद में एक बहुत विशाल सहन है जिसमें ३५,००० व्यक्ति बैठ सकते हैं। इसके स्तम्भ संगमरमर और ग्रेनाइट पत्थर के हैं। इस मस्जिद में १९ प्रवेश द्वार और सात मिनारें हैं। इस मस्जिद के मध्य भाग में काबा है। इस काबा के पत्थर

का इस्लाम के अभ्युदय से पूर्व बहुत महत्त्वपूर्ण स्थान है। पहले यह मस्जिद कलात्मक दृष्टि से बहुत साधारण थी; पर उमय्यद शासकों ने इसमें अनेक परिवर्तन किये। यदि वास्तव में देखा जाय तो अरब वास्तु कला का विकास उमय्यद शासकों के काल से हुआ। काबा के मन्दिर के विषय में कहा गया है कि इसका निर्माण अब्राहम ने किया था। शुस्त्री के शब्दों में, "The temple of Mecca of ages before the time of Muhammad, who appears to have confirmed the popular belief that it was built by Abraham." जैसा कि उपर्युक्त कथन से मालूम होता है कि मोहम्मद ने लोगों के इस विश्वास को प्रोत्साहन दिया कि काबा का निर्माण अब्राहम ने किया था। उपर्युक्त आराधना स्थल को ऐतिहासिक काल में ही दो बार बनाया गया था। कई बार इसकी मरम्मत होने के बाद भी इस पूजा स्थान का मूल भाग (main portion) अपने प्राचीन रूप में सुरिक्षत है। इस काल की दूसरी प्रसिद्ध मस्जिद इल-अक्स जेरूसलम में है। इसका निर्माण ६९० ई० में हुआ। उमय्यद शासकों की कला कृतियों में भी यह एक है। इसकी वास्तुकला की विशेषता यह है कि इसकी महराबें बहुत बड़ी हैं और स्थान-स्थान पर मेहराबों को रँगा गया है। इसके स्तम्भों का आकार (size) छोटा है स्तम्भों के शीर्ष भाग पर चौकोर बड़ा-सा पत्थर लगा दिया जाता था। इसी कला पद्धति को बाद में स्पेन और अफ्रीका ने अपनाया। इसमें कोई भी सन्देह नहीं कि इस्लाम के प्रसार के फलस्वरूप सीरिया में अनेक भवनों और धार्मिक स्मारकों का निर्माण हुआ।

**मिश्र**--मुस्लिम धर्म शास्त्र के क्षेत्र में मिश्र का बहुत महत्त्वपूर्ण स्थान है। अरब सूफी वाद का विकास यहीं से हुआ। धर्म के साथ-साथ इसने कला के क्षेत्र में भी बहुत कुछ प्रदान किया। शुस्त्री (Shushtery) के अनुसार, "Egypt was the centre of Shafai and Maleki schools of Muslim theology, the cradle of Arab Sufism and the land of popular tales. It has developed its own school of art and made an important contribution to Arab architecture." सन् ६४१ में अम्र ने विजय प्राप्त करके इस भाग को खिलाफत में मिला लिया। मिश्र अब्बासी शासन के अन्त तक खिलाफत की अधीनता में रहा। अब्बासी शासन के अन्त में यह अर्ध स्वतन्त्र रहा। फातिमिद लोगों ने अन्त में यहाँ पर एक स्वतन्त्र राज्य की स्थापना कर दी। यहाँ के आरम्भिक भवनों में कोप्टिक (Coptic) कला का प्रभाव स्पष्ट रूप से दृष्टिगोचर होता है। फातिमिद और मामुलूक काल में यहाँ की वास्तुकला में ईरानी प्रभाव बहुत अधिक पड़ा। यहाँ के मुख्य भवनों में महल, मस्जिदें, मक़बरे, सूफ़ी बिहार और चिकित्सालय हैं। प्रासादों (palaces) को छोड़कर कभी-कभी ये समस्त भवन एक हाते (compound) में ही बनाये जाते

थे। मिश्र के विद्यालयों के चारों ओर एक चहारदीवारी होती थी। इसके मध्य में एक वर्गाकार खुला हुआ मैदान रहता था। चहारदीवारी काफी ऊँची होती थी। सहन को जाते समय पहले चार बड़े भवन पड़ते थे जिनकी महराबें काफी बड़ी होती थीं। अध्यापकों के बैठने के लिए अलग स्थान होता था। इसके साथ-साथ शौच और मूत्रालय भी बने होते थे। मस्जिदों और मदरसों की वास्तुकला और क्रम सब स्थानों में एक सा नहीं था। प्रत्येक स्थान की आवश्यकता और रुचि के अनुसार ही इनका निर्माण होता था। इन मदरसों का धार्मिक और राजनैतिक महत्त्व होने के कारण इनका भार सरकार वहन करती थी। प्रारम्भ से ही मदरसों का धार्मिक महत्त्व था। प्रत्येक मस्ज़िद के साथ एक मदरसा होता था जिसमें क़ुरान को पढ़ना व लिखना सिखाया जाता था। मिश्र की मस्जिदों और सूफी विहारों में एक बहुत बड़ा प्रार्थना गृह होता था जिनमें मीनारें, धर्मोपदेशक का आसन और आले (niche) होते थे। सूफी विहार व्यावहारिक रूप में मस्ज़िदों से कुछ भिन्न होते हैं क्योंकि वे विहार ऐसे बनाते थे जो साधु जीवन व्यतीत करने में सहायक हों। सूफी विहारों की सबसे बड़ी विशेषता यह थी कि इनमें अनेक छोटे-छोटे कमरे हुआ करते थे जिनमें साधु रहा करते थे। छोटे-छोटे कमरों के फलस्वरूप विहारों का रूप बड़ा ही विचित्र लगता था। मक़बरों के ऊपर बड़े-बड़े गुम्बद बनते थे। धनी-मानी, साधु-सन्यासी, राजा और मन्त्रियों के मक़बरे हुआ करते थे। कभी-कभी तो लोगों को घरों और मस्ज़िदों में गाड़ दिया जाता था। जनसाधारण लोगों की कब्रें सुनसान स्थानों में हुआ करती थीं। प्रसिद्ध सूफी और धर्मशास्त्रियों की कब्रों की लोग आगे चलकर पूजा करने लगे। आगे चलकर लोक प्रसिद्ध लोगों की कब्रों के स्थान तीर्थस्थल बन गये। यद्यपि पैगम्बर मोहम्मद ने स्वयं कब्रों की आराधना करना व्यर्थ बतलाया। शुस्त्री (Shushtery) के अनुसार "The tombs of the famous Sufis, theologians or descendants of the Prophet, known for their piety and virtue, became places of pilgrimage. In spite of the warning given by the Prophet not to make a tomb a place of worship, such worship was started very early among the Muslims, perhaps owing to the influence of Christian saint worship and other cults current in Syria and Egypt." सीरिया और मिश्र में अरबों के उत्थान के पूर्व ईसाई धर्म वहाँ पर फैला हुआ था। जब अरबों ने यहाँ पर प्रवेश किया तो उनके पूर्व प्रचलित विश्वासों और रीति-रिवाजों ने उनको प्रभावित किया।

मस्ज़िदों का धार्मिक उद्देश्य होने के फलस्वरूप उसका एक मुख्य योजना होती है। प्रत्येक मस्ज़िद में नमाज़ पढ़ने के लिये एक विशाल कमरा होता

है जिसमें लोग नमाज़ पढ़ा करते हैं। पर प्रत्येक स्थान की कला के अनुसार उसमें उस स्थान की कला का प्रभाव पड़ा। मिश्र की प्राचीन मस्जिदों को देखने से ज्ञात होता है कि यहाँ की मस्जिदों के महराब नुकीली ह जो कि कोप्टिक कला से सम्भवतः लिये गये हैं। मिश्र की प्राचीनतम मस्जिद का निर्माण ६४३ ई० में हुआ। इसका निर्माण अम्र ने मिश्र की विजय के उपरान्त किया था। इस मस्जिद में एक बहुत बड़ा खुला मैदान है जो कि २४० फ़ीट वर्गाकार है। इसका पूजा गृह १०६ फ़ीट लम्बा है। इसके स्तम्भ, और स्तम्भों के शीर्ष भाग (capitol) दूसरे भवनों के हैं। इसकी महराबें अर्ध चन्द्राकार हैं। कहीं पर ये महराबें नुकीली और घोड़े की नाल की तरह हैं। इतिहास से हमको ज्ञात होता है कि अहमद तुलुन के वंश ने मिश्र में ८६८ से ६०५ तक राज्य किया था। अहमद-तुलुन की मस्जिद कैरो में ८७६ ई० में बनाई गई। इसमें अनेक बड़ी-बड़ी महराबें हैं जो कि नुकीली हैं। ये मस्जिदें ईंटों की बनी हुई हैं। इस मस्ज़िद के अलंकरण में कहीं पर भी प्राणी मात्र का चित्रण नहीं किया गया है जैसा कि हम देख चुके हैं कि मुसलमानों के धर्म में जानवरों और मनुष्यों के चित्रों के निर्माण को अधार्मिक बतलाया गया है। शुस्त्री का यह कथन पूर्णतया सत्य है, "Muslim decoration, owing to its anti-pictorial tendency, took a new form, peculiar to itself and distinct from the architecture of other nations." मुसलमानों की इस भावना के फलस्वरूप चित्रकला को प्रोत्साहन नहीं मिला; पर आगे चलकर चित्रकला के प्रेमियों ने क़ुरान के इस कथन को कि 'प्राणीमात्र का चित्रों में निरूपण अधार्मिक है' अधिक महत्त्व नहीं प्रदान किया। इससे आगे चलकर अलंकरण कला का प्रवाह कुछ बदल गया। पर चित्रकला को प्रोत्साहन न देने के फलस्वरूप इसके विकास में कोई बाधा उत्पन्न नहीं हुई। मुस्लिम वास्तुकला में अलंकरण के लिए निम्नलिखित वस्तुयें काम में लाई गईं—

(१) भवनों को अधिक आर्कषित बनाने के लिए क़ुरान की आयतों को दीवारों पर बहुत सुन्दर ढंग से लिखा जाता था। इनको सुन्दर रूप प्रदान करने के लिये कभी-कभी विभिन्न रंगों से रंगा जाता था। इसकी लेखन-शैली भी विशेष प्रकार ही होती थी।

(२) भवनों के स्तम्भों और दरवाजों को आकर्षक बनाने के लिए ज्यामितिक रेखाओं का प्रयोग किया गया था। आड़ी, तिरछी रेखायें वे इसके लिए प्रयोग में लाते थे। हमको प्राचीन भवनों से मालूम होता है कि संगमरमर के स्तम्भों को भी ज्यामितिक रेखाओं द्वारा अलंकृत किया जाता था। एक बात विशेष उल्लेखनीय है कि मस्ज़िदों में पूर्णतया और घने रूपों में चित्र नहीं बनाये जाते थे। भवनों के उन भागों में जहाँ पर लकड़ी का प्रयोग होता था रेखाचित्र बहुत बनाये जाते थे।

(३) भवनों में विभिन्न रंगों के पत्थर लगाये जाते थे। एक के उपरान्त दूसरा रंग देकर वे कलात्मक सौन्दर्य की सृष्टि करते थे। विभिन्न रंगों के पत्थर दूर-दूर स्थानों से लाये जाते थे। इन पत्थरों की जुड़ाई और रंगों का क्रम मिश्र की कुछ प्राचीन भवनों में सराहनीय है। जिन भवनों में ईंटों का प्रयोग होता था वहाँ पर अलग-अलग प्रकार के रंग लगाकर उसको आकर्षक बनाया जाता था।

(४) मस्जिदों के समानान्तर भवनों को अधिक आकर्षित बनाने के लिए विभिन्न रंगों में रंगे हुए खपरैलों का प्रयोग किया जाता था। इन खपरैलों को घिस करके चमकदार और चिकना बनाया जाता था। इनका प्रयोग अधिकतर राजप्रासाद और उच्चश्रेणी के लोगों के भवनों में होता था।

(५) भवनों में अनेक सुन्दर-सुन्दर पौधों के चित्र बनाये जाते थे। पर यह सबसे आश्चर्यजनक विषय है कि अनेक खलीफाओं और प्रांतीय शासकों ने अपने प्रासाद को अनेक चित्रों से आभूषित किया जिनमें स्त्री-पुरुषों के भी चित्र थे।

उपर्युक्त प्रकार के अलंकरणों का पवित्र स्मारकों और मस्जिदों में प्रयोग वर्जित था। मस्जिद की सबसे महान् विशेषता उसकी सादगी है। इस्लाम के अनुसार पवित्र स्थान (मस्जिद) में किसी प्रकार के वाह्य सौन्दर्य का प्रयोग नहीं करना चाहिये। ईरान और स्पेन के राजप्रासादों और सार्वजनिक स्नानागारों में मनुष्यों और जानवरों के चित्र बनाये गये थे। शुस्त्री का यह कथन पूर्णतया सत्य है, "Iranian carpets and tiles, metal works, textiles, pottery, etc., had various designs containing human as well as animal representations on them, and these no doubt were used by Muslims all over the world." कहा जाता है कि खलीफा मुन्तशिर ने अपने महल की एक दीवार में एक कालीन लगा रखा था जिसमें कुबद का चित्र बना हुआ था। कहने का तात्पर्य है कि इस्लाम के चित्रकला को प्रोत्साहन न देने के फलस्वरूप उसके विकास में कोई बाधा नहीं उत्पन्न हुई। यद्यपि इस्लाम ने प्राणी मात्र के चित्रों का निर्माण अधार्मिक बतलाया पर कलाप्रिय लोगों के ऊपर इसका कुछ भी प्रभाव नहीं पड़ा। कैरों के अन्य भवन और मस्जिदें आज भी अच्छी स्थिति में हैं इसका कारण वहाँ की जलवायु है। ये भवन ईंटों के बने हुए हैं और इनमें अलंकरण के लिए पहले दीवारों पर पलस्तर लगाया जाता था इसके उपरान्त चित्र बनाये जाते थे। कैरों में अनेक महत्त्वपूर्ण मस्जिदों का निर्माण हुआ जिनमें से कुछ महत्त्वपूर्ण मस्जिदों का हम वर्णन करेंगे। अल-अजहर की मस्जिद और विश्वविद्यालय का निर्माण ९७० ई० में हुआ १२७० में यह फिर से बनाई गई और १४७० में इसका क्षेत्र बड़ा किया गया। कैरों की मस्जिदों में सबसे विशाल अल-अजहर की मस्जिद है। इसमें एक महाकक्ष (hall) है जिसके

आधार के लिए ३८० स्तम्भ हैं जो छत का भार वहन करते हैं। कैरों की दूसरी प्रसिद्ध मस्जिद का निर्माण अल-अज़हर में अल-हक़म ने १००३ ई० में किया। इस मस्जिद के प्रवेश मार्ग की महराबें टेढ़ी-मेढ़ी लकीरों द्वारा सुसज्जित की गई हैं। इस काल की अन्य महत्त्वपूर्ण मस्जिदों में कलौन, अन-नासिर (१२९९) और मरदिनी (१३३८) की मस्ज़िदें विशेष उल्लेखनीय है। इन मस्जिदों के सामने का कुछ सहन छतों से ढका है। अन-नासिर की मस्जिद में चित्रकला के दर्शन होते हैं। सुल्तान हसन (१३५७-१३६०) की मस्ज़िद के मध्य में एक बहुत बड़ा कमरा है, इसके साथ ही चार बड़े हाल और हैं। इसमें बहुत से आले (recesses) हैं। इन आलों की महराबों में रंग किया गया है। इसका प्रवेश द्वार ९० फीट ऊँचा और ६० फीट चौड़ा है। मिश्र की सर्वश्रेष्ठ मस्जिदों में इसकी गणना है। इसका क्षेत्रफल बहुत अधिक है। इसके भीतरी कमरे के ऊपर गुम्बद बना हुआ है। इस मस्ज़िद में इसके निर्माता की भी समाधि है। कैरों की अधिकतर समाधियों में मस्ज़िदें भी पाई जाती हैं। ऐसी समाधियों में सलादीन की समाधि विशेष उल्लेखनीय है। इस व्यक्ति का कूसेड़ों के इतिहास में विशेष उल्लेख है। सुल्तान हसन की मस्ज़िद में दो बड़े गुम्बद और पूर्वीय और पश्चिमीय भागों में मीनारें हैं। सलादीन की समाधि मुस्लिम वास्तुकला का उत्कृष्ट नमूना है।

उपर्युक्त समाधियों का वर्णन करने के उपरान्त हम कैत-बेग की मस्ज़िद का संक्षेप में वर्णन करेंगे। इसका निर्माण सन् १४७० ई० में हुआ। यह मस्ज़िद मुस्लिम वास्तुकला का सर्वोत्कृष्ट उदाहरण है। इस मस्ज़िद के मध्य भाग में एक गुम्बद है। पूजा स्थान की छतें लकड़ी की बनी हुई हैं। छत को सुन्दर बनाने के लिए मुलम्मा और रंग चढ़ाया गया है। इससे मस्ज़िद बहुत ही सुन्दर प्रतीत होती है। कैत बेग की समाधि के ऊपर पत्थर के गुम्बद का निर्माण किया गया है। गुम्बद पर अनेक प्रकार के प्रचलित चित्रों का निर्माण किया गया है। इस मस्ज़िद की दाहिनी तरफ एक मीनार और गुम्बद हैं जो कि बहुत विशाल हैं। यदि हम मिश्र की वास्तुकला पर दृष्टिपात करें तब हमको मालूम होगा कि यहाँ की मीनारें कलात्मक दृष्टिकोण से विशेष उल्लेखनीय हैं। इसमें कोई सन्देह नहीं यद्यपि मुस्लिम कला का विकास स्थल अरब था, पर इसमें सौन्दर्य की सृष्टि अन्य देशों की कलाओं के फलस्वरूप हुई। जैसा कि हम देख चुके हैं कि अरब की मस्जिदें अपने उद्गम के समय बहुत साधारण थीं। उनमें कलात्मक सौन्दर्य का अभाव था। जब अरब के निवासियों ने अनेक देशों में अपने धर्म और साम्राज्य का विस्तार किया इससे उनकी कला में भी अतीव परिवर्तन आया। अरबों ने प्रत्येक देश की उन कलात्मक सामग्रियों को ग्रहण किया जिन्होंने उनको आकर्षित किया। विदेशी वास्तुकला को उन्होंने इस प्रकार ग्रहण किया कि वह उनकी कला का अविभाज्य अंग बन गई।

स्पेन और सिसली—स्पेन के इतिहास में अरबों का विशेष उल्लेखनीय स्थान है। शताब्दियों तक उमय्यद शासकों ने स्पेन में राज्य किया और अपनी उच्च संस्कृति से इस क्षेत्र को बहुत अधिक प्रभावित किया। यह खेद का विषय है कि स्पेन के समस्त धार्मिक स्मारक नष्ट हो चुके हैं। इसलिए हम यहाँ की धार्मिक कला के विषय में निश्चित रूप से नहीं कह सकते हैं। खलीफाओं की राजधानी बग़दाद इस्लामी सभ्यता की केन्द्र भूमि अवश्य थी किन्तु इसका प्रभाव सुदूर देशों तक था। वास्तुकला के क्षेत्र में स्पेन की सबसे सर्वोत्तम कलाकृति अलहम्ब्रा का महल था। मध्यकालीन कला और संस्कृति को स्पेन की कला ने बहुत प्रभावित किया। अलहम्ब्रा के महल को देखकर आज भी लोग आश्चर्य में पड़ जाते हैं। वास्तुकला के प्रसिद्ध विद्वान जेम्स फरगुसन (James Fergussion) ने इसके विषय में अपनी प्रसिद्ध पुस्तक 'The Illustrated Hand-Book of Architecture में कहा है, "Much of the poetry and romances of the middle ages owes its existence to the struggles between the Christians and the Paynin Knights, and in modern times, travellers, painters and architects have all lingered and expatiated on the beauties of the Alhambra, or dwelt in ecstasies on the mysterious magnificence of the mosque at Cordova." अलहम्ब्रा का शाब्दिक अर्थ 'लालघर' होता है। यह प्रसिद्ध महल ग्रनदा के समीप है। इस महल के चारों ओर एक मज़बूत चहारदीवारी है जिसमें बीच बीच में बुर्जियाँ बनी हुई हैं। इन बुर्जियों में सबसे प्रसिद्ध "राजदूतों का कक्ष" विशेषकर महत्वपूर्ण है। इस महल का शिलान्यास इब्न-अहमर ने (१२४८) किया था। इसको पूर्ण उसके पोते मुहम्मद तृतीय (१३१४) ने किया था। इस महल के दो भवन जिनको 'कोर्ट आफ फिशपान्ड' और 'कोर्ट आफ लायन' कहते हैं विशेष उल्लेखनीय हैं। इनमें प्रत्येक प्रकार की कला और सौन्दर्य के दर्शन होते हैं। इन भवनों में बरामदे, शीतल कक्ष, वाटिकायें, फ़ुहारे और मोज़ैक के दर्शन होते हैं। इन भवनों में अनेक सुन्दर-सुन्दर स्तम्भों का निर्माण किया गया है। इस प्रासाद का सबसे आकर्षक स्थान 'हाल आफ अव्यूसिरेजेस' है। इसमें रंगों का प्रयोग बहुत सुन्दरता से किया गया है। इस भवन की महराबें संगमरमर की बनी हुई हैं। वास्तुकला के अधिकतर विद्वानों ने यह कहा है कि अलहम्ब्रा के महल मुस्लिम कला के सर्वोत्कृष्ट स्तर का दिग्दर्शन कराते हैं। 'कोर्ट आफ लायन' के मध्य में बारह संगमरमर के शेर बने हुए हैं जो कि एक घेरे में हैं। प्रत्येक शेर अपने मुँह से पानी की धारा निकाल रहे हैं। इस महल के अनेक भवनों की छतों में अनेक सुन्दर चित्र बनाये गये हैं। इनमें अधिकतर वीरता और आखेट की कथायें चित्रित की गई हैं।

वास्तुकला के क्षेत्र में स्पेन ने दो पद्धतियाँ चलाईं जिनको मुज़ारबिक

और मुदेजर कहते हैं। मुज़ारब्रिक़ पद्धति का मुख्य उद्देश्य इस्लाम विरोधी था। जैसा कि हम स्पेन के इतिहास के अध्ययन से मालूम करते हैं कि बहुत से स्पेनवासियों ने इस्लाम धर्म को ग्रहण कर लिया। इसके फलस्वरूप उनकी कला और विजित शासकों की कला में बहुत परिवर्तन आ गया। पर कुछ समय उपरान्त दोनों देशों की कलाओं के समन्वय से नवीन कला विकसित हुई। मूल रूप में इस कला का विकाश स्पेन में अरब आक्रमण के पूर्व ही हो चुका था। ईसाई देशों की यह एक विचित्र कला थी। ईसाइयों की इस मुज़ारबिक कला में बाइज़ेन्टाइन कला का प्रभाव पड़ा। मूरों के महराबों के विषय में बहुत अधिक मतभेद है। कुछ विद्वानों ने कहा है कि यह इनकी मूल कृति नहीं है वरन् मूरों ने महराबों की यह कला मुज़ारबिक चर्चों से ग्रहण की है। अलहम्ब्रा की कला में भी मुजारबिक प्रभाव पड़ा। इसमें कोई भी सन्देह नहीं कि अलहम्ब्रा के भवनों में बहुत सुन्दर-सुन्दर चित्र बनाये हैं। स्थान-स्थान पर दीवारों में सुन्दर चित्र बने हुए हैं। जेम्स फरगुसन ने अलहम्ब्रा के कलात्मक सौन्दर्य के विषय में कहा है, "The flowing and graceful forms of the design exhibited are infinitely preferable to the interlacing staightline of the Alhambra, and the materials, which are in this palace white and coloured marbles and the true mosaic work, are very much to be preferred to the painted plaster of the other and more celebrated edifice." मुसलमानों की अधिकतर प्रसिद्ध भवनों में मस्जिदें, महल और मदरसे हैं। इन्हीं तीन प्रकार के भवनों में हम सर्वश्रेष्ठ कला के दर्शन प्राप्त कर सकते हैं। स्पेन के आरम्भिक मुसलमान शासकों ने भवन निर्माण में स्पेन के वास्तुकला विशारदों का भी योग प्राप्त किया। इन कलाकारों के फलस्वरूप उनकी स्थानीय कला का भी प्रभाव पड़ गया। इसीलिए हम देखते हैं कि स्पेन के भवनों में पूर्व और पश्चिम की कला का समन्वय है। इस नवीन कला की विशेषता सुन्दर महराबों और रंगीन खपरैलों में है। इस को उन्होंने ईसाई चर्चों से ग्रहण किया था। बाहर से अलहम्ब्रा का महल दुर्ग की तरह प्रतीत होता है। इसकी दीवारें मिट्टी की बनी हुई हैं जो कि ईंटों पर आधारित हैं। छतें, धन्नियाँ और दरवाजे लकड़ी के बने हुए हैं। इस महल में एक विशेष कक्ष (hall) था जिसमें सम्राट संगीत का आनन्द प्राप्त करता था। गुम्बद के भीतरी भाग को अनेक रंगों, विशेषकर नीले, भूरे और सुनहले रंगों से रंगा जाता था। अलहम्ब्रा के पास ही एक दूसरा महल था जिसके मध्य में एक अतीव सुन्दर वाटिका और झरना था जिसमें आस-पास की पहाड़ी नदियों से पानी आता था। इसमें कोई भी सन्देह नहीं कि स्पेन के मुसलमान कलाकारों की कलाकृति सराहनीय है। यद्यपि अधिकतर इनकी कला का आधार परम्परागत था पर इन्होंने जिन-जिन वस्तुओं और रंगों का प्रयोग किया उनका प्रयोग

और समन्वय सराहनीय था। शुस्त्री ( Shushtery ) के शब्दों में, "The decoration was of a conventional character, consisting of Arabic inscriptions, foliage geometric patterns, and painted tiles. But the beauty of the whole palace lay in its proportion and appropriateness of colour, the right colour for each spot, giving the whole a most beautiful and natural appearance." इसमें कुछ भी सन्देह नहीं कि स्पेन के भवनों में विश्व में सबसे महत्वपूर्ण स्थान अलहम्ब्रा का है। यद्यपि आज यह काफी जीर्ण स्थितिमें है फिर भी यात्रियों को इसको देख कर आश्चर्य होता है।

स्पेन की दूसरी महत्वपूर्ण स्मारक कोरडोवा की मस्ज़िद है। इसका निर्माण उमय्यद खलीफा अब्दुर-रहमान ( ७७०–७८६ ) ने किया था। इसमें ग्यारह गैलरियाँ हैं। इस मस्ज़िद में बाद में मीनारें खलीफा हिसाम ने निर्मित की थीं। यह ट्यूनिशिया के कैरवान मस्ज़िद की प्रतिकृति है। खलीफा हकिम और मन्शूर ने इस मस्ज़िद को बड़ा बनाया और कुछ नये परिवर्तन किये। इसकी महराबें नुकीली हैं। नुकीली महराव का इसमें हमें सबसे पहले इस मस्ज़िद में प्रयोग मिलता है। जेरूसलम की अल-अम्स की मस्ज़िद और इसमें बहुत अधिक समानता है। स्पेन के सबसे महत्वपूर्ण भवनों में कोरडोवा की मस्ज़िद का उच्च स्थान है। मूरों द्वारा निर्मित इस मस्ज़िद में हमको उन सब वास्तु-कला पद्धतियों के दर्शन होते हैं जो स्पेन में प्रचलित थीं। फरगुसन के अनुसार, "As far as the history of the architecture is concerned by far the most interesting building in Spain is the mosque of Cordova, it was the first important building commenced by Moors, and was enlarged and ornamented by successive rulers, so that it contains specimens of all the styles current in Spain from the earliest times till the building of the Alhambra, which was in the latest age of the Moorist art." कला के क्षेत्र में कोरडोवा की भी देन है। इन्होंने भवनों की छतों को मेहराबदार बनाया। कोरडोवा से ही वास्तुकला का विकास हुआ और यहीं से यह टोलिडो और सेरागोसा में फैली। सिविली की मस्ज़िद का निर्माण ११७१ ई० में हुआ। यह मस्ज़िद नष्ट हो चुकी है इसकी केवल एक मीनार ही आजकल उपलब्ध है। राजमहलों में अलहम्ब्रा को छोड़कर सिविली के अल-कज़र का नाम विशेष उल्लेखनीय है। पर यह खेद का विषय है कि इसके मूल रूप और कला के विषय में हम निश्चित रूप से कुछ भी नहीं कह सकते क्योंकि इसमें समय-समय पर बहुत अधिक परिवर्तन कर दिया गया। दसवीं शताब्दी में योरप के नगरों में कोरडोवा सबसे प्रसिद्ध था और योरप के सबसे खूबसूरत नगरों में माना जाता था। यहाँ की दूसरी प्रसिद्ध स्मारकों में

अल-जहर के महल का नाम विशेष उल्लेखनीय है। इसका निर्माण खलीफा अब्दुल-रहमान तृतीय ने आठवीं शताब्दी में किया था। इस महल को पूर्ण उस के पुत्र ने किया। बहुत से विद्वानों ने इसको उस काल का संगमरमर कह कर सम्बोधित किया है। चालीस वर्ष के उपरान्त यह पूर्ण हुआ। इसके चारों ओर चहारदीवारी है जिसकी लम्बाई चार हजार फीट है। चहारदीवारी के मध्य में सुन्दर वाटिकायें और संगमरमर के फव्वारे हैं। इसकी छत को आधार देने के लिए ४,३०० सुन्दर संगमरमर के स्तम्भ बने हुए हैं। इसके कमरों में अनेक डिजाइनों के संगमरमर जड़े हुए हैं। इसकी छत लकड़ी की बनी हुई है और उनको आसमानी रंग से रंगा गया है। इस महल में भी रंगों का बहुत सुन्दर समन्वय है।

**बग़दाद के भवन**—मुस्लिम शासन का सिंहावलोकन साद (Sad) की मेसोपोटामिया विजय के उपरान्त हुई जिसको खलीफा ने इस नव-विजित क्षेत्र का शासक बनाया। साद कूफा में रहता था। इसने शीघ्र ही इस स्थान में एक निवास-गृह और मस्जिद का निर्माण किया। उसने ईरान की राजधानी की अनेक कलात्मक वस्तुओं को कूफा में मँगाया। साद द्वारा निर्मित उपर्युक्त भवनों के विषय में कुछ भी नहीं कहा जा सकता क्योंकि आज ये उपलब्ध नहीं हैं। कूफा की सबसे प्राचीन मस्जिद का निर्माण ६३९ ई० में हुआ। यह एक वर्गाकार भवन था। इसकी छतें संगमरमर के स्तम्भों पर आधारित थीं। इसका संगमर हीरा नामक स्थान से लाया गया था। सातवीं शताब्दी के पूर्वार्ध में मस्जिदों में मीनारों का प्रयोग होने लगा। प्रार्थना-गृह में ताखों ( niche ) का निर्माण बाद में हुआ। अब्बासी शासकों की राजधानी होने के फलस्वरूप बग़दाद में अनेक कलात्मक भवनों का निर्माण हुआ। पर अब्बासी शासकों के पूर्व यह केवल एक गाँव था। बग़दाद की वास्तुकला का अध्ययन करने के पूर्व हम बग़दाद के शाब्दिक अर्थ पर दृष्टिपात करेंगे। बग़दाद शब्द की उत्पत्ति दो शब्दों से हुई, बग+दाद ( बग = ईश्वर; दाद = स्वीकृत ) इसका अर्थ 'ईश्वर द्वारा स्वीकृति' होता है। बग़दाद का महत्व अनेक भवनों के अवशेषों के फलस्वरूप है। मन्सूर ने बग़दाद के नगर को गोलाकार रूप से बसाया। इसमें दोहरी चहारदीवारी इसकी सुरक्षा के लिए बनाई गई। इसमें चार दरवाजे थे। इसको बनाने के लिए एक लाख मजदूरों ने चार वर्ष तक काम किया। ७६६ ई० में महल और दुर्ग दोनों बन कर तैयार हो गये इसके उपरांत खलीफा ने दश्मिक से बग़दाद को राजधानी परिवर्तित कर ली। दीवारों और भवनों का निर्माण धूप में सुखाई गई ईंटों से होता था। नगर के सबसे आकर्षक भवनों में खलीफा का महल सर्वोत्तम था जिसको 'स्वर्णिम मार्ग' कहते थे। महल के ऊपरी भाग में एक बहुत विशाल गुम्बद था जो कि हरे रंग से रंगा गया था। इस गुम्बद की ऊँचाई १२० फीट है। गुम्बद के ऊपर एक घुड़सवार बनाया गया है। इसके फलस्वरूप इस महल को मीलों दूर से देखा

जा सकता है। इस गुम्बद के नीचे सभा मण्डप ( audience hall ) था। इस मण्डप का क्षेत्रफल ३० वर्ग फीट था और छत मेहराबदार थी। सभा मण्डप में एक द्वार प्रकोष्ठ (covered balcony) भी था जो कि ३० फीट चौड़ा था और एक ओर से घिरा हुआ था। इसका मध्य भाग भूमि से ४५ फीट ऊँचा था।

उपर्युक्त महल के निर्माण के कुछ वर्ष उपरान्त एक दूसरे महल का निर्माण किया गया जिसका नाम 'खुल्द' था। इस महल में प्रसिद्ध खलीफा हारून अल-रशीद निवास करता था। इस राज-प्रासाद का निर्माण सूर्य के प्रकाश में पकाई गई ईंटों द्वारा हुआ था। इस प्रासाद की छतें लकड़ी के स्तम्भों पर आधारित थीं जिसके शीर्ष भाग (Capital) गोलाकार थे। मुतज़िद के काल में इस महल में अनेक परिवर्तन हुए और इसको अधिक आकर्षक बनाने का प्रयास किया गया। समकालीन इतिहासकार इब्न-रुसतह ने इस महल के वैभव और कला की बहुत प्रशंसा की है। उसने इस महल को ९०३ ई० में देखा। उसने लिखा है कि इस महल की ईंटें भट्टी में सुखाई गई थीं। इसकी छतों में धन्नियों का प्रयोग किया गया था। उनको आधार देने के लिए लकड़ी के स्तम्भ थे। इस महल में बहुमूल्य नीले रत्न लगे हुए थे। बुवैहिद वंश के आजाद उद्-दौला ने एक बहुत सुन्दर चिकित्सालय का निर्माण कराया। इस भवन का निर्माण दजला नदी के किनारे हुआ था। इसमें अनेक बड़े-बड़े कमरे थे। रोगियों के लिए यहाँ पर प्रत्येक प्रकार की सुविधायें उपलब्ध थीं। सरकार की ओर से यहाँ पर अनेक चिकित्सक थे जो निश्चित दिन मरीजों को देखा करते थे। रोगियों को इस चिकित्सालय में औषधि और भोजन निःशुल्क प्राप्त होता था। इसकी इमारत इतनी विशाल थी कि वह महल के समान प्रतीत होती थी। इसी काल में खलीफा मुतज़िद ने एक नये महल का निर्माण किया जिसका नाम उसने 'ताज' रखा। इस महल को उपर्युक्त खलीफा के उत्तराधिकारियों ने पूर्ण किया। खलीफा मुकतफी ने इस महल में कुछ नये भवनों का निर्माण किया। उपर्युक्त भवनों के अलावा बग़दाद में अनेक सुन्दर महलों और भवनों का निर्माण हुआ। पर उस काल की अधिकतर इमारतें नष्ट हो चुकी हैं। बग़दाद के वास्तुकला के विकास के विषय में हम निश्चित रूप से नहीं कह सकते हैं। अनेक धनी व्यक्तियों, राजकुमारों, राजाओं और ईरान के सम्राटों ने अपने व्यक्तिगत उपयोग के लिए महलों का निर्माण किया। उस काल के इतिहासकारों के वर्णनों से विदित होता है कि बग़दाद अपने महलों और वाटिकाओं के लिए सम्पूर्ण योरप और एशिया में प्रसिद्ध था। बग़दाद से तीन मील दूर इमाम मूसा की पवित्र समाधि बनी हुई है। इस समाधि को अनेक बार नष्ट किया गया और अनेक बार बनाया गया। इस समाधि का जो आधुनिक रूप हमें प्राप्त होता है वह अधिक प्राचीन नहीं है। इसके गुम्बद दोहरे बने हुए हैं। इस स्थान पर अनेक संतों की समाधियाँ बनी हुई हैं जिनमें

सबसे प्रसिद्ध इमाम हुसेन की समाधि है। इसके चारों ओर दीवार बनी हुई है जिसमें भीतर की ओर अनेक कमरे बने हुए हैं। इन समाधियों में कलात्मक दृष्टिकोण से सबसे महत्वपूर्ण इमाम अली का मकबरा है। इसके गुम्बद में बाहर से सोने का मुलम्मा चढ़ाया गया है और भीतर की ओर अनेक सुन्दर डिजाइनें बनी हुई हैं। उपर्युक्त समाधियों की वास्तुकला एक ही है। इन भवनों के अधिकतर निर्माता ईरानी लोग थे। इसके फलस्वरूप इनकी कला में ईरानी प्रभाव पड़ा।

बग़दाद के महलों और समाधियों का वर्णन करने के उपरान्त हम यहाँ की मस्जिदों का संक्षेप में वर्णन करेंगे। बग़दाद के मुस्लिम खलीफाओं की राजधानी होने के कारण यहाँ पर अनेक मस्ज़िदों का निर्माण हुआ। इसमें कुछ मस्ज़िदें खलीफाओं और कुछ धन सम्पन्न लोगों के द्वारा बनवाई गईं थीं। प्राचीन अरब लेखकों के वृतान्त से विदित होता है कि बग़दाद में असंख्य मस्ज़िदें थीं। यहाँ पर हम केवल मुख्य-मुख्य मस्जिदों का वर्णन करेंगे। इस्पहन की मस्जिद का निर्माण ७६० ई० में हुआ था। दूसरी शीराज़ की मस्ज़िद का निर्माण अमीर ने ८७५ ई० में किया था। इन दोनों भवनों की बनावट (construction) बहुत विचित्र है। इसका निर्माण आंगन के मध्य में किया गया था। इसका निर्माण कावा की मस्जिद की तरह हुआ था। क़ज़विन की मस्जिद का निर्माण हज्ज़ाज के पुत्र मुहम्मद ने किया था। यद्यपि इसका निर्माण उमय्यद काल में हुआ था लेकिन हारून अल रशीद ने ७९० में अनेक परिवर्तन किये। मस्जिद के बरामदे पर दृष्टि डालने से प्राचीन शशानियन कला का आभास होता था। इसकी चपटी छतें, स्तम्भों और बरामदे भी स्पष्ट रूप से शशानियन कला की ओर संकेत करते हैं। महराबें अधिकतर ईंटों की ही बनाई जाती थीं क्योंकि लकड़ी की बहुत कमी थी। यदि हम ईरान की मस्जिदों पर ध्यान दें तब हमको मालूम होगा कि अन्य देशों की अपेक्षा यहाँ की मस्जिदें अधिक आकर्षक और सुन्दर हैं। दीवारों में कभी कच्ची और कभी धूप में सुखाई गई ईंटों का प्रयोग होता था। बगदाद का मुस्तनसरी विद्यालय भी चहारदीवारी के मध्य में बना हुआ है। विद्यार्थियों के रहने के लिए इस विद्यालय में अनेक कमरे हैं। कमरे के दरवाजों के ऊपर महराबें बनी हुई हैं। अन्तिम सफविद शासक शाह हुसैन ने उपर्युक्त विद्यालय के आधार पर एक दूसरा मदरसा बनाया। ईरान की वास्तुकला पद्धति के अनुसार समाधियों का ऊपरी भाग चौकोर अथवा अर्द्ध गोलाकार होता था। इनकी मीनारें सीधी और छतें नुकीली होती थीं। तबरीज़ की नीली मस्जिद का गुम्बद अपनी विशालता के कारण ईरान में अधिक लोक प्रिय हो गया। इसमें कोई भी सन्देह नहीं, यद्यपि बग़दाद की अधिकतर स्मारकें नष्ट हो चुकी हैं, फिर भी अवशेष भवनों के आधार पर उसके प्राचीन कलात्मक वैभव के विषय में विचार किया जा सकता है।

**उत्तरी अफ़्रीका**—इसमें कोई भी सन्देह नहीं कि अरबों ने अपने एक

छोटे से राज्य को एक महान् साम्राज्य में परिवर्तित कर दिया। मिश्र पर विजय प्राप्त करने के उपरान्त अरबों ने पश्चिम में अपने साम्राज्य को समस्त उत्तरी अफ्रीका में विस्तृत किया। टचूनिश और मोरक्को में यहाँ की प्राचीन इमारतों का आधार बाइजेन्टाइन और रोमन वास्तुकला थी। पर इन स्थानों में मुसलमानों का साम्राज्य स्थापित हो जाने के फलस्वरूप पूर्वीय और पश्चिमीय कलाओं का सम्मिलन हो गया। उच्च वर्ग के धनी पुरुषों ने भवन निर्माण का एक नवीन आधार निकाला। इन्होंने भवनों का दो भागों में विभाजन किया, एक स्त्रियों (हरम) के लिए और दूसरा पुरुषों के लिए। स्त्रियों के रहने का भीतरी भाग होता था। इससे उस काल के भवनों में काफी परिवर्तन आया। बाद में राज्य महलों के निर्माण का भी यही आधार हो गया। यदि हम ग्यारहवीं शताब्दी के बाद के भवनों पर दृष्टिपात करते हैं तब हमको उनमें अनेक कलाओं का प्रभाव मिलता है। अलजीरिया, टयूनिश और मोरक्को के मुसलमान शासकों ने अनेक सुन्दर महलों का अपनी राजधानी में निर्माण किया। टयूनिश और हम्मादित्स के महलों की प्रशंसा करते हुए शुस्त्री (Shushtery) कहता है, "The palace of Mustansir in Tunis is noted for its elevated marble pavilions, cupolas, fountains and gardens, resembling the palace of Sassanian Kings at Oasre-Shirin. The palaces of Hammadites of Bougie are famous for their wealth of decoration and beauty of design." फिज़ के कैरून मस्जिद की स्थापना १००७ ई० में हुई। 'क़ुल' मस्जिद का निर्माण हम्माद ने १००७ में किया था। मोराकिस मस्जिद को अलमोराविद्स ने १०६९ में निर्मित किया था। मोरक्को के प्रसिद्ध प्राचीन भवनों में 'अल बदे' नामक प्रासाद (palace) का विशेष उल्लेखनीय स्थान है। इसका निर्माण अल-मन्शूर-अज-ज़हिही ने किया था। टचूनिश में हमूदा पशा की मस्ज़िद को १६३१ में बनाया गया था। क़ैरवान (टचूनिश) की विशाल मस्जिद को उक़ुबा ने ६७०–६७५ के बीच बनाया था। इसकी रूप-रेखा (plan) बहुत साधारण है। इस मस्जिद में अनेक स्तम्भों और महराबों के दर्शन होते हैं। इसके प्रार्थना गृह के जाले (niche) खपरेलों से मिले हुए हैं जिससे इसके सौंदर्य में वृद्धि होती है। इसके प्रार्थना गृह की लम्बाई ४२७ फीट और चौड़ाई २२५ फीट और ऊंचाई १५० फीट है। इसके दोनों तरफ आठ गलियारे हैं। इसके स्तम्भों की ऊंचाई १५ से २२ फीट तक है। इसकी महराबें घोड़े की नाल की तरह हैं, महराबों के निचले भाग में लकड़ी की एक धन्नी लगा दी गई है। अनेक शासकों ने समय-समय पर इस मस्जिद को बनाया। मुसलमानों द्वारा निर्मित सबसे प्राचीन प्राप्त मीनार उमय्यद खलीफा हिसाम की है जिसको उसने ७४३ ई० में बनाया था। ट्यूनिश में जैतूनियाह की मस्जिद का निर्माण उबैदुल्ला ने ७३२ ई० में किया था।

इस अध्याय में हमने उन समस्त स्थानों की वास्तुकला का वर्णन किया है जहाँ जहाँ पर खलीफाओं का राज्य प्रत्यक्ष रूप से होता था। इसमें हमने अरेबिया की वास्तुकला का वर्णन नहीं किया है क्योंकि विस्तृत रूप से इसका वर्णन हम पीछे कर आये हैं। इस अध्याय के अध्ययन से इस विषय का पूर्ण आभास हो जाता है कि अरब कला अपने मूल रूप में निर्धन थी पर इसने अन्य देशों की वास्तुकला के अच्छे तत्वों को ग्रहण किया।

**संगीत**—"Ornament your recitation of the Quran with your good voice. For everything there is an ornament and the ornament of the Quran is melodious voice." (Prophet) क़ुरान में अप्रत्यक्ष रूप से संगीत को महत्ता प्रदान की गई है। कहा जाता है कि पैगम्बर के अनुयायी अबु-मूसा अशारी का कण्ठ बहुत ही मधुर था। परम्परागत इतिहास से ज्ञात होता है कि हज़रत मोहम्मद उसके कंठ के विषय में कहा करते थे कि डेविड की वीणा की मधुरता उसके कंठ में आ गई है। क़ुरान में सुंदर कंठ की अप्रत्यक्ष रूप से प्रशंसा की है, "Verily, the least pleasing of voices is the voice of donkeys." (Ch. XXXI-18) अरबी शब्द मुसिक़ि (musiqi) ग्रीक साहित्य से लिया गया है। अरबों के इस्लाम के पूर्व के इतिहास पर दृष्टि-पात करने से मालूम होता है कि ये लोग पहले से ही संगीत में विशेष अभिरुचि रखते थे। वद्दू लोगों के जीवन में संगीत का महत्त्वपूर्ण स्थान था। अरब संगीत के उद्भव के विषय में सेमेटिक सिद्धान्त प्रचलित है। इस्लाम के अभ्युदय के पूर्व अल-हीरा और धासान के अरब राज्य फारस और बाइजेन्टाइन के रीति-रिवाजों से बहुत अधिक प्रभावित हुए। इस्लाम के प्रारम्भिक काल में अल-हिज़ाज़ जो कि राजनैतिक दृष्टिकोण से महत्त्वपूर्ण स्थान था संगीत का केन्द्र माना जाता था। इसी काल में इब्न-मिश्जह ने संगीत के विषय में एक नया सिद्धान्त प्रतिपादित किया। इस संगीत में पर्शियन और बाइजेन्टाइन संगीतों का प्रभाव था। इसके विषय में डा० जे० पी० एन० लैन्ड (J. P. N. Land) ने लिखा है, "The Persian and Byzantine importations did not supersede the national music, but were engrafted upon an Arabic root with a character of its own."

वास्तव में 'मुसिकि' शब्द का प्रयोग अंकशास्त्र में किया जाता है। अपने साधारण रूप में 'घिन' शब्द का अर्थ संगीत है। गायक को अरबी में 'मुघन्नी' कहते हैं। इस्लाम के पूर्व मक्का केवल संगीत के लिए ही प्रसिद्ध नहीं था वरन् यहाँ पर अनेक व्यवसायी नाचने व गानेवाली लड़कियाँ निवास करती थीं। रोम और यूनान के लोगों को संगीत के सैद्धान्तिक और व्यावहारिक पक्ष में बहुत सुन्दर ज्ञान था। उन लोगों ने संगीत शास्त्र पर ग्रन्थों की रचना की थी। इस महत्त्वपूर्ण कला का वैज्ञानिक विकास उमय्यद काल से प्रारम्भ हुआ

और अपने चरमोत्कर्ष में अब्बासी काल पर पहुँचा। रोम और ईरानी साम्राज्य पर अधिकार करने के उपरान्त अरब विश्व के सबसे धनी देशों में माना जाने लगा। धन की अधिकता के फलस्वरूप उच्च वर्ग के लोगों में संगीत का महत्त्वपूर्ण स्थान हो गया। यद्यपि इस्लाम ने संगीत को प्रोत्साहन नहीं दिया पर इसका प्रभाव संगीत पर कुछ भी नहीं पड़ा। अरब वासी गायन को अधिक महत्ता प्रदान करते थे। सबसे प्राचीन मुस्लिम संगीतज्ञों में तुवैस (७०५) और सैब काथीर का नाम विशेष प्रसिद्ध है। ये व्यावसायी संगीतज्ञ थे। काथीर ईरान का रहने वाला था। इब्न-मिसजह नामक संगीतज्ञ ने ईरानी और बाइज़ेन्टाइन संगीत का अध्ययन किया। इसी के फलस्वरूप ईरानी और रोमन संगीत का अरब संगीत में प्रभाव पड़ा। अरब संगीतज्ञों ने ईरानी वीणा का प्रयोग किया। खलीफाओं के संरक्षण में अनेक संगीतज्ञ भिन्न-भिन्न प्रकार के संगीत का अध्ययन करने के लिए दूर दूर जाया करते थे। खलीफा अल-वालीद द्वितीय स्वयं एक अच्छा संगीतज्ञ था। हारून-अल-रशीद और मामून के काल में संगीत विद्या अपनी उन्नति के चरम उत्कर्ष पर पहुँच गई थी। इब्राहीम और इशाक मशौली हारून के दरबार में दो प्रसिद्ध संगीतज्ञ थे। बग़दाद संगीतज्ञों का डेरा था। यहाँ पर अनेक संगीतज्ञ रहा करते थे। अब्बासीद काल में संगीतज्ञ लोग अपने मुँह और हाथों को रंगा करते थे और विशेष प्रकार के वस्त्र धारण किया करते थे। संगीत के सैद्धान्तिक पक्ष में भी इस काल में बड़ी उन्नति हुई। संगीत के सिद्धान्त निम्नलिखित भागों में विभक्त थे—सोत (आवाज़), अवाद (व्यवधान, अन्तर), अजनास (प्रकार), अन्व (जातियाँ), इन्तिकाल (स्थानान्तरण), तलिफ (रचना) और इक़ (ताल और लय)। इस विभाजन से पता चलता है कि संगीत के प्रत्येक पक्ष में उन्होंने बहुत उन्नति की थी। प्रसिद्ध दार्शनिक अल-किन्दी ने स्वरसिद्धान्त के ऊपर एक ग्रन्थ बनाया। अरबवासी गायन में ही दक्ष नहीं थे वरन् वादन में भी उन्होंने अतीव ख्याति प्राप्त की थी। उन्होंने अनेक बाजों की खोज की और दूसरे-दूसरे देशों के बाजों को ग्रहण किया। बाजों को बनाने की कला पर अनेक ग्रन्थों की रचना की गई। उस समय कई प्रकार की वीणा प्रचलित थी। उस समय सब से प्रख्यात प्रसिद्ध लेखकों में अल-मशूदी थे। संगीत के सिद्धान्त के प्रारम्भिक लेखकों पर यूनानी लेखकों का प्रभाव पड़ा। ऐच० जी० फारमर ने 'लिगेसी आफ़ इस्लाम' में लिखा है, "The legacy to Western Europe in musical instruments and in instrumental music was of greater importance. That the Arabs were responsible for the names and even the actual types of a number of musical instrument in Western Europe is generally acknowledegd." उपर्युक्त वर्णन से विदित होता है कि अरबों ने संगीत की कला ही नहीं वरन् उसको विज्ञान का रूप भी प्रदान किया।

१६

# स्पेन में इस्लामी साम्राज्य

खलीफाओं की राजधानी बग़दाद इस्लामी सभ्यता की केन्द्र भूमि थी। इसका प्रभाव दूर-दूर देशों तक विस्तृत था। मिश्र में इस्लामी सभ्यता का केन्द्र स्थल कैरो थी। भूमध्यसागर के निकटवर्ती प्रदेश में इस्लाम का बहुत अधिक प्रभाव था। इस अध्याय में हम अरबों के स्पेन में प्रसार का वर्णन करेंगे। स्पेन में अरबों की विजय का बहुत बड़ा महत्त्व है क्योंकि इसी स्थान से अरब सभ्यता और संस्कृति के गौरव से योरप के निवासी परिचित हुए। अरबों ने स्पेन पर आधिपत्य करने के पूर्व इब्राहीम द्वीप पर अधिकार किया। इस क्षेत्र को योरप के दक्षिण पश्चिमी भाग का द्वार कहा जाता है। अरबों की यह सबसे महत्वपूर्ण अन्तिम विजय थी। मध्यकालीन सैन्य इतिहास में इस घटना का महत्त्वपूर्ण स्थान है। स्पेन पर विजय का सर्वप्रथम अभियान जुलाई ७१० ई० में किया गया था। इस सेना का सेनापति तारिक़ था जो कि पूर्वी अफ़्रीका के उमय्यद गवर्नर मसा-इब्न-नुसयर के अधीन था। तारिक़ की सेना में केवल चार सौ बर्बर सैनिक और सौ घोड़े थे। यह सेना सर्वप्रथम एक छोटे से द्वीप में उतरी जिसका नाम बाद में जजीरत तारिक़ पड़ा। मुसा ने गवर्नर के रूप में साम्राज्य का बहुत विस्तार किया। इसने कार्थेज़ के पश्चिमी भाग से बाइजेन्टाइन लोगों को हटाया और धीरे-धीरे अपने राज्य को अटलान्टिक तक विस्तृत किया। तारिक़ की विजय से प्रोत्साहित होकर मुसा ने सन् ७११में तारिक़-इब्न-ज़ियाद को ७,००० सैनिकों के प्रतिनिधित्व में भेजा। इस सेना में भी अधिकतर बर्बर लोग थे। इस युद्ध में सैनिकों और सेनापतियों ने बहुत अधिक अभिरूचि ली थी। इस समय में विसिगोथ साम्राज्य में गृह-युद्ध हो रहा था और साम्राज्य अव्यस्थित था। तारिक़ की सेना सर्वप्रथम एक विशाल चट्टान के सामने रुकी। आज भी इसको तारिक (जिब्राल्टर का पर्वत) के नाम से पुकारा जाता है। तारिक़ जब आक्रमण के लिए प्रयाण कर रहा था एक दूसरी सेना उसकी सहायतार्थ आ पहुँची। इससे उसकी सेना में १२,००० सैनिक हो गये। जुलाई१९,७११ को बरबते नदी के मुहाने पर रोडरिक (Roderick) की सेना आई। उस समय के इतिहासकारों के वर्णनों से विदित होता है कि

रोडरिक ने वितिज़ (Witiza) के पुत्र को अपदस्थ करके स्वयं शासक बन गया। रोडरिक की सेना में २५,००० सैनिक थे। पर उसके राजनैतिक शत्रुओं के परिणाम स्वरूप उसकी हार हो गई। पर यह बड़े आश्चर्य का विषय है कि रोडरिक और इस महत्त्वपूर्ण युद्ध के विषय में हम निश्चित रूप से कुछ नहीं कह सकते हैं। स्पेनिश और अरब इतिहास से हमें ज्ञात है कि युद्ध के उपरान्त वह भाग गया। स्पेन में अरबों का राज्य स्थापित हो गया। फिर अनेक नगरों पर विजय प्राप्त की गई जो कि विसिगोथ के नाइट लोगों के अधीनस्थ थीं। इसके बाद तारिक़ इसिज के मार्ग से रोलिडो की ओर बढ़ा। रोलिडो उस समय राजधानी थी। सिविली उस समय रक्षा की दृष्टि से सबसे शक्तिशाली था। उन्होंने इलविरा फारडोवा भलागा और रोलिडो पर भी अधिकार प्राप्त कर लिया। सन् ७११ ई० में तारिक़ आधे स्पेन का सम्राट बन गया।

तारिक़ की इस अभूतपूर्व विजय से मुसा को ईर्ष्या होने लगी। इसके फलस्वरूप मुसा १०,००० अरब और सीरियाई सैनिकों को लेकर ७१२ में स्पेन में प्रविष्ट हुआ। उसने सबसे पहले उन स्थानों पर आक्रमण किया जिनको तारिक़ ने छोड़ दिया था। इनमें मिदिन, सिदोनिया और कारमोना के नाम विशेष उल्लेखनीय हैं। मूसा जब अपनी विजयों के फलस्वरूप आगे बढ़ रहा था टोलिडो में उसकी तारिक़ से भेंट हुई। यहाँ पर उसने तारिक़ को जंजीरों से बाँध दिया और उसके ऊपर आज्ञा उल्लंघन का आरोप लगाया। वह विजय के लिए आगे बढ़ता गया। वह आरगोन, लिओन, अस्टुरिया और गलिसिया की पहाड़ियों तक बढ़ा। उसी साल खलीफा अल वालीद ने दमिश्क से मुसा को आने का सन्देश भेजा। खलीफा ने भी मुसा के ऊपर वही आरोप लगाया जो उसने तारिक़ को लगाया था। मुसा ने जब खलीफा का सन्देश सुना तब उसने दमिश्क की ओर प्रयाण किया। उसने अपने दूसरे पुत्र अब्द अल अज़ीज़ को इस नव-विजित राज्य का शासक बनाया। इसके उपरान्त मुसा सीरिया की ओर बढ़ा। मार्ग में उसके साथ अनेक उच्च कर्मचारी और चार सौ विसिगोथिक राजकुमार थे। इसके साथ-साथ असंख्य धन और दास थे। अरब इतिहासकारों ने इस यात्रा का विस्तृत रूप से वर्णन किया है। उन्होंने इस यात्रा का बहुत सजीव वर्णन किया है। हिट्टी ने जुलूस के विषय में लिखा है, "The news of the impressive procession travelled to Damascus faster than the procession itself." सन् ७१५ में मुसा ने वैभव के साथ दमिश्क में प्रवेश किया। राज्य की ओर से एक प्रीति भोज दिया गया। यह भोज प्रसिद्ध उमय्यद मस्जिद में दिया गया। मुसा ने खलीफा को अनेक बहुमूल्य वस्तुयें भेंट में दीं। जिसमें सम्राट सलोमन की खाने की मेज भी थी जिसका परम्परागत इतिहास में अनेक बार नाम आता है। इब्न-खल्लिकान के वर्णनों से विदित होता है कि इस प्रीति भोज में तारिक़ ने अपने कटे हुए पाँव को नाटकीय ढंग से खलीफा को दिखाया जिसका तात्पर्य यह था कि उसने

अपने युद्धों के फलस्वरूप इसको प्राप्त किया न कि मुसा ने। इसका खलीफा के ऊपर प्रभाव पड़ा। उसने मुसा की सारी सम्पत्ति छीन ली और उसको राजपद से च्युत कर दिया। हिट्टी के शब्दों में, "The same fate which befell many another successful Arab generals awaited Musa. Al-Walid's successor subjected him to abject humiliation. Besides disciplining him by making him stand until exhausted in the sun, he confiscated his property and deprived him of all authority. The last we hear of the aged conqueror of Africa and Spain is as a beggar in remote village of al Hijaz."

इसके उपरान्त स्पेन खिलाफत का एक प्रान्त बन गया और इसका अरबी नामकरण अल-अन्दलुस था। मुसा के उत्तराधिकारी के पास एक छोटा सा राज्य था। स्पेन की पराजय का सबसे महत्वपूर्ण कारण देश में अनेक जातियों की जनसंख्या थी और उनमें परस्पर मेल न था। इस समय किसान और दास दो वर्ग ऐसे थे जो शासन से असन्तुष्ट थे। जनसंख्या का अधिकतर भाग इन्हीं वर्गों में से था। इसके साथ ही साथ उच्च वर्ग के लोग सम्राट से सन्तुष्ट नहीं थे, इसके फलस्वरूप आन्तरिक संघर्ष होने लगे। सरागोसा की हार से स्पेन और फ्रांस के बीच की आखिरी दीवार भी टूट गई। अब केवल फ्रांस-विजय के मार्ग में रुकावट पाइरनीज़ रह गया। मुसा ने कभी इस क्षेत्र को पार नहीं किया। मुसा के तीसरे उत्तराधिकारी 'अल-हुर्र इब्न-अब्द-अल रहमान-अल तकफि' ने ७१७ ई० में सर्वप्रथम इस पर्वत को पार किया। फ्रांस के चर्चों के वैभव, धन सम्पन्नता और आन्तरिक कलह से प्रोत्साहित होकर अल हर्र और उसके उत्तराधिकारियों ने अपने आक्रमणों को जारी रखा। सन् ७२० ई० में अल सम्ह ने सेप्तिमनिया और नरबोने पर अधिकार कर लिया। नरबोने को बाद में अरबों ने अपने हथियार रखने का स्थान बनाया। इस विजय से प्रोत्साहित होकर दूसरे साल टोलोस ( Toulouse ) पर आक्रमण किया। पर इयूडस जो कि अक्विटेन का ड्यूक था अरबों को परास्त किया। अल सम्ह इस युद्ध में मारा गया। यद्यपि इसके उपरान्त भी अरबों ने पाइरनिज़ पर अनेक आक्रमण किये पर उन्हें सफलता नहीं प्राप्त हुई। इस क्षेत्र में अन्तिम महान् आक्रमण अब्दुल्ला अल धाफिकि ने किया था। यह स्पेन का अमीर था। इसने पाइरनिज़ के पश्चिमी भाग से आक्रमण किया। सर्वप्रथम इसने ड्यूक इयूडस को परास्त किया। इसके उपरान्त वोरडिओक्स पर प्रचण्ड धावा किया और इसके चर्चों में आग लगा दी। पोइटर्स की चहारदीवारी पर आग लगा कर वह टूरस की ओर बढ़ा। टूरस ( Tours ) का उस समय धार्मिक महत्व था। आक्रमणकारी इस क्षेत्र के वैभव से बहुत आर्कषित थे। टूरस और पोइठर्स के मध्य में अब्दुल्ला-अल धफानी की मुठभेड़ चार्ल्स मार्टेल से हुई।

यह बहुत ही वीर सम्राट था। बहुत समय तक अब्दुल्ला-अल-घाफिकी और चार्ल्स की सेना खड़ी रही। पर अन्त में अरबों ने ७३२ ई० में आक्रमण कर दिया। हिट्टी ने इस युद्ध के विषय में लिखा है, "The Frankish warriors, who in the heat of the fight had formed a hollow square, stood shoulder to shoulder, firm as a wall, inflexible as a block of ice—in the words of a Western historian." इस युद्ध में चार्ल्स को विजय प्राप्त हुई। इस युद्ध का योरप के इतिहास में बहुत महत्वपूर्ण स्थान है। यदि अरब लोग इस युद्ध में विजय प्राप्त कर लेते तो सम्पूर्ण योरप में इस्लाम की तूती बोलने लगती। बाद की परम्परागत कथाओं ने इस युद्ध का विस्तार से वर्णन किया है। हिट्टी ने इस युद्ध की महत्ता का वर्णन इस प्रकार किया है, "To the Christians it meant the turning point in the military fortunes of their eternal foe. Gibbon and after him other historians, would see in Paris and London Mosques, where cathedrals now stand, and would hear the Koran instead of the Bible. To several modern historical writers this battle of Tours is one of the decisive battles in history. In reality it decided nothing." अरबों के प्रसार को इस स्थान में रोक दिया गया पर दूसरे स्थानों में उनके आक्रमण जारी रहे। ७३४ ई० में उन्होंने अविगनोन पर घेरा डाला। कुछ वर्षों उपरान्त उन्होंने लायोन को भी लूटा। ७५९ ई० तक नरबोने पर उनका अधिकार रहा।

स्पेन में मुसलमानों के दो वर्गों में संघर्ष और विरोध हो जाने के फलस्वरूप ७५५ ई० में उमय्यद अब्द-अल-रहमान प्रथम का स्पेन में आगमन हुआ। शासन के लिए संघर्ष दो वर्गों में हो रहा था। पहले वर्ग के अन्तर्गत पूर्वी अरब के लोग थे जिनको मुदरितस् कहते थे, द्वितीय वर्ग के अन्तर्गत दक्षिणी अरब के लोग थे जिनको यमनाइतिस् कहते हैं। यमन के लोग शिया वर्ग के थे और दूसरे सुन्नी। अब्बासीद वंश की स्थापना से दो राजनैतिक वर्ग भी बन गये। एक उमय्यद लोगों के शासन का समर्थक था और दूसरा अब्बासीद। स्पेन की विजय के उपरान्त अफ्रीका के बर्बर लोग इस नव-विजित राज्य में बस गये। पर उनको अधिक उपजाऊ भाग न मिलने के फलस्वरूप वे बहुत असन्तुष्ट थे। अपने असन्तोष से तृषित होकर उन्होंने विद्रोह कर दिया। बर्बर का यह विद्रोह कई वर्षों तक चलता रहा। अपने विद्रोहों के फलस्वरूप बहुत से अरबवासियों को इन्होंने कुछ क्षेत्रों को छोड़ने के लिए बाध्य किया। जब इस विद्रोह की तीव्रता का संवाद खलीफा हिशाम के पास पहुँचा तब उसने २७ हज़ार सीरियन सेना को बर्बर लोगों के विद्रोह का दमन करने के लिए

भेजा। यह सेना सन् ७४१ ई० में भेजी गई। इस सेना का सेनापति बल्ज-इब्न विस्र था। यह सीरियन सेना स्पेन में आकर समाजवादी हो गई। इस सेना के अधिकतर सैनिकों की उमय्यद शासन के प्रति आस्था थी। सेनापति बल्ज ने यहाँ पर आकर कोरडोवा पर अधिकार कर लिया और अपने लोगों को राजधानी में बसाया। पर इस काल में शासन में बहुत अधिक अव्यवस्था रही। केवल ७३२ ई० से ७५५ ई० तक २३ गवर्नरों ने स्पेन में राज्य किया। ऐसी स्थिति में किसी प्रकार की उन्नति की आशा नहीं थी।

स्पेन के शासन को चलाने के लिए एक 'अमीर' होता था जो स्वतन्त्र रूप से शासन करता था। यद्यपि वाह्य रूप से वह पूर्वी अफ्रीका के गवर्नर के अधीनस्थ था। कभी-कभी अमीर का निर्वाचन प्रत्यक्ष रूप से खलीफ़ा द्वारा होता था। मुसा का पुत्र अब्द-अल-अजीज़ यहाँ का पहला अमीर था। इसने सिविली को अपनी राजधानी बनाया और रोडरिक की स्त्री इगिलोना के साथ विवाह किया। कहा जाता है कि रोडेरिक की स्त्री ने उसको 'ताज' पहनने को फुसलाया जैसा की बिसिगोथ साम्राज्य में चलन था। उसने महल के दरवाजों को छोटा करवा दिया जिससे प्रत्येक व्यक्ति झुक कर घर में प्रवेश कर सके। उसके इन सुधारों के फलस्वरूप लोगों ने समझा कि अज़ीज़ ईसाई धर्म की ओर झुक गया है। जब खलीफा के पास यह संवाद पहुँचा तो उसने ७१६ ई० में सिविली नामक स्थान में उसका वध करवा दिया। इस घटना के तीन वर्ष उपरान्त चौथे अमीर अल-सम्ह्-अल खौलानि ने अपनी राजधानी बदल कर कोरडोवा बनाई। अल-सम्ह को कोरडोवा के सेतु (bridge) के निर्माण का श्रेय है। उसने कर व्यवस्था में भी अनेक सुधार किये। इसके उपरान्त अमीर का पद प्राप्त करने के लिए अनेक वर्षों तक रक्तिम युद्ध हुए। जैसा कि हम ऊपर वर्णन कर चुके हैं कि यह युद्ध व्यक्तिगत नहीं थे वरन् वर्ग युद्ध थे। दोनों वर्ग अन्त में इस निष्कर्ष पर पहुँचे कि बारी-बारी करके अलग-अलग वर्ग के 'अमीर' शासन करें। पहला निर्वाचित व्यक्ति मुदरितस् वर्ग का था जिसका नाम यूसुफ-इब्न-अल-रहमान अल फिहिरी था। यूसुफ ने यमन के लोगों को शर्त के अनुसार राज्य देने से इनकार कर दिया। ७५५ के अन्त में स्पेन के इतिहास में एक नवीन परिवर्तन आया। एक उमय्यद नवयुवक ने जिसका नाम अब्द-अल-रहमान-इब्न मुआवियाह था इस द्वीप में उतरा और थोड़े से परिश्रम के बाद अमीर बन गया।

जब अब्बासीद लोगों ने उमय्यद शासन का अन्त करके अपनी खिलाफत स्थापित की तो उनका पहला कार्य उमय्यद लोगों के समस्त वंश का नाश कर देना था। समकालीन इतिहास के वर्णनों से विदित होता है कि अब्द-अल-रहमान ने अपने शत्रुओं से अनेक कष्टों का सामना कर जीवन बचाया। कहा जाता है कि यह बीस वर्ष का नवयुवक ५ वर्ष तक छद्म वेश

में फिलस्तीन, मिश्र और पूर्वी अफ्रीका में घूमता रहा। वह अपने को अब्बासिद गुप्तचरों की आँखों से बचाता रहा। जब वह फिलस्तीन में था तब वहाँ पर उसको उसका कृपापात्र बद्र मिला। उसकी स्थिति का वर्णन करते हुए हिट्टी कहता है कि, "Wandering from tribe to tribe and from town to town, friendless and penniless, the proscribed fugitive finally reached Cenda." उसके मामा लोग बर्बर थे और उन्होंने उसको शरण दी। अब्द-अल-रहमान ने यहाँ पर अपनी शक्ति को सुदृढ़ किया और लोगों का विश्वास प्राप्त किया। अब्द-अल रहमान ने इस क्षेत्र में बहुत धाक जमा ली। एक दिन अपनी शक्ति को सुदृढ़ पाकर कोरडोवा पर विजय प्राप्त कर ली। इस अभियान में उसको जरा सा भी परिश्रम नहीं करना पड़ा और वह स्पेन का शासक हो गया।

भगेड़ू गवर्नर ने उत्तर में उपद्रव करना शुरू कर दिया और अन्त में वह टोलिडो नामक स्थान में मारा गया। बीच-बीच में यमन और शिया लोग विद्रोह किया करते थे। बर्बरों के विद्रोह को दबाने में दस वर्ष लग गये। जो बर्बर लोग पहले रहमान के साथी थे अब उसके शत्रु हो गये। सिविल्लिगन शेख जिसके कार्यों के फलस्वरूप रहमान को विजय प्राप्त हुई थी उसने विद्रोह कर दिया। रहमान ने उसका बध करा दिया। सन् ७७१ में अब्बासी खलीफा अल-मंसूर ने स्पेन में भयभीत होकर अल-अल्ला-इब्न-मुधित को गवर्नर बना कर भेजा। दो वर्ष उपरान्त उन लोगों ने अल-अला के मस्तक को नमक और कपूर में रख के काले झन्डे में बाँध करके मंसूर के पास भेज दिया। उस समय मंसूर मक्का की यात्रा कर रहा था। जब उसने यह सुना कि उमय्यद वंशज अब्द-अल-रहमान ने स्पेन पर अधिकार कर लिया तब उसने ये शब्द कहे, "Thanks be to Allah for having placed the sea between us and such a foe." (Hitti)। कहा जाता है कि अब्द-अल-रहमान ने सीरिया पर विजय करने के लिए एक जहाज़ी बेड़ा बनाया था। उसका विचार इस स्थान को अब्बासी शासकों के हाथ से छीन लेने का था पर आन्तरिक कठिनाइयों के कारण वह इसे न कर सका।

अब्द-अल रहमान के शासन का द्वितीय काल जिसमें उसका शार्लमेन से युद्ध हुआ बहुत ही महत्त्वपूर्ण है। इसका वर्णन हम विस्तार से करेंगे। हम बतला चुके हैं कि स्पेन के पश्चिमी भाग पर गोथ लोगों का अधिकार था। उनमें इतनी शक्ति नहीं थी कि वह अरब लोगों और अफ्रीका के प्राचीन लोगों का सामना कर सकें। बहुत-से नगरों ने भी इनको रोकने का प्रयास किया पर स्पेन में अरबों को अपना आधिपत्य स्थापित करने में कोई कष्ट नहीं हुआ। पहले तो यहूदियों से उनको बहुत सहायता प्राप्त हुई क्योंकि ये लोग ईसाइयों के आचरण से असन्तुष्ट थे। इसके अतिरिक्त जो कृषक जमीं-

दारों के [illegible] उनको इसकी परवाह न थी कि किस व्यक्ति का मनुष्य जमींदार होता था। अरब उनके सहचर बर्बर लोगों ने ७११ के युद्ध में विजय प्राप्त की और सम्पूर्ण देश में छा गये। सात वर्ष के भीतर ही भीतर पेरीनीज़ पर्वत के समस्त दक्षिणी प्रान्तों में अरबों का अधिकार स्थापित हो गया। जैसा कि हम ऊपर वर्णन कर चुके हैं अरबों की इस बढ़ती हुई शक्ति को रोकने का प्रयास चार्ल्स ने किया। सन् ७७७ में वर्सिलोना के गवर्नर युसूफ अल-फिहरी ने शार्लमेन को स्पेन पर आक्रमण करने का निमंत्रण दिया। शार्लमेन के अब्बासी खलीफा से मैत्रीपूर्ण सम्बन्ध थे, इसलिए वह स्वभावतः अब्द-अल-रहमान का शत्रु था। सन् ७५६ में स्पेन के राजा ने अमीर की उपाधि ली और २०० वर्ष उपरान्त आप खलीफा बन गये। सन् ७७७ में कार्डोवा के अमीर के आचरण से असन्तुष्ट होकर कुछ अरबवासी शार्लमेन की राजसभा में उपस्थित हुए और उसकी भक्त प्रजा हो जाना चाहा तथा स्पेन के विरुद्ध उससे सहायता देने को कहा। इस निमन्त्रण को प्राप्त कर शार्लमेन स्पेन की ओर बढ़ा। इसने उत्तर के भाग पर विजय प्राप्त की और इब्रो नदी के तट पर मारग्रेव नगर की स्थापना की। स्पेन में यह सैरेगोसा तक बढ़ा तब उसको यह संवाद मिला कि उसके राज्य में कुछ स्थानों में विप्लव हो रहा है। इससे उसको लौट जाना पड़ा। इस युद्ध में उसके वीर सेनानायक रोलैन्ड की मृत्यु हुई, जिसके वीरतापूर्वक कार्य को 'Chanson de Roland' नामक ग्रन्थ ने अमर कर दिया। फ्रेंच भाषा के इस मध्यकालीन महाकाव्य ने साहित्य क्षेत्र में अतीव ख्याति प्राप्त की। एगिनहार्ड (Eginhard) ने अपनी पुस्तक Charlemagne में लिखा है कि इस युद्ध में चार्ल्स को कठिन मार्ग के फलस्वरूप धन और जन की बहुत अधिक हानि हुई। हिट्टी के अनुसार, "On its 'dolorous route of retreat through the defiles of the Pyrenees, the Frankish army was attacked in its rear by Bosques and other mountaineers from whom it suffered disastrous loss in men and bassage." इस युद्ध के फलस्वरूप अब्द-अल-रहमान की गणना उस समय के महान सम्राटों में होने लगी। स्पेन से मुसलमानों को हराने का यह पहला प्रयत्न था। ७०० वर्षों तक क्रिस्तान सम्राट् इसी प्रयत्नों में लगे रहे।

अपने समस्त शत्रुओं पर विजय प्राप्त करने के उपरान्त अब्द-अल-रहमान का ध्यान शासन को व्यवस्थित करने की ओर गया। उसने सबसे पहले अपनी सेना को सुदृढ़ और शक्तिशाली बनाया, क्योंकि उस समय का शासन सैन्य संगठन पर ही आधारित था। उसने ४०,००० बर्बरों की एक अनुशासित (disciplincd) और सैन्य कला में दक्ष सेना बनाई। इसके लिए उसने अफ्रीका के बर्बर लोगों को अपनी सेना में रखा। सेना का पूर्ण

विश्वास प्राप्त करने के लिए उसने सैनिकों को बहुत अधिक वेतन दिया। खिलाफत के पूर्व के इतिहास पर दृष्टिपात करके हमें इस विषय का आभास होता है कि पूर्व काल में अपने साम्राज्य के अन्तर्गत दूरवर्ती शासकों को खलीफा खुतबा प्रदान करता था; यह वैध शासन (legal administration) का परिचायक था। उसने खुतबा लेना अस्वीकार कर दिया, लेकिन खलीफा की उपाधि भी नहीं धारण की। अब्दु-अल-रहमान तृतीय के काल तक स्पेन के शासकों ने 'अमीर' की उपाधि धारण की, यद्यपि उनके शासन पर किसी का अंकुश नहीं था। हिट्टी के अनुसार, "Under Abd-al-Rahman I Spain had thus been the first province to shake off the authority of the recognised caliph in Islam." अपने सम्पूर्ण साम्राज्य को सैन्य दृष्टि से व्यवस्थित करने के उपरान्त अब्द-अल-रहमान का ध्यान अनेक विषयों की ओर गया। उसने अपने साम्राज्य को सुन्दर नगरों से विभूषित किया। उसने राजधानी में स्वच्छ जल की व्यवस्था की थी। राजधानी को सुरक्षित रखने के लिए उसने चारों ओर चहारदीवारी का निर्माण करवाया था। उसने कोरडोवा के बाहर, 'मुनैल-अल-रुशाफह' नामक महल का निर्माण किया। इसकी वास्तुकला उसने अपने पूर्वज हिसाम के बनाये गये सीरिया के महल की तरह रखा। उसने इस महल के अन्दर पानी का बड़ा सुन्दर प्रबन्ध किया। शाही वाटिकाओं में अनेक प्रकार के दुर्लभ पुष्प विद्यमान थे। इब्न-अल-अब्बार के विवरणों से ज्ञात होता है कि उसने सीरिया से फूल के पेड़ मंगवाये। उसकी कविता में भी बहुत रुचि थी। कहा जाता है कि उसने स्वयं कुछ 'रूबाइयाँ' लिखीं। हिट्टी ने उसके विषय में कहा है, "With his realm consolidated and temporarily pacified, Abd-al-Rahman turned to the arts of peace, in which he showed himself as great as in the art of war." सन् ७८८ में अब्द-अल-रहमान ने कोरडोवा में एक विशाल मस्जिद का निर्माण करवाया। उसकी मृत्यु के उपरान्त उसके उत्तराधिकारी ने उसको विस्तारपूर्वक पूर्ण करवाया। यह स्मारक कलात्मक दृष्टिकोण से इतनी उच्च थी कि यह पश्चिमी इस्लाम का काबा कहा जाने लगा। इसमें अनेक स्तम्भ हैं जो कि कलात्मक दृष्टि से बहुमूल्य हैं। सन् १२३६ में विजय करने के उपरान्त ईसाइयों ने इसको चर्च में परिवर्तित कर दिया। इसी शासक के काल में गुदलक्विविर नदी के ऊपर एक पुल बनवाया गया। इन उमय्यद शासकों ने अपनी प्रजा की केवल भौतिक उन्नति ही नहीं की वरन् उनके भेद-भाव और ऊँच-नीच को दूर करने का प्रयास भी किया। उसके राज्य में अनेक राष्ट्र के लोग थे। उन्होंने उनमें एकता स्थापित करने की चेष्टा की। हिट्टी के अनुसार, "In various ways he diligently stroke to fashion into a national mould......a rather

hopeless; and in more than one sense did he initiate that intellectual movement which made Islamic Spain from the ninth to the eleventh centuries one of the two centres of world culture." अरब-इतिहासकारों ने अबु-अल-रहमान द्वारा स्थापित राज्य का अल-दाखिल (नये व्यक्ति) नामकरण किया। इस वंश ने लगभग दो सौ चालीस वर्ष तक राज्य किया। यह वंश अबु-अल-रहमान तृतीय के काल में उन्नति के शिखर पर पहुँच गया। यह पहला व्यक्ति था जिसने खलीफा की उपाधि धारण की थी।



अब्द-अल-रहमान तृतीय ने ६१२–६१ ई० तक राज्य किया। इसके राज्य-काल में अतीव उन्नति हुई। कोरडोवा की इस समय बहुत अधिक ख्याति थी। इसने अनेक कलात्मक भवनों का निर्माण करवाया। वैभव के क्षेत्र में कोरडोवा बगदाद का प्रतिद्वन्द्वी था। हिट्टी के अनुसार, "In fact the reign of Caliph Abd-al-Rahman marks the zenith of the Arab in the peninsula. Throughout the Umayyad period Cordova continued to be the capital and enjoyed a period of incomparable splendour as the western rival of Baghdad. कोरडोवा केवल कला का ही केन्द्र नहीं था वरन् यहाँ पर विद्या के क्षेत्र में भी बहुत उन्नति हुई थी। अल-हाजिब अल-मंशूर (१००२) जो कि स्पेन में उमय्यद खलीफा था इसके उपरान्त स्पेन में इनके शासन का पतन होने लगा। सन् १०३१ में उमय्यद शक्ति विलुप्त हो गई। इसके पतन के उपरान्त अनेक छोटे-छोटे राज्यों की स्थापना हुई।

अब्द-अल-रहमान अल-दाखिल के उत्तराधिकारियों का सबसे महत्वपूर्ण कार्य देश में एकता की स्थापना करनी थी, क्योंकि उस समय स्पेन में मुसलमान और ईसाई दो धर्मों के माननेवाले लोग रहते थे। मुसलमानों में भी दो वर्ग थे – पहले वर्ग के अन्तर्गत आक्रमणकारी मुसलमान थे, द्वितीय वर्ग के अन्तर्गत स्पेन के आदि वासी थे, जिन्होंने उनकी विजय के उपरान्त धर्म को अपनाया था। आरम्भ में उनकी विजित लोगों के प्रति वही नीति थी जो उनके पूर्वज करते चले आ रहे थे। ईसाई और यहूदी लोगों पर जज़ीया कर लगता था जो कि क्रमशः २०, २४ और ४८ दीनार था। आर्थिक स्तर के अनुसार ही यह कर लगाया जाता था। स्त्रियों, बच्चों, साधुओं और लावारिस लोगों को यह कर नहीं देना पड़ता था। भूमि कर (खराज़) लगभग पच्चीस प्रतिशत लगता था। भूमि कर प्रत्येक व्यक्ति पर समान पड़ता था, चाहे वह किसी भी धर्म का माननेवाला क्यों न हो। जिन-जिन राज्यों को विजित किया जाता था, उसकी भूमि को नया शासक अपनी इच्छानुसार अपने सैनिकों को प्रदान करता था। पर इस प्रकार की भूमि बड़े-बड़े अमीर लोगों की व्यक्तिगत सम्पत्ति होती थी। जन साधारण

की सम्पत्ति पर अधिकार कोई प्रभाव नहीं पड़ता था। उनको पहले की तरह शासक को कर देना पड़ता था। स्पेन में मुसलमानों का अधिकार हो जाने से कोई विशेष परिवर्तन नहीं हुआ। ईसाई लोग अपने धार्मिक कार्यों और न्याय को स्वयं ही किया करते थे। कुछ इतिहासकारों के कथनानुसार स्पेन में इस्लामी राज्य लाभकर हुआ, क्योंकि इनके आ जाने से उन लोगों की शक्ति कम हो गई जिनको समाज में बहुत उच्च स्थान प्राप्त थे। इससे निम्न वर्ग के लोगों की दशा में सुधार हुआ। हिट्टी के अनुसार अरब विजय ने, "broke the power of the privileged group, including the nobility and clergy, ameliorated the condition of the servile class and gave the Christian land-owner such rights as the alienation of his property which he was denied under the Visigoths." मुसलमानों ने गाँवों में स्पेन के ही आचार-विचार और व्यवहार को अपनाया। पर नगरों में उन्होंने अरब सभ्यता के ही विचारों को प्राधान्य प्रदान किया। नव-निर्मित मुसलमानों ने अपना एक नया वर्ग बनाया, जिसको मुवल्लदून कहते थे। यही लोग इनके शासन में सबसे असन्तुष्ट थे। इनमें अधिकतर व्यक्ति ऐसे थे जो कि गुप्त रूप से ईसाई धर्म को मानते थे।

स्पेन के उमय्यद शासकों से बहुत अधिक लोग असन्तुष्ट थे। इसमें सबसे अधिक नये मुसलमान थे। ये लोग अधिकतर कोरडोवा के आसपास के प्रान्तों में रहते थे। इनमें अधिकतर लोग विद्यार्थी और धर्म-शास्त्र के पंडितों से प्रभावित थे। राजधानी में लगभग ४,००० व्यक्ति ऐसे थे जो कि मुसलमानों के शासन से पूर्णतया असन्तुष्ट थे। हिसाम प्रथम, जो कि अब्द-अल-रहमान का पुत्र था, के समय में किसी प्रकार का भी विद्रोह नहीं हुआ। पर उसके उत्तराधिकारी अल-हकम के आने से परिस्थिति बदल गई, क्योंकि वह आखेट और मदिरापान का बहुत अधिक शौकीन था। उसकी नीति और शासन का विरोध केवल नये मुसलमानों ने ही किया। सन् ८०५ में जब वह राजधानी के मार्गों से जा रहा था, तब जनता ने उसके ऊपर पत्थर फेंके। इसमें ७२ नेता पकड़े गये, जिनका अल हक़म ने वध करा दिया। सन् ८१४ में बर्बर नेता फक़ीह ने अमीर के विरूद्ध विद्रोह कर दिया। अल हक़म को कैद कर लिया गया पर उसकी सेना ने उसको छुड़ा लिया। इस विद्रोह में ३०० व्यक्ति पकड़े गये और उनका वध करा दिया गया। समस्त जनता को यह आज्ञा दी गई कि वे तीन दिन के अन्दर राजधानी को खाली कर दें। समस्त गृहों को धूल-धूसरित कर दें, इसके फलस्वरूप आठ हज़ार परिवारों ने मोरक्को में शरण ली। पंद्रह हज़ार व्यक्तियों ने अलेक्जैण्ड्रिया में शरण ली। जनता ने जिन-जिन स्थानों पर शरण ली वहाँ पर उन्होंने अपना अलग शासक बनाया। कुछ स्पेन के मुसलमान लोग अरबों के पहले अच्छे मित्र थे, पर जब अरबों की केन्द्रीय

शक्ति का ह्रास हो गया, तब उन्होंने उनका विरोध करके अपना राज्य स्थापित करने का प्रयास किया। अल-हक़म ने ८०७ ई० में अमरूस इब्न-यूसुफ को टोलिडो का शासक बनाया। यह स्थान धार्मिक और राजनैतिक दृष्टि-कोण से बहुत महत्वपूर्ण था। अरबों के स्पेन में शासन के समय यह विद्रोह का केन्द्र था। अल-हक़म के उत्तराधिकारी ने, जिसकी अवस्था केवल १४ वर्ष की थी, टोलिडो में प्रवेश किया। इसका नाम भी अब्द-अल-रहमान था। अल-हक़म की आज्ञानुसार इस अवसर पर यहाँ के गवर्नर अम्र-इब्न-यूसुफ ने शासन के मुख्य-मुख्य लोगों को एक प्रीति-भोज दिया, जिनमें कई सौ टोलिडो के लोग थे। नव-निर्मित महल के दालान में इन समस्त व्यक्तियों का वध करके उन्हें खाई में फेंक दिया गया। इस घटना के कई वर्ष बाद तक टोलिडो में शान्ति स्थापित रही। अब्द-अल-रहमान द्वितीय के काल में दूसरे शहरों जैसे मीरिद में अरब शासकों के विरुद्ध विद्रोह होते रहे।

अब्द-अल-रहमान द्वितीय ने ३० वर्ष तक राज्य किया। इसने अल-अवसत की उपाधि धारण की। मक्करि के अनुसार यह चार व्यक्तियों से बहुत अधिक प्रभावित था, जिसमें एक स्त्री, गायक, धर्मवेत्ता (theologian) और राजमहल के प्रधान थे। स्त्रियों में उसकी रानी सुल्ताना उसकी मुख्य पात्री थी। धर्मवेत्ता एक बर्बर सरदार फकीह था। राजमहल का प्रधान उसका दास नस्र था और ज़िर्याब नामक कृषक एक गायक था। इन चारों व्यक्तियों के विचारों से उसका शासन प्रभावित होता था। ज़ियाद हारून-अल-रशीद के काल में भी राजप्रासाद का गायक रह चुका था। गायक होने के साथ-साथ वह साहित्य और कला के क्षेत्र में भी विख्यात था। ज़ियाद को ३,००० दीनार वार्षिक वेतन मिलता था। इसके साथ कोरडोवा में ४०,००० दीनार की व्यक्तिगत सम्पत्ति उसे प्राप्त थी। इसने दस हज़ार गाने और उनकी धुन (tune) बनाई थी। अपने अनेक गुणों के फलस्वरूप वह अमीर का बहुत अधिक कृपापात्र बन गया। अब्द-अल-रहमान द्वितीय का काल साहित्य, कला, वैभव और धर्म के दृष्टिकोण से बहुत अधिक महत्वपूर्ण था। उसने स्पेन को अरबों की सभ्यता से बहुत अधिक प्रभावित किया। उसने पहले की हरम प्रथा में भी सुधार किया। कोरडोवा में अनेक सुन्दर महलों और भवनों का निर्माण हुआ। स्पेन के लोगों की सभ्यता अरबों की सभ्यता से बहुत निम्न थी। उन्होंने अरबों से जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में कुछ न कुछ ग्रहण किया। हिट्टी के शब्दों में, "Dazzled by the glamour of Arab civilization and conscious of their own inferiority in art, poetry, philosophy and science, native Christians soon began to ape the Arab way of living. These imitators now became so numerous as to constitute

a social class by themselves and acquired the epithet Mozarabs." उपर्युक्त कथन से इस विषय की पूर्ण पुष्टि होती है कि स्पेन में अरव सभ्यता का बहुत अधिक प्रभाव पड़ा। बाद में ऐसे लोगों का एक अलग वर्ग बन गया। उस काल के इतिहास लेखकों ने वर्णन किया है कि अनेक अरब लोगों ने ईसाई धर्म ग्रहण कर लिया। इससे उन लोगों के लिए बाइबिल का अरबी में अनुवाद किया गया।

अरबवासियों के ईसाई धर्म के ग्रहण करने से स्पेन के खलीफा ने इनका दमन करना शुरू कर दिया क्योंकि इस्लाम धर्म के अनुसार खलीफा का कार्य इस्लाम का प्रसार करना था। इस दमन के फलस्वरूप हजारों व्यक्तियों ने ऐच्छिक रूप से अपना जीवन न्योछावर कर दिया। स्पेन के अरबवासियों को आकर्षित करने का श्रेय इयूलोजियस को था। इसने अपने भाषणों के द्वारा इन व्यक्तियों को ईसाई धर्म की ओर आकर्षित किया। जब खलीफा ने यह देखा कि कुछ ईसाई सन्यासी इस्लाम धर्म को अपने विचारों द्वारा ठेस पहुँचा रहे हैं, तब उसने कोरडोवा के परफेक्टस नामक साधु का बध करा दिया। कुछ समय उपरान्त इस साधु के विषय में अनेक किंवदन्तियाँ बनाई गईं, और इसको देवदूत कहा गया। इस घटना के कुछ समय उपरान्त अब्द-अल-रहमान की स्त्री सुल्ताना तरूब ने नस्र से षडयन्त्र करके अपने पति को विष देने का प्रयत्न किया क्योंकि तरूब अपने पुत्र अब्दुल्ला को शासक बनाना चाहती थी। इस षड्यन्त्र की खबर खलीफा को लग गई। एक बार नस्र रहमान के पास आया और एक आश्चर्यजनक औषधि खाने को कहा पर खलीफा ने सर्वप्रथम नस्र से उसका सेवन करने को कहा। उपर्युक्त औषधि का सेवन करने से स्वभावतः नस्र की मृत्यु हो गई। इसी समय में इशाक नाम के एक सन्यासी ने मुहम्मद के विचारों का बहुत अधिक विरोध किया। इस पर रहमान ने उसका भी बध करवा दिया। इस घटना के दो माह के अन्दर ही अन्दर ११ व्यक्तियों का बध करवा दिया गया। रहमान ने इस धार्मिक विद्रोह को समाप्त करने के लिए ईसाई पादरियों की एक सभा बुलाई, जिसमें ईसाई पादरियों को वाध्य किया कि वे इस्लाम विरोधी भावना को प्रश्रय न दें पर इसका कोई परिणाम नहीं निकला। इयूलोजियस की शिष्या फ्लोरा ने प्रत्यक्ष रूप से मोहम्मद के विचारों का खण्डन किया। मुहम्मद प्रथम ( ८५२–८६ ) के शासन काल में उसका बध करवा दिया गया। उपर्युक्त वर्णनों से इस विषय का पूर्ण आभास हो जाता है कि जनता का एक बड़ा भाग इस्लाम विरोधी था। इससे स्थान-स्थान पर विद्रोह होने लगे और जनता की इस्लाम में आस्था नहीं रही। मुहम्मद और उसके दो उत्तराधिकारी पुत्र अल-मुनधिर (८८६–८) और अब्दुल्ला ( ८८८–९१२ ) ने धार्मिक सहिष्णुता की नीति को नहीं अपनाया। मुस्लिम कानून के अनुसार शासक सबसे बड़ा और योग्यतम पुत्र होता था। इस नियम से उत्तराधिकार में बहुत गड़बड़ी होती थी। करीब दो साल

के शासन के उपरान्त अल-मुनधिर को विष दे दिया गया और अब्दुल्ला गद्दी नशीन हुआ। इसके शासनाधिकारी होते ही मुजारब लोगों ने प्रत्येक प्रान्तों में विद्रोह कर दिया और अनेक प्रान्त स्वतन्त्र हो गये। रिगिओ के प्रान्त ने स्वतन्त्रता प्राप्त कर ली और ८७३ ई० की एक सन्धि के अनुसार ये लोग मुहम्मद को कुछ वार्षिक कर दिया करते थे। यहाँ के रहनेवाले अधिकतर स्पेनी मुसलमान थे। बनु-कसि की अधीनता में उत्तर का आरगोन प्रान्त स्वतन्त्र हो गया। बनु-कसि विसिगोथ जाति का था और इसने इस्लाम धर्म ग्रहण कर लिया था। इसका पश्चिम के लिओन शासकों के साथ मैत्री सम्बन्ध था। टोलिडो की समस्त भूमि में बर्बर सरदार बनु-धु-अल-तून की अध्यक्षता में विद्रोह होते रहे। रोमन सभ्यता के मुख्य केन्द्र सिविल्लि में भी विद्रोह होते रहते थे, क्यों कि यहाँ की अधिकतर जनता रोमन और विसिगोथों की थी। अब्द-अल-रहमान इब्न-मखान अल-जिल्लीकि ने दक्षिण में मिरद और बदजोज में एक स्वतन्त्र राज्य की स्थापना की। इसने लियोन के शासक अलफोन्सो तृतीय की सहायता से चारों दिशाओं में अपना आतंक फैला दिया। मुहम्मद के शासन के अन्तिम दिनों में द्वीप के दक्षिण-पश्चिमी क्षेत्र स्वतन्त्र हो गये। दक्षिणी-पूर्वी मुरसिया ने एक राजकुमार की अध्यक्षता में स्वतन्त्रता प्राप्त कर ली। इन विद्रोहों में सबसे भयंकर विद्रोह इब्न-हफ्सून का था। देश में स्थान-स्थान पर विद्रोह होने के फलस्वरूप केन्द्रीय शक्ति का ह्रास हो गया और अनेक प्रान्तों ने स्वतन्त्रता प्राप्त कर ली। इसके फलस्वरूप स्पेन में अरबों की राजसीमा कम होती गई।

अब्द-अल-रहमान तृतीय २३ वर्ष की अवस्था में गद्दी पर बैठा। अब्दुल्ला न अपने पुत्रों में ऐसी भावनाओं का बीजारोपण किया कि वे एक-दूसरे का बध करने लगे। अब्द-अल-रहमान तृतीय के पिता मुहम्मद ने अपने एक भाई को विद्रोही भावना फैलाने के फलस्वरूप बध कर दिया। मुहम्मद ने अपने अनेक पुत्रों का भी बध किया। अब्द-अल-रहमान तृतीय के काल में अरबों का विशाल साम्राज्य कोरडोवा तक ही सीमित रहा। पर इस नवयुवक ने अपनी वीरता के द्वारा अपने खोये हुए साम्राज्य पर अधिकार करने का प्रयास किया और वह सफल रहा। हिट्टी ने इसके विषय में कहा है, "The young amir proved himself the man of the hour. His were those qualities of resoluteness, daring and candour which characterize leaders of men in all ages." सिंहासनारूढ़ होते ही इसका सबसे महत्वपूर्ण कार्य शासन को एक सूत्र में बाँधना था, और उन प्रान्तीय शासकों को जो स्वतंत्र हो गये थे फिर से अपने साम्राज्य में मिलाना था। उसने ५० वर्ष राज्य किया और इतने बड़े शासन-काल में उसने चारों तरफ अपने राज्य की सीमाओं को विस्तृत किया। इसिज पहला प्रान्त था जिसने ९१२ ई० में रहमान की अधीनता स्वीकार कर ली। इसके उपरान्त जेन, आरचिडोना सेविलि और रिगिओ ने अधीनता स्वीकार कर ली।

टोलिडो ही एक ऐसा राज्य था जिस पर अमीर की सेना आधिपत्य स्थापित न कर सकी। इसी समय वाह्य आक्रमणकारियों की शक्ति को भी छिन्न-भिन्न किया गया। उस समय सबसे भयंकर वाह्य शत्रुओं में फातिमिद और लियोन के ईसाई सम्राट् थे। यह बतलाना आवश्यक है कि ९०९ ई० में उबैदुल्ला ने मोरक्को में फातिमिद वंश की स्थापना की। इस वंश के गुप्तचर कोरडोवा के साम्राज्य में फैले रहते थे। इब्न मर्शाह नामक दार्शनिक स्पेन में गुप्त रूप से स्पेन में फातिमिद शक्ति को संगठित करने लगा। ९५७ ई० में कोरडोवा के ७० जहाजों द्वारा अफ्रीका पर अधिकार कर लिया। अब्द-अल-रहमान के प्रभुत्व को ९१७ ई० में मोरक्को वालों ने मान लिया। ९३१ में कोरडोवा साम्राज्य ने स्यूटा पर अधिकार कर लिया।

जिस समय आन्तरिक और वाह्य आक्रमणकारियों की शक्ति को नष्ट करने का प्रयास किया जा रहा था उसी समय उत्तर में ईसाईयों के धर्म युद्ध चल रहे थे। इन युद्धों का दमन करने में रहमान की माँ व्यस्त थी। पूर्व में उस समय नर्वारि और आरगोन के राज्य थे। पश्चिम में कैस्टिला और लियोन के शक्तिशाली स्वतंत्र राज्य थे। परिस्थिति को देखकर लियोन के शासक ओरडोनो द्वितीय ने दक्षिण के भागों को नष्ट-भ्रष्ट कर दिया। उसने अब्द-अल-रहमान के सेनापति को कैद करके उसका वध कर दिया। अब्द-अल-रहमान ९२० ई० में स्वयं ही इन राज्यों के विरुद्ध युद्ध करने गया और नर्वारि और उसके आस-पास के राज्यों पर विजय प्राप्त की। इसके चार वर्ष उपरान्त उसने नर्वारि की राजधानी पौम्पेलुना को ध्वस्त कर दिया। रहमान ने अनेक युद्धों के उपरान्त अपने शासन को सुव्यवस्थित बनाने का प्रयास किया। उस का बहुत अधिक समय युद्धों में व्यतीत हुआ। हिट्टी ने लिखा है, "The remaining years of 'Abd-al-Rahmān's long reign were filled with evidences of wise and able administration." वह पहला सम्राट था जिसने यह आज्ञा प्रसारित की कि प्रत्येक राजपत्रों और सार्वजनिक सभाओं में स्पेन के अमीर को 'अल-खलीफह अल-नासिर-लि-दीन अल्लाह' के नाम से पुकारा गया। रहमान के इस उपाधि के धारण कर लेने के फलस्वरूप मुस्लिम स्पेन का सम्मान अधिक बढ़ गया। इसके पूर्व स्पेन का शासक अपने को 'अमीर-अल-मुमिनीन' की उपाधि से विभूषित करता था। इस उपाधि के फलस्वरूप धार्मिक क्षेत्र में उसकी शक्ति बगदाद के खलीफा के बराबर हो गई। खलीफा का दरबार उस समय सम्पूर्ण योरप में प्रसिद्ध था। कोरडोवा में उस समय पाँच लाख व्यक्ति रहते थे, सात सौ मस्जिदें और तीन सौ स्नानागार थे। राजप्रासाद में ही केवल चार सौ कमरे थे, इसके अलावा दासों के रहने के लिए अलग स्थान बने हुए थे। अल-ज़हरा में उसने एक बहुत सुन्दर महल बनवाया। यहाँ पर खलीफा के ३,७५० दास अंगरक्षक थे। उसकी स्थायी सेना में एक लाख व्यक्ति थे। शाही कोष में उस समय

६,२४५,००० दीनार वार्षिक कर के रूप में जमा होते थे। राजकीय कर का तिहाई भाग सार्वजनिक कल्याण और इतना ही सेना पर व्यय होता था। अब्द-अल-रहमान तृतीय ने एक बार गिरते हुए साम्राज्य को चरमोत्कर्ष पर पहुँचा दिया। हिट्टी ने कहा है, "Never before was Cordova so prosperous, al Andalus so rich and the state so triumphant. And all this was achieved through the genius of one man, who, we are told, died at the ripe age of seventy-three, leaving a statement that he had known only fourteen days of happiness." इसके शासन की सबसे बड़ी विशेषता यह थी कि इसने सार्वजनिक कल्याण पर बहुत ही अधिक ध्यान दिया। इस समय वाणिज्य और कृषि की भी आशातीत उन्नति हुई।

# १७

# स्पेन में अरबों की सभ्यता और संस्कृति

स्पेन पर अरबों की विजय से बहुत महत्वपूर्ण प्रभाव पड़ा। केवल राजनैतिक क्षेत्र में ही परिवर्तन नहीं हुआ वरन् सांस्कृतिक क्षेत्र में भी अतीव परिवर्तन हुआ। इस्लाम के आगमन के पूर्व के स्पेन पर यदि हम दृष्टिपात करें तो हमको प्रतीत होगा कि इस काल में स्पेन की अपनी कोई सभ्यता नहीं थी। वे बर्बरों की तरह अपना जीवन व्यतीत किया करते थे। स्पेन में सन् ७११ की विजय के फलस्वरूप इस्लाम धर्म का आगमन स्पेन में हुआ। सन् १५०२ के फर्डिनेन्ड और इसाबेला के अभिलेख से पता चलता है कि उस समय भी सम्पूर्ण स्पेन में इस्लाम का प्रसार था। पर यदि हम स्पेन के आधुनिक इतिहासकारों के ऐतिहासिक ग्रन्थों पर दृष्टि डालें तो हम देखेंगे कि वे यहाँ की सभ्यता पर इस्लाम का कम से कम प्रभाव दिखाने का प्रयास करते हैं। अधिकतर योरोपियन इतिहासकार स्पेन की सभ्यता में लैटिन प्रभाव देखते हैं। पर यदि हम निष्पक्ष रूप से वहाँ की सभ्यता और उस पर इस्लाम के प्रभाव पर दृष्टिपात करें तब हमको पूर्णतया परिलक्षित होगा कि इस्लाम और अरबों की सभ्यता ने जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में उनको प्रभावित किया। इसमें कोई भी सन्देह नहीं कि मुस्लिम स्पेन योरप के इतिहास की एक महत्वपूर्ण घटना है। अरबों के इस क्षेत्र में अधिकार करने के फलस्वरूप योरप का एक बहुत बड़ा भाग यहाँ की सभ्यता और संस्कृति से प्रभावित हुआ। आधुनिक योरप के नवजागरण (Renaissance) में स्पेन में अरबों की सभ्यता ने बहुत अधिक योग दिया। टी० डबल्यू अरनाल्ड ( T. W. Arnold ) ने अपनी पुस्तक 'Preaching of Islam' में लिखा है, "Muslim Spain had written one of the brightest pages in the history of mediaeval Europe. She had inaugurated the age of chivalry and her influence had passed through Provence into the other countries of Europe, bringing into birth a new poetry and a new culture, and it was from her the Christian scholars received what of Greek philo-

sophy and science they had to stimulate their mental activity up to the time of Renaissance." जैसा कि हम वर्णन कर चुके हैं अरबों ने ग्रीक, रोमन और ईरान की सभ्यता के अच्छे तत्वों को ग्रहण किया। उन्होंने केवल उनके द्वारा प्राप्त ज्ञान की पुनरावृत्ति ही नहीं की वरन् उस ज्ञान के विकास में भी योग दिया। अरबों के वैज्ञानिक अनुशीलन के फलस्वरूप आधुनिक पुनर्जागरण के बीज अंकुरित हुए। खलीफाओं की राजधानी बगदाद इस्लामी सभ्यता की केन्द्र भूमि अवश्य थी किंतु इसका प्रभाव सुदूर देशों तक था। पश्चिमी भूमध्यसागरिक प्रदेशों में भी इस्लाम का बहुत अधिक प्रभाव था। स्पेन में अरबों का मूर नामकरण किया गया। स्पेन में अरबों ने जिस राज्य की स्थापना की वह मध्यकाल में आश्चर्य का कारण था। जब सम्पूर्ण योरप में अज्ञानान्धकार छाया हुआ था उस समय स्पेन में मूरों का राज्य था और उन्होंने सम्पूर्ण योरप को सभ्यता और विद्या से जागरित किया। उस समय सभ्यता और विद्या के क्षेत्र में कोरडोवा का विश्व में बहुत अधिक नाम था। कोरडोवा जो स्पेन के राज्य की राजधानी थी दुनिया के सबसे सभ्य नगरों में था। यात्रियों को नगर के वाह्य वैभव को देखकर बहुत अधिक आश्चर्य होता था। नगर में अनेक उद्यान थे। स्पेन के खलीफाओं ने अत्यन्त आकर्षक भवनों का निर्माण करवाकर कोरडोवा को रमणीय बनाया। बड़ी-बड़ी भव्य मस्जिदों का यहाँ पर निर्माण कराया गया। कोरडोवा की नीली मस्जिद को संसार में सर्वसम्मति से 'सबसे सुन्दर मुस्लिम देवालय' कहा गया है।

मुस्लिम स्पेन की सभ्यता और संस्कृति के वर्णन करने के पूर्व यहाँ पर इस्लाम के आगमन के समय की धार्मिक स्थिति का वर्णन करना आवश्यक है। जिस समय सर्व प्रथम मुस्लिम लोगों ने इस क्षेत्र पर विजय प्राप्त की उस समय कैथोलिक इसाईयों की जड़ें गहरी जमी हुई थीं और उनका ही सम्पूर्ण देश में बोलबाला था। टोलिडों में कई सम्राटों ने मिलकर एक धर्म सभा की जिसमें यह निर्णय किया कि प्रत्येक सम्राट् को कैथोलिक धर्म मानना आवश्यक होगा। इस सभा ने राजाओं को यह आदेश दिया कि वे किसी दूसरे धर्म के अनुयायी नहीं हो सकते हैं। राज्य के प्रत्येक कार्यों में पादरियों का बहुत बड़ा हाथ था। साम्राज्य के महत्वपूर्ण कार्यों में बिशपों का महत्वपूर्ण स्थान था। यहाँ तक कि सम्राट् को नियुक्त और अपदस्थ करने की शक्ति इसके हाथ में थी। कहने का तात्पर्य है कि बिशपों और पादरियों का शासन में बहुत महत्वपूर्ण स्थान था। प्रत्येक सामाजिक रीति-रिवाज पर पादरियों का रहना आवश्यक था। पर इस काल में कैथोलिक लोगों ने दासों के साथ अच्छा व्यवहार नहीं किया। इसी के फलस्वरूप ये दास लोग ही प्रथम व्यक्ति थे जिन्होंने इस्लाम का स्वागत किया। आरनाल्ड के शब्दों में, "The Muhammadans received as warm a welcome from the slaves, whose condition

under the Gothic rule was a very miserable one, and whose knowledge of Christianity was too superficial to have any weight when compared with the liberty and numerous advantages they gained, by throwing in their lot with the Musalmans." जब दास लोगों ने यह देखा कि इस्लाम ग्रहण करने से उनको लाभ है तब उन्होंने ईसाई धर्म को छोड़ दिया। कुछ समकालीन इतिहासकारों के वर्णनों से ज्ञात होता है कि कुछ सुप्रतिष्ठित लोगों ने अपने व्यक्तिगत स्वार्थ के लिए इस्लाम को ग्रहण कर लिया। अधिकतर मध्य और निम्न श्रेणी के लोगों ने इस्लाम को ग्रहण किया। इस वर्ग के लोग धर्म परिवर्तन के उपरान्त इस्लाम के अनन्य भक्त हो गये और इसका प्रसार करने में उन्होंने बहुत योग दिया। एम० मूलर (M. Muller) का कथन है, "Having once become Muslims, these Spanish converts showed themselves zealous adherents of their adopted faith." स्पेन में इस्लाम धर्म के फैलने का सबसे बड़ा कारण ईसाई धर्म में अनेक बुराईयों का प्रवेश था। निम्न वर्ग के लोगों के साथ बहुत बुरा व्यवहार होने के कारण उनके लिए इस धर्म में कोई आकर्षण रहीं रह गया था। इसके विपरीत इस्लाम में दासों के साथ भी अच्छा व्यवहार किया जाता था। सेंट बोनीफेस (७४५) के विवरणों से ज्ञात होता है कि गोथिक शासन की विशेषताओं का स्थान बुराइयों ने ले लिया था, इससे ईसाई धर्म की विशेषतायें बुराई में परिवर्तित हो गई थीं। लोगों के हृदय में यह भावना घर कर गई थी कि ईसाई धर्म में जो बुराईयाँ हो गई हैं उनको दूर करने के लिए इस्लाम धर्म का आगमन हुआ है।

समय के प्रवाह के साथ-साथ ईसाई धर्म में अनेक अवगुण आ गये थ। यहाँ तक कि मुसलमानी राजसभा में ईसाई बिशप मद्यपान करते थे और ऐश और आराम का जीवन व्यतीत करते थे। ईसाई धर्म का इतना पतन हो चुका था ति धर्माध्यक्ष के पद पर अयोग्य और दुश्चरित्र लोग रहा करते थें। इलविरा के राज्य की तरह दूसरे राज्यों के शासकों और सभासदों का बहुत अधिक नैतिक पतन हो चुका था। जब इस्लाम धर्म का इस क्षेत्र में आगमन हुआ तब जनता ने देखा कि इस्लाम में धर्म और नैतिकता का बहुत महत्वपूर्ण स्थान है। समकालीन धार्मिक इतिहासकारों के वर्णनों से इस विषय का ज्ञान होता है कि तत्कालीन धार्मिक दोषों के फलस्वरूप अनेक लोगों ने ईसाई धर्म छोड़ दिया। इसमें बोडो (Bodo) के चर्च के बहुत से लोग भी थे। सन् ८३८ में फ्रांसीसी राजसभा के एक छोटे पादरी (deacon) ने ईसाई धर्म की अनेक बुराइयों को देखकर यहूदी (Jew) धर्म अपना लिया। इसके अलावा इस्लाम और ईसाई धर्म के सिद्धान्तों में अधिक भिन्नता नहीं थी। पर हमको समकालीन इतिहासकारों के ऐसे

विवरण नहीं प्राप्त होते हैं जिनमें उन्होंने शक्ति द्वारा लोगों को अपने धर्म का अनुयायी बनाया हो। सम्भवतः अरबों ने अन्य धर्मों के माननेवालों के साथ सहिष्णुता का व्यवहार किया। उनको अपने धर्म-पालन की स्वतन्त्रता थी। इसके लिए उनको कर देना पड़ता था जो कि उच्च, मध्य और निम्न पर क्रमशः ४८, २४, २० दिरहम लिया जाता था। स्त्रियों, बच्चों, साधुओं और जो काम करने के अयोग्य हों उनसे यह कर नहीं लिया जाता था। मुस्लिम न्याय के अनुसार अन्य धर्म के माननेवालों को अपने धर्म के अनुसार न्याय करने की आज्ञा थी। उनके न्याय कार्यों में किसी प्रकार का हस्तक्षेप नहीं किया जाता था। मुस्लिम शासकों में धर्म सहिष्णुता की भावना बहुत अधिक थी। उन्होंने ईसाईयों को धार्मिक कार्यों में इतनी अधिक स्वतन्त्रता दी, जितनी उनको कभी भी नहीं मिली थी। समकालीन लेखक बाउदीस्सिन (Baudissin) के वर्णनों से पता चलता है, "They were left undisturbed in the exercise of their religion, the sacrifice of the mass was offered, with the swinging of censers, the ringing of the bell, and all the other solemnities of the Catholic ritual, the psalms were chanted in the choir, sermons preached to the people, and the festival of the Church observed in the usual manner." इयूलोजियस के विवरणों से ज्ञात होता है कि उनको नये गिरजाघरों को बनाने की पूर्ण स्वतन्त्रता थी। मुसलमानी शासन काल में ईसाईयों ने रहने के लिए अनेक विहार बनवाये जिसमें अनेक ईसाई साधु रहा करते थे। पादरी लोग अपने ऊनी वस्त्रों और अपने धर्म चिन्ह के साथ सार्वजनिक स्थानों में आ जा सकते थे। सरकारी नौकरियों में मुस्लिम स्पेन में धर्म को प्रधानता नहीं दी जाती थी। उस समय उच्च सरकारी पदों पर ईसाई लोग नियुक्त थे। यह आश्चर्य का विषय है कि सम्पूर्ण आठवीं शताब्दी में केवल एक बार बिजा में ईसाईयों ने मुस्लिम राज्य के विरुद्ध विद्रोह किया, पर इसका उद्देश्य धार्मिक नहीं था। कुछ लोगों ने, जो ईसाई शासन की ही अधीनता में रहना चाहते थे फ्रांस में प्रवास किया, पर इससे उनको किसी प्रकार का लाभ नहीं हुआ। उपर्युक्त वर्णनों से इस विषय का पूर्ण आभास होता है कि मुस्लिम शासकों ने स्पेन में सहिष्णुता की नीति का पालन किया पर इसके विपरीत दमिश्क और बग़दाद की खिलाफत में इतनी अधिक धार्मिक स्वतन्त्रता नहीं थी। पोप हेडियन प्रथम के पत्र से जिसको उसने स्पेन के बिशप को लिखा था ज्ञात होता है कि मुसलमानों ने ईसाईयों की अच्छी बातों को ग्रहण किया और अन्य धर्म के अनुयायियों को बहुत अधिक स्वतन्त्रता प्रदान की थी। टी० डब्ल्यू० आरनाल्ड (T. W. Arnold) के अनुसार, "The toleration of the

Muhammadan Government towards its Christian subjects in Spain and the freedom of intercourse between the adherents of the two religions brought about a certain amount of assimilation in the two communities." इस पारस्परिक सौहार्द्र और मैत्री के फलस्वरूप वे धर्म के बन्धनों का अतिक्रमण कर एक दूसरे से वैवाहिक सूत्र में आबद्ध होने लगे। मूसा के पुत्र अब्द-अल-अज़ीज़ ने रोडरिक की विधवा स्त्री से विवाह किया। ईसिडोरा ने उस समय मुसलमान विजेताओं की इस नीति को निन्दनीय बतलाया। बहुत से ईसाईयों ने अरब नामों को ग्रहण किया। यदि स्पेन में इस्लाम धर्म न फैला होता तो उसने भी वही मार्ग अपनाया होता जो फ्रांस, जर्मनी, इटली और इंगलैंड ने अपनाया था। स्पेन के मध्यकालीन इतिहास का प्रसिद्ध लेखक सैन्चेज अलवारनोज (Sanchez Albornoz) लिखता है, "Islam conquered the whole of the Peninsula, distorted the destinies of Iberia and allotted to it a different part in the tragicomedy of history—a role of sacrifice and vigilance, of sentinel and teacher, a role which had enormous importance in the life of Enrope, but which proved extremely expensive to Spain." उपर्युक्त तथ्यों में इस विषय में कोई भी सम्भावना नहीं रहती कि अरब सभ्यता ने स्पेन को बहुत अधिक प्रभावित किया, यद्यपि स्पेन के लिए कई क्षेत्रों में अरबों का आगमन हानिकारक सिद्ध हुआ। पर प्रकृति का यह शाश्वत नियम है कि प्रत्येक वस्तु में लाभ के साथ-साथ हानियाँ भी हुआ करती हैं।

मध्यकालीन इतिहासकारों के विवरणों से ज्ञात होता है कि जिस समय सम्पूर्ण योरप अज्ञान के अन्धकार से ढका हुआ था उस समय स्पेन के लोग वैभव पूर्ण जीवन व्यतीत कर रहे थे। भौतिक क्षेत्र के अतिरिक्त आध्यात्मिक क्षेत्र में उन्होंने आशातीत उन्नति की थी। स्पेन वासी आर्थिक दृष्टिकोण से अत्यन्त सुखी थे। कला, साहित्य, दर्शन, विज्ञान के क्षेत्र में मुस्लिम प्रभाव के फलस्वरूप उन्होंने बहुत उन्नति की थी। हिट्टी के शब्दों में "Moslem Spain wrote one of the brightest chapters in the intellectual history of medieval Europe...... The Arabic-speaking people were the main bearers of the torch of culture and civilization throughout the world." लेकिन प्रश्न यह उठता है कि इस ज्ञान की मशाल के लानेवाले कौन थे ? वे 'मूर' थे अथवा 'अरब' निवासी थे। स्पेन का सर्व प्रथम सफल आक्रमणकारी तारीक़ बर्बर था। उसके अधीनस्थ ७,००० सैनिक बर्बर और ३०० अरब थे। सन् ७१२ में मूसा-इब्न-नुसैर की सेना में सीरिया,

कोप्टस्, बर्बर और अरबवासी सम्मिलित रूप से थे। प्राचीन लेख-प्रमाणों और आधुनिक स्थानों के नामों का अध्ययन करने से यह ज्ञात होता है कि मुसलमानों ने स्पेन में स्थानों का विभाजन गोत्रों (tribes) के आधार पर किया इसके फलस्वरूप मुस्लिम आक्रमणकारियों ने यहाँ पर भी आपस में एक दूसरे गोत्र की प्रतिद्वन्द्विता के फलस्वरूप युद्ध आरम्भ कर दिया। इस प्रकार के पारस्परिक युद्ध मुसलमानों में हज़रत मोहम्मद के समय से ही चले आ रहे थे। मुसलमानों की स्पेन में विजय के उपरान्त रक्त की पवित्रता नहीं रही। उस समय के उच्च पदों के लोग अधिकतर स्पेन की गौर वर्ण की स्त्रियों के साथ विवाह करते थे। जे० बी० ट्रेण्ड (J. B. Trend) ने 'Legacy of Islam' नामक पुस्तक में लिखा है "The purity of the Arab race was diminished by crossing with Spanish strains in each successive generation, and the more Arab a man bore the less Arab blood he had in his veins." तीसरी और चौथी शताब्दी तक समस्त स्पेन के मुसलमानों की धमनियों में स्पेनवासियों का रक्त प्रवाहित होने लगा।

**भाषा और शिक्षा**—उस समय स्पेन में सरकारी कार्यों में अरबी भाषा का प्रयोग किया जाता था। अल-खुशानी के विवरणों से ज्ञात होता है कि उस समय स्पेन में चार प्रकार की भाषायें प्रचलित थीं—( १ ) उच्च कोटि की साहित्यिक अरेबिक; ( २ ) व्यावहारिक अरेबिक जिसका प्रयोग सरकारी कार्यों में होता था; ( ३ ) धार्मिक लैटिन भाषा, जिसका प्रयोग कर्मकाण्डों में किया जाता था; ( ४ ) कल्पित भाषा जो कि निम्न श्रेणी की, लैटिन भाषा से ली गई थी। इस्लाम के पदार्पण के पूर्व देश में केवल लैटिन भाषा प्रचलित थी। पहले पहल स्पेन के अशिक्षित लोगों को अरबी भाषा में अपने विचारों को अभिव्यक्त करने में बहुत कठिनाई का सामना करना पड़ा। जिन लोगों ने इस्लाम धर्म ग्रहण कर लिया था उनको इस्लाम के कुछ विशेष सिद्धान्तों से अवगत करा दिया गया। इसमें कोई भी सन्देह नहीं कि स्पेन के अधिकतर मुसलमान यहीं के आदि निवासी थे। इसके फलस्वरूप वे अरबी भाषा को पूर्णतया नहीं जानते थे। स्पेनवासियों की अरबी भाषा एक समिश्रण की भाषा थी, जिसको मोज़ारब्स (Mozarabes) कहते थे। इस भाषा को अधिकतर अनपढ़ लोग ही प्रयोग में लाते थे। जे० बी० ट्रेन्ड (J.B. Trend) के अनुसार, "Arabic language was by no means universally understood nor shope very well—even in the ninth century the Arabic of Spain was described by a traveller from the East as being 'obscure and difficult to understand.'" जो लोग अरबी भाषा को थोड़ा बहुत भी जानते थे वे इसे लैटिन से अधिक महत्ता प्रदान करते

थे। लैटिन भाषा अरबी की तुलना में फूहड़पन लिए हुए थी। प्राप्त लैटिन साहित्य उतना मनोरंजक नहीं था जितना अरबी साहित्य था। कोरडोवा के बिशप को अरबी कविता से इतना स्नेह था कि उसने उसका प्रचार करना शुरू कर दिया। मुसलमानों के कागज का आविष्कार करने के फलस्वरूप लैटिन पुस्तकों की तुलना में अरबी पुस्तकें सस्ती आने लगीं। दसवीं शताब्दी में कोरडोवा योरप के सबसे सभ्य नगरों में था। यहाँ पर ७० पुस्तकालय और ९०० सार्वजनिक स्नानागार थे। जब लिओन, नबेरा या बर्सिलोन के शासकों को चिकित्सक, गायक और वास्तुकला विशारदों की आवश्यकता पड़ती थी तब वे क़ोरडोवा से ही मँगाया करते थे। इस काल में सम्पूर्ण विश्व में सभ्यता के केन्द्र कान्सटेन्टिनोपुल, बग़दाद और कोरडोवा माने जाते थे। कोरडोवा में एक लाख तीस हज़ार घर और बीस शाखा नगर ( suburbs ) थे। अनेक मस्जिदें, महलों और पुस्तकों की दूकानों के फलस्वरूप कोरडोवा की अन्तर्राष्ट्रीय ख्याति थी। जो कोई भी यात्री इन उमय्यद शासकों की राजधानी को देखता था वह इसके वैभव को देखकर आश्चर्य में पड़ जाता था। मक्करि के विवरणों से विदित होता है कि मीलों तक सड़कें बहुमूल्य पत्थरों से जड़ी हुई थीं और समीप के घरों के प्रकाश से वे प्रकाशित होती थीं। हिट्टी ने कोरडोवा के वैभव की तुलना करते हुए कहा है, "It enjoyed miles of paved streets illuminated by lights from the bordering houses whereas, 'seven hundred years after this time there was not so much as one public lamp in London', and 'in Paris, centuries subsequently, whoever stepped over his threshold on a rainy day steeped up to his ankles in mud' ( John W. Draper ). When the University of Oxford still looked upon bathing as a heathen custom, generations of Cordovan scientists had been enjoying baths in luxurious establishments." उस समय के इतिहासकारों के विवरणों से ज्ञात होता है कि कोरडोवा विश्व में विद्या और कला का सर्वोत्कृष्ट केन्द्र था। मुस्लिम स्पेन में संगीत का प्रचार कम था लेकिन विद्या का काफी प्रचार था। मूरों के स्पेन में यह एक कहावत थी कि, "जब कोरडोवा के किसी संगीतज्ञ का अन्त होता है तो उसके वाद्य-यन्त्र विक्रय के लिए सेबिले भेज दिये जाते हैं और जब सेबिले में किसी धनी व्यक्ति की मृत्यु होती है और उसका पुस्तकालय बिकने वाला होता है तब पुस्तकें कोरडोवा भेज दी जाती हैं।"

मुस्लिम इतिहासकारों के वर्णनों से इस बात का आभास होता है कि कोरडोवा में कवि, न्यायशास्त्री, चिकित्सक और वैज्ञानिक बहुत बड़ी संख्या में निवास करते थे। नगरों में अनेक शिक्षा संस्थायें थीं जहाँ पर बालकों और

बालिकाओं को शिक्षा दी जाती थी। मूरों के स्पेन में स्त्रियों ने साहित्य तथा कला के क्षेत्र में ख्याति प्राप्त की थी। अधिकतर उच्च शिक्षा मस्जिदों में व्याख्यान माला के रूप में दी जाती थी। कोरडोवा के अतिरिक्त अन्य नगरों में भी शिक्षा संस्थायें थीं। इसमें कोई भी सन्देह नहीं कि स्पेन में इस्लाम के प्रसार का उतना राजनैतिक महत्व नहीं था जितना कि सांस्कृतिक। स्पेन में शिक्षा के प्रसार का सबसे महत्वपूर्ण कारण अमीरों और बड़े-बड़े कर्मचारियों का शिक्षा प्रेमी होना था। अल-हकम स्वयं विद्वान था और उसने विद्वानों को प्रोत्साहन दिया। उसने उन्हें धन से मदद की और राजधानी में २७ निःशुल्क विद्यालयों की स्थापना की। अल-हकम के शासन काल में कोरडोवा विश्व-विद्यालय की स्थापना अब्द-अल-रहमान तृतीय की मस्जिद में की गई। बाद में विश्व की समस्त शिक्षा संस्थाओं में इसका सर्वोपरि स्थान हो गया। इसी की आधार शिला पर काहिरा के अलअजहर और बगदाद की निज़ामियाह की स्थापना हुई। इन विश्वविद्यालयों में अध्ययन के हेतु एशिया, अफ्रीका और योरप के विद्यार्थी दूर-दूर से आया करते थे। अल-हक़म ने कोरडोवा के विश्व-विद्यालय के क्षेत्रफल को विस्तृत किया और जल का बहुत अच्छा प्रबन्ध किया। उसने बाइजेन्टाइन कलाकारों की सहायता से कोरडोवा में अनेक कलात्मक मस्जिदों का निर्माण करवाया, जिनके निर्माण में २६१,५३७ दीनार व्यय हुआ। ये इमारतें विश्वविद्यालय के क्षेत्र के अन्तर्गत थीं। अल-हक़म ने पूर्व के अनेक विद्वान लोगों को अध्यापन के हेतु निमंत्रित किया और उनको बहुत अधिक वेतन प्रदान किया। इसमें अधिकतर विद्वान इतिहासकार थे। इब्न-अल-कूतीयैह, व्याकरण का प्रकाण्ड विद्वान था। दूसरा प्रसिद्ध विद्वान आलि-अल-कालि था जो कि भाषा विज्ञान के प्रकाण्ड पण्डितों में था। उसकी रचित पुस्तक 'अमालि' का आज भी अरब देशों में अध्ययन किया जाता है। अल-कालि का नाम भाषण देने में भी बहुत विख्यात है। पर पहले पहल जब उसने भाषण दिया तब उसको बहुत ग्लानि हुई। जब सर्वप्रथम उसने बाइजेन्टाइन दूतावास के सम्मुख भाषण दिया तब उसके भाषण से प्रभावित होकर उसको भाषण के मध्य से ही हटाकर मुनधिर-इब्न-सैद को भाषण देने को कहा गया। कहा जाता है कि उसका यह भाषण इतना अधिक हृदयग्राही था कि लोग उस को सुनकर बहुत अधिक प्रभावित हुए। मुनधिर के इस भाषण का कुछ भाग आज भी इब्न खानदान के ग्रन्थ में सुरक्षित है। इसमें भाषण के सुन्दर चयन की तारतम्य की आज भी अरबी भाषा के विद्वान बहुत प्रशंसा करते हैं।

विश्वविद्यालय के साथ-साथ राजधानी में एक बहुत विशाल पुस्तकालय था जिसमें अल-हक़म के प्रतिनिधि अलैक्जैन्ड्रिया, दमिश्क और बगदाद के पुस्तक विक्रेताओं से पुस्तकें विक्रय किया करते थे। कहा जाता है कि इस पुस्तकालय में चार लाख पुस्तकें संग्रहीत थीं। पुस्तकालय का प्रबन्ध बहुत अच्छा था। इसमें कोई भी सन्देह नहीं कि स्पेन में शिक्षा के प्रचार करने का

बहुत कुछ श्रेय अल-हक़म को है। वह स्वयं भी अध्ययनशील व्यक्ति था। उस ने अनेक ग्रन्थों की टीका-टिप्पणी भी की थी। हिट्टी के अनुसार, "Al-Hakam probably was the best scholar among Muslim Caliphs, personally used several of these works; his marginal notes on certain manuscripts rendered them highly prized by later scholars." अघानि की पुस्तक की प्रथम प्रतिलिपि को प्राप्त करने के लिए अल-हक़म ने अल-इशबहानि को एक हज़ार दीनारें प्रदान कीं। डच (Dutch) विद्वान डोज़ी के समय में अन्दलुसिया में विद्या की उन्नति अच्छी हुई। उसके अनुसार प्रत्येक व्यक्ति लिख पढ़ सकता था।

प्रारम्भिक शिक्षा का आधार अरब शिक्षा पद्धति था। लेखन और पठन का आरम्भ क़ुरान से होता था। इसके उपरान्त अरबी व्याकरण और कविता का अध्ययन कराया जाता था। पर यह शिक्षा व्यक्तिगत आधार पर होती थी। शिक्षा केन्द्र मस्जिद थे। स्पेन के मुसलमान अधिकतर लिख पढ़ सकते थे। स्पेन में प्रारम्भिक शिक्षा को अधिक महत्वपूर्ण स्थान दिया जाता था। अल-मक्कारि और समकालीन इतिहासकारों के वर्णनों से पता चलता है कि स्त्रियाँ अधिकतर उच्च शिक्षा नहीं ग्रहण करती थीं। उच्च शिक्षा में क़ुरान, दर्शन और धर्मशास्त्र पर आधारित थी, जिसके अन्तर्गत अरबी व्याकरण, कविता, भाषा-विज्ञान, इतिहास और भूगोल भी आते थे। अधिकतर मुख्य नगरों जैसे कोरडोवा, सिविलि, मलग और ग्रनदा में विश्वविद्यालय थे। कोरडोवा के विश्वविद्यालय में ज्योतिष, गणित, चिकित्सा, धर्म और कानून के विभाग थे। इसमें हजारों विद्यार्थी अध्ययन करते थे। सफल विद्यार्थियों की नियुक्ति सम्भवतः शासन के उच्च पदों में की जाती थी। ग्रनदा विश्व-विद्यालय की स्थापना यूसूफ-अबु-अल-हजाज़ (१३३३–५४) ने की थी। इस विद्यालय का प्रबन्ध प्रसिद्ध कवि और इतिहासकार लिसान-अल-दीन-इब्न-अल-खतीब करता था। इस विश्वविद्यालय के मुख्य द्वार दो प्रस्तर सिंहों से सुशोभित थे। पाठ्यक्रम के अन्तर्गत धर्म, न्यायशास्त्र, औषधि विज्ञान, रसायनशास्त्र, दर्शन और ज्योतिष मुख्य विषय थे। केस्टिला और विदेशों के विद्यार्थी यहाँ अध्ययन करते थे। इन विश्वविद्यालयों में समय-समय पर सार्वजनिक सभा और स्मरणोत्सव हुआ करते थे। जिनमें भाषण और कविता पाठ हुआ करते थे। उपर्युक्त विश्वविद्यालय में एक स्थान में अंकित है, "The world is supported by four things only: the learning of the wise, the justice of the great, the prayers of the righteous and the valour of the great." (Hitti) उपर्युक्त अभिलेख से इस विषय का पूर्ण आभास होता है कि विद्यार्थियों के जीवन के प्रति कुछ विशेष सिद्धान्त थे। विद्या जीवन की एक महत्त्वपूर्ण आवश्यकता समझी जाती थी। विश्वविद्यालयों और सार्वजनिक पुस्तकालयों

के अलावा राजसभा का अपना अलग पुस्तकालय होता था। सर्वप्रथम शाही पुस्तकालय की स्थापना मुहम्मद प्रथम (८५२–८६) ने की थी। अब्द अल रहमान तृतीय ने इसको विस्तृत किया। अल-हक़म द्वितीय के समय में इस पुस्तकालय का संग्रह सर्वोत्कृष्ट माना जाता था।

मुस्लिम जीवन की सबसे आश्चर्यजनक वस्तु यह थी कि उस समय राजनैतिक सभायें और नाटक-घरों (theatres) की बहुत अधिक कमी थी। इसके फलस्वरूप पुस्तक ही उनका केवल माध्यम था। स्पेन में पुस्तकों की सबसे अधिक दुकानें उस समय कोरडोवा में थीं। उस समय स्पेन में कागज बनाने की कला मोरक्को से ग्रहण की गई। याक़ूत के अनुसार उस समय स्पेन में कागज बनाने का केन्द्र शातिबह में था। यदि हम तुलनात्मक भाषा-विज्ञान के अनुसार अंग्रेजी 'ream' (प्राचीन फ्रैंच-रैम; स्पेनिस रिस्म; अरेबिक रिज़मह) का विकास स्पेनिस 'रिस्म' से हुआ। स्पेन से ही कागज बनाने की कला फ्रांस और इटली में फैली। अब्द-अल-रहमान के एक सचिव ने एक प्रकार की मुद्रण कला चलाई (block-printing)। वह समस्त शाही फरमानों को मुद्रण करके ही भेजता था।

**कविता** (Poetry)—अरबी भाषा और कविता में बहुत घनिष्ठ सम्बन्ध है। अरबों का प्रकृति से ही कविता से बहुत अधिक लगाव था। कविता ही उनके लिए एक औषधि थी जो उनको बहुत आनन्द प्रदान करती थी। अरबों ने जब स्पेन में अधिकार कर लिया तब उन्होंने यहाँ भी कविता की प्रगति की। हिट्टी के अनुसार, "Wherever and whenever the Arabic language was used there the passion for poetical composition was intense...... This share joy in the beauty and euphony of words, a characteristic of Arabic-speaking peoples, manifested itself on Spanish soil." स्पेन के अधिकतर मुस्लिम शासक कविता के बहुत प्रेमी थे। उनके दरबार में अनेक कवि रहा करते थे। सिविलि में बहुत अधिक लब्ध प्रतिष्ठित कवि निवास करते थे। ग्रेनेडा और कोरडोवा का नाम इस क्षेत्र में बहुत पूर्व से विख्यात था। सार्वजनिक उत्सवों में कविता का मुख्य स्थान था। हज़ारों व्यक्ति उत्सवों में इकट्ठे होकर कविता द्वारा आनन्द प्राप्त करते थे। उस काल के स्पेन के प्रसिद्ध कवियों में इब्न-अब्द रविबह का नाम विशेष उल्लेखनीय है। अल-अनदलुस के सर्वप्रसिद्ध कवियों में अबु-अल-वालीद-अहमद इब्न जैदून (१००३–७१) का नाम सबसे प्रसिद्ध है। यह मखज़ूम के शाही खानदान से सम्बन्धित था। कहा जाता है कि इसका खलीफा अल-मुस्तकफि की पुत्री से प्रेम सम्बन्ध था। इसके फलस्वरूप इसको कारागार में डाल दिया गया। कुछ वर्षों के उपरान्त अल-मुतदिद ने इसको वज़ीर और सेनापति बनाया। जैदून की प्रतिद्वन्द्विता बहुत समय तक एक कवि मन्त्री

इब्न-अम्मार से रही, पर बाद में इस व्यक्ति का बध अल-मुतामिद ने कर दिया। कवि होने के साथ-साथ ज़ैदून उच्चकोटि के पत्र लेखकों में भी था। जैदून की प्रमुख साहित्यिक रचनाओं में वल्लादह (उसकी प्रेयसी) की संकेत पर की हुई कुछ कवितायें हैं। बहुत से पद्यों में उसने अल-ज़हरा के हाथों का बहुत ही मार्मिक विश्लेषण किया है। ज़ैदून की प्रेयसी बल्लादह (१०८७) ने स्वयं अनेक कविताओं की रचना की थी। बल्लादह के निवास स्थान में अनेक साहित्यिक लोगों का जमघट लगा रहता था। इस स्त्री के विषय में हिट्टी ने कहा है, "This beautiful and talented Walladah, renowned alike for personal charm and literary ability, was the Sappho of Spain, where Arab women seem to have shown special taste and aptitude for poetry and literature." अल मक्कारि ने इस स्त्री की योग्यता की बहुत प्रशंसा की है। इस काल के अन्य कवियों में अबु-इशाक़-इब्न-खफाज़ह (११३९) मुहम्मद-इब्न हानि (९३७-७३) उल्लेखनीय हैं। हानि की रचनाओं में यूनानी दर्शन की छाप मिलती है। अरबों ने केवल कविता के क्षेत्र में प्राचीन पद्धति और विचारों को ही प्रश्रय प्रदान नहीं किया वरन् बहुत सुन्दर प्रेम और प्रकृति गीतों की भी रचना की थी। ग्यारहवीं शताब्दी में मुवशशह और ज़जल ने नवीन गीत पद्धति चलाई। ज़जल पद्धति का प्रसार करने वाला अबु-बक्र इब्न-कुज़मान (११६०) था। उसने एक स्थान से दूसरे स्थान में भ्रमण कर इसको लोकप्रिय बनाया। मुवशशह पद्धति के लेखकों में अबु-अल-अब्बास-अल तुतीलि का नाम विशेष उल्लेखनीय है। अरेबिक कविता की गीत पद्धति की स्पेन के ईसाईयों ने बहुत प्रशंसा की।

**इतिहास**——स्पेन के प्रमुख इतिहासकारों में अनदलुशिया के अबु-बक्र-इब्न-उमर का नाम बहुत विख्यात है। वह कोरडोवा में उत्पन्न हुआ और ९७७ ई० में उसकी मृत्यु हो गई। इसकी पुस्तक 'तारीख इफ्तिताह अल-अनदलुस' में अब्द-अल-रहमान तृतीय के काल तक की मुस्लिम विजय का वर्णन किया गया है। उसने व्याकरण शास्त्र पर भी कुछ ग्रन्थों की रचना की थी। दूसरा प्रसिद्ध इतिहासकार इब्न-हय्यान (९८७-१०७६) था। इसने कई ग्रन्थों की रचना की परअभाग्यवश इसका एक ही ग्रंथ (अल-मक़तबिस फि-तारीख-रिज़ाल-अल-अन्दलुस) उपलब्ध है। अन्दलुशिया में अनेक लेखक उत्पन्न हुये। इनमें अबु-अल-वाहिद-इब्न-मुहम्मद-इब्न-अल-फरदि का नाम उल्लेखनीय है। इसका जन्म ९६२ में कोरडोवा में हुआ और यहीं पर उसने शिक्षा ग्रहण की थी। तीस वर्ष की अवस्था में वह तीर्थयात्रा के लिए निकला और कई स्थानों का भ्रमण किया। फरादि का केवल एक ही ग्रन्थ 'तारीख़ उल्मा-अल आन्दलुस' उपलब्ध है। इतिहास के सुप्रसिद्ध और सर्वोत्क्रिष्ट लेखकों में लिसान-अल-दीन इब्न-अल-खतीब (१३१३-७४) अब्द-अल-रहमान-इब्न खनदून (१३३२-१४०६)

विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं। खतीब की विशेष उल्लेखनीय ग्रनदा का इतिहास है। खलदून की 'मुकद्दमाह' ऐतिहासिक विकास पर प्रथम पुस्तक है। वह पहला व्यक्ति था जिसने इतिहास की महत्ता के ऊपर प्रकाश डाला। हिट्टी का यह कथन पूर्णतया सत्य है, "No Arab writer, indeed, no European, had ever taken a view of history at once so comprehensive and philosophic......ibn-Khaldeen was the greatest historical philosopher Islam produced and one of the greatest of all the time." इसके अतिरिक्त खलदून ने अरब वासी, पर्शियन और बर्बर लोगों का इतिहास लिखा।

**भूगोल**--मुस्लिम शासन में स्पेन ने भूगोल के क्षेत्र में काफी उन्नति की थी। इस काल के भूगोल लेखकों में अल-बकरि और अल-इद्रीसि का नाम प्रसिद्ध है। बकरि ने कोरडोवा में बहुत अधिक ख्याति प्राप्त की थी इसकी मृत्यु काफी वृद्धावस्था में सन् १०९४ में हुई। इसने उपर्युक्त विषय पर एक विशाल ग्रन्थ लिखा जिसका नाम 'अल-मसालिक व अल-ममालिक' था। आज यह पुस्तक केवल कुछ खण्डों में ही उपलब्ध है। इस काल की भूगोल की पुस्तकों को हम मार्ग सूचक पुस्तक कह सकते हैं। अल-इद्रीस ११०० ई० में स्यूटा में उत्पन्न हुआ था। उपर्युक्त लेखक के उपरान्त के भूगोल ग्रन्थों को हम केवल यात्रियों के वर्णन कह सकते हैं। इस काल में अरब यात्रियों ने दूर-दूर के देशों का भ्रमण किया और वहाँ के वर्णनों को लिखा। इन यात्रियों में इब्न जुबैर, अबु-अल-हुसैन मुहम्मद-इब्न अहमद उल्लेखनीय हैं। ११८३-११८५ के मध्य इब्न जुबैर ने ग्रेनेदा से मक्का तक की यात्रा की। मार्ग में उसने मिश्र, अल-ईराक़ और सीरिया का भी भ्रमण किया। उसने अपनी इस यात्रा का पूर्ण वृतान्त लिखा है। अरबी साहित्य में इसका यह यात्रा वृत्तान्त आज भी अमर है। अबु-हामिद ग्रेनदा का रहनेवाला था, इसने ११३६ में रूस की यात्रा की थी। पर उपर्युक्त समस्त यात्रियों में इब्न बतूता के यात्रा वृतान्त का सबसे महत्वपूर्ण स्थान है। इसका जन्म तन्ज़ह में १३०४ में हुआ था। इसने समस्त मुस्लिम साम्राज्य की यात्रा की थी। पूर्व में यह लंका, बंगाल, मलदिव द्वीप और चीन तक गया था। इनके अलावा यह कान्सटेन्टिनोपुल, अफ्रीका के साथ-साथ बुलधार के नगर के भी इसने दर्शन किये थे। अरब के भूगोल विज्ञान ने इस क्षेत्र में पश्चिम को बहुत कम प्रभावित किया। इन भूगोल-वेत्ताओं ने पूर्व प्रचलित पृथ्वी के गोल होने के सिद्धान्त को माना, जिसके फलस्वरूप आगे चल कर ही नयी दुनिया की खोज हो सकी। इस सिद्धान्त का चलानेवाला अबु-उबैदा मुस्लिम अल-बलन्सि था। यह दसवीं शताब्दी में उत्पन्न हुआ था। इसने हिन्दुओं के इस सिद्धान्त को माना कि पृथ्वी की एक धुरी और केन्द्र होता है जिनकी दूरी दोनों स्थानों पर समान होती है। अरबों ने इसका नाम 'अरीन' सिद्धान्त रखा। इस सिद्धान्त का अध्ययन कर कोलम्बस को इस विषय

का ज्ञान हुआ कि दुनिया गोल है। इस सिद्धान्त से आगे चलकर मध्ययुग में अन्वेषकों को बहुत अधिक सहायता प्राप्त हुई और लोगों को अनेक नये देशों का भी ज्ञान हुआ। यात्रा के वर्णनों का अध्ययन कर लोगों का पर्यटन की ओर चाव बढ़ने लगा।

**खगोल** ( astronomy ) **और गणितशास्त्र** – इस क्षेत्र में प्रगति स्पेन में दसवीं शताब्दी के उपरान्त हुई। कोरडोवा के शासकों ने इस विषय के विद्वानों को बहुत अधिक सम्मान प्रदान किया। कोरडोवा के उपरान्त सिविलि और टोलिडो के राज्यों में अनेक गणित और ज्योतिष के विद्वानों को प्रश्रय मिलता था। अबु-मशर के अनुसार मनुष्यों के जीवन और मरण में तारों का प्रभाव पड़ता है। उसके उपरान्त उसके इस सिद्धान्त को अन्दलुशिया के ज्योतिषाचार्यों ने अपनाया। स्पेन से ही ज्योतिष और गणित पश्चिम में फैली। अनेक मुस्लिम ज्योतिष के ग्रन्थों का लैटिन में अनुवाद किया गया। ज्योतिष की तालिकाओं (tables) को एगिस ने 'अलफिनसाइन टेबल्स' के नाम से १३ वीं शताब्दी में क्रमबद्ध किया। यह अरब ज्योतिष का ही विकसित रूप था। स्पेन के अरब खगोल वेत्ताओं ने इस देश के लिए पूर्व के ज्योतिष के आधार पर अनेक ग्रन्थों की रचना की थी। स्पेन का इस क्षेत्र में पहला वैज्ञानिक अबु-अल-क़ासिम मसलमह अल मजरीति था, जिसने अलख्वारिज़म की ग्रहों की तालिका का परिवर्द्धन और संशोधन किया। उसने इन तालिकाओं के आधार सिद्धान्त को बदल दिया। ११२६ ई० में ख्वारिज़्मी की ग्रह तालिका का एडीलार्ड ने लैटिन में अनुवाद किया। टोलिडन तालिकायें पर्यवेक्षण और अध्ययन पर आधारित थीं। इनमें स्पेनिश मुस्लिम और यहूदी लोग थे जिनमें अल-जरक़ालि, अबुइशाक़ इब्राहीम इब्न-यहया का नाम विख्यात है। इनकी तालिकाओं से भौगोलिक ज्ञान प्राप्त होता है। इन समस्त ग्रन्थों की आधार-शिला टोलेमी और ख्वारिज़्मी के ग्रन्थ थे। रेमण्ड ने अपने खगोल के ग्रन्थों का आधार ज़रक़ालि के ग्रन्थों को बनाया। ज़रकालि उस युग का बहुत प्रसिद्ध खगोलशास्त्री था। उसने खगोल के अध्ययन हेतु एक यन्त्र का आविष्कार किया, जिसका नाम 'सफीहह' था। कोपरनिकस ने अपनी पुस्तक में इसका उल्लेख किया है। बीजगणित, त्रिकोणमिति (trigonometry) और रेखा-गणित विश्व को अरबों की ही देन है। स्पेन के अन्तिम खगोलशास्त्रियों में नूर-अल-दीन-अबु-इशाक़ अल-बित्रूजि का नाम विशेष उल्लेखनीय है। इसमें कोई भी सन्देह नहीं कि विश्व सभ्यता में ज्तोतिष के क्षेत्र में अरबों की बहुत बड़ी देन है। आज भी बहुत से योरोपियन भाषा के ग्रहों और तारों के नाम अरब नामों से ग्रहण किये गये हैं। हिट्टी का यह कथन सत्य है कि, "Arabic etymology testify to the rich legacy of Islam to Christian Europe."

गणित के क्षेत्र में सबसे महत्त्वपूर्ण अरबों का 'शून्य' सिद्धान्त था। उन्होंने

उस सिद्धान्त की खोज नहीं की वरन् समस्त योरप में इसका प्रसार किया। इससे लोगों को दनिक जीवन के कार्यों में बहुत अधिक सहायता प्राप्त हुई और गणित का बहुत अधिक व्यावहारिक महत्त्व हो गया। अल-ख्वारिज्मी पहला व्यक्ति था जिसने अंकशास्त्र का क्रम वद्ध अध्ययन किया। नवीं शताब्दी में स्पन में अंकशास्त्र का विकास हो गया था, जिसको स्पेनी मुस्लिम 'हुरूफ-अलधुवार कहते थे। कुछ विद्वानों के कथनानुसार 'धुवार अंक' रोम से लिये गये थे और अरबों के आक्रमण के पूर्व से प्रचलित थे। आधुनिक योरोपियन अंकों की उत्पत्ति इन्हीं धुवार अंकों से हुई।

**बनस्पति और औषधि विज्ञान** ( Botany and medicine )– वनस्पति विज्ञान का भी अरबों ने क्रमबद्ध अध्ययन किया। इन्होंने पौधों का विभाजन तीन प्रकार से किया। पहले के अन्तर्गत जो बीज से उत्पन्न होते हैं, दूसरे जो काटकर और तीसरे जो अपने आप उत्पन्न होता हैं। कोरडोवा के चिकित्सक अल-धफिकि ने स्पेन और अफ्रीका के अनेक पौधों के अरबी नाम रखे। १२ वीं शताब्दी में अबु जकरीया ने कृषि विज्ञान पर 'अल-फिलाहह' नामक ग्रन्थ लिखा। यह सिविलि का रहने वाला था। इस पुस्तक में ५८५ पौधों का वर्णन किया गया है। इसके साथ ही साथ इसमें भूमि की किस्मों और पौधों के रोगों का भी विस्तार से वर्णन किया गया है। स्पेन का सर्व-प्रसिद्ध बनस्पतिशास्त्री अब्दुल्ला इब्न-अहमद-इब्न-अल-बेतार था। इसके दो प्रसिद्ध ग्रन्थ 'अल-मुधनि-फि-अल-अदवियह-अल-मुफ़दह' और 'अल-जामि-फि-अल-अदविहय-अल-मुफ़दह' हैं। इसने अनेक स्थानों की यात्रा की और वहाँ की वनस्पति का अध्ययन किया। अरब देश की तरह स्पेन में भी अनेक चिकित्सक थे। औषधि विज्ञान में स्पेन में बहुत अधिक प्रगति हुई। इस काल का सबसे महान् शल्य-चिकित्सक (surgeon) अबु-अल-कासिम खलफ-इब्न-अब्बास जहराति था। यह अल हक़म द्वितीय का चिकित्सक था। इसने घावों की चिकित्सा के लिए नई पद्धति चलाई। इसके अनुदित शल्य-शास्त्र के ग्रन्थ का लैटिन में अनुवाद किया गया। औषधि विज्ञान के क्षेत्र में उस समय इब्न-जुहर का नाम बहुत प्रसिद्ध था। उसने औषधि विज्ञान पर छै विशाल ग्रन्थों की रचना की, पर दुर्भाग्यवश उनमें से केवल तीन ही उपलब्ध हैं। इनमें सबसे प्रसिद्ध 'अल-तसीर-फि अल-मुदावाह व-अल तदबीर' है। इसका जन्म सिविलि में १०९४ के लगभग हुआ था। यह कई वर्षों तक अब्द-अल-मुमिन के दरबार का चिकित्सक रहा। इब्नजुहर के वंश में ६ पीढ़ियों तक चिकित्सक का व्यवसाय चलता रहा।

**दर्शन**—स्पेन में अरबों ने केवल भौतिकवादी विचारधाराओं को ही प्रश्रय नहीं दिया, वरन् दर्शन के क्षेत्र में अभूतपूर्व उन्नति हुई। स्पेन के विद्वान वर्ग की सबसे बड़ी विशेषता यह थी कि दार्शनिक विचारों का अध्ययन और श्रवण करने में वे वहुत आनन्द प्राप्त करते थे। इसी भावना के फलस्वरूप अनेक

दार्शनिक उत्पन्न हुए। हिट्टी के अनुसार, "The crowning achievement of the intellectual class of Arabs in Spain was in the realm of philosophical thought." इन दार्शनिकों ने लैटिन और ग्रीक ग्रन्थों का बहुत सूक्ष्म रूप से अध्ययन किया। इनके विचार में अरस्तु और प्लेटों ने जो कुछ कहा वह सत्य था। इस युग के पहले दार्शनिकों में सोलोमन-गबीरील था। यह यहूदी था। इसका जन्म १०२१ में मलग में हुआ था। इसको 'यहूदी प्लेटों भी कहा जाता है। इसका मुख्य ग्रन्थ 'यन्बू-अल हेआह' था। सन् ११५० में इसका अनुवाद लैटिन भाषा में हुआ। मुस्लिम स्पेन के दार्शनिक विचारों में बारहवीं शताब्दी का महत्वपूर्ण स्थान है। इस शताब्दी का आरम्भ प्रसिद्ध दार्शनिक इब्न बाज्जह से हुआ। दर्शन के अलावा इसने चिकित्सा, विज्ञान और संगीत पर ग्रन्थों की रचना की थी। पर इसका सबसे महत्वपूर्ण ग्रन्थ दर्शन पर 'तदबीर अल-मुतब्रहिद' था। इस पुस्तक में इसने यह दिखाने का प्रयास किया है कि किस प्रकार व्यक्ति अपने सक्रिय ज्ञान के द्वारा अपनी आत्मा को ईश्वर तक पहुँचा सकता हैं। इब्न बज्जाह के विचारों को इब्न तुफैल ने आगे बढ़ाया। इसकी अरस्तू के दर्शन पर बहुत अधिक आस्था थी। तुफैल बहुत समय तक युसुफ (११६३-८४) के दरबार में चिकित्सक रहा। ११८२ में इसने अपने पद से अवकाश प्राप्त कर लिया और अपने स्थान पर इब्न-रूशद को नियुक्त किया। रूशद भी उस काल का एक बहुत बड़ा दार्शनिक था। इसीलिए इन दोनों के लिए हिट्टी ने कहा है, "These two luminaries shed imperishable lustre on the court of the early Muwahhids, a dynasty puritanic in theology but liberal in its patronage of philosophy." इब्न रूशद के विचारों और दर्शन का प्रभाव पश्चिम में बहुत अधिक पड़ा। इसका जन्म ११२६ में कोरडोवा में हुआ। इसके विचारों पर योरुप का बहुत अधिक प्रभाव पड़ा। पश्चिम के विद्वानों के विचार में वह भाष्यकार (commentator) था। रूशद एक विवेकी दार्शनिक था। उसने कहा था कि धार्मिक नियमों को सत्य की कसौटी पर कस कर देखना चाहिए। इतना होने पर भी वह एक स्वतन्त्र विचारक नहीं था। ईश्वर की सृष्टि को उसने अनादि बताया। रूशद के उपरान्त इब्न मेमून और इब्न अरेबि प्रसिद्ध विद्वान हुए। इब्न अरेबि का जन्म ११६५ में मुर्सिया में हुआ। इसके विषय में हिट्टी ने कहा है, "The greatest speculative genius of Islamic Sufism." यह सूफी विचारधारा को माननेवाला था। इसमें कोई भी सन्देह नहीं कि स्पेन में अरबों ने अनेक दार्शनिक विचारों को जन्म दिया। इन दार्शनिकों ने दर्शन के अलावा अन्य विषयों पर भी बहुत महत्वपूर्ण ग्रन्थ लिखे।

मूल ग्रन्थों के अलावा इस काल में अनेक ग्रन्थों का अनुवाद भी हुआ।

स्पेन में टोलिडो अनुवाद का केन्द्र था और यहाँ पर अनेक इस्लामी शिक्षा संस्थायें थीं। ११४५ में रोवर्ट ने सबसे पहले ख्वारिज्मी की बीजगणित का अनुवाद किया। इन अनुवाद कार्यों में हिब्रू लोगों ने महत्वपूर्ण योग दिया। इनमें सबसे महत्वपूर्ण अब्राहम था जिसने ज्योतिष के दो ग्रन्थों का अनुवाद किया। १३ वीं शताब्दी में अरबों के विज्ञान और साहित्य का प्रसार योरप में हो गया।

**सरकारी संस्थायें**--पश्चिम खिलाफत का शासन पूर्वी खिलाफत की ही तरह चलता था। खलीफा का पद वंशानुगत था। वह अफसरों और सभासदों की नियुक्ति करता था। वह जिसको चाहता था पद से अलग कर सकता था और रख सकता था। शासन की सम्पूर्ण शक्ति का वही सर्वेसर्वा होता था। राजमहल का एक प्रधान होता था, जिसको हाज़ीब कहते थे। यह राजमहल के सम्पूर्ण कार्यों की देखभाल और प्रबन्ध करता था। खलीफा को शासन प्रबन्ध के कार्यों में सहायता प्रदान करने लिए वज़ीर हुआ करते थे। वज़ीर के अधीन अनेक सचिव (कुत्ताब) हुआ करते थे। वजीर और इनके सम्मिलित रूप को 'दीवान' कहते थे। उस समय को कोरडोवा के अलावा साम्राज्य ६ प्रान्तों में विभक्त था। प्रत्येक प्रान्तों का शासन करने के लिए एक गवर्नर होता था, जिसको 'वालि' कहते थे। वह प्रान्तों के शासन और सैनिक प्रबन्ध के लिए खलीफा के प्रति उत्तरदायी रहता था। 'वालि' के अधीन कुछ नगर भी हुआ करते थे। न्याय की अन्तिम अपील खलीफा के पास होती थी। उसने अपनी यह शक्ति 'कादि' लोगों को दे रखी थी। न्याय का प्रधान कर्मचारी कोरडोवा में रहता था, जिसको 'क़ादि-अल-कुदाह' कहते थे। फौजदारी और पुलिस के मुकदमों को एक विशेष जज सुनता था जिसको साहिब अल-शुरता कहते थे। कोरडोवा में राजकर्मचारियों के विरुद्ध शिकायतें सुनने के लिए एक विशेष न्यायाधीश की नियुक्ति की गई थी, जिसको 'साहिब अल-मजालीम' कहते थे। उस समय अधिकतर अर्थ-दण्ड और कारावास दिया जाता था। मृत्यु दण्ड अधिकतर राजनैतिक शत्रुओं को दिया जाता था। 'मुतसिब' नामक कर्मचारी बाजार और जनता के चरित्र पर नियंत्रण रखता था। जो जुआ और व्यभिचार करते हुए पकड़े जाते थे उनको कठोर दण्ड दिया जाता था। शासन की ठीक-ठीक स्थिति को जानने के लिए खलीफा के गुप्तचर सम्पूर्ण साम्राज्य में छाये रहते थे।

**आर्थिक स्थिति**—यद्यपि मुसलमानों ने स्पेन पर विजय प्राप्त की, पर उन्होंने कृषि कार्य को मूल निवासियों पर ही छोड़ दिया। उन्होंने कृषि की स्थिति को सुधारने का भी प्रयास किया। इसके पूर्व स्पेन में जुताई के लिए केवल बैलों का ही प्रयोग किया जाता था, किन्तु मुसलमानों ने इस कार्य में ऊंट, खच्चर, गधे और घोड़े इत्यादि पशुओं का भी प्रयोग किया। राजकीय कर अधिकतर आयात और निर्यात की वस्तुओं पर लगाये जाते थे, और यह

कर राजस्व का बहुत बड़ा स्रोत था। खलीफाओं के शासन के अन्तर्गत स्पेन की बहुत आर्थिक उन्नति हुई। राजधानी में ही उस समय तेरह हज़ार कपड़े बुननेवाले थे। चमड़े का व्यवसाय भी राजधानी में उच्च कोटि का था। चमड़े का व्यवसाय यहीं से मोरक्को और योरप के अन्य देशों में फैला। ऊन और सिल्क का व्यवसाय बहुत अधिक मात्रा में कोरडोवा और मलग में होता था। अलमिरिया में कांच और पीतल का व्यवसाय होता था। पटरना और वलेंन-सिया में मिट्टी के बर्तन बनाये जाते थे। टोलिडो अपनी तलवारों के लिए विश्व में विख्यात था। स्पेन के मूरों ने योरप को चावल, गन्ना, अनार, रुई, पालक का साग, रेशम, केले, नारंगियां, नीबू, खजूर और अंज़ीर आदि वस्तुयें उत्पन्न करना सिखाया। स्पेन में अरबों के शासन काल में घरेलू उद्योग की बहुत उन्नति हुई। मुस्लिम कारीगरों द्वारा निर्मित गलीचे, पर्दे और शालों की विश्व के बाजारों में बहुत अधिक माँग थी। एक मुस्लिम इतिहासकार के कथनानुसार कोरडोवा के इब्न-फिरनास ने नवीं शताब्दी में चश्मों, complex chronometres और उड़नेवाली मशीन का आविष्कार किया। उस समय सिविलि में नदी के मुहाने पर अनेक व्यापारिक जहाज रुका करते थे। मलागा और जेन अंजीर, संगमरमर और चीनी का निर्यात करते थे। स्पेन का अफ्रीका और एशिया महाद्वीप से व्यापारिक सम्बन्ध था। अटलान्टिक महासागर से भी स्पेन का व्यापारिक सम्बन्ध था। आज भी यदि हम विश्व के व्यापारिक नामों पर दृष्टिपात करें तब हमको उनमें अरबी प्रभाव के दर्शन होते हैं। कृषि के विकास के साथ-साथ यहाँ पर अनेक वाटि-कायें बनाई गईं। राजमहल और उच्च सरकारी कर्मचारियों के भवनों के चारों तरफ बहुत सुन्दर वाटिकायें हुआ करती थीं। समकालीन इतिहासकारों के विवरणों से ज्ञात होता है कि राजप्रासाद की वाटिका में दूर-दूर से महत्त्व-पूर्ण पेड़ों को मंगा कर लगाया जाता था।

स्पेन में इस्लामी सभ्यता का विवेचन करने के उपरान्त हमको इस विषय का पूर्ण आभास हो जाता है कि इस्लामी सभ्यता ने योरप को अनेक वस्तुयें प्रदान की थीं। इस्लाम ने ही योरप को भोजन-पान की विविध सामग्री, औषधियाँ, औद्योगिक व व्यापारिक वस्तुयें तथा नाविक जीवन के नियम प्रदान किये। अंग्रेजी भाषा के अनेक शब्द भी अरबी भाषा से लिये गये। योरप के अनेक वाद्य यन्त्र, ल्यूट, गिटार, टेम्बोराइन, ल्यूबेक आदि सेमेटिक उत्पत्ति की ओर संकेत करते हैं। इस्लाम के प्रयत्नों के ही फलस्वरूप भारत और यूनान की खोजों की रक्षा हो सकी। मुसलमानों ने अपने वैज्ञानिक दृष्टिकोण के फलस्वरूप उनके रूप को विस्तृत किया। एच० जी० वेल्स ने कहा है, "यदि यूनान वैज्ञानिक पद्धति का जनक था तो अरब उसका प्रति-पालक था।" ज्योतिष, गणित और विज्ञान के क्षेत्र में अरबों ने दूसरों से ज्ञान ग्रहण किया, पर कविता, शासन-व्यवस्था और कला के क्षेत्र में उनकी मौलिकता के दर्शन होते हैं।

# १८

# धर्म-युद्ध

मध्ययुग के इतिहास के रंगमंच में धर्म-युद्ध की घटनाओं का बहुत महत्त्वपूर्ण स्थान है। यदि इस घटना के उत्थान पर दृष्टिपात किया जाय तब हमको विदित होगा कि इसका उद्देश्य पूर्णतया धार्मिक था, पर समय के प्रवाह के साथ-साथ इसके उद्देश्यों में भी परिवर्तन हो गया। क्रूसेड् का प्रथम कारण जेरूसलम पर सेल्जुक तुर्कों का आधिपत्य था। सर्वप्रथम अरबों ने जेरूसलम पर अधिकार प्राप्त किया, पर उन्होंने धार्मिक सहिष्णुता की नीति को प्रश्रय दिया। लेकिन सन् १०७६ में इस स्थान पर सेल्जुक तुर्कों ने आधिपत्य कर लिया और ईसाई धर्म के माननेवालों पर अनेक प्रकार के अत्याचार शुरू कर दिये। जेरूसलम ईसाइयों का तीर्थ-स्थान था। इसके फलस्वरूप दूर-दूर के ईसाई लोग इस स्थान की यात्रा करने आया करते थे पर सल्जुक लोग धर्मान्ध थे। वे ईसाइयों को बन्दी बना लेते थे और बहुत अधिक धन प्राप्त करने के उपरान्त उनको छोड़ देते थे। जो तीर्थ-यात्री लौट कर जाते थे, वे तुर्कों की निर्दयता और धर्मान्धिता की कथा अपने देशवासियों से कहकर उनको उत्तेजित करने का प्रयास करते थे। बहुत समय तक यह क्रम चलता रहा, पर सल्जुकों के इस अत्याचार का योरपवासियों पर कोई प्रभाव नहीं पड़ा। पीटर नामक यात्री ने सड़कों, राजमार्गों पर अनेक ओजस्वी भाषण दिये। उसने लोगों के हृदय में ऐसी भावना भर दी कि लोग तुर्कों के विरोधी हो गये। उसने फिलस्तीन के निवासियों और तीर्थयात्रियों के कष्टों का वर्णन इतने मार्मिक ढंग से किया कि लोगों के नेत्रों से जल की धारा प्रवाहित होने लगी। उसने युग के योद्धाओं और अपने बंधुओं की रक्षा करने के लिए कहा। उसके इन भाषणों से ईसाई उत्तेजित हो उठे। और वे धर्म-युद्ध के लिए चल पड़े। सीरिया की यह अद्‌भुत यात्रा राजा और वीर व्यक्तियों ने की थी। बारहवीं और तेरहवीं शताब्दी में प्रायः प्रत्येक व्यक्ति ने कम से कम एक बार धर्म-युद्ध की सेना को पश्चिम से पूरब को जाते हुए देखा था। प्रत्येक वर्ष कुछ न कुछ व्यक्तियों का समुदाय धर्म-युद्ध की यात्रा के लिए जाता था। पोप ने फतवा दिया कि जो लोग इस युद्ध में वीरगति को प्राप्त होंगे उनको

स्वर्ग में स्थान मिलेगा। इसके फलस्वरूप अनेक धर्मांध लोगों ने अपने जीवन को ईश्वर के नाम पर न्योछावर कर दिया। दो सौ वर्ष तक प्रायः सभी प्रकार के योरोपवासी पश्चिमी एशिया की यात्रा करते रहे। जो यात्रा के अनेक कष्टों का परिवहन कर वहाँ पहुँच जाते थे वे वहीं रहकर व्यवसाय में लग जाते थे अथवा कुछ नवीन अनुभव प्राप्त कर अपने देश को लौट जाते थे। अपनी यात्रा के वृत्तान्त को रंगकर वे अपने देशवासियों को सुनाया करते थे। धर्म-युद्ध की विचारधारा बहुत पुरानी है। इस संघर्ष का आरम्भ उसी समय से हो चुका था जब से इस्लाम ने योरप में अपना प्रसार शुरू कर दिया था। यदि वास्तव में देखा जाय तो धर्म-युद्ध का आरम्भ ११ वीं शताब्दी से नहीं हुआ था पर इससे बहुत पहले इसका सूत्रपात हो चुका था। धर्म-युद्ध वास्तव में इस्लाम और ईसाई धर्म की लड़ाई थी। मुहम्मद अब्दुल्ला इनान ने अपनी पुस्तक 'Decisive Movements in the History of Islam' में लिखा है, "The idea of Crusades is older than those battles generally called by the historians 'the Crusades.' The idea of the Crusades is based on the struggle between Islam and Christianity. This struggle began since Islam emerged to conquer in its early age." वास्तव में धर्म-युद्ध का आरम्भ आठवीं शताब्दी से हुआ, जब मुसलमानों ने कॉन्सटैन्टिनोपुल में घेरा डाला था और फ्रांस की भूमि पर प्रवेश करके ईसाई धर्म के अनुयायियों को आतंकित कर दिया था। स्पेन और फ्रांस में इस्लाम के प्रसार के फलस्वरूप ईसाई धर्म को बहुत बड़ी ठेस पहुँची थी। राइन और लोअेर नदी के संघर्षों ने धर्म-युद्ध के विचारों को वास्तव में जन्म दिया। मुहम्मद अब्दुल्ला इनान का यह कथन पूर्णतया सत्य है, "These combats, fought between Christianity and Islam, on the banks of the Loire, and between Christianity and paganisn, on the banks of Rhine, were the first stage of the severe struggle which conveyed the idea of Crusades."

मोहम्मद की मृत्यु के कुछ समय उपरान्त अरबों ने अपनी विजय-पताका दूर-दूर तक फहरायी। इसी काल में उन्होंने सीरिया पर आक्रमण किया और पवित्र तीर्थ स्थान जेरूसलम पर अपना आधिपत्य स्थापित कर लिया। पर इस विजय के उपरान्त अरबों ने इसाइयों पर किसी भी प्रकार का अत्याचार नहीं किया। वे अपने धार्मिक रीति-रिवाजों को बिना किसी बाधा के पूर्ण कर सकते थे। अरबों ने स्वयं उनके तीर्थस्थान की प्रतिष्ठा की और उसको आदर प्रदान किया। ग्यारहवीं शताब्दी में खानाबदोश सल्जुक लोगों का मध्य एशिया से आगमन हुआ। इन्होंने धीरे-धीरे अब्बासीद खिलाफत के पश्चिमी भाग खुरासान, प्रशिया, ईराक़, अरमीनिया और मध्य एशिया में अपना राज्य स्थापित

कर लिया। सीरिया के सल्जुक लोग अल-रूम की तरह अपने वंश के मुख्य लोग थे, लेकिन इन लोगों के यहाँ कोई सरदार नहीं होता था। प्रत्येक वंश के प्रत्येक व्यक्ति को समान अधिकार प्राप्त थे। सीरिया के प्रत्येक नगरों का एक सल्जुक शासक होता था। सन् १०८१ ई० में ट्रिपोली बानु-अम्मार की अधीनता में एक स्वतन्त्र राज्य था। सीरिया में सेल्जुकों का पहला दल सन् १०७० के पहले दिखाई दिया। इसी समय सुल्तान अल्प अरसलान ने अरब राजकुमार अलिप्पो को जेरूसलम भेजा। उसने सेनापति अतसिज़ की सहायता से फिलस्तीन को फातिमिद शासकों के हाथ से छीन लिया। पाँच वर्ष उपरान्त अतसिज़ ने दश्मिक को भी विजय कर लिया। अल्प का पुत्र तुतुश सल्जुक वंश का वास्तविक संस्थापक था। इस वंश की स्थापना सीरिया से हुई थी। सन् १०९४ ई० में इस सुल्तान ने अलिप्पो, अलरूहा अल-मौसिल पर अपना शासन स्थापित किया। शासन स्थापना के एक वर्ष उपरान्त वह अपने दो पुत्रों के द्वारा हरा दिया गया। इसके दो पुत्र रिदवान और दुक़ाक के पारस्परिक विद्वेष से साम्राज्य का विभाजन दो भागों में हो गया। रिदवान ने अलिप्पो को अपनी राजधानी बनाई, जहाँ पर उसने १०९५ ई० से १११३ ई० तक राज्य किया। इसके विपरीत दुक़ाक़ ने दश्मिक को अपनी राजधानी बनाया। इसके पूर्व पूर्वीय सम्राट को तुर्की ने १०७१ में हराया और एशिया माइनर छीन लिया। कुस्तुन्तुनिया के ठीक सामने नेसिया का दुर्ग था। वह तुर्कों के हाथ में था। यह पूर्वीय साम्राज्य के लिए हानिकर था। सन् १०८१ ई० में सम्राट अलेक्सियस गद्दी पर आसीन हुआ। उसने यहाँ नास्तिक लोगों की शक्ति को निर्मूल करने का प्रयास किया। उसने अपने इस कार्य में चर्च के प्रधान अर्बन द्वितीय से उसने सहायता की प्रार्थना की क्योंकि वह जानता था कि इन तुर्कों की शक्ति उससे बहुत अधिक बढ़ी चढ़ी थी। अर्बन द्वितीय ने १०९५ ई० में फ्राँस में क्लेर्मन्ट नामक स्थान पर एक विशाल धार्मिक सभा का आयोजन किया, जिसमें दूर-दूर से ईसाई धर्म के अनुयायी आये हुए थे। उसने इस विशाल आयोजन में लोगों से यह प्रार्थना की कि वह उनके धर्म विरोधी तुर्क लोगों की शक्ति को चुनौती दें। कहने का तात्पर्य है कि इस्लाम और ईसाई धर्म के आपस के संघर्षों को प्रोत्साहन ईसाई चर्च ने ही प्रदान किया। इन दोनों धर्मों के आपसी संघर्षों का उल्टा इन्हीं धर्मों पर बुरा प्रभाव पड़ा। मुहम्मद अशाद ने अपनी पुस्तक 'Islam At The Crossroads' में कहा है, "It is a tragic development, both from the viewpoint of Christian church and the viewpoint of Islam. Tragic for the Church, because it has lost, after such a starting beginning, its hold over the mind of Europe. And tragic for Islam, because it had to bear the fire of the Crusades, in many forms and disguises, through long

centuries afterwards." पोप ने ईसाई धर्म के अनुयायियों को एक संदेश दिया। इस संदेश-पत्र का इतिहास में बहुत महत्वपूर्ण प्रभाव पड़ा। उस ने वीरों, सैनिकों और राजाओं को उनके पारस्परिक कलह के लिए ताड़ना दी और उनसे कहा कि वे अपने पारस्परिक विद्वेष को भूलकर अपने उन भाइयों की रक्षा में तत्पर हो जाँय जो पूर्व में रहते हैं। उसने भाषण दिया, "यदि ऐसा न किया गया तो तुर्क लोग अपने अधिकारों का विस्तार ही करते जायँगे और उन लोगों को कष्ट प्रदान करेंगे जो वास्तव में ईश्वर भक्त हैं। मैं आप लोगों से प्रार्थना करता हूँ कि ईश्वर का पवित्र समाधिस्थन्न अधर्मी लोगों के अधिकार में पड़ गया है और वे अपने कुत्सित कार्यों द्वारा उसको अपवित्र कर रहे हैं। इसके विपरीत फ्रांस में निर्धनता बढ़ रही है, यहाँ तक कि यहाँ के लोग ठीक प्रकार से अपना जीवन निर्वाह भी नहीं कर सकते हैं। जेरूसलम की पवित्र भूमि ऐश्वर्य से भरी हुई है। पवित्र भूमि की यात्रा करो और उस को अधार्मिक लोगों के अधिकार से मुक्त करो।" पोप के भाषण समाप्त होने के उपरान्त लोगों में उत्साह की भावना उत्पन्न हो गई और उन्होंने पोप को पवित्र भूमि में जाने का वचन दिया। पोप ने इसी समय यह आज्ञा प्रसारित की कि इस धर्मयात्रा में प्रत्येक व्यक्ति को अपने गले में क्रास का चिन्ह बाँधना पड़ेगा। उन लोगों को यह आज्ञा दी गई कि वे लौटते समय क्रास को पीठ में बाँध लें। यह चिन्ह इस बात को अंकित करेगा कि वे अपने पवित्र कार्य को समाप्त करके लौट आये हैं। धर्मयुद्ध वास्तव में धार्मिक उत्साह का बोधक था। बाद में इसका प्रभाव अन्य वर्गों पर भी पड़ा, जिनमें शासक लोग भी थे जो अपने खोये हुए साम्राज्य को फिर से प्राप्त करना चाहते थे। व्यवसायी, उद्यमी और अपराधी लोगों ने अपने जीवन को सुखी बनाने के लिए धर्मयुद्ध का अवलम्बन किया। विशेषतः इसके पीछे बाहरी रूप से धार्मिक भावना काम कर रही थी पर वास्तव में व्यक्तिगत स्वार्थ इसका बहुत बड़ा कारण था। मुहम्मद अबदुल्ला इनान के अनुसार, "The religious idea was not lurking behind these battles: passion of conquest, political domination and national liberty were the principal motives." जैसा कि इतिहास से हमको पता चलता है अरबों का स्पेन और सिसली पर बहुत समय तक आधिपत्य रहा इसके फलस्वरूप इन देशों के रहनेवालों के हृदय में देश-प्रेम की भावना अंकुरित हुई।

यह विशेष रूप से उल्लेखनीय है कि पोप अर्बन ने केवल उन्ही लोगों को प्रोत्साहित किया जो अपने देश के ही लोगों के धन को अनैतिक दृष्टि से छीन रहे थे। इन लोगों ने पोप के भाषण और विचारों से प्रभावित होकर धर्मयोद्धा बनना स्वीकार कर लिया। पर इसके पीछे केवल धर्म भावना ही काम नहीं कर रही थी। जैसा कि इतिहास के संस्मरणों से पता चलता है कि उस समय जेरूसलम में धन-धान्य की बहुत अधिकता थी। इसलिए लूट-मार

की भावना उनके पीछे कार्य कर रही थी। धर्मयुद्ध का दूसरा महत्वपूर्ण कारण बाइजेन्टिया के साम्राज्य का दुर्बल हो जाना था। सात शताब्दियों तक इस साम्राज्य का महत्वपूर्ण स्थान रहा। इसकी शक्ति पहले इतनी अधिक थी कि यह एशिया के खानाबदोश लोगों को योरप में नहीं घुसने देता था। लेकिन समय के प्रभाव से इसकी शक्ति भी क्षीण हो गई। एक ओर से बल्गार, पतजिनक, क्यूमक और रूसी लोग इसकी शक्ति क्षीण करने लगे और दूसरी ओर तुर्कों ने इसके राज्यों पर अधिकार कर लिया। १०७१ ई० में तुर्कों ने बाइजेन्टाइन की सेना को परास्त करके इसके कई क्षेत्रों पर अधिकार कर लिया। सम्राट अलेक्सियस ने एक लज्जाजनक सन्धि के द्वारा साम्राज्य के एक छोटे भाग को बचा लिया, लेकिन उनके अन्य आक्रमणों की शक्ति को वहन करने की उसमें शक्ति नहीं थी। उसके मस्तिष्क में एक बात आई। यदि कुस्तुनतुनिया का पतन हो जायगा तो समस्त पूर्वीय योरप पर तुर्कों का साम्राज्य स्थापित हो जायगा। उसने धार्मिक और राजनैतिक मतभेदों पर विचार न करके पश्चिमी योरप के शासकों से सहायता की प्रार्थना की। उसने योरप के अन्य शासकों से कहा कि तुर्कों से एशिया की ही भूमि पर लड़ना श्रेयस्कर होगा। उसके इस परामर्श का लोगों ने बहुत स्वागत किया और धर्म-युद्ध के लिए ईसाइयों को दूसरा कारण मिल गया। इटली के नगरों, पिसा, जेनीओ, वेनिस आदि की व्यापारिक महत्वाकांक्षा ने धर्म-युद्ध का तीसरा कारण प्रस्तुत किया। नारमन लोगों के सिसली पर आधिपत्य कर लेने के फलस्वरूप ईसाई लोगों को व्यापार के क्षेत्र में अनेक सुख और सुविधायें प्राप्त हुईं। इसके फलस्वरूप इटली के व्यापारी धन-धान्य पूर्ण हो गये। इसका प्रभाव अन्य नगरों के व्यापारियों पर भी पड़ा और उनके मन में भी तुर्कों के राज्य को हटाने की भावना प्रबल हुई। उपर्युक्त अनेक कारणों के फलस्वरूप धर्म-युद्ध की पृष्ठभूमि पूर्ण रूप से तैयार हो गई। एक समकालीन इतिहासकार का कथन है, "तुरन्त कुछ सरदार लोगों ने पोप के चरणों पर गिरकर स्वयं और अपनी सम्पत्ति को ईश्वर के नाम पर समर्पित कर दिया। इसमें कोई भी सन्देह नहीं कि धर्म-युद्ध की भावना के ही फलस्वरूप योरप में एकता की भावना का सूत्रपात हुआ। इसके पूर्व योरप अनेक उपजातियों के वैमनस्य का स्थल था। मुहम्मद अशाद ने अपनी पुस्तक 'Islam At The Crossroads' में लिखा है, "Modern Europe was born out of the spirit of the Crusades. Before that time there existed Anglo-Saxons and Germans, French aud Normans, Italians and Danes; but during the Crusades the new conception of 'Western Civilisation', a cause common to all European nations alike was created; and it was the antagonism against Islam that stood as godfather behind this new creation."

पोप ने लोगों से कहा कि जिन लोगों ने अपने जीवन में अनेक पाप कर रखे हैं वे अपने पापों का प्रायश्चित धर्म-योद्धा बनकर कर सकते हैं। पोप ने उनके हृदय में यह भावना भी भर दी कि जो लोग अधर्मियों के विरुद्ध युद्ध करते हुए वीर गति को प्राप्त हो जायँगे, मृत्योपरान्त उनको स्वर्ग प्राप्त होगा। इस के उपरान्त उन लोगों को अनेक प्रकार की सुख सुविधायें चर्च के द्वारा प्रदान की गईं। जो लोग इस धर्म-युद्ध में सम्मिलित हुए उनको महाजनों के ऋण का सूद नहीं देना पड़ा। जिन लोगों के अनेक बच्चे थे, उनकी स्त्री और बच्चों की देखभाल चर्च के द्वारा होने लगी। जो धर्म-योद्धाओं के बच्चों और स्त्रियों के साथ बुरा व्यवहार करता था वह समाज से बहिष्कृत कर दिया जाता था।

प्रथम धर्म-युद्ध १०९६ से ९९ तक चला। इसमें ईसाइयों को बहुत सफलता प्राप्त हुई। क्लेमण्ट की सभा का आयोजन नवम्बर १०९६ में हुआ था। इसमें अनेक व्यक्तियों ने भाषण दिये और फ्रांस और रोइन के साधारण व्यक्तियों की एक सेना का निर्माण किया गया। इस धर्म-युद्ध में सबसे महत्वपूर्ण कार्य पीटर ने किया और यही व्यक्ति इस धर्म-युद्ध का संचालनकर्ता था। इसमें समाज के मध्यम वर्ग के लोग जैसे कृषक, कारीगर. चरित्रहीन स्त्रियाँ और बालक भी थे। इन क्रूसेडों में किसी सम्राट् ने भाग नहीं लिया पर बड़े-बड़े सामन्तों ने इसको अप्रत्यक्ष रूप से सहायता प्रदान की। सेना में कृषक और साधारण लोगों की बहुलता के फलस्वरूप नियन्त्रण और सैन्य संगठन का कोई प्रश्न ही नहीं उत्पन्न होता था। लोग इन धर्म-युद्धों में धार्मिक भावना से इतने अधिक ओत-प्रोत थे कि उनका विश्वास था कि ईश्वर इस कार्य में उनको विजय अवश्य प्रदान करेगा। इसके फलस्वरूप पीटर वाल्टर इत्यादि के सेनापतियों के नेतृत्व में सेना अपने गन्तव्य की ओर बढ़ी। इन धर्म-युद्धों में हंगरीवालों के उपद्रवों के फलस्वरूप अनेक धर्म-योद्धाओं के प्राण गये, जो कुछ बचे भी उनको अरबों ने समाप्त कर दिया। पर यह विचारणीय प्रश्न है कि धर्म-योद्धा पवित्र भूमि में सदैव संगठित रूप में ही नहीं गये कभी-कभी वे एकाकी रूप में भी यात्रा किया करते थे। यद्यपि पहले पहल इन धर्म युद्धों में शान्त अनुयायियों ने ही भाग लिया, पर क्लेमण्ट की घोषणा के उपरान्त ३० लाख सैनिकों की संयुक्त सेना ने कुस्तुन्तुनियाँ की ओर प्रयाण किया। यह सेना तीन भागों में बँटी थी। पहले भाग के अन्तर्गत जर्मनी के ईसाई लोग थे, इसका सेनापति काउंट रेमण्ड था। दूसरे भाग के संचालनकर्ता गाडफ्रे और उसका भाई बाल्डविन था। आगे चलकर ये जेरूसलम के सम्राट् हुए। तीसरे भाग के अन्तर्गत दक्षिण इटली, फ्रांस और नार्मन्स की सेना थीं इसका संचालक बोहेमान्ड और टानक्रेड थे। उपर्युक्त सेनापति वास्तव में सेनापति नहीं कहे जा सकते हैं, क्योंकि इन युद्धों में जानेवाले लोगों ने स्वयं अपनी इच्छा से जाना स्वीकार किया था। उनको इन युद्धों में भाग लेने से किसी प्रकार का लाभ नहीं था। इसके फलस्वरूप वे अपने को सेनापति से कम

नहीं समझते थे। वे अपनी इच्छानुसार दूसरे सेनापति को भी निर्वाचित कर सकते थे। इसके फलस्वरूप सेनापति लोगों का ध्यान अपने लाभ पर लगा रहता था। मुहम्मद अब्दुल्ला इनान ने सत्य लिखा है, "The hearts of the leaders and knights were moved by a sort of religious zeal, worldly ambition was the strongest factor which pushed them to the melee of distant adventures. Rivalry for power and authority wade its may among them from the beginning, a fact which is proved by most of the Crusades" यद्यपि यह सर्व विदित सत्य है कि इन धर्म-युद्धों का एक मात्र उद्देश्य भौतिक समृद्धि प्राप्त करना था। इन युद्धों में बड़े-बड़े सेनापतियों के भाग लेने का उद्देश्य केवल प्रभुता प्राप्त करना था।

जब उपर्युक्त क्रूसेडर गाडफ्रे की अध्यक्षता में कुस्तुन्तुनियाँ पहुंचे तब उनको इस बात का ज्ञान हुआ कि ग्रीसवाले भी उनका विरोध कर रहे हैं। गाडफ्रे की सेना ने अलेक्सियस की राजधानी के पास डेरा डाला। सम्राट् अलेक्सियस ने धर्म-योद्धाओं से अधीनता स्वीकार करने को कहा। ऐसा न करने पर उसने उनपर आक्रमण कर दिया। समकालीन इतिहासकारों के विवरणों से ज्ञात होता है कि इन धर्म-योद्धाओं ने लोगों के साथ बहुत बुरा व्यवहार किया। इस धर्म युद्ध में सबसे अधिक सहायता अर्मेनिया के ईसाई लोगों से प्राप्त हुई। एशिया माइनर की यात्रा के परिणामस्वरूप धर्म-योद्धाओं की शक्ति कठिन मार्गों और छोटे-मोटे युद्धों के फलस्वरूप कम हो गई। ऐसी विकट स्थिति में अर्मेनिया से सैनिक सहायता प्राप्त हुई। इसी के फलस्वरूप बाल्डविन ने एडेसा पर अधिकार किया और अपने को अधिपति घोषित कर दिया। उसके अधीनस्थ सेनानायकों ने जेरूसलम पर आक्रमण करने का विचार छोड़ दिया और एक वर्ष उपरान्त अन्तियोक के प्रधान नगर पर अधिकार कर लिया। इन विजयों के फलस्वरूप जर्मन बोहेमन्ड और टोलेस के काउंट में अधिपति बनने के विषय में मतभेद हो गया। अन्त में इस स्थान का शासक बोहेमण्ड नियुक्त हुआ। रेमन्ड ने अपना स्वतंत्र राज्य ट्रिपोली के पास बनाया। उपर्युक्त घटना के उपरान्त १०९९ में बीस हजार सैनिक जेरूसलम की ओर गये। दो महीने तक घेरा डालने के उपरान्त नगर पर विजय प्राप्त कर ली। कहा जाता है कि इन धर्म-योद्धाओं ने यहाँ की जनता पर अनेक प्रकार के अत्याचार किये। यहाँ का शासक गाडफ्रे नियुक्त हुआ। उसने अपना नाम 'पवित्र मन्दिर रक्षक' रखा। उसकी मृत्यु के उपरान्त उसका भाई बाल्डविन गद्दी पर आया। समकालीन ऐतिहासिक विवरणों से विदित होता है कि मुसलमानों ने पश्चिमी योरप के समस्त निवासियों को फ्रैंक के नाम से संबोधित किया। पश्चिमी योरप के इन लोगों ने चार राज्यों की स्थापना की। वे क्रमानुगत एडेसा, अन्तियोक, रेमण्ड के द्वारा विजित ट्रिपली के पास के भाग

और जेरूसलम का नगर था। इस धर्म-युद्ध के उपरान्त दस सहस्त्र धर्म-योद्धा तुर्कों से अन्य नये भागों को हस्तगत करने के लिए बढ़े। पर इनमें से अधितर ये योद्धा एशिया माइनर के ही मार्ग में नष्ट हो गये। इनमें से बहुत कम अपने निर्दिष्ट स्थान में पहुँचे। इसके फलस्वरूप सारसेन लोगों से विजित नगरों की रक्षा का भार प्रथम विजेताओं पर ही निर्भर रहा।

उपर्युक्त विवरणों से इस विषय का पूर्ण आभास होता है कि तृतीय धर्म-युद्ध का बहुत महत्त्वपूर्ण स्थान था, क्योंकि ईसाइयों द्वारा विजित भाग को सलादीन ने फिर से तुर्कों के अधीन कर लिया था। इसी के फलस्वरूप उस समय के ईसाई साम्राज्य के महान् सम्राटों जैसे फ्रेडरिक बारबरोसा, फिलिप द्वितीय, इग्लैंड के सम्राट रिचर्ड प्रथम ने भाग लिया। यद्यपि आपसी वैमनस्य के फलस्वरूप अपने गन्तव्य स्थान में जाने के प्रश्न पर फ्रांस के फ्रेडरिक द्वितीय और रिचर्ड प्रथम का परस्पर संघर्ष हो गया। इसके फलस्वरूप रिचर्ड प्रथम ने अकेले ही जेरूसलम को प्रस्थान किया। यद्यपि इस युद्ध में सफलता तुर्कों को ही प्राप्त हुई। इस धर्म-युद्ध का सबसे महत्वपूर्ण स्थान यह है कि पहली बार बड़े-बड़े सम्राटों ने इसमें भाग लिया। पहली बार व्यवस्थित सैनिकों और तुर्कों में संघर्ष हुआ। यद्यपि इन सम्राटों ने धार्मिक भावना को सामने रखकर इन धर्म-युद्धों में भाग नहीं लिया, वरन् उनका उद्देश्य अपने साम्राज्य की सीमाओं को विस्तृत करना था। इसी भावना के फलस्वरूप आपसी स्वार्थों के कारण अपने गन्तव्य में पहुँचने के पूर्व ही ये सम्राट् आपस में लड़ने लगे। तृतीय धर्म-युद्ध के उपरान्त धर्म-योद्धाओं के एक समूह ने चौथे धर्म-युद्ध के रूप में जेरूसलम की ओर प्रयाण किया। इस धर्म-युद्ध के वर्णनों से सैनिकों में अव्यवस्था और उनकी मूर्खता का आभास हो जाता है। यद्यपि इन सैनिकों का उद्देश्य जेरूसलम तक पहुँचने का था; पर ये लोग कुस्तुन्तुनियाँ के आगे न पहुँच सके। इन लोगों ने इस नगर पर विजय प्राप्त की। पारस्परिक द्वेष और स्वार्थ की भावना से प्रेरित ये लोग आपस में ही संघर्ष करने लगे। कई दिनों तक इन्होंने नगर को लूटा। समकालीन विवरणों से ज्ञात होता है कि इन्होंने कुस्तुन्तुनिया को बहुत बुरी तरह से लूटा, यहाँ तक कि वहाँ के चर्चों को भी नहीं छोड़ा। उन्होंने अनेक बहुमूल्य कलाकृतियों को नष्ट कर दिया। यद्यपि इस क्षेत्र में उन्होंने एक लैटिन साम्राज्य की स्थापना की पर वह चिरस्थायी न रह सकी। सन् १४५३ ई० तक ईसाइयों की शक्ति का काफी ह्रास हो चुका था। इससे यहाँ पर तुर्कों का पुनः राज्य स्थापित हो गया। यद्यपि चौथे धर्म-युद्ध के उपरान्त अनेक धर्म-युद्ध हुए पर उनका कोई महत्व नहीं है।

इन समस्त धर्म-युद्धों में बच्चों का धर्म-युद्ध एक असाधारण घटना थी। उस समय के कुछ ईसाई लोगों ने जनता में यह भावना फैला दी कि यदि बच्चों की एक सेना बनाई जाय और उसको जेरुसलम विजय करने के लिए

भेजा जाय तो इस धर्म-युद्ध में उनको अवश्य सफलता प्राप्त होगी। इसके पीछे यह भावना काम कर रही थी कि बच्चे निर्दोष और ईश्वर के सच्चे भक्त होते हैं। इस लिए विजय अवश्य होगी। इतिहास के अध्याय में बच्चों का धर्म-युद्ध में भाग लेना एक दुर्भाग्यपूर्ण घटना है। इसमें हज़ारों अबोध बच्चों का जीवन मार्ग में ही नष्ट हो गया। जो कुछ बचे उनको दास बनाकर बेच दिया गया। इस धर्म-युद्ध का आधार बाइबिल की एक पंक्ति थी जिसमें बालकों की एक सेना के विषय में लिखा था। इस धर्म-युद्ध में बीस हज़ार बालक सदा के लिए अपने परिवार से विलग कर दिये गये।

इन धर्म-युद्धों का राजनैतिक, धार्मिक, सामाजिक और आर्थिक रूप से बहुत महत्त्व है। धर्म-युद्ध के परिमाणस्वरूप तत्कालीन समस्त परिस्थितियाँ बदल गईं। पर वास्तव में धर्म-युद्धों का जो उद्देश्य था वह पूर्ण नहीं हुआ, परन्तु इनके फलस्वरूप जिन परिणामों का उद्‌गम हुआ उसका बहुत महत्त्वपूर्ण स्थान है। जिस समय समस्त योरप अज्ञान के अन्धकार में दबा हुआ था, अरबों ने वहाँ ज्ञान का प्रसार किया था। इसमें कोई भी सन्देह नहीं कि धर्म-युद्धों के ही परिणामस्वरूप अरब सभ्यता का योरप में प्रसार हुआ। ईसाई लोगों ने मुस्लिम लोगों के राज्य में प्रवेश करके यह देखा कि वे लोग उनसे बहुत अधिक सभ्य हैं। दूसरे देशों की यात्रा के फलस्वरूप ईसाइयों की कूप-मण्डूकता कम हो गई और उनका बौद्धिक स्तर उच्च हो गया। धर्म-युद्धों के पूर्व ईसाई लोग असभ्य थे। वे वैभव और विलास नाम की किसी भी वस्तु को नहीं जानते थे। जब उन्होंने तुर्क और मुस्लिम साम्राज्य में धर्म-योद्धाओं के रूप में प्रवेश किया तब उन्होंने देखा कि नगरों का जीवन विलासमय है। इन मुस्लिम लोगों के दैनिक व्यवहार की वस्तुयें भी बहुत बहुमूल्य थीं। जब ईसाई लोगों ने इनके राज्य में प्रवेश किया तब इनकी वेषभूषा और रीति-रिवाज ने उन्हें अपनी ओर आकर्षित किया। इन्होंने विलास की अनेक वस्तुओं जैसे दीवान, सोफा, मदिरा पीने के बहुमूल्य बर्तन और दैनिक जीवन की बहुमूल्य सामग्रियों को देखा। अरबों की सभ्यता एवं संस्कृति का वर्णन हम पिछले अध्यायों में कर चुके हैं। इनका अध्ययन करने से हमको ज्ञात होता है कि कला, विज्ञान और साहित्य के क्षेत्र में अरबों ने अभूतपूर्व उन्नति की थी। धर्म-युद्ध का सबसे महत्त्वपूर्ण प्रभाव यह हुआ कि लोगों में भौगोलिक अभिरुचि बढ़ गई। लोग नये-नये स्थानों को देखने में मनोरंजन प्राप्त करने लगे। योरप के लोगों का भौगोलिक ज्ञान क्रूसेडों के पूर्व नहीं के बराबर था। इसी काल में भूमध्य सागर, एशिया और अफ्रीका का विस्तृत रूप से ज्ञान प्राप्त हो सका। नये-नये देशों का पर्यटन करने से केवल भौगोलिक ज्ञान ही विस्तृत नहीं हुआ वरन् लोगों के हृदय में व्यापार और धन-सम्बन्धी भावनायें उत्पन्न होने लगीं। इसी के फलस्वरूप अनेक यात्रियों ने अनुसन्धान के लिए बड़ी-बड़ी यात्रायें शुरू कर दीं। इनमें सबसे महत्त्वपूर्ण मार्कोपोलो था। आधुनिक पुनर्जागरण

(Renaissance) का एकमात्र कारण ये धर्म-युद्ध थे । इसीके फलस्वरूप योरप में अरबों की कला, विज्ञान और साहित्य का प्रसार हुआ । अरबों ने प्राचीन विश्व की सभ्यताओं के अच्छे तथ्यों को ग्रहण किया और उसको नवीन आवरण प्रदान किया । यद्यपि उस काल से ईसाई देशों ने अरबों की इस महान् देन के गुणगान नहीं किये ; पर इसमें सन्देह नहीं कि योरप की सभ्यता को उच्चतम श्रेणी में पहुँचाने का श्रेय इन्हीं मुस्लिम लोगों को है । मुहम्मद असाद के अनुसार, "The Renaissance, the revival of European arts and sciences with its extensive borrowing from Islamic, mainly Arabic, sources was largely due to the martial contact between East and west, Europe gained it, in the domain of culture, for more than the world of Islam ever did, but it never acknowledegd this indebtedness by a diminution of its old hatred of Islam."

यद्यपि धर्म-युद्धों का उद्देश्य मुख्य रूप से धार्मिक था पर उसके परिणाम उद्देश्य से पूर्णतया विपरीत थे । धर्म-युद्ध का सबसे महत्त्वपूर्ण परिणाम व्यापारिक सम्बन्धों का सूत्रपात था । जब अनेक ईसाई लोग धार्मिक भावना के फलस्वरूप दूर-दूर के देशों में गये तब उन यात्रियों ने उन देशों में अनेक ऐसी वस्तुओं की बहुलता देखी जो व्यापारिक दृष्टिकोण से बहुत महत्त्वपूर्ण थीं । इसी के फलस्वरूप उन्होंने उन देशों से वे वस्तुयें ले जाना प्रारम्भ किया जिनकी वहाँ बहुलता थी और वह वस्तुयें वहाँ पर लाना प्रारम्भ किया जिनकी आवश्यकता थी । इसका यह तात्पर्य नहीं कि धर्म-युद्धों के पूर्व किसी भी प्रकार का व्यापारिक सम्बन्ध नहीं था, पर इन धर्म-युद्धों के फलस्वरूप इन व्यापारों को बहुत अधिक प्रोत्साहन प्राप्त हुआ । ग्यारहवीं शताब्दी में योरोप में रेशम, चीनी, सोंठ, लौंग, दालचीनी और गोलमिर्च आदि वस्तुयें दुर्लभ थीं । इन धर्म-युद्धों के उपरान्त ये बहुत अधिक मात्रा में उपलब्ध होने लगीं । अनेक प्रकार के पौधे एक स्थान से दूसरे स्थान को लाये जाने लगे । योरप के देशों में पहले तो ताँबे और कांसे के दर्पणों का प्रयोग होता था पर अरबों ने वहाँ पर शीशे के दर्पणों का प्रयोग शुरु किया । सामन्तवादी काल में योरप का मुख्य व्यवसाय कृषि था, पर मुस्लिम प्रभाव के फलस्वरूप ऐसे नगरों की स्थापना हुई जो व्यापार और उद्योग के केन्द्र थे । ईसाइयों ने इनसे बैंक और ऋण पद्धति के नये विचारों को ग्रहण किया । मुहम्मद अब्दुल्ला का कहना है, Crusades were due two principal factors, one moral and the other social or material." सामाजिक क्षेत्र में धर्म-युद्धों का बहुत महत्त्वपूर्ण स्थान है । इनके पूर्व सम्पूर्ण योरप छोटे-छोटे राज्यों में विभक्त था । इस व्यवस्था को

फ्यूडेलिज़्म कहते हैं। इस व्यवस्था के अन्तर्गत बड़े-बड़े जमींदार अपनी भूमि के भागों को नये-नये असामियों को प्रदान करते थे। छोटे जमींदार किसी बड़े जमीदार से सम्बन्ध स्थापित कर लेते थे। इस व्यवस्था के अन्तर्गत सम्राट् के बड़े-बड़े असामी स्वयं राजा बन बैठे थे। लोग अपने आसमियों के साथ अच्छा व्यवहार नहीं करते थे। फ्यूडेलिज़्म के नियम प्रत्येक स्थानों में एक से नहीं थे। जमींदार के प्रत्येक असामी को अपने कर्तव्यों के पालन करने की शपथ लेनी पड़ती थी। फ्यूडल काल में रण और रक्तप्रियता की भावनायें बहुत अधिक बढ़ चुकी थीं। ऐसी स्थिति में जनता का जीवन संकट से भरा हुआ था। जीवन में शान्ति और नियमों का कोई स्थान नहीं था। सामाजिक दृष्टिकोण से धर्म-युद्धों ने सामन्तवाद का अन्त करने में हाथ बटाया। धर्म-युद्ध के फलस्वरूप अनेक जमीदारों ने अपनी जागीरों को बेचकर धन प्राप्त किया। व्यापार और उद्योग धन्धों के विकास के कारण बहुत से लोगों ने कृषि कार्य छोड़ दिया और व्यापार और उद्योग धन्धों को अपनाया। धार्मिक क्षेत्र में भी धर्म-युद्धों का बहुत प्रभाव पड़ा। पहले लोगों का यह विश्वास था कि पोप पृथ्वी में ईश्वर का प्रतिनिधि है, पर इन धर्म-युद्धों ने उनके हृदय में पोप के प्रति सम्मान कम कर दिया। नये राज्यों की स्थापना हो गई और राज्यों और नगरों की शक्ति में काफी वृद्धि हो गई। इन्हीं धर्म-युद्धों के परिणाम स्वरूप कुतुबनुमा, बारूद और मुद्रण कला का आविष्कार हुआ।

धर्म-युद्ध के ही परिणाम स्वरूप योरप में एकता की भावना का संचार हुआ। इनके पूर्व योरप में अनेक सम्राट् शासन किया करते थे। उनके एक दूसरे से अच्छे सम्बन्ध नहीं थे। प्रत्येक सम्राट् का उद्देश्य केवल अपने साम्राज्य की सीमा को विस्तृत करना था। पर धर्म-युद्धों के परिणाम स्वरूप सब सम्राटों ने एक साथ मिलकर तुर्की की शक्ति का सामना किया। योरोप की एकता की भावना का सूत्रपात इसी समय हुआ। मुहम्मद अब्दुल्ला इनान के अनुसार, "Thus the Crusades were, for the European nations, the cradle of moral unity which was a neuphenomenon, in fact the beginning of European unity." धर्म-युद्धों के परिणाम स्वरूप अनेक विचित्र संस्थाओं की स्थापना हुई, जिनमें निम्नलिखित उल्लेखनीय हैं। हास्पिटलर्स (रोगिसेवक), टेम्पलर्स टयूटानिक नाइट्स (वीरयोद्धा)। एक ही व्यक्ति दोनों प्रकार के कार्यों को कर सकता था। रोगी सेवक संस्था की उत्पत्ति बीमार धर्म-योद्धाओं के लिए पहले पहल हुई थी। पर बाद में जन साधारण की भलाई करना इस संस्था का कार्य हो गया। अनेक धर्म-योद्धाओं और संस्थाओं को वीरता और जन कल्याण के कार्यों के फलस्वरूप जागीरें प्राप्त हुईं। रोगी सेवक लोग नाइट (वीर योद्धाओं) का भी काम करने लगे। चर्च के निर्धन सैनिकों का बहुत अधिक सम्मान होता था। ये लोग लाल वस्त्र और क्रास धारण करते थे। इनको सम्पूर्ण जीवन

अविवाहित रहना पड़ता था। इस संस्था ने जन-कल्याण के लिये अनेक कार्य किये, जिसके फलस्वरूप इसकी धाक सम्पूर्ण योरप में फैल गई। बहुत से प्रतिष्ठित लोग अपने घर बार छोड़ कर लोगों की सेवा करने लगे। इस संस्था में उच्च श्रेणी के लोगों के आ जाने कारण अपरिमित धन आ गया। इस संस्था को किसी प्रकार के कर नहीं देने पड़ते थे। इसके सदस्यों की शक्ति इतनी अधिक बढ़ गई थी कि इन लोगों को बहिष्कृत करने का अधिकार विशप तक को नहीं था। असीम अधिकार प्राप्त होने के कारण ये लोग उद्दण्ड हो गये। बाद में इस संस्था में दुष्ट और बुरे चरित्र के लोगों को भी स्थान मिलने लगा। १४ वीं शताब्दी में पोप और फ्रांस के फिलिप द्वितीय की सहायता से इस संस्था को समाप्त कर दिया गया। बहुत से सम्माननीय टेम्पलर्स को जीवित ही जला दिया गया। तीसरी संस्था का नाम टयूटनिक नाइट संस्था था। धर्म-युद्ध के समाप्त होने पर इसका उद्देश्य मूर्तिपूजकों पर विजय प्राप्त करना था। इन्होंने वाल्टिक के किनारे राज्य की स्थापना की थी।

समकालीन इतिहासकारों के वृतान्तों से पता चलता है कि सामान्य सैनिकों की श्रेणी में चोर और डाकू लोग अधिक सम्मिलित थे। इन लोगों के इस उत्साह को देखकर सर्व साधारण लोगों ने समझा कि उनको ईश्वरीय ज्ञान का अनुभव हो गया है। पापियों के समाज से निकल जाने से बहुत लाभ हुआ। इससे शान्ति की स्थापना हुई। धर्म-युद्धों के फलस्वरूप अनेक बड़े-बड़े नगरों की स्थापना हुई। पर उपर्युक्त तथ्यों से यह नहीं समझ लेना चाहिये कि केवल धर्म-युद्धों के ही द्वारा मुस्लिम सभ्यता का पश्चिम में प्रसार हुआ। यह एक सर्व विदित सत्य है कि युद्धों से सभ्यता का प्रसार नहीं होता है। स्पेन और अन्दलुसिया और सिसली के शान्तिकालीन प्रेम-भाव-पूर्ण पारस्परिक सम्बन्धों के फलस्वरूप ही विशेषकर अरब सभ्यता का प्रसार हुआ। मुहम्मद अब्दुल्ला इनान का कथन पूर्णतया सत्य है, "The gain of western civilization from that of Islam, was greater, not in the range of crushing calamities and battles, but in the cradle of peace--in the plains of Andalusia and Sicily where Islam and Christianity cordially met and co-operated with understanding." इसमें किसी भी प्रकार का सन्देह नहीं कि धर्म-युद्धों के अनेक महत्वपूर्ण परिणाम थे। अनेक लाभ होने के साथ ही साथ हानि भी हुई। और ईसाई और मुसलमान एक दूसरे के गहरे शत्रु हो गये। पूरा यूरोप मुसलमानों का शत्रु हो गया। ईसाइयों और मुसलमानों का विरोध गहन हो गया।

१९

# फातिमिद खिलाफत

इतिहास में इस्लाम का अभ्युदय विशुद्ध रूप में अरब धर्म के रूप में हुआ था। मोहम्मद के अनुयायियों की ऐसी धारणा थी कि उनकी भूमि में इस्लाम के अलावा कोई दूसरा धर्म नहीं होना चाहिये। इस्लाम धर्म ने अपने प्रसार के साथ-साथ उन लोगों का विरोध किया जो कि बहुदेव वाद में विश्वास करते थे। इस्लाम के समस्त सिद्धान्तों का आधार क़ुरान था। इसकी सबसे प्रमुख विशेषता यह थी कि उसने समस्त सभ्यताओं के अच्छे-अच्छे तत्वों को ग्रहण किया। मोहम्मद साहब की मृत्यु के उपरान्त उत्तराधिकार का प्रश्न उठ पड़ा। अली जो कि मोहम्मद की पुत्री के पति थे उनको उत्तराधिकारी बनाने के विषय में मत भेद हो गया। मोहम्मद साहब के कोई पुत्र नहीं था, इससे उनकी पुत्री ही मोहम्मद की निकटतम सम्बन्धी थी। अनेक सैद्धान्तिक मतभेदों के फलस्वरूप इस्लाम में दो वर्ग उत्पन्न हो गये, पहला शिया और दूसरा सुन्नी। शिया लोग अली को वास्तविक पैगम्बर मानते हैं। डी. लेसी ओलियरी (De Lacy O'leary) ने लिखा है, "Shi'its regarded the Imam as an incarnation of the Divine spirit passed on from 'Ali, and many believed that Ali was the true prophet of God whose office had been fraudulently intercepted by Muhammad." अब्बासिद विद्रोह के समय अधिकतर शिया लोगों ने जफर को अपना इमाम माना। यह बहुत ही विद्वान व्यक्ति था, और यूनानी दर्शन और विज्ञान ने इसको बहुत प्रभावित किया। इसने अनेक ग्रन्थों की रचना भी की। इसने क़ुरान के अनेक स्थलों की व्याख्या की और दार्शनिक स्थलों का बहुत सुन्दर निरूपण किया था। इसने कहा कि क़ुरान के वास्तविक अर्थ को केवल इमाम ही बतला सकता है। इसमें कोई भी सन्देह नहीं कि जफर की मृत्यु के उपरान्त इस्लाम में एक नया वर्ग उत्पन्न हो गया। जफर ने अपने पुत्र इस्माईल को अपना उत्तराधिकारी बनाया, पर कुछ समय उपरान्त उसके व्यक्तिगत चरित्र को देखकर अपने दूसरे पुत्र मुसा अल-क़ाज़म को उत्तराधिकारी बनाया। इसके उपरान्त उसने कहा कि उसके पिता को ईश्वरीय

उत्तराधिकार को परिवर्तित करने का अधिकार नहीं है। इसके फलस्वरूप शिया लोगों में दो वर्ग बन गये। एक वर्ग ने इस्माइल को वास्तविक उत्तराधिकारी माना और दूसरे वर्ग ने मुसा को। जफर ने इमाम को ईश्वर का प्रतिनिधि बताया और कहा कि एक इमाम की मृत्यु के उपरान्त उसकी आत्मा दूसरे इमाम में चली जाती है। शिया धर्म के उत्पन्न होने का राजनीतिक कारण था और राजनैतिक उद्देश्यों की पूर्ति के लिए ही यह धर्म चलाया गया। लेनपूल के अनुसार "In its inner essence Shi 'ism, the religion of the Fatids, is not Mohammedanism at all. It merely took advantage of an old Sehism in Islam to graft upon in a totally new and largely political movement." (Story of Cairo) प्रोफेसर निकोलसन ने अपनी पुस्तक 'लिटरेरी हिस्ट्री आफ योरूप' में लिखा है, "Filled with a fierce contempt of the Arabs and with a free thinker's contempt for Islam, Abdullah b. Maymun conceived the idea of a vast secret society which should be all things to all men, and which by playing on the strongest passions and tempting the inmost weakness of human nature, should unite malcontents of every description in a conspiracy to overthrow the existing regime." जैसा कि हम ऊपर वर्णन कर चुके हैं इन धार्मिक मतभेदों का वास्तविक कारण राजनैतिक था। शिया सम्प्रदाय के माननेवाले यह चाहते थे कि शासन में उनका प्रभुत्व हो और शिया वर्ग से ही कोई खलीफा के पद पर आसीन हो। सर्व प्रथम अपने राजनैतिक उद्देश्यों की पूर्ति के लिए शिया लोगों ने उमय्यद शासकों को हटाने का प्रयास किया। इसके लिए उन्होंने षडयन्त्र में अब्बासी लोगों को अपना पूर्ण सहयोग प्रदान किया। जब अब्बासी लोगों ने शासन प्राप्त कर लिया तब इन्होंने शिया लोगों की उपेक्षा आरम्भ कर दी। इस घटना के उपरान्त जैसा स्वाभाविक था शिया लोगों ने अब्बासी खिलाफत को हटाने का प्रयास किया। फ़ातिमिद खिलाफत की स्थापना ९०९ ई० में ट्यूनिशिया में हुई। इसका संस्थापक सैद-इब्न हुसैन था जो सम्भवतः इस्माईलित सम्प्रदाय के द्वितीय संस्थापक पर्शियन अब्दुल्ला-इब्न मेमून का वंशज था। मामून के उत्तराधिकारी हुसैन की प्रतिभा बहुमुखी थी। इन दोनों के प्रयत्नों के फलस्वरूप इस्माईलित सम्प्रदाय का प्रभुत्त्व बढ़ गया। इन्हीं के प्रचार और कार्यों के फलस्वरूप उमय्यद शासकों का शासन और प्रभुत्त्व सदैव के लिए विलुप्त हो गया। अपने सम्प्रदाय को सफलता की उच्च सीढ़ी पर पहुँचाने का श्रेय अब्दुल्ला-अल-हुसैन-अल शी को था। यह अल-यमन का रहनेवाला था। नवीं शताब्दी के अन्तिम दिनों में उसने अपने को महदी का अनुयायी घोषित किया और दक्षिण अफ्रीका के बर्बर

लोगों के हृदय में विद्रोह की भावनायें उत्पन्न कीं। इनमें कितामह गोत्र के लोग विशेष उल्लेखनीय हैं। मक्का की यात्रा करते समय इस गोत्र (Tribe) के लोगों से उसका परिचय हो गया। आगे चलकर इन्हीं लोगों के प्रयत्नों के फलस्वरूप इसको सफलता प्राप्त हुई। उस समय इफ्री कियह अधलाविद के शासन के अन्तर्गत था। सुदूर देशों में अल-शी की महत्त्वपूर्ण सफलता से सैद ने यह विचार किया कि वह इस्माईलित लोगों के मुख्य स्थान सलमयैह को परिवर्तित कर दे। क्योंकि यह स्थान उनके लिए सुरक्षित नहीं था और किसी भी प्रकार की हानि उनको हो सकती थी। अपनी जीवन रक्षा के हेतु वह एक व्यापारी के वेश में अफ्रीका चला गया। उस समय अफ्रीका के इस क्षेत्र में अधलबिद लोगों का बहुत अधिक प्रभाव था। उस समय यहाँ पर सुन्नी सम्प्रदाय का शासन होने से इस सम्प्रदाय के लोगों का बहुत प्रभाव था। अधामबिद जियादत उल्लाह ने (९०३-९) सैद को कारागार में डाल दिया। पर अल-शी ने अपने प्रयत्नों के फलस्वरूप उसको कारागार से मुक्त कर दिया। सैद ने सन् ९०९ में अधानिद वंश के सम्राट को परास्त किया और इस वंश का अन्त कर दिया। इसके उपरान्त सैद को शासक का पद प्रदान किया और इमाम की उपाधि दी गई। इसकी पूरी उपाधि 'उबैदुल्ला-अल-महदी' थी और इसने अपने को फातिमिद लोगों का वंशज माना। कभी-कभी इस वंश को अल-उबैदियाह के नाम से भी सम्बोधित किया जाता है। मुसलमान इतिहासकारों में फातिमिद उत्पत्ति की वैधता के विषय में दो मत हैं। फातिमिद लोगों की वंशावली आठ लोगों ने भिन्न-भिन्न प्रकार से दी है। एक वर्ग के लोगों ने उसका अनुमोदन किया है। और दूसरा वर्ग जो सैद को फातिमिद नहीं मानता है, उसका विरोध किया है। बहुत-से लोगों ने उनके ऊपर यह भी आरोप लगाया है कि वह यहूदी था उसके समर्थकों में इब्न-अलअशीर, इब्न-खालदून और अल-मक्रीजि (al Maqrizi) का नाम विशेष उल्लेखनीय है। सन् १०११ तक फातिमिद वंश की सत्यता पर किसी भी प्रकार का सन्देह नहीं उत्पन्न हुआ। पर इसके उपरान्त इस विषय में भी लोगों में सन्देह उत्पन्न हो गया।

फातिमिद वंश की स्थापना का श्रेय उबैदुल्ला को प्राप्त हुआ। इसका शासनकाल ९०९ से ९३४ ई० तक था। सर्वप्रथम इसने अपना निवास स्थान उसी स्थान पर रखा जहाँ पर अधलाविद शासक लोग निवास करते थे उसके शासन काल पर दृष्टिपात करने से ज्ञात होता है कि वह एक योग्य शासक व सेनापति था। उसने अपने प्रभाव से ही शासक का पद प्राप्त किया। जैसा कि हमको इतिहास के अध्ययन से ज्ञात होता है उबैदुल्ला को सफलता की सीढ़ी पर पहुँचाने का बहुत बड़ा श्रेय अल-शी को था। जब उबैदुल्ला शासक हो गया तो अलशी का प्रभाव भी स्वभावतः बढ़ गया। उसने अपने शासन के दो वर्ष उपरान्त अपने इस सेनानायक का वध करवा दिया। इस कार्य को पूर्ण करने के उपरान्त उसने अपने राज्य को सम्पूर्ण अफ्रीका के क्षेत्र में मोरक्को से लेकर मिश्र तक

किया। सन् ९१४ में उसने अलजेन्ड्रिया पर घेरा डाला। इसके उपरान्त इसने डेल्टे को तहस नहस कर दिया। सिसली में उसने एक नये गवर्नर की नियुक्ति की। अफ्रीका के क़ितामह् कबीले के लोगों पर अधिक विश्वास होने के फल स्वरूप उसने सिसली का गवर्नर इसी कबीले के एक व्यक्ति को बनाया। वह एक बहुत बड़ा कूटनीतिज्ञ भी था। उसने दूर के राज्यों से मैत्री पूर्ण सम्बन्ध भी स्थापित किये। अधलाबिद के पास एक बहुत बड़ा जहाज़ी बेड़ा था। इस वंश के लोगों का शासन समाप्त हो जाने के कारण इस पर उबैदुल्ला का अधिकार हो गया। उसने अपनी इस शक्ति के द्वारा माल्टा, सारडिनिया, कोर्सिका, बैलिअरिक द्वीपों पर अपना अधिकार स्थापित कर लिया। याकूत के विवरणों से ज्ञात होता है कि इसने ९२० में अपनी राजधानी अल-महदीयह बनाई। यह ट्यूनिशिया में थी। उबैदुल्ला और उसके उत्तरधिकारियों की नीति युद्ध और प्रसार थी। उसका पुत्र अबु-अल-क़ासिम मुहम्मद अल काम (९३४-४७) था। सन् ९३४ और ९३५ में इसने अपने जहाजी बेड़े को फ्रांस भेजा और जिनोआ और कलब्रिया पर अधिकार स्थापित कर लिया। वह अपने साथ इस युद्ध से अनेक दास और धन लाया। पर इन आक्रमणों का स्थायी प्रभाव नहीं पड़ा। अल-काम के उपरान्त उसका पोता अबु-तमीम (९५२-७५) गद्दी पर बैठा। वह बहुत ही महत्त्वाकांक्षी सम्राट था। उसने अपनी जल सेना को संगठित करके ९५५ में स्पेन पर आक्रमण कर दिया। इस समय स्पेन का खलीफा अल-नासिर था। तीन वर्ष उपरान्त फातिमिद सेना पश्चिम में अतलान्टिक महासागर तक बढ़ी।

इन अन्तिम युद्धों का नायक जौहर-अल-सिकिल्लि था। यह सिसली का रहने वाला था। इसको यूनानी इतिहासकारों ने अल-रूमी कहा है। पहले यह ईसाई था और इसका जन्म बाइजेन्टाइन में हुआ था। ९६९ में मिश्र को इखशी दिद शासकों से छीन लिया। अपनी विजय के उपरान्त उसने राजधानी (अल-फुस्ताव) में प्रवेश किया। जौहर ने एक नया शहर बसाया जिसका नाम उसने अल-क़ाहिरह रखा। इस नगर का आधुनिक नाम काहिरा है। ९७३ में वह फातिमिद शासकों की राजधानी थी। ९७२ में जौहर ने अल-अजहर के नाम की एक विशाल मस्जिद बनाई जिसको खलीफा अज़ीज ने विद्या का केन्द्र बनाया। इसमें कोई भी सन्देह नहीं कि जौहर अल-शी के उपरान्त फातिमिद साम्राज्य का द्वितीय संस्थापक था। ९६९ में उसको सेनापति बनाकर सीरिया भेज दिया गया। उसने अस्थायी रूप से दमिश्क पर अधिकार कर लिया।

अबु-मन्शूर निज़ार अल-अज़ीज़ का काल फातिमिद शासकों का स्वर्ण युग था। यह इस वंश का पाँचवाँ प्रतापी सम्राट था। यह महान् सम्राट सन् ९७५ में सिंहासनासीन हुआ। इसका देहावसान सन् ९९६ में हुआ। इसने शासन मिश्र से प्रारम्भ किया। इसका साम्राज्य बहुत विस्तृत था।

अतलान्तिक महासागर से लेकर लाल सागर तक इसका साम्राज्य विस्तृत था। इसके काल में मिश्र की खिलाफत बग़दाद की खिलाफत की प्रतिद्वन्द्विनी बन गई। इसकी खिलाफत ने इतनी अधिक महत्ता प्राप्त कर ली कि बग़दाद का प्रभुत्त्व कम हो गया। उसने २० लाख दीनार का एक महल काहिरा में बनवाया। समकालीन इतिहासकारों ने अज़ीज़ की बहुत प्रशंसा की है। उसने सार्वजनिक कल्याण के लिए अनेक भवनों, पुलों, नहरों और मस्जिदों का निर्माण कराया। उसके समय में काहिरा विश्व के वैभवशाली नगरों में माना जाता था। उसके विषय में हिट्टी ने लिखा है, "Of the Fātimid caliphs al Aziz was probably the wisest and most beneficent. He lived in luxury, built in Cairo and its environs several new Mosques, palaces, bridges and canals and extended to the Christians under him a measure of toleration never enjoyed before." इसमें कोई भी सन्देह नहीं कि उसने अनेक भवनों का निर्माण करवाया। उसकी सबसे महान् विशेषता सहनशीलता थी। उसने अपनी हर धर्म की जनता के साथ एक समान व्यवहार किया। वह अपने ईसाई वज़ीर ईसा इब्न-नस्तूर से बहुत अधिक प्रभावित हुआ था। अज़ीज़ के शासन के उपरान्त फातिमिद शक्ति का पतन होने लगा। फातिमिद लोगों ने अब्बासीद लोगों की तरह अपनी सेना में तुर्क और निग्रो लोगों को रखना शुरू किया। इन शासकों के अंगरक्षक भी बर्बर लोग हुआ करते थे। इन सैनिकों के पारस्परिक वैमनस्य के फलस्वरूप सेना की शक्ति क्षीण हो गई। आगे चल कर दासों और तुर्क सैनिक फातिमिद शासकों से शासन छीन कर स्वयं शासक बन गये और इसके फलस्वरूप अनेक छोटे-छोटे राज्य उत्पन्न हो गये।

अल-अज़ीज़ के उपरान्त उसका उत्तराधिकारी अबु-अलि-मन्सूर अल-हक़म (६६६-१०२१) सिंहासन पर बैठा। जिस समय वह गद्दी पर बैठा उस समय उसकी अवस्था केवल ग्यारह वर्ष की थी। उसके शासन में जनता पर अनेक अत्याचार हुए। उसने अपने अनेक वज़ीरों का बध करा दिया। और गिर्जाघरों को ध्वंस करवा दिया। लोगों की धार्मिक स्वतन्त्रता पर भी उसने बहुत बड़ा आघात किया। वह अपने को ईश्वर का प्रतिनिधि कहता था। उसने अपनी जनता पर भी अनेक प्रकार के अत्याचार किये। उसके अत्याचारों से जनता ऊब उठी थी। १०२१ में एक षडयन्त्र में उसकी हत्या हो गई।

अल-हाक़िम के उपरान्त सिंहासन पर अनेक अल्पवयस्क शासक आसीन हुये। इसके फलस्वरूप शासन की सम्पूर्ण बागडोर वज़ीरों के हाथ में पड़ गई, इन्होंने आगे चलकर 'मलिक' की उपाधि धारण कर ली। अल-हाक़िम के पुत्र और उत्तराधिकारी अल-ज़ाहिर (१०२१-१०३५) की

अवस्था केवल सोलह वर्ष की थी। इस खलीफा ने कान्स्टेन्टाइन सप्तम से उसके राज्य की मस्जिदों में अपना नाम अंकित करने की आज्ञा मांगी, अल-ज़ाहीर का उत्तराधिकारी उसका ग्यारह वर्ष का पुत्र माद-अल-मुस्तनशिर (१०३५-९४) था। उसने साठ वर्ष तक राज्य किया। इसके समय शासन की बागडोर ढीली पड़ गई और साम्राज्य सिर्फ मिश्र तक ही सिकुड़ कर रह गया। १०४३ ई० से फातिमिद शक्ति का सीरिया में ह्रास होने लगा, फिलस्तीन में विद्रोह होने लगा। पूर्व में सल्जूक लोगों की शक्ति बढ़ रही थी। कहने का तात्पर्य यह है कि इसके समय से ही शासन में विकेन्द्रीयकरण का सूत्रपात हुआ। फातिमिद लोगों के राज्य शासन के अन्दर ही तुर्कों और बर्बरों ने विद्रोह कर दिये। इसका प्रभाव बहुत ही हानिकर सिद्ध हुआ। इसके साथ ही साथ धर्म-योद्धाओं ने भी इनके राज्य में अनेक आक्रमण किये। इस वंश का अन्तिम खलीफा अल फैज था। इसने केवल (११५४-६०) सात वर्ष राज्य किया।

फातिमिद खिलाफत में केवल तेरह खलीफा हुये उनकी तालिका और शासन काल निम्नलिखित हैं —

(१) अल-महदि (९०९-३४)
|
(२) अल-क़ैम (९३४-४६)
|
(३) अल-मंसूर (९४६-५२)
|
(४) अल-मुइज़्ज़ (९५२-७५)
|
(५) अल-अज़ीज़ (९७५-९६)
|
(६) अल-हाकिम (९९६-१०२१)
|
(७) अल-ज़ाहिर (१०२१-३५)
|
(८) अल-मुसतनशिर (१०३५-९४)

(९) अल-मुस्तलि (१०९४-११०१) — मुहम्मद
(१०) अल-आमिर (११०१-३०)
(११) अल-हाफिज़ (११३०-४९)

युसुफ — (१२) अल-ज़ाफिर (११४९-५४)
(१३) अल-फैज़ (११५४-६०)

**फातिमिद काल में मिश्र का जीवन**—इस काल में मिश्र ही केवल एक स्थान था जहाँ पर मुसलमानों की सभ्यता और संस्कृति का बहुत प्रभाव

था। फातिमिद लोगों के राजनैतिक इतिहास का अवलोकन करने से ज्ञात होता है कि इनका साम्राज्य बहुत दूर-दूर तक विस्तृत था। पर दूरवर्ती भागों में इस्लाम की सभ्यता और संस्कृति का अधिक प्रभाव नहीं पड़ा। इस काल के जीवन और संस्कृति पर दृष्टिपात करने से ज्ञात होता है कि इनमें पर्शियन प्रभाव अधिक था, पर इसका आधार अरब संस्कृति थी। फातमिद लोगों के काल में मिश्र ने बहुत अधिक उन्नति की थी। इस वंश का उद्‌गम धार्मिक आधार पर हुआ। हिट्टी का यह कथन पूर्णतया सत्य है, "Politically the Fatimid period marks a new epoch in the history of the land, which for the first time since Pharaonic days had a completely sovereign power full of vitality and founded on a religious basis. The two preceding dynasties had neither national not religious footing in the country."

इस काल में उच्च श्रेणी के लोगों का जीवन बहुत विलासमय था। अल-अज़ीज़ का काल इस वंश का स्वर्णयुग माना जाता है। नासिर-खुसरो १०४६ में यहाँ यात्री की भाँति आया और चार वर्ष रहा। उसके वर्णनों से विदित होता है कि उस समय मिश्र अत्यन्त वैभवशाली था। उसके वर्णनों से ज्ञात होता है कि खलीफा के प्रासाद में ३०,००० व्यक्ति रहते थे; इनमें बारह हज़ार नौकर और एक हज़ार घोड़े थे। वह कहता है कि नवयुवक खलीफा श्वेत वस्त्र धारण करता था। एक कर्मचारी एक छत्र लिए खड़ा रहता था। यह छत्र अनेक बहुमूल्य रत्नों से जड़ा हुआ था। राजधानी में २०,००० भवन थे, इनका निर्माण ईंटों से हुआ था। भवन चार और पाँच मंजिल तक होते थे। सार्वजनिक मार्गों में प्रकाश का प्रबन्ध था। विक्रेताओं को प्रत्येक वस्तु को नियत मूल्य में बेचने की आज्ञा थी। उससे अधिक लेने वाले को राज्य की ओर से दण्ड प्राप्त होता था। लोग इतने अधिक ईमानदार थे कि आभूषणों की दूकानों पर भी ताला नहीं लगता था। अल-फुस्तात में सात और काहिरा में आठ विशाल मस्जिदें थीं। समस्त साम्राज्य में सुख और वैभव विद्यमान था। समकालीन यात्री नासिर के शब्दों में, "I could neither limit nor estimate its wealth and nowhere have I seen such prosperity as I saw these." (Hitti) मिश्र के समस्त शासकों में अन-मुस्तनशिर सबसे धनवान था। वह बहुत ही विलासिता का जीवन व्यतीत करता था। कहा जाता है कि उसने अपने महल के अन्दर एक बहुत ही सुन्दर स्थान बनाया जिसमें वह संगीत और सुरा का आनन्द प्राप्त किया करता था। वह कहा करता था, "This is indeed more pleasant than staring at a Black Stone, listening to the muezzin's drove and drinking impure water."

(Hitti) उसके कोष में अगणित बहुमूल्य रत्न भरे हुये थे।

फातिमिद शासकों के शासन का आधार प्राचीन पर्शियन शासन व्यवस्था थी। सेना के तीन मुख्य पदाधिकारी थे (१) अमीर—जिसकी गणना सर्वोच्च कर्मचारियों में होती थी। यह खलीफा को सेना की प्रत्येक स्थिति से अवगत कराता था (२) सेनापति के अधीन राजमहल का प्रवन्धक भी होता था, (३) कई रेजिमेन्ट भी होती थीं जिनके अलग-अलग नाम होते थे। वज़ीर भी कई प्रकार के हुआ करते थे। न्याय का कार्य 'क़ादी' किया करता था। इसके साथ ही साथ वह टकसाल का भी प्रवन्ध किया करता था। बाज़ारों का प्रबन्ध मुहत्तसिब करता था। आन्तरिक शासन का संगठन अल-मुइज़्ज़ और अल अज़ीज़ के समय में हुई।

फातिमिद काल में विद्या के क्षेत्र में सबसे पहला महत्त्वपूर्ण व्यक्ति इब्न-फिल्लिस था। उसने एक शिक्षा संस्था की स्थापना की जिस पर माह में एक हज़ार दिनार व्यय होता था। इसके काल का प्रसिद्ध चिकित्सक मुहम्मद-अल तमानि था। यह जेरुसलम में उत्पन्न हुआ और ९७० ई० में मिश्र गया। उपर्युक्त चिकित्सक के पूर्व मुहम्मद-इब्न-यूसुफ अल किन्दी हुआ। यह इस काल का सर्वोच्च इतिहासज्ञ था। बहुत-से फातिमिद खलीफा बहुत विद्वान थे पर अभाग्यवश उनके काल में कोई प्रतिभाशाली विद्वान नहीं हुआ। अल-अज़ीज़ स्वयं एक कवि और विद्या का प्रेमी था। इसने अज़हर मस्जिद का निर्माण किया जो कि मिश्र की प्रसिद्ध शिक्षा संस्था थी। इस काल के अधिकतर विद्वान फ़क़ीह वर्ग के थे। फातिमिद खलीफाओं की कट्टरता के फलस्वरूप मिश्र में विद्या की उन्नति न हो सकी। हिट्टी का यह कथन पूर्णतया सत्य है, "The heretical character of the dynasty, whose court did not attract orthodox scientists and litterateurs, together with the insecurity of life throughout the later part of the period, explains the death of the intellectual activity." फातिमिद खलीफा अल-हाक़िम ने 'दार-अल-हिकमह' नामक संस्था की स्थापना की जिसमें कट्टर शिया धर्म के सिद्धान्तों का प्रचार किया जाता था। हाकिम ने एक अन्य संस्था की भी स्थापना की जिसका कार्य प्राचीन महत्त्वपूर्ण ग्रन्थों को लिखना था। दार-अल-हिकमाह राजप्रासाद से सम्वन्धित था। इसमें पुस्तकालय और भाषणों इत्यादि के लिए एक विशाल हाल था। इस संस्था में धार्मिक विषयों के साथ-साथ विज्ञान और साहित्य का भी अध्ययन कराया जाता था। हाकिम ज्योतिष का भी बहुत प्रेमी था। उसने अल-मुक़त्तम में एक वेधशाला की स्थापना की थी।

अल-हाक़िम ही एक ऐसा खलीफा था जो विद्या और कला का बहुत प्रेमी था। उसके दरबार में अनेक प्रसिद्ध विद्वान रहा करते थे। उसके दरबार में ज्योतिष का महान् विद्वान अलि-इब्न-यूनुस, अलि-अल हसन और अनेक

विषयों के विद्वान दरबार की शोभा बढ़ाया करते थे। यूनुस ने खगोल की प्रचलित तालिकाओं (astronomical tables) के अनेक दोषों को दूर किया। उसने अपने मौलिक अनुसन्धान के द्वारा इसका क्षेत्र विस्तृत किया। इस काल का दूसरा प्रसिद्ध विद्वान इब्न-अल-हेथम था। कहा जाता है कि इसने गणित, खगोल, दर्शन और चिकित्सा विज्ञान पर सौ ग्रन्थों की रचना की थी। इसका प्रसिद्ध ग्रन्थ 'किताब-अल-मनाजिर' नेत्र विज्ञान पर है। इसका मूल ग्रन्थ लुप्त हो चुका है पर इसका अनुवाद आज भी प्राप्त है। फातिमिद खलीफाओं के काल में यद्यपि विद्या की उतनी उन्नति नहीं हुई जितनी बग़दाद और कोरडोवा में हुई। इसका तात्पर्य यह नहीं कि वे लोग विद्या प्रेमी थे ही नहीं। उस काल के इतिहासकारों के वर्णनों से विदित होता है कि शाही पुस्तकालय अपने संग्रह के लिए बहुत विख्यात था। कहा जाता है कि अल अज़ीज़ के काल में पुस्तकालय में दो लाख ग्रन्थ थे।

फातिमिद काल की महत्ता उसकी कलात्मक सामग्रियों के लिए विशेष प्रसिद्ध है। जिस प्रकार बग़दाद और कोरडोवा अपनी भव्य इमारतों के लिए सम्पूर्ण योरप और एशिया में प्रसिद्ध था, उसी प्रकार पहले दो खलीफाओं के काल में काहिरा अपने वैभवशाली तथा कलात्मक भवनों के लिए प्रसिद्ध था। हिट्टी के अनुसार, "Though unfavourable to the cultivation of science and literature, the Fatimid era was characterized by works of art and architecture of first importance." इस काल की सबसे प्राचीन इमारत अज़हर मस्ज़िद है। इसकी स्थापना सन् ६७२ में जौहर ने की थी। कुछ समय उपरान्त इसकी मरम्मत की गई पर इसके मध्य का भाग मूल रूप में आज भी सुरक्षित है। यह भाग ईंटों का बना हुआ है। इसकी महराबें नुकीली हैं। इस पर ईरानियन कला की पूरी छाप है। दूसरी प्राचीन मस्जिद अल-हाकिम ने ६६० ई० में बनवाई। इस मस्ज़िद में पत्थर का प्रयोग किया गया था। इसके बनाने वाले इराक़ी थे। क्योंकि इसमें ईराक़ी कला का प्रभाव है, अल-अक़मार मस्ज़िद के द्वार-स्थान (facade) में आरमिनियन ईसाई कला का प्रभाव है। फातिमिद काल में बड़े-बड़े द्वारों का निर्माण हुआ जो कलात्मक दृष्टिकोण से बहुत महत्त्वपूर्ण हैं। इनमें तीन बाब जवीलह, बाब-अल-नस्र और बाब-अल-फुतूह आज भी बचे हुए हैं। उस समय भवनों को अनेक प्रकार से आकर्षक बनाया जाता था। लकड़ी के ऊपर नक्कासी का सुन्दर काम किया जाता था। दीवारों पर अनेक प्रकार के सुन्दर-सुन्दर चित्र बनाये जाते थे। इन कलाओं का आधार अधिकतर ईरानी था। उस समय धातु और मिट्टी के बहुत सुन्दर बर्तन बनाये जाते थे जिन पर अनेक प्रकार की सुन्दर कारीगरी के दर्शन होते हैं।

२०

# ईरान

विश्व के धार्मिक इतिहास पर दृष्टिपात करने से इस विषय का पूर्णतया आभास होता है कि प्रत्येक देश में महान् धर्म-प्रचारकों का उदय हुआ। उन्होंने अपने धार्मिक सिद्धान्तों के द्वारा लोगों के विचारों को एक सूत्र में आवद्ध किया। सदैव से धर्म का मानव जीवन में महत्वपूर्ण स्थान रहा है। चीन के कन्फ्यूशियस और प्लाओत्से, भारत में गौतम बुद्ध और ईरान में जरथुस्त्र ने अपने धर्म के द्वारा लोगों के नैतिक स्तर को उच्च किया। राजनैतिक दृष्टिकोण से प्राचीन ईरान का बहुत महत्वपूर्ण स्थान है। ईसा की शताब्दियों पूर्व ईरान ने एक विशाल साम्राज्य की स्थापना की जो कि यूनान, मिश्र, अरमीनिया, सिन्धु, समरकन्द, बुखारा और मध्य एशिया तक विस्तृत था। सम्पूर्ण विश्व के मानव-जाति के इतिहास में एक रूपता के दर्शन होते हैं। ईरान की सभ्यता और संस्कृति विश्व की प्राचीनतम सभ्यता और संस्कृतियों में एक है। भारत और ईरान का सम्बन्ध बहुत प्राचीन काल से रहा है। ईसा मसीह के हजारों वर्ष पूर्व आर्य लोग कई शाखाओं में विभक्त होकर सिन्धु नदी से रूम सागर और एशिया कोचक तक फैले। इतिहासकारों ने इसका सबसे बड़ा प्रभाव यह दिया है कि अवेस्ता और वेदों की भाषा और धार्मिक विचारों में बहुत अधिक समानता है। ज़रथुस्त्री धर्म के विकास के पूर्व ईरान की वैसी ही अवस्था थी जैसी इस्लाम के पूर्व अरबों की थी। उनकी तरह ये लोग भी ख़ानाबदोश कबीलों के रूप में अपना जीवन निर्वाह किया करते थे। इस क्षेत्र में जब इस्लाम का प्रसार हुआ इसके फलस्वरूप यद्यपि ईरान के लोगों ने अपना धर्म परिवर्तित कर दिया किन्तु अपनी आत्मा को परिवर्तित नहीं किया। ऐतिहासिक दृष्टिकोण से ईरान की भौगोलिक स्थिति का बहुत महत्वपूर्ण स्थान है। हेनरी बर्र (Henry Berr) के अनुसार, "Today the country is at the great roads of the world; once it was the connecting link between the Far East and the West; it saw people migrating, and afterwards

armies on the march, flowing over the high plateaus, between the Caspian Sea and the Gulf of Oman; it was a highway and the cross-roads of the peoples, where civilizations met." हेनरी बर्र का यह कथन पूर्णतया सत्य है कि ईरान पूर्व और पश्चिम को एक सूत्र में बाँधने का केन्द्र स्थल था। ईरान के राजनैतिक इतिहास का सूत्रपात ईसवी पूर्व नवीं शताब्दी से हुआ था। ईसा के एक हज़ार वर्ष पूर्व के ईरान के इतिहास के विषय में हमको बहुत कम पता चलता है। प्रोफेसर ह्यूगो विङ्कलर को १६०७ में बोगाजकुई की खुदाई में कुछ मिट्टी की तख्तियों पर कुछ आलेखन प्राप्त हुये। उनको इस बात की आशा थी कि सम्भवतः इनसे कुछ प्राचीन ईरान के इतिहास पर प्रकाश पड़ेगा। पर उनकी यह आशा व्यर्थ गई। खुदाइयों में इस स्थान में अनेक मूर्तियाँ भी प्राप्त हुईं जो निश्चित रूप से वैदिक हैं।

**भौगोलिक स्थिति**—ईरान देश एशिया महाद्वीप में है। इसके पश्चिम में ज़गरोस (Zagros) की पहाड़ियाँ और पूर्व में सुलेमान पर्वत हैं। इसके दक्षिण में पर्शिया की खाड़ी और उत्तर में ट्रान्सकाकेसन, कैस्पियन सागर, ओक्सस और अमुदरिया स्थित हैं। एक तरफ दज़ला फरात और सिन्धु नदी की घाटी की तरफ बड़े-बड़े प्लेटों है। ये चारों ओर से बड़े-बड़े पर्वतों से आच्छादित हैं। उत्तर की तरफ अजबुज्र की पहाड़ियाँ हैं जो इसको अरमीनिया के पर्वतों से अलग करती हैं। इसके फलस्वरूप इसका सम्बन्ध दक्षिण के कैस्पियन सागर से हो गया है। इसकी सबसे बड़ी चोटियाँ देमावन्द के ज्वालामुखी पहाड़ हैं जो कि १८०४० फीट तक ऊंचे हैं। कुह-इ-बाबा के पहाड़ बरफ से आच्छादित हैं और ये इनको हिन्दुकुश से मिलाकर हिमालय की पहाड़ियों में समाप्त होते हैं। इसके दक्षिण में खुर्दीस्तान के पहाड़ हैं जो कि उत्तर की ओर मुड़ जाते हैं। पूर्व में पठार सुलैमान पर्वत की तीन पर्वतमालाओं में समानान्तर रूप से चलते हैं और उत्तर से दक्षिण की ओर फैले हुए हैं। इसका क्षेत्रफल १,००४,००० वर्ग मील है। यह प्लेटो बहुत ही ऊँचा है। किरमान, सीराज़, तिहरान, मशाद और तबरीज़ की पहाड़ियाँ तीन हज़ार से औसत साढ़े पाँच हज़ार फीट की ऊँचाई तक हैं। इस पठार के मध्य भाग में विशाल रेगीस्तान हैं जो कि समुद्र की सतह से २,००० फीट ऊँचा है। दक्षिण और उत्तर की पहाड़ियाँ अधिकतर चूने के पत्थर की बनी हुई हैं। इन पठारों में अनेक घाटियाँ भी हैं। भूगर्भ-शास्त्रियों के अनुसार निचली सतह में इनका निर्माण एक सा है। इतने विशाल भाग का भौगोलिक वर्णन करना बहुत कठिन है क्योंकि यहाँ पर हम स्थान-स्थान पर काफी परिवर्तन पाते हैं। हम यहाँ पर इतिहास को दृष्टि में रखकर भौगोलिक वर्णन करेंगे। इस स्थान की जलवायु

बहुत शुष्क है। इसका मध्यवर्ती भाग विश्व के शुष्कतम भागों में से एक है। तिहरान और मशाद के भागों में वार्षिक ९·३० इंच वर्षा होती है। उत्तर से आये हुये बादल अलबुज्र में रुक जाते हैं और उनमें बहुत कम बादल अलबुज्र को पार कर पाते हैं। इसके फलस्वरूप मज़नदरन और गिलान के भागों में बहुत अधिक पानी बरसता है, इस कारण इस स्थान में वन भी प्राप्त होते हैं।

इस देश की सिंचाई के साधन बहुत प्राचीन काल से अच्छे हैं। सिंचाई के लिए यहाँ पर कृत्रिम नहरें बनी हुई हैं। यहाँ पर किन्हीं स्थानों पर बहुत अधिक गर्मी पड़ती है और कहीं पर बहुत अधिक ठंड। शीत ऋतु में तो कहीं पर थर्मा-मीटर शून्य से भी नीचे चला जाता है और बहुत से मनुष्य और जानवर ठंड से मर जाते हैं। यहाँ की वायु बहुत अधिक शुद्ध है। यद्यपि दिन में कई भागों में बहुत अधिक गर्मी पड़ती है पर रात्री को काफी ठंडा रहता है, इसलिये व्यापारी लोग रात को यात्रा करते हैं। नगर पर्वतों से बहुत दूर नहीं हैं इसी लिए गर्मियों में लोग निकटवर्ती ठंडे पहाड़ी स्थानों में चले जाते हैं।

मध्यवर्ती रेगिस्तान को पर्सियन लोग लट कहते हैं। इस स्थान में दलदल बहुत हैं। इसलिए व्यापारियों के लिए इस स्थान को पार करना बहुत कठिन है। यदि कोई इस स्थान में फँस जाय तो वह जीवित नहीं लौट सकता। सिन्धु और दजला के मध्य करुन के अलावा कोई व्यापारिक दृष्टि से महत्वपूर्ण नदी नहीं है। जन्दह रुद भी उसी पहाड़ से निकलती है और इस्फहान के क्षेत्र को सिंचित करती हैं। पर्सिया की सबसे बड़ी नदी किज़िल उज़ेन है। तज़न्द हरिरुद के नाम से विख्यात है और यह उत्तर के भागों की उपजाऊ घाटियों को सींचती है। ईरानी साम्राज्य की उत्तर पूर्वी सीमा का निर्धारण एक समय में ओक्सस नदी द्वारा होता था। यह नदी पामीर से प्रारम्भ होती है। बदख्शाँ के नगर की थोड़ी सी परिक्रमा करती है। यहाँ पर कुछ झीलें भी हैं। ये सब नमक की झीलें हैं। पर्शिया के पश्चिमी भागों में तीन विशाल महत्वपूर्ण झीलें हैं। दक्षिणी सीमान्त भागों का निर्धारण फारस की खाड़ी से होता है। इस खाड़ी का भाग दुनिया के उष्णतम भागों में है। उत्तरी पर्शिया कैस्पियन समुद्र तक फैला हुआ है। इस देश में खेती बाड़ी बहुत कम होती है, क्योंकि यहाँ की मिट्टी कृषि के उपयुक्त नहीं है। कुछ वृक्ष अपने आप ही उत्पन्न होते हैं। इस देश में फलों के पेड़ बहुत अधिक मात्रा में हैं। उपर्युक्त संक्षिप्त भौगोलिक वर्णन से ईरान का ऐतिहासिक विकास अधिक स्पष्ट हो जायगा।

**ईरान का भारत से सम्बन्ध**—ईरान का मूल रूप 'ऐर्यान' है जिसका तात्पर्य है आर्यों की भूमि। अपन प्रारम्भिक रूप में ऐर्यान पश्चिमी हिन्दूकुश से मिले हुए भाग का नाम था। समय के प्रवाह के साथ धीरे-धीरे वे आगे बढ़ते गये और उनका राज्य कैस्पियन सागर और दजला, फरात तक विस्तृत

हो गया। अपने प्रारम्भिक काल में ये लोग फारस की खाड़ी में निवास करते थे इसलिए इस प्रान्त का नामकरण फार्स हुआ। जब अन्य भागों में फारस के रहने वाले लोगों की बहुलता हो गई तो दूसरे भाग भी सम्मिलित रूप से पारस कहलाने लगे। इतिहासकारों के अनुसार वैदिक कालीन आर्यों की कई शाखायें सिन्धु नदी से लेकर एशिया कोचक तक विस्तृत थीं। यद्यपि इस विषय को निश्चत रूप से नहीं कहा जा सकता कि आर्यों का मूल निवास स्थान कहाँ था, पर इतना निश्चित रूप से कहा जा सकता है कि उनका प्रसार सर्व प्रथम अफगानिस्तान और पंजाब में हुआ। ऋग्वेद के अध्ययन से इस बात का स्पष्ट आभास होता है कि आर्यों ने अफगानिस्तान पर अपनी प्रभुता स्थापित कर ली थी। ऋग्वेद में पंजाब की सात नदियों का उल्लेख है। अविनाश चन्द्र दास के अनुसार आर्यों का मूल स्थान भारत था। और यहीं से वे विश्व के और भागों में फैले। डा० दास कहते हैं कि सप्त सिन्धु ही आर्यों का मूल स्थान था। इन्होंने अपने तर्क की पुष्टि के लिए कहा है कि कहीं पर प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप से ऋग्वेद में इस बात का उल्लेख नहीं मिलता है कि आर्य लोग बाहर से आये थे। कुछ विद्वानों के अनुसार आर्यों का आदि देश पामीर प्रदेश था। परन्तु डा० गाइल्स के कथनानुसार यह स्थान बहुत अधिक उजाड़ है इसलिए यह आर्यों का आदि-स्थान नहीं हो सकता। प्रो० मेक्समूलर ने मध्य एशिया को आर्यों का निवास स्थान बतलाया है। उनके अनुसार आर्यों की सभ्यता और संस्कृति का ज्ञान हमें वेद और अवेस्ता से होता है। इन दोनों ग्रन्थों के अध्ययन से पता चलता है कि ये लोग काफी समय तक साथ-साथ रहे होंगे। विश्व के प्राचीन देशों के इतिहास का अध्ययन करने से ज्ञात होता है कि असुर, वरुण, इन्द्र और नासत्यो की आराधना प्रत्येक स्थान में होती थी। खत्ती और मित्तन्नी आर्य जातियों ने महान् राज्यों की स्थापना की थी। पर यदि इनके धार्मिक विचारों, रीति-रिवाजों पर दृष्टिपात किया जाय तब यह प्रतीत होता है कि इनका उदगम् स्थल एक ही था। अवेंस्ता और वेदों के भौगोलिक वर्णनों से ज्ञात होता है कि ये लोग पहले वह्लीक और अफंगानिस्तान के क्षेत्र में एक साथ रहते थे। इसमें सन्देह नहीं कि योरप की बहुत-सी जातियाँ अपने को आर्य मानती हैं। पर ईरान इन सबसे सन्निकट है। सर्व प्रथम खत्ती आर्य जाति ने अपना प्रसार पश्चिम की ओर किया और अपना निवास स्थल एशिया कोचक को बनाया। आर्यों की दूसरी शाखा मित्तन्नी के नाम से विख्यात हुई और फिलस्तीन में बस गई। अन्त में एक दूसरी शाखा जो कि हमारे अध्ययन का मुख्य विषय है मादिया के पर्वतों में और पर्सु के मैदानी क्षेत्रों में बस गई। यही क्षेत्र आजकल का ईरान है। ईरानियों के प्राचीन धर्म-ग्रन्थ से हमको मालूम होता है कि वे अपने को आर्य कहते थे। वेदों की तरह अवेस्ता में भी अनार्यों के साथ उनके अनेक युद्धों का वर्णन आता है। ईरान के लोग आर्य्र जाति की एक शाखा से उत्पन्न हुये हैं। हिनरी बर्र के अनुसार

"A poulation whose origin……was Aryan, and fairly close, from the linguistic point of view, to that of the people who occupied India. To the movements which took it on the Iranian plateau and into Great Hindu peninsula it is impossible to give a date, and we can barely follow their course; but they probably came to an end between the XVth and XIIth centuries before our era." (J. de Morgan) ईरानी सम्राट् दारा ने अपने को अभिलेखों में आर्य कहा है। इसी प्रकार हमको ईरान के अन्य सम्राटों के अभिलेखों में भी यही शब्द प्राप्त होते हैं। इसमें समस्त इतिहासकार एकमत हैं कि ईरान वाले आर्यों की एक शाखा थे।

कुछ विद्वान यह आक्षेप करते हैं कि यदि ईरान और भारत के आर्य एक ही स्रोत से निकले थे तो जरस्थुस्त्र और हिन्दू धर्म में क्यों इतना अन्तर है। इस प्रश्न का उत्तर देते हुए जौन०बी०नौस कहते हैं, "Suppose that the Aryan of India and the Aryans of Iran had remained together, living side by side on the plains somewhere in South-eastern Europe, as they once did, would they have developed so great a difference as that between Zoroastrianism and Hinduism? It is fruitless to ask. They separated, and time and circumstances swung them poles apart." जब आर्यों का प्रसार ईरान में हो गया तब उन्होंने इस क्षेत्र में अपनी सभ्यता और संस्कृति की नींव डाली। ईरान के प्राचीन इतिहास का अध्ययन करने से इस विषय का आभास होता है कि यहाँ से इनकी दो उपशाखायें पश्चिमी और पूर्वी भागों में फैलीं। इनमें पहली को पराशि (फारसी) और दूसरी को अवस्ती कहते थे। हख्मानी सम्राटों के अभिलेख फारसी में प्राप्त होते हैं। कई शताब्दियों के उपरान्त इसका नामकरण पहलवी हुआ। इसमें अवेस्ता की भाषा का बहुत अधिक योग था। इस भाषा की एक शैली ऐसी थी जिसमें सीरिया की प्राचीन भाषा का बहुत अधिक प्रभाव था। इस भाषा को वहाँ के लोग हुज्वारेश कहते हैं। आधुनिक फारसी साहित्य के रूप का श्रीगणेश नवीं शताब्दी से हुआ। बाद में भारतवर्ष की बहुत-सी प्रान्तीय भाषाओं में फारसी का बहुत प्रभाव पड़ा। अवेस्ता जो कि पारसी धर्म का स्रोत है इसकी भाषा को अवस्ती भी कहते हैं। अवेस्ता की टीकायें ज़ेन्द अथवा पहलवी में उपलब्ध हैं। इसी भाषा के फलस्वरूप मूल पुस्तक को ज़ेन्दा वस्ता भी कहते हैं।

**वेद और अवेस्ता**—इसमें जरा भी सन्देह नहीं कि अत्यन्त प्राचीन काल से भारत और ईरान का बहुत प्राचीन सम्बन्ध है। सिन्धु नदी की घाटी

प्राचीन काल में दोनों की भूमि रही। इस प्रमाण की वेद तथा अवेस्ता पुष्टि करते हैं। विद्वानों के कथानुसार इन दोनों के भाषा, धर्म और रीति-रिवाज एक समान थे। वेद और अवेस्ता के देवी देवताओं में बहुत अधिक साम्य है। कुछ काल उपरान्त इनके धार्मिक विचारों में विभेद उत्पन्न हो गया। धार्मिक विचारों के विभेद के फलस्वरूप दो वर्ग बन गये। पहले वर्ग के लोग एकेश्वर-वादी थे और दूसरे वर्ग के लोग अनेकेश्वरवादी थे। एकेश्वरवाद के मानने वाले लोग अहुर मज्द कहलाने लगे। भारतीय धर्म ग्रन्थों का अध्ययन करने से ज्ञात होता है कि देवासुर-संग्राम में देवताओं की विजय हुई और असुरों की पराजय। कुछ विद्वानों ने इस कथा से यह निष्कर्ष निकाला है कि असुर लोगों को आर्यों ने परास्त कर दिया और ये लोग ईरान को चले गये। पर इन विचारों के प्रवर्तक वही लोग हैं जो लोग कहते हैं कि आर्यों का आदि देश भारत था। यद्यपि ये लोग एक दूसरे से अलग हो गये पर उनके पारस्परिक सम्बन्ध बने रहे। प्रोफेसर हाल के अनुसार सुमेर तथा अक्काद के लोग द्रविड़ जाति के थे। स्मिथ के अनुसार दजला फरात में मुर्दों के गाड़ने के मटके प्राप्त हुए हैं। ऐसी ही प्रथा हमको भारतवर्ष में भी मिलती है। प्रो० सेइस के अनुसार बाबुल में सिन्धु का तात्पर्य मलमल है। इनका सिन्धु नदी से व्यापारिक सम्बन्ध था। वेदों से हमको ज्ञात होता है कि आर्यों का अनार्यों से व्यापारिक सम्बन्ध था। १६०७ में ह्यूगो विक्लर को बोग़ज कोई नामक स्थान पर मितानि जाति के राजाओं का सन्धि-पत्र प्राप्त हुआ है। इस विद्वान ने इस अभिलेख में इन्द्र, वरुण और नासत्य के नाम पढ़े हैं।

उपर्युक्त वर्णन से पूर्णतया विदित हो गया कि आर्यों और ईरान के लोगों में बहुत घनिष्ठ सम्बन्ध था और ईरान के आर्य भारत से ही आये थे। इसीके फलस्वरूप ईरान के प्राचीनतम ग्रन्थ अवेस्ता और वेदों की भाषा में बहुत अधिक समानता है। फ्रांस के प्रसिद्ध विद्वान ऐङ्क्टिल(Anquetil)ने सर्वप्रथम अवेस्ता की भाषा का एक शब्दकोष तैयार किया। इस ग्रन्थ पर कुछ समय उपरान्त सर-जोन्स विलियम की इस शब्दकोष पर दृष्टि पड़ी। जोन्स साहब तुलनात्मक भाषा-विज्ञान और संस्कृत के बहुत अच्छे विद्वान थे। उन्होंने इस ग्रन्थ का अध्ययन करके यह पता लगाया कि संस्कृत और अवेस्ता की भाषा में बहुत समानता है। इसके विषय में सर विलियम जोन्स (Sir William Jones)ने एशियाटिक रिसर्चेस II–३. में कहा है "जब मैंने इस शब्द-कोष को पढ़ा तो मैं वर्णन नहीं कर सकता कि मैं इस बात को देखकर कितना हैरान रह गया कि हर दस शब्दों में से छै या सात शुद्ध संस्कृत हैं, यहाँ तक कि उनके कुछ रूप भी संस्कृत व्याकरण के ही नियमों से बनते हैं। जैसे 'युष्मद' शब्द का षष्ठी बहुवचन उनके यहाँ भी 'युष्माकम्' है। इससे यह निष्कर्ष निकलता है कि अवेस्ता की भाषा कम से कम 'संस्कृत का एक रूप थी, जो शायद संस्कृत से उतनी ही मिलती जुलती थी जितनी 'प्राकृत' या कोई और ऐसी भाषा से जो दो हज़ार

साल पहिले भारत में बोली जाती थी।" (विश्म्भरनाथ पांडे) उपर्युक्त अन्वेषण के कुछ समय उपरान्त बारथेलोमी ने कहा कि बहुत प्राचीन काल में ईरान में संस्कृत का ही प्रयोग किया जाता था। और उसी से अवेस्ता की भाषा का उद्‌गम हुआ। जोन लेडन के कथनानुसार अवेस्ता की भाषा एक प्रकार से प्राकृतिक और सौरसेनी भाषा थी। ज़ेरास्टर धर्म के विकास का वर्णन करना कोई सरल कार्य नहीं है। हमारे पास इसके अध्ययन के प्रभूत साधन नहीं है। अवेस्ता का बहुत अधिक भाग नष्ट हो चुका है। अवेस्ता के विषय में जॉन० बी० नॉश (Jhon B. Noss) ने कहा है, "Our sources are not clear and authentic, as they were in our study of the religion of Vedas. The sacred book of the Zorastrian faith, the Avesta, is more or less a miscellany, without cohesion; indeed, it is but the remnant of a far larger body of literature, a great part of which has perished." अवेस्ता का सबसे महत्त्वपूर्ण भाग यस्न है, क्योंकि इन गाथाओं में ज़ोरास्टर की सूक्तियाँ हैं। थौमस हाइड (Thomas Hyde) पहला व्यक्ति था जिसने मगि के धर्म के विषय में जानने का प्रयास किया। इस कार्य के लिए उसने अरेबिक और पर्शियन धर्म ग्रन्थों का अध्ययन किया। लन्दन संग्रहालय में पारसियों के कुछ प्राचीन ग्रन्थ रखे हुए थे उनको पढ़ने में वह असफल रहा। अपनी अनेक खोजों के फलस्वरूप उसने पारसी धर्म पर एक ग्रन्थ लिखा। इस ग्रन्थ में उसने मज़दियन धर्म शास्त्र पर लिखा। इसके पूर्व सूरत के सेनरी लार्ड ने अवेस्ता की एक प्रतिलिपि के विषय में बतलाया।

ऐंक्केटिल अवेस्ता का अध्ययन करने के लिए सूरत आया और यहाँ पर उसने 'दस्तुर दरब' का अध्ययन किया। इसके उपरान्त उसने अवेस्ता का पहली बार अनुवाद किया। अवेस्ता की भाषा को ज़ेन्द कहना भ्रान्तिपूर्ण होगा। इसके विषय में क्लिमैन्द हुआर्ट (Clement Huart) ने अपनी पुस्तक 'एन्सियन्ट पर्शिया एण्ड ईराननियन सिविलिज़ेशन' में कहा है, "It is an error to call the language of the Avesta zend, for this word' in tradition, designates the Pahlavi commentary on the sacred book of the Parsees, it is only in obedience to inveterate custom that I use the term zend for the script in which the manuscripts of the Avesta are written." इन दोनों ग्रन्थों की भाषा और विचारों पर दृष्टिपात करने से इस विषय का पूर्ण आभास होता है कि यद्यपि ये भिन्न-भिन्न ग्रन्थ हैं पर इनके विचारों का निचोड़ एक ही है। 'अवेस्ता' शब्द की उत्पत्ति आ-विद् धातु से बनी है इसका तात्पर्य वही है जो वेद शब्द का। जिस प्रकार आज की भारत की भाषाओं का उद्‌गम संस्कृत से हुआ था वैसे ही अवेस्ता की भाषा और

वैदिक संस्कृत का घनिष्ठ सम्बन्ध है । "प्राचीन ईरानी धर्म अथवा अवेस्ता के धर्म का वही उद्गम् स्थल था जिससे भारत के ऋषियों का धर्म निकला था। ईरानी और भारतीय इन दोनों के पूर्वज एक ही थे।" वैदिक मन्त्रों और ऋचाओं से इस विषय का ज्ञान प्राप्त होता है कि आर्य लोग इन्द्र, मित्र, वरुण, अग्नि इत्यादि की उपासना किया करते थे। इन्हीं देवताओं की उपासना ईरानी लोग भी किया करते थे। पर ईरानी देवताओं के नामों में थोड़ा सा अन्तर हैं। 'अवेस्ता' में वरुण' का नाम 'वरण' है। इन दोनों धर्म ग्रन्थों में 'वरुण' को सर्वोच्च देवता माना गया है। वेदों में हमको एक सूक्ति में 'असुर विश्व देवस्' अथवा 'असुर मेधा' शब्द प्राप्त होता है। कुछ विद्वानों के अनुसार 'अहुर मज़्द' की उत्पत्ति इसी से हुई है। मित्र को अवेस्ता में मिश्र कहा गया है। 'वायु' को ईरान में 'वयु' कहते थे। 'अग्नि' का ईरानी नाम आतर है। 'व्योम' को ईरान में 'वाइ' कहते थे। जिस प्रकार वेदों में यज्ञों और आहुतियों का महत्त्वपूर्ण स्थान था, उसी प्रकार अवेस्ता में भी इसको महत्ता प्राप्त थी। ईरान में 'सोम' को 'हओम' कहते थे। निम्नलिखित तालिका से हम अवेस्ता और संस्कृत की भाषा में समानता दिखाने का प्रयास करेंगे—

| **अवेस्ता की भाषा** | **संस्कृत** |
|---|---|
| वेरेथ्रूघ्न | वृत्रहन |
| यातु | यातुः |
| गोमेज़ | गोमूत्र |
| पितर | पितृ |
| अस्प | अश्व (घोड़ा) |
| हुरा | सुरा |
| मधु | मधु |
| उत | उत् |
| अज़ | अज (बकरी) |
| अप | आप |
| अह्मि | अस्मि |
| बन्द | बन्ध |
| जीव | जीव |
| फ्रदम | प्रथम |
| पद्य | पाद |
| तुम | त्वम् |
| द्वार | द्वार |
| ब्रात्र | भ्रातृ |
| बूमि | भूमि |
| बू | भू |

| | |
|---|---|
| अहिम | अस्मि |
| इन्द्र | इन्द्र |
| क्षत्रवीर्य | क्षथ्रवहर्य |
| अमेरे तात् | अमरत्व |

अवेस्ता और संस्कृत के उपर्युक्त तुलनात्मक अध्ययन से पता चलता है कि इन दोनों की भाषा में बहुत अधिक साम्य है। अवेस्ता में हमको बहुत-से ऐसे विचार और कथायें मिलती हैं जो कि वेदों में भी पायी जाती हैं। इन दोनों के व्याकरण में भी बहुत अधिक समानता है। इन दोनों धर्म ग्रन्थों में इतना अधिक साम्य है कि इन दोनों के मन्त्रों में केवल थोड़ा सा ही परिवर्तन है। उदाहरणार्थ यस्न (१०८) और संस्कृत का रूपान्तर इस प्रकार है—

अवस्ता—यो यथा पुथ्रम् तउरुनम् हओमम् बन्दएँता मश्यो।

संस्कृत—यो यथा पुत्रं तरुणं सोमं वन्देत मर्त्यः।

अवस्ता—फ्रा आब्यो तनुब्यो हओमो वीसइते बएँसज़ाई।

संस्कृत— प्र आभ्य स्तनूभ्य सोमो विशते भेषजाय।

इन वर्णनों से स्पष्ट होता है कि भारत और ईरान का पहले से ही बहुत घनिष्ठ सम्बन्ध था और भारत से ही आर्यों की एक शाखा ईरान को गई। इसके विषय में बहुत अधिक मतभेद है कि आर्यों का प्रसारण ईरान को किस समय हुआ था। ईरान का लिखित इतिहास १००० ई० पू० से प्रारम्भ होता है।

**जोरास्टर के पूर्व ईरान का धर्म**—जरथुस्त्र के धर्म के पूर्व ईरान में किस प्रकार का धर्म प्रचलित था इसके विषय में निश्चित रूप से कुछ भी नहीं कहा जा सकता है। कुछ विद्वानों ने अवेस्ता से इसके विषय में कुछ तथ्य संग्रहित किये हैं। इस साधन के साथ ही साथ कुछ प्राचीन काल के अभिलेखों से भी जरथुस्त्र के पूर्व की धार्मिक स्थिति का बोध होता है। बहुत प्राचीन काल से मनुष्यों के कुछ समुदाय एक साथ मिल कर कबीलों के रूप में निवास करते थे। लोग बहुत बड़े समुदाय के रूप में नहीं रहा करते थे। एक क़बीले के लोगों का आपस में बहुत प्रेम-भाव का सम्बन्ध था। कबीले के प्रत्येक व्यक्ति का प्रथम कर्तव्य कबीले के प्रति ही था। एक कबीले के लोग दूसरे कबीले के लोगों से भयभीत रहा करते थे। प्रत्येक कबीले के संगठन के हेतु एक नेता होता था जिसका कार्य पूरे कबीले के विषय में नियम बनाना और लोगों को उनके ग़लत कार्यों के लिए दण्ड देना था। प्रत्येक कबीले का अपना एक देवी और देवता होता था जिसकी वे उपासना करते थे। उत्सव, युद्ध और धार्मिक परम्पराओं के लोगों का अपने आराध्य-देव को प्रसन्न करना था। यदि उनके कबीले के ऊपर किसी प्रकार के संकट पड़ते थे ऐसी स्थिति में वे यह सोचते थे कि उनके आराध्य देव उनसे अप्रसन्न हैं। ईरान के कबीले के लोगों का जरथुस्त्र के पूर्व ऐसा विचार था कि ईश्वर के सम्पूर्ण रूप की कल्पना करना मनुष्य के लिए असम्भव

है। इसलिए वे कहते थे कि ईश्वर की उपासना के लिए प्रतिमा आवश्यक है चाहे वह सगुण रूप में हो अथवा निर्गुण रूप में। संस्कृत के 'धर्म' शब्द की व्युत्पत्ति 'धृ' धातु से हुई है जिसका तात्पर्य 'धारण करना' है। जैसा कि हम ऊपर वर्णन कर चुके हैं कि प्रत्येक वर्ग का अपना विशेष देवता होता था और कुछ कर्मकाण्ड के क्षेत्र में उनके अपने नियम हुआ करते थे। पर सामाजिक विकास के साथ-साथ इन कबीलों के धार्मिक संगठनों में भी अतीव परिवर्तन आ गया। जब बहुत-से कबीले एक साथ मिलकर सामूहिक रूप से रहने लगे तो उन्होंने प्रत्येक वर्ग के लोगों के विशेष धार्मिक कर्मकाण्डों को अपनाया। इसके फलस्वरूप ईरानी समाज में अनेक देवी-देवताओं की उपासना होने लगी। ईरान के लोगों का धर्म वही था जो वेदों का है। जनसाधारण लोग देवताओं की शक्तियों की ही उपासना करते थे। उस काल के लोगों में यह धार्मिक विचार काफी दृढ़ हो चुका था कि प्रकृति में समस्त परिवर्तन ईश्वर के द्वारा होते हैं। जान बी० नाश (John. B. Noss) के अनुसार "The common people worshipped powers known as daevas, a name identical with the devas or shining ones of the Rigveda. They were the personifications of powers of nature, sun, moon, stars, earth, fire water and winds" कहने का तात्पर्य यह है कि उस समय के लोगों का आधार प्रकृति-पूजा थी। प्रकृति के ही आधार पर उन्होंने अपने देवताओं की कल्पना कर ली थी।

उस काल के मुख्य देवताओं में इन्तर अथवा इन्दर ( वैदिक इन्द्र) और मिथर ( वैदिक मित्र ) थे। ऋग्वेद में इन्द्र को सर्वश्रेष्ठ माना गया है। यह देवताओं के राजा माने जाते हैं। इन्हें वर्षा का देवता माना जाता है। यह बादलों की घनघोर घटा तथा दैत्यों के युद्ध के द्योतक हैं। पर इसके विपरीत ईरानियों में मिथर ( मित्र ) का बहुत महत्वपूर्ण स्थान है और यही सबसे शक्तिशाली देवता मित्र, वरुण, इन्द्र, नासत्य मुख्य हैं। इनके अलावा इनके स्थानीय देवता भी थे। चौदहवीं शताब्दी ई० पू० के एक हिट्टाइट अभिलेख में जो एशिया माइनर में पाया गया है इसमें मित्र को "Miidraashshiipp" के नाम से सम्बोधित किया है। यह मितानी लोगों का मुख्य देवता था। ईरानी लोगों ने इस देवता को सबसे अधिक सम्मान प्रदान किया। उन्होंने मित्र को युद्ध और प्रकाश का देवता माना। कोरदह अवेस्या ( बाद के यस्त ) के अनुसार राजकुमार लोग इसकी आराधना करके युद्धों में जाते थे। हिट्टाइट अभिलेख में 'उरूवनाशशील' नामक देवता का वर्णन है। कुछ विद्वानों के विचार में यह वैदिक वरूण (ग्रीक उरैनौस) था। इसके साथ ही साथ ये लोग यीमा ( यम ) अश और वायु की भी उपासना करते थे। प्राकृतिक तत्वों में सबसे अधिक महत्वपूर्ण अग्नि का स्थान है। वे अग्नि की उपासना और होम

इत्यादि किया करते थे और ईश्वर से अपनी इच्छा को पूर्ण करने की प्रार्थना करते थे। प्राचीन ईरानियों में अग्नि पूजा का विशेष महत्वपूर्ण स्थान था। आज भी जरथुस्त्र धर्म के मानने वाले लोग अग्नि-पूजा को बहुत महत्वपूर्ण स्थान प्रदान करते हैं। यद्यपि साहित्य में अग्नि का उल्लेख नहीं है। जिस प्रकार भारत में वैदिक कर्मकाण्डों से लोगों ने ऊबकर उनको हटाने का प्रयास किया, उसी प्रकार समय के प्रवाह से ईरानियों का यह धर्म उनके लिए हानिकर सिद्ध हुआ। जॉन बी० नॉश ( John B. Noss ) ने ठीक ही लिखा है, "The ancient Iranians, for the most part settlers who put their livestock out to graze and cultivated gardens, followed a religion ill-suited to their mode of life and developing economy. Its animal sacrifices were becoming increasingly burdensome......Change at last became overdue." जब बहुत-से जानवरों की हत्या (बलिदान) करके पूजा की जाने लगी तो इसका प्रभाव आर्थिक स्थिति पर पड़ा। लोगों में बहुत से अन्ध-विश्वास उत्पन्न हो गये। इसके फलस्वरूप ईरान को एक ऐसे धर्म की आवश्यकता पड़ी जो लोगों को वास्तविक मार्ग दिखाये।

**जरथुस्त्र का जीवन और शिक्षायें**--ईरानी जाति के संक्रमण काल में हज़रत ईसा से एक हजार साल पूर्व स्पिताम कुल में महात्मा जरथुस्त्र का जन्म हुआ। सम्भवतः ये आर्य जाति के थे। इसकी पुष्टि उनके जीवनी और सिद्धान्तों से होती थी। जरथुस्त्र के पिता का नाम पौरूशाश्व, माँ का दुग्धोवा और दादा का नाम होस्ताश्व बताया जाता है। जरथुस्त्र की जन्म की तिथि के विषय में निश्चित रूप से नहीं कहा जा सकता है। पारसी कथायें उनकी जन्म तिथि ६६० ई० पू० बतलाती हैं। पर आधुनिक भाषा विज्ञान के विद्वान उसका काल एक हजार ई० पू० तक मानते हैं। तिथि के साथ-साथ विद्वानों में इस विषय में भी मतभेद है कि उनका जन्म स्थान कहाँ था। कुछ लोग मीडिया और कुछ बैक्ट्रिया बतलाते हैं। परम्पराओं के अनुसार उन्होंने ज्ञान १५ वर्ष की ही अवस्था में अपने गुरू से प्राप्त कर लिया था। उन्होंने 'कुश्ति' ( पवित्र बन्धन ) की उपाधि धारण की। धार्मिक ग्रन्थों से ज्ञात होता है कि जरथुस्त्र को अपने देशवासियों की स्थिति को देखकर दुःख होता था। बाल्य-काल से ही वे बहुत भावुक प्रकृति के थे। जानवरों और वृद्धों के प्रति ये पहले से ही बहुत दयालु थे। बीस वर्ष की अवस्था में इन्होंने अपना घर-बार छोड़ दिया और ज्ञान की खोज में भटकने लगे। इन्होंने प्रत्येक वस्तु से कुछ न कुछ ज्ञान प्राप्त किया। विलियम्स जैक्सन ने अपने ग्रन्थ 'अर्ली ज़ोरास्ट्रियनिज़म' में लिखा है, "On one occasion, upon inquiring in open assembly, what may be accounted as the most favourable for the soul, he is told, 'to nourish the poor, to

give fodder to cattle, to bring firewood to the fire, to pour Hom-Juice into water, and to worship many demons.' Zoroaster gives proof of his eclectic tendency by performing the first four of these injuctions as worthy of a righteous man to do; but demon worship he absolutely denounces." वर्षों की कठोर तपस्या के उपरान्त जरथुस्त्र अहुरमज़्द के व्यापक रूप का अपने हृदय में अनुभव करने लगे। सत्य का प्रकाश उनके हृदय में उत्पन्न हुआ। जरथुस्त्र को अपने जीवन के प्रारम्भिक काल में ही अपने देश की स्थिति को देखकर दु:ख का अनुभव होता था। उन्होंने यह सिद्धान्त प्रतिपादित किया कि अनेक देवताओं की पूजा व्यर्थ है। उन्होंने लोगों से कहा कि देवता संहार और बलि से प्रसन्न नहीं होते हैं वरन् मनुष्य की सच्चरित्रता से प्रसन्न होते हैं। ग्रीक ग्रंथों से हमको पता चलता है कि सात वर्ष तक जरथुस्त्र ने एक पहाड़ी में मौन धारण किया। उनको तीस वर्ष की अवस्था में ज्ञान प्राप्त हुआ। उनको ऐसा मालूम होता था कि उनको ईश्वर के सिंहासन के पास ले जाया गया और उन्होंने ईश्वर से बात की। परम्पराओं से मालूम होता है कि दस वर्ष के अन्दर उनके साथ ऐसी घटना घटी। पहले-पहल पुजारियों ने उनके धर्म का बहुत विरोध किया; पर कहा जाता है कि वे ओहरामाजदा की आज्ञा से विश्तास्ता के दरबार में प्रविष्ट हुए। सम्राट ने उनके धर्म का अवलम्बन कर लिया। इस समय उनकी अवस्था ४२ वर्ष की थी। जरथुस्त्र को सम्राट के मन्त्री जमास्पा और उनके भाई फ़शओस्त्रा (Frashaoshtra) से धर्म प्रचार में सहायता मिली थी। जरथुस्त्र की पुत्री पुरुचिस्ता का विवाह जमास्पा से हुआ और फ़शओस्त्रा की पुत्री जरथुस्त्र की तीसरी स्त्री बनी।

ज्ञान प्राप्त करने के दस वर्ष उपरान्त जरथुस्त्र ने व्यक्तिगत रूप से लोगों को अनेक उपदेश दिये। पर जनता पर इसका कुछ भी प्रभाव नहीं पड़ा। जब उनको इसमें कुछ सफलता प्राप्त नहीं हुई तब इन्होंने सार्वजनिक स्थानों में जनता को भाषण देना शुरू किया। गाथाओं से पता चलता है कि उनको धर्म प्रसार में अनेक कष्टों का सामना करना पड़ा। पर जरथुस्त्र अपने मार्ग पर अटल रहे। उन्होंने कहा चाहे मेरे शरीर के भागों को यहाँ तक कि जीवन भी समाप्त कर दिया जाय लेकिन मैं अपने धर्म को नहीं छोड़ूँगा। उनका पहला अनुगामी दस वर्ष उपरान्त बना। जैसा कि हम ऊपर बतला चुके हैं कि विस्तस्प ने उसके धर्म का अवलम्बन किया। विस्तस्प के धर्म परिवर्तन के फल स्वरूप दरबार के अनेक लोगों ने उसके धर्म को ग्रहण कर लिया। परम्पराओं से हमको ज्ञात होता है कि अगले बीस वर्ष में ईरान के लोगों ने जरथुस्त्र धर्म की रक्षा के लिए धर्म युद्ध किये। पर इस कथन पर सरलता से विश्वास नहीं किया जा सकता। लेकिन उस समय में लोगों के हृदय में जो

विश्वास जम चुके थे उनको इतनी जल्दी दूर करना आसान कार्य नहीं था। जब जरथुस्त्र ने अपने धर्म का प्रचार किया तो लोगों ने उसको धर्म द्रोही की उपाधि प्रदान की। घर और समाज ने उनको निष्कासित कर दिया। कई वर्षों तक प्रयत्न करने पर भी जब वे अपने ही क्षेत्र के लोगों को प्रभावित नहीं कर सके तब उनको अतीव निराशा हुई। इस असफलता से उन्होंने अपने धर्म को दूर-दूर फैलाने का प्रयत्न किया। पर लोगों ने उनके साथ बहुत बुरा व्यवहार किया। इससे दुखित होकर उन्होंने ईश्वर से प्रार्थना की, "ऐ अहुरमज्द मैं तेरी सच्ची उपासना को किस प्रकार लोगों में फैलाऊँ ? न तो कोई मेरा सहायक है और न मित्र। ऐ अहुरमज़्द ! मै दुःख से द्रवित होकर तेरी दया की याचना करता हूँ। तू ही मेरा हितचिन्तक है। मैं तुझसे प्रार्थना करता हूँ कि तू मुझे शान्ति और सन्तोष प्रदान कर"। उसकी इस प्रार्थना को ईश्वर ने अवश्य सुना। यद्यपि अपने सम्पूर्ण जीवन भर अपने देशवासियों से उन्हें तिरस्कार ही प्राप्त हुआ पर अपने जीवन के अन्तिम दिनों में उन्होंने अपने धर्म वृक्ष का अंकुर देखा।

उनके धर्म का प्रथम अनुयायी मैदयोइमाओघ था। ७७ वर्ष की अवस्था में अहुरमज़्द की प्रार्थना करते समय किसी व्यक्ति ने उनका बध कर दिया। शाहनामा के वर्णनों से विदित होता है कि बधिक तूरानी था। उनके मृत्योपरान्त उनके धर्म का बहुत विकास हुआ। जौन० बी० नॉश के शब्दों के "Zoroaster's death did not mean the extinction of the faith. He had planted the roots of his new faith deeply in the rich soil of Iranian folk-consciousness, where it was destined to flourish." दो शताब्दियों के अन्दर ही समस्त ईरान ने उनके धर्म का अनुसरण कर लिया और विभिन्न देवताओं के स्थान में अहुरमज़्द की उपासना होने लगी।

**जरथुस्त्र की शिक्षायें**—"The religion which Zoroaster taught was a unique ethical monotheism. Like the Hebrew monotheist, Moses, he was a great original, even though he based himself on·inherited beliefs." (J.B. Noss.) जरथुस्त्र के पूर्व की धार्मिक स्थिति का हम वर्णन कर चुके हैं। इससे हमें पता चलता है कि उस समय अनेक देवी-देवताओं की पूजा होती थी और अनेक वीभत्स कर्मकाण्डों का स्थान उच्च था। धर्म के वास्तविक उद्देश्य समाप्त हो चुके थे। इसके फलस्वरूप ज़रथुस्त्र ने इन बुराइयों को दूर करने का प्रयास किया। उन्होंने बतलाया कि विश्व में सत् और असत् शक्तियों में सदैव संघर्ष हुआ करता है। वे सम्पूर्ण विश्व में अपना एकाधिपत्य स्थापित करने का प्रयास करती हैं। उन्होंने कहा कि मनुष्य का यह परम कर्तव्य है कि वह सत् शक्तियों का अनुशीलन करे और असत् का विरोध। ज़रथुस्त्र ने इस विश्व की परिभाषा ऐसी नाटकशाला से की है जिसमें लोग सत् और

असत् की भावनाओं का अभिनय करते हैं। मनुष्य को इसकी पूर्ण स्वतन्त्रता है कि वह इनमें से किसी को चुने। जिस प्रकार सम्पूर्ण विश्व में सत् और असत् की भावनाओं में संघर्ष होता है उसी प्रकार मानव हृदय में भी यह क्रिया चलती है। इन्होंने इन दो शक्तियों को कहा कि एक सृष्टि का निर्माण करती है जिसमें अहुरमज्दा की शक्ति आती है और दूसरे सृष्टि के विध्वंसक अहिरमान की शक्ति है। आहुरमज़्दा प्रकाश और ज्ञान के देवता थे और अहिरमान अज्ञान और अन्धकार का प्रतिनिधित्व करते थे। जरथुस्त्र धर्म के अनुसार आहुरमज़्दा उन समस्त वस्तुओं का निर्माण करते हैं जो समस्त विश्व के लिए लाभकर होती हैं। आहुरमज़्दा के सात गुण बतलाये गये हैं (१) प्रकाश, (२) सुज्ञान, (३) सत्य, (४) आधिपत्य, (५) शुद्धता, (६) क्षेम (कुशलता) (७) कल्याण। कुछ समय उपरान्त इन्हीं निर्गुणरूपों को सगुण रूप प्रदान किया। जरथुस्त्र ने एकेश्वरवाद के सिद्धान्त का प्रचार किया। उन्होंने कहा कि प्रत्येक व्यक्ति समान रूप से उस ईश्वर की सन्तान है। उन्होंने अपने उपदेशों को अहुरमज़द का सन्देश और अपने को इस पृथ्वी पर सच्चे धर्म की स्थापना के हेतु अहुरमज़द का सन्देश वाहक बतलाया।

जरथुस्त्र के पूर्व ईरानी लोग अनेक 'देवों' की आराधना करते थे। जरथुस्त्र ने इस बहुदेववाद की पूजा का अन्त करने के लिए 'देव' शब्द को समाप्त कर दिया। उन्होंने कहा कि देवताओं के नाम केवल अहुरमज़्द, वरूण और मित्र हैं। इसके अलावा उन्होंने और भी बहुत से देवताओं को बतलाया और उनकी अलग-अलग शक्ति का निरूपण किया। जरथुस्त्र ने कहा कि अहुरमज़्द के ६ विशेष गुण हैं—अजर-अमर, सर्वव्यापक, मंगलमय, सत्यस्वरूप, प्रेम-रूप और ऐश्वर्यवान बतलाया। जरथुस्त्र धर्म के पूर्व समाज में अनेक बुराइयाँ आ रहीं थी और धर्म का स्थान गौणातिगौण हो गया था। धर्म के क्षेत्र में केवल आडम्बर ही रह गया था। पशु-बलि, नर-बलि और सुरा-पान का बहुत अधिक प्रयोग किया जाता था। जरथुस्त्र ने इनका बहुत अधिक खण्डन किया। इस धर्म के समस्त धार्मिक विचार गाथा अहुनवैती नामक ग्रंथ में संग्रहीत हैं। इनमें सत् और असत् के दार्शनिक विवेचन में बताया गया है कि एक के बिना दूसरे का महत्व नहीं है, क्योंकि हम असत् से ही सत् का आभास पाते हैं। उन्होंने कहा कि हम सौंदर्य का आभास इस लिए पाते हैं क्योंकि हमें कुरूपता के भी दर्शन होते हैं। संसार के भावों की सृष्टि अभावों से ही सम्भव है। आचार के क्षेत्र में जरथुस्त्र ने निस्वार्थ सेवा, परोपकार, दया, स्नेह इत्यादि को बहुत महत्वपूर्ण स्थान प्रदान किया। उन्होंने कहा कि यह प्रत्येक व्यक्ति का कर्त्तव्य है कि वह मनुष्यमात्र और प्राणीमात्र के साथ दया का वर्ताव करे। परस्पर सहानुभूति और सौहार्द्र की भावना मानव विकास के लिए बहुत ही आवश्यक है। निष्काम कर्मयोग पर उन्होंने बहुत जोर डाला। सत्य भाषण और सदाचरण को उन्होंने बहुत

महत्त्वपूर्ण स्थान प्रदान किया। उनके शब्दों में दुश्मत (दुमत अथवा बुरे विचारों) दुजु (कुवचनों से दूर रहते हुए) हुमत ( पवित्र विचारों ), हुत (अच्छे वचनों) और हुवर्ष्त (अच्छे कर्मों) की ओर मनुष्य को अग्रसित होना चाहिये। अच्छे कार्यों के करने से ही मनुष्य को मुक्ति प्राप्त हो सकती है। जरथुस्त्र ने कृषि को बहुत महत्त्वपूर्ण स्थान प्रदान किया। गाथा में एक स्थान में वर्णित है, "वह भूमि दुःखी है जो बंजर है जिस पर किसी कृषक ने अपने हलों का प्रयोग नहीं किया हो। इस पृथ्वी को उसी तरह एक अच्छे हलवाहे की आवश्यकता है जिस तरह एक सुन्दर स्त्री बहुत समय निस्सन्तान रहने के बाद एक अच्छे पति की कामना करती हो। वेन्दिदाद में लिखा है जो पृथ्वी में बीज उत्पन्न करता है वह पवित्रता को उत्पन्न करता है। जरथुस्त्र पहला व्यक्ति था जिसने सम्पूर्ण ईरान के लोगों के धार्मिक विचारों में परिवर्तन किया। उसने कहा कि मनुष्यों का भेद केवल एक ही आधार पर किया जा सकता है वह हैं उनके कर्म।

जरस्थुस्त्री धर्माध्यक्ष तीन सिद्धान्तों पर बहुत अधिक महत्व प्रदान करते थे। पहला, वे कहते थे कि कृषि करना बहुत उत्तम कार्य है। इस कार्य के अन्दर जन-कल्याण की भावना व्याप्त है। दूसरे सिद्धान्त के अन्तर्गत उन्होंने कहा कि सम्पूर्ण सृष्टि का विभाजन दो भागों में है। पहले के अन्तर्गत भलाई है, दूसरे के अन्तर्गत बुराई है। तीसरे, उन्होंने कहा है कि पृथ्वी, जल, अग्नि और वायु पवित्र तत्व हैं। जरथुस्त्र धर्म के अन्तर्गत उपवास को अधिक महत्वपूर्ण स्थान नहीं है। इस धर्म के मानने वालों ने कहा कि जो उपवास करता है वह अपनी आत्मा को कष्ट प्रदान करता है। इस धर्म में विश्व बन्धुत्व की भावना को बहुत महत्वपूर्ण स्थान दिया गया है वेन्दिवाद में कहा गया है, "हम आर्य देशों के पवित्र पुरुषों के फ्रवशी (वैदिक पितृ यानी आत्माओं) की उपासना करते हैं.........हम आर्य देशों की पवित्र स्त्रियों की आत्माओं की उपासना करते हैं।............हम तूरानी मुल्कों के पवित्र पुरुषों और पवित्र स्त्रियों की आत्माओं की उपासना करते हैं। हम सारी दुनिया के पवित्र पुरुषों और स्त्रियों की आत्माओं की उपासना करते हैं।" (उद्धृत 'जरथुस्त्री धर्म और ईरानी संस्कृति—विश्वम्भर नाथ पाण्डे )। इस धर्म के संस्थापक ने आत्मसंयम पर बहुत अधिक जोर दिया। उन्होंने कहा जो अपनी आत्मा पर विजय नहीं प्राप्त कर सकता वह अपने विचारों से लोगों को प्रभावित नहीं कर सकता। जरथुस्त्र ने धर्म के पुरोहितों को यह आज्ञा दी कि वे अपने चरित्र को उज्ज्वल रखें। अगर उनका ही चरित्र उज्ज्वल नहीं होगा तो लोग किसका अनुगमन करेंगे।

# ईरान की सभ्यता

**प्राचीन ईरान का राजनैतिक इतिहास**–ईरान के राजनैतिक इतिहास का विकास ई० पू० नवीं शताब्दी से प्रारम्भ होता है जबसे मीडीज नामक जाति ने अपना शासन स्थापित करने का प्रयास किया। प्रागऐतिहासिक पर्शिया का अध्ययन मोर्गन ( Morgan ) ने किया पर इससे भी हमको पता नहीं चल पाता है कि मीडिया के पठार पर ईरानियन लोगों ने कब आक्रमण किया। असिरियन सम्राट तिगलथ पिलेसर (Tiglath Pileser) प्रथम के कूनिफोर्म अभिलेख से ज्ञात होता है कि वह एक वीर सम्राट् था। उसने अपने साम्राज्य को बढ़ाने के हेतु ११११५–११०० ई० पू० अनेक आक्रमण किये। राजनैतिक दृष्टिकोण से ईरान का सबसे महत्वपूर्ण प्रान्त मादिया था। मेसोपोटामिया के पूर्व की ओर यह एक पहाड़ी प्रान्त है। आजकल इसका नाम ईराक अजम है। ईरानी लोग अपने प्राचीन इतिहास का विभाजन सात कालों में करते हैं––

(१) पिशदादि काल (४००० ई० पू० से २००० ई० पू० तक)
(२) किमानी काल (२००० ई० पू० से १००० ई० पू० तक)
(३) मादिया काल (८५० ई० पू० से ६०० ई० पू० तक)
(४) हखमानी काल (६०० ई० पू० से ३२५ ई० पू० तक)
(५) यूनानी काल
(६) पार्थी काल } (३२५ ई० पू० से १९९ ई० तक)
(७) सासानी काल (१९९ ई० से ६५१ ई० तक)

जैसा कि हम ऊपर वर्णन कर चुके हैं कि ईरान के इतिहास में मादिया का बहुत महत्वपूर्ण स्थान है। टोलेमी के विवरणों से ज्ञात होता है कि प्राचीन काल में मादिया का प्रान्त आठ भागों में विभक्त था। इसकी प्राचीन राजधानी 'हगमतान' ( आधुनिक हमादान ) थी जिसका शाब्दिक तात्पर्य 'मिलने का स्थान है'। डायोडोरस के कथनानुसार हगमतान का क्षेत्रफल ५० वर्ग मील था। स्ट्रेबो कहता है मादिया, फारस और बैक्टीरिया के लोग एक ही

भाषा बोलते थे। ईसा की चौथी शताब्दी पूर्व बेरासु ( Berosus ) ने लिखा है कि २००० ई० पू० में मादों ने बाबुल पर विजय प्राप्त की और दो शताब्दी से अधिक यहाँ पर राज्य किया। बाबुल के सिंहासन पर आठ शासकों ने राज्य किया। जब मादों की शक्ति कमजोर हो गई तब असुरिया के सम्राट शालमनीश्वर द्वितीय ने ८३५ ई० पू० में मादिया पर आक्रमण किया। इस समय में मादों के राज्य का विकेन्द्रीकरण हो गया था। उपर्युक्त शासक ने मादियों को हरा कर उनसे कर वसूल किया। सरगन द्वितीय ने ७१० ई० पू० में मादिया पर विजय प्राप्त करके अपने साम्राज्य की सीमा को विस्तृत किया। यद्यपि समय-समय पर मादिया के लोगों ने सरगन द्वितीय और उसके उत्तराधिकारियों के विरोध में विद्रोह किया। सन् ६७१ ई० पू० मादिया की सेनायें पूर्ण रूप से परास्त हो गई और यहाँ पर आसुरियन लोगों का साम्राज्य पूर्ण रूप से स्थापित हो गया। ईरान के उत्तर में शक जाति निवास करती थी। ये लोग बहुत शक्तिशाली थे। इन्होंने ईरान की दुर्बलता को देख कर उत्तर-पूर्वी भाग में अपना अधिकार स्थापित कर लिया। सीमा-प्रान्तों के कुछ युद्धों की पराजय से ईरानियों ने अपनी हार के कारणों को ढूंढ़ निकाला। सब राजाओं ने मिल कर अपना एक सम्राट् चुना और उसकी आज्ञानुसार वे चलने लगे। ६३५ ई० पू० के लगभग मादिया के समस्त अवशेष सम्राटों ने युवक्षत्र ( Yaxares ) को अपना सम्राट घोषित किया। पारस्परिक संगठन के फलस्वरूप मादिया की शक्ति में वृद्धि हो गई। युवक्षत्र ने सर्वप्रथम शक सरदारों की शक्ति को क्षीण किया। आसुरिया को शक्तिशाली सम्राट् ने आश्चर्य से देखा कि निर्बल ईरान का शासन आसुरिया पर आक्रमण करने का प्रयत्न कर रहा है। यह महान आसुरिया के इतिहास में प्रथम अवसर था कि एक बाहरी शक्ति ने उनकी सीमा में जाकर युद्ध किया हो। पर इस युद्ध में युवक्षत्र पराजित हुआ। कुछ समय उपरान्त युवक्षत्र ने पुनः असुरिया पर आक्रमण किया। इस समय सम्राट असुर बनीपाल असुरिया का शासक था। इस युद्ध में ईरानियों ने अपने प्रतिद्वन्द्वियों को पीछे हटा दिया। पर उसी समय शकों ने बहुत बड़ी संख्या में मादिया पर आक्रमण कर दिया। इसके फलस्वरूप युवक्षत्र को आसुरियों के युद्ध को छोड़ना पड़ा। इसके उपरान्त अपने देश से उन्होंने शकों की शक्ति को हटाने का प्रयास किया। यद्यपि शकों को हटाने का उसने बहुत प्रयास किया पर अन्त में उसकी हार हो गई। उसने शकों से सन्धि कर ली और वार्षिक कर देना स्वीकार कर लिया। शकों से सन्धि करने के उपरान्त उसने पुनः असुरिया पर आक्रमण करने की तैयारी की। असुरिया की शक्ति इस समय बहुत क्षीण हो चुकी थी। युवक्षत्र ने असुरिया सेनापति को अपनी ओर मिला लिया। इसके फलस्वरूप असुरिया साम्राज्य का पतन हो गया और वह दो भागों में विभक्त हो गया। एक भाग युवक्षत्र को प्राप्त

हुआ और दूसरा आसुरिया सेनापति नवपोलेश्वर को।

ईरान के इतिहास में लीडिया का भी महत्वपूर्ण स्थान है। यह फिलस्तीन के पश्चिमी और एशिया कोचक के मध्यवर्ती भाग में स्थित है। इनके प्राचीन इतिहास का अध्ययन करने से मालूम होता है कि ये लोग आर्य जाति के थे। कहा जाता है कि इस राज्य की स्थापना राजा अतिस (Atys) के पुत्र लाइडस ने की थी। इसी शासक ने इसका नाम लीडिया रखा। यह साम्राज्य इतना शक्तिशाली था कि असुरिया और बाबुल की शक्ति इसको परास्त न कर सकी। हेरोडोटस के वर्णनों से विदित होता है कि पश्चिम में व्यापार का प्रारम्भ इन्हीं लोगों ने किया। अपने चरमोत्कर्ष में लीडिया का साम्राज्य एशिया कोचक और यूनान तक विस्तृत था जिस समय युवक्षत्र ने असुरिया पर विजय प्राप्त की उस समय यहाँ पर अल्यत्त (Alyattes) शासन कर रहा था। समकालीन ऐतिहासिक विवरणों से ज्ञात होता है कि युवक्षत्र के कुछ शक शत्रुओं को अल्यत्त ने शरण दी। इसके फलस्वरूप इन दोनों में युद्ध छिड़ गया। यह युद्ध ६ वर्ष तक चलता रहा। पर जब इतने लम्बे काल तक भी युद्ध का निर्णय नहीं हुआ तो इन लोगों ने परस्पर सन्धि कर ली। सन्धि को परिपक्वता प्रदान करने के लिए अल्यत्त ने अपनी पुत्री का विवाह युवक्षत्र के पुत्र इश्तुवेगु से कर दिया। दोनों शासकों ने सन्धि के अनुसार यह शपथ खाई कि वे एक दूसरे की सहायता करेंगे। युवक्षत्र की मृत्यु के उपरान्त इश्तुवेगु हगमतान के सिंहासन पर आसीन हुआ। अपने पिता से उत्तराधिकार में उसको एक विशाल साम्राज्य प्राप्त हुआ था। पर बहुत अधिक विलासी होने के फलस्वरूप उसका साम्राज्य क्षीण हो गया। उसके शासन की कुछ घटनाओं का वर्णन करने के लिए यह आवश्यक है कि हम पर्सु प्रान्त की स्थिति का संक्षेप में वर्णन करें। पर्सु प्रान्त ईरान के दक्षिणी भाग में था। वहाँ के निवासियों को पारसी कहते हैं। हरवामनीषी वंश का सम्राट कम्बुजिय प्रथम उस समय यहाँ का शासक था। इस वंश का 'पहला सम्राट हरवामनीषी था। कम्बुजिय का पुत्र इश्तुवेगु के साथ रहता था। उसका नाम कुरू था। उसकी यह धारणा थी कि इश्तुवेगु के उपरान्त उसका साम्राज्य छिन्न भिन्न हो जायगा जैसा कि वह निसन्तान था। कुरू ने यह देखा कि मादों के शासन में जरथुस्त्र के धर्म का पतन हो रहा है। एक दिन धर्म की रक्षा के हेतु वह हगमतान नगर से भाग गया। उसने पर्सु पहुँचकर पर्सु के स्वाधीन हो जाने की घोषणा की। इश्तुवेगु ने उसके इस विद्रोह का दमन करने का प्रयास किया पर इश्तुवेगु की स्वयं हार हो गई।

हरवामनीषी सम्राट कुरू ने अपने व्यक्तिगत गुणों के फलस्वरूप मादों के साम्राज्य पर अधिकार कर लिया और उसका शासक बन गया। कुरू की गणना विश्व के महान सम्राटों में की जाती है। सिंहासन पर आसीन होने के कुछ समय उपरान्त उसने शक और तातारियों से ईरान को पूर्णतया मुक्त किया।

इसके उपरान्त उसने लीडिया की ओर अपना ध्यान आकर्षित किया। लीडिया वाले पहले से ही कुरू के विरुद्ध तैयारियाँ कर रहे थे। इश्तुवेगु की रानी लीडिया के सम्राट क्रीसस की बहन थी। टीरिया के मैदान में दोनों सेनाओं का सामना हुआ। पर अन्त में दोनों सम्राटों में सन्धि हो गई जो कि कुरू के पुत्र कम्बुजिय के काल तक चलती रही। इस युद्ध के उपरान्त पार्थिया हरकानिया, शुग्ध, रगरिय (हेरात) गन्दारिया इत्यादि पर विजय करने में १४ वर्ष लग गये। प्लिनी के अनुसार कुरू ने उत्तर-सिन्धु पर आक्रमण करके कपिसा (उत्तर पश्चिमी पंजाब) पर भी विजय प्राप्त कर ली। जिस समय कुरू की अवस्था ६० वर्ष की थी उसने बाबुल पर आक्रमण करने की तैयारी की थी। बाबुल की सुरक्षा का बहुत ही अच्छा प्रबन्ध था, उसको युद्ध में हराना असम्भव था। इन सब बातों को ध्यान में रखकर के कुरू ने साम, दाम, दण्ड और भेद की नीति से बाबुल पर विजय प्राप्त की। कुरू ने उगबारू को बाबुल का गवर्नर बनाया। कुरू बहुत ही उदार सम्राट था। उसने प्रत्येक धर्म के लोगों के साथ उदारता का व्यवहार किया। उसने जेरूसलम के टूटे हुए मन्दिर का निर्माण किया। इसके निर्माण के लिए उसन लेबनान से सागौन की धन्नियाँ मगाईं। कुरू के अन्तिम दिनों में मिश्र की स्थिति बहुत खराब थी। कुरू का विचार मिश्र पर आक्रमण करने का था। पर इसी बीच मस्समेती जाति से उसका संघर्ष हुआ। सम्राट स्वयं सेना लेकर वहाँ गया पर कुछ चोट लगने के फलस्वरूप उसकी मृत्यु हो गई। क्लिमेन्ट हुआर्ट ने अपनी पुस्तक 'Ancient Persia and Iranian Civilization' में कुरु के विषय में कहा है, "Cyrus is, beyond dispute, one of the greatest figures in history, and only the scantiness of the evidence left us by antiquity, has prevented him from being a very conspicuous figure. The idea formed of him down to times not far from our own, based on the classical authors, made him a legendary type like the Charlemagne of the mediaeval romances." मृत्यु के पूर्व उसने अपने लिए सफेद संगमरमर की समाधि बनाई। कुरू की समाधि पर लिखा हुआ है, "ऐ मनुष्यों मैं कम्बुजिय का पुत्र कुरू हूँ। मैंने ईरान को महान बनाया और एशिया के देशों पर राज्य किया। मेरी इस समाधि से तुम ईर्ष्या न करना।" इसमें कोई भी सन्देह नहीं कि कुरू एक योग्य सेनानायक था। और उस में एक अच्छे शासक के प्रत्येक गुण विद्यमान थे।

कुरु के उपरान्त उसका पुरु काम्बुजिय (Cambyses) सिंहासन पर आया। वह अपने पिता की तरह योग्य व समझदार नहीं था। कुरू के दो पुत्र थे। बड़ा लड़का काम्बुजिय और छोटा स्मरदिस (Smerdis) था। अपनी मृत्यु के पूर्व कुरू ने अपने विशाल साम्राज्य का स्वामी काम्बुजिय को बनाया और

उसने अपने छोटे लड़के को मुख्य-मुख्य प्रान्तों का शासक बनाया। सिंहासन पर आसीन होने के उपरान्त काम्बुजिय ने मिश्र पर आक्रमण करने की तैयारी की। लेकिन उसके मन में यह शंका थी कि कहीं उसकी अनुपस्थिति में उसका छोटा भाई सिंहासन पर अधिकार न स्थापित कर ले। उसने अपने भाई का वध करवा दिया। पर इस कार्य में उसने बड़ी चतुरता का परिचय दिया। उसने अपने भाई की हत्या को जनता को नहीं मालूम होने दिया। अपने मार्ग के कांटे को दूर करने के उपरान्त उसकी दृष्टि अपने लक्ष्य की ओर गई। ५२५ ई० पू० में उसने मिश्र पर आक्रमण किया। कहा जाता है कि उसने इस आक्रमण में मिश्र की प्रजा के साथ बहुत बुरा व्यवहार किया। उनके मन्दिरों को उसने ध्वस्त किया। इसको विजय करने के उपरान्त उसने इथियोपिया पर आक्रमण किया। इस यात्रा में उसे अनेक कष्टों का सामना करना पड़ा। तीन वर्ष तक मिश्र में पड़े रहने के फलस्वरूप उसके साम्राज्य में अशान्ति उत्पन्न हो गई। सुरिया पहुँचकर उसे यह संवाद मिला कि उसका भाई उसकी अनुस्थिति में ईरान का सम्राट बन बैठा है। लेकिन उसने अपने भाई की हत्या पहले ही कर दी थी। स्पष्ट था कि कोई दूसरा व्यक्ति उसके भाई (स्मरदिस) के नाम से गद्दी पर बैठ गया था। लेकिन जनता को इस घटना का पता नहीं था। काम्बुजिय शासन के प्रति उदासीन रहता था और जनता की सुख सुविधा की तरफ कोई ध्यान नहीं देता था। उसके कुप्रबन्ध के फलस्वरूप जनता ने उसके विरुद्ध विद्रोह कर दिया। ५२२ ई० पू० काम्बुजिय ने आत्महत्या कर ली। केम्बाइसस में अपने पिता कुरू की तरह योग्यता नहीं थी। जार्ज रोलिन्सन ने उसके चरित्र के विषय में लिखा है, "He was brave, active and energetic, like his father; but he lacked his father's strategic genious, his prudence, and his resources. Born in the purple, he was proud and haughty, careless of the feelings of others, and impatient admonition or remostrance. His pride made him obstinate in error, and his contempt of others led on naturally to harshness, and even to cruelty."

ईरान के सम्राटों में सबसे अधिक योग्य और प्रतिभाशाली दारा (Darius) था। ईरानी सरदारों ने मिलकर के एक योग्य सरदार दारा को शासक मनोनीत किया। सिंहासन पर आने पर उसका सर्वप्रथम कार्य झूठे शासक पर विजय प्राप्त करके ईरान के शासन पर अधिकार करना था। इस कार्य को भी पूर्ण करने के उपरान्त उसने अपने बहुमूल्य ६ वर्ष शासन संगठन और शान्ति स्थापना में व्यतीत किये। उसने अपने सम्पूर्ण साम्राज्य को २० प्रान्तों में विभक्त किया और प्रत्येक प्रान्त के शासन के लिए एक गवनर नियुक्त किया। इन गवर्नरों को 'क्षत्रप' कहा जाता था। उसने प्रत्येक प्रान्तों

की मालगुजारी निश्चित की और प्रत्येक महत्त्वपूर्ण भागों में सैनिक छावनियाँ बनाई। साम्राज्य के प्रबन्ध को सुचारु रूप से चलाने के लिए उसने प्रत्येक भागों में आवागमन के लिए सड़कों का बहुत सुन्दर प्रबन्ध किया। उसने डाक-व्यवस्था को सुव्यवस्थित किया। उसने अपने नाम के सोने और चाँदी के सिक्के चलाये। प्रान्तों में क्षत्रप के कार्यों में सहायता प्रदान करने के लिए सेनापति और मन्त्री की नियुक्ति की। ये दोनों व्यक्ति सम्राट के प्रति उत्तरदायी होते थे। उसने जनकल्याण के लिए अनेक कार्य किये। उसने अनेक नहरों और सड़कों का निर्माण किया। उसने साम्राज्य के महत्त्वपूर्ण भागों को सड़कों द्वारा जोड़ दिया था। उसने अफगानिस्तान पर भी आक्रमण किया और सिन्धु नदी के समीपवर्ती क्षेत्र को अपने साम्राज्य में मिला लिया। ३६ वर्ष योग्यता और शान्तिपूर्वक राज्य करने के उपरान्त ६३ वर्ष की अवस्था में सन् ४८३ ई० पू० में उसका देहावसान हो गया। शताब्दियों तक दारा द्वारा निर्मित स्वेज़ नहर का बहुत महत्त्वपूर्ण स्थान रहा। इसमें कोई भी सन्देह नहीं कि वह एक बहुमुखी प्रतिभा-सम्पन्न शासक था। जौर्ज राविल्सन ने अपनी प्रसिद्ध पुस्तक "The Five Great Monarchis" में लिखा है, "Of all the Persian princes he is the only one who can be called 'many sided'. He was organizer, general, statesman, administrator, builder, patron of art and literature, all in one. Without him Persia would probably have sunk as rapidly as she rose, and would be known to us only as one of the many meteor powers which have shot athwart the horizon of the east." साम्राज्य के विस्तार के साथ-साथ ईरानियों के उच्च धार्मिक विचारों ने भी वाह्य देशों में अपना अधिकार स्थापित किया। उसने अपनी प्रजा के अनेक अन्धविश्वासों को दूर किया और जरथुस्त्र के एकेश्वरवाद को सबसे महत्त्वपूर्ण बतलाया। उसने अपनी इस इच्छा को जनता के ऊपर शक्ति द्वारा लागू नहीं किया। उसके साम्राज्य में प्रत्येक धर्म के अनुयायी समान रूप से रहते थे।

दारा के उपरान्त उसका पुत्र क्षयर्स (Xerxes) सिंहासन पर बैठा। उसका राज्य काल ४८५–४६५ ई० पू० माना जाता है। उसने यूनान के पश्चिमी भाग पर भी आक्रमण किया। समकालीन इतिहासकारों के वर्णनों से विदित होता है कि उसकी सेना में गान्धार, सिन्धु तथा पंजाब के किराये के सैनिक थे। पारसी साम्राज्य ने अपनी साम्राज्यवादी नीति के फलस्वरूप भारत को पश्चिमी एशिया, मिश्र, यूनान आदि देशों से सम्बन्धित कर दिया। क्षयर्स की मृत्यु के उपरान्त सात सम्राट गद्दी पर बैठे। ईरान के प्रत्येक आदेश का पालन पहले यूनानी सम्राट करते थे। यूनान के एक बहुत बड़े भाग पर ईरान का अधिकार रहा, पर ३३६ ई० पू० सिकन्दर महान् के नेतृत्त्व में

यूनान की शक्ति बहुत बढ़ गई। अन्त में सिकन्दर ने ३३१ ई० पू० में फारस के प्राचीन राजवंश का नाश कर दिया।

**शासन व्यवस्था**––ईरान के राजनैतिक इतिहास का अध्ययन करने से प्रतीत होता है कि उस काल में राजतन्त्रात्मक व्यवस्था थी। सम्राट शासन व्यवस्था का प्रधान होता था। उसकी शक्ति असीमित थी। उसके आदेश ही नियम थे। पर इस पर भी उसकी शक्ति को नियंत्रित करने के हेतु सात प्रमुख वंशों की एक समिति होती थी, जिसका कार्य महत्वपूर्ण विषयों पर सम्राट को सम्मति प्रदान करना होता था। सम्राट उनकी राय का आदर करता था और समय-समय पर शासन संचालन में परामर्श लिया करता था। उच्च वर्ग के व्यक्तियों को सम्राट पुरष्कृत करता था। केन्द्रीय शासन को सुव्यवस्थित रखने के लिए शासन को अनेक विभागों में विभक्त कर दिया गया था। प्रत्येक विभाग के अध्यक्ष का कार्य अपने विभाग का संचालन और प्रत्येक विषय की जानकारी रखना था। विभागों के अध्यक्षों को मन्त्री कहा जाता था। केन्द्रीय शासन के प्रमुख पदाधिकारी निम्नलिखित थे––सेनापति, सम्राट का अंगरक्षक, प्रतिहार, प्रमुख न्यायाधीश, राजकीय आय-व्यय का प्रमुख निरीक्षक और प्रमुख सरदार। एक मन्त्री के अधीन अन्य गौण विभाग भी रहते थे। सम्राट इन मन्त्रियों से प्रयत्क्ष सम्बन्ध रखता था। सम्राट के अधीनस्थ अनेक गुप्तचर होते थे जो गुप्तरूप से उच्च कर्मचारियों का निरीक्षण करते थे। जैसा कि हम देख चुके हैं ईरान के शासकों ने एक विशाल साम्राज्य की स्थापना की थी जो कि हजारों मील तक विस्तृत था। इतने विशाल साम्राज्य का शासन केन्द्रीय शक्ति द्वारा प्रयत्क्ष रूप से शासित नहीं हो सकता था। इसके लिए सम्पूर्ण शासन को अनेक प्रान्तों में विभक्त कर दिया गया था। प्रत्येक प्रान्त का एक शासक होता था जिसको क्षत्रप कहते थे। इनकी नियुक्ति सम्राट करता था। वह अपने प्रत्येक कार्यों के लिए सम्राट के प्रति उत्तरदायी रहता था। राज्य की ओर से इनको बहुत अधिक वेतन प्राप्त होता था। क्षत्रप के अलावा प्रान्तों में प्रान्तीय सेना का सेनापति होता था जो क्षत्रप की निरंकुशता पर समय-समय पर नियंत्रण रखता था। प्रान्तों में केन्द्रीय सरकार की ओर से एक व्यक्ति भेजा जाता था जो प्रान्तीय आय-व्यय का निरीक्षण करता था। उसकी प्रत्येक सूचना उसको समय-समय पर केन्द्रीय सरकार को भेजनी पड़ती थी। क्षत्रप प्रान्तीय व्यय को निकालकर समस्त धन केन्द्रीय सरकार को भेज देता था। यह धन केन्द्रीय सरकार द्वारा निश्चित कर दिया गया था। समकालीन ऐतिहासिक विवरणों से ज्ञात होता है कि प्रान्तों से सम्राट को १४,५६० टेलेन्ट अथवा ६५ करोड़ रुपये की आमदनी थी। सम्राट की आज्ञा का उल्लंघन करने पर क्षत्रप को पदच्युत कर दिया जाता था अथवा विष देकर समाप्त कर दिया जाता था। इसमें भी कोई सन्देह नहीं कि ईरानियों की शासन व्यवस्था उच्च कोटि की थी।

ईरानियों ने अपने साम्राज्य का बहुत विस्तार किया। एक समय में दुनिया के विशाल राज्यों में इसकी गणना थी। ईरानी साम्राज्य की असफलता का श्रेय अनिवार्य सैनिक शिक्षा थी। इसके फलस्वरूप युद्ध के समय ईरानी शासकों को दक्ष सैनिक प्राप्त हो जाया करते थे। ईरानी सेना का विभाजन मुख्य रूप से दो भागों में था—पहला पैदल, दूसरा घुड़सवार। सैनिकों के वस्त्र विभिन्न प्रान्तों में भिन्न-भिन्न हुआ करते थे। पैदल सैनिकों के अस्त्र, तलवार, भाले और धनुष थे। तलवारें छोटी हुआ करती थीं। ईरानी लोगों के भाले यूनानी लोगों की तुलना में छोटे होते थे। पर्शूपोलिस के भित्ति-चित्रों से ज्ञात होता है कि ये भाले छै या सात फीट तक लम्बे होते थे। ईरानी लोगों के धनुष बाण भी छोटे होते थे। इन अस्त्रों के साथ-साथ वे लोग परशु और चाकू का भी प्रयोग करते थे। क्षेनोफोन के विवरणों से ज्ञात होता है कि परशु का व्यवहार में सबसे अधिक प्रयोग होता था। स्थायी सेना में अधिकतर मीडिया प्रान्त के लोग भर्ती किये जाते थे। सेना में अनेक जातियों के लोगों के होने के फलस्वरूप सेना में एकता का अभाव था। ईरानी लोगों ने अपनी नाविक शक्ति का भी विकास कर लिया था। इसके संगठन के लिए एक बहुत बड़े जहाजी बेड़े का निर्माण किया गया था। ईरानी लोगों का दूर-दूर के देशों से व्यापारिक सम्बन्ध था।

ईरानी साम्राज्य बहुत विशाल और विस्तृत था। सम्पूर्ण साम्राज्य में सुव्यवस्था और नियंत्रण रखने के लिए यह आवश्यक था कि सम्पूर्ण साम्राज्य को एक दूसरे से सड़कों द्वारा सम्बन्धित किया जाय। ईरानी शासकों ने अनेक राजपथों का निर्माण किया। डाक व्यय का इस काल में बहुत सुन्दर प्रबन्ध था। सड़कों के तीन मील के फासले पर डाक बंगलों का प्रबन्ध था, जिसमें डाक ले जाने के लिए तीव्रगामी घोड़े हर समय तैयार रहते थे। राज्य की प्रत्येक सड़कों का निर्माण सैनिक दृष्टिकोण को सामने रख कर हुआ करता था। ईरानी शासकों ने अनेक पुलों का भी निर्माण करवाया। सम्पूर्ण साम्राज्य में अनेक सड़कें होने के फलस्वरूप व्यापारियों को प्रोत्साहन मिलता था।

प्रजा के पारस्परिक मतभेदों को दूर करने के लिए न्यायविभाग की स्थापना की गई थी। न्याय की अन्तिम अपील सम्राट के पास हो सकती थी। वह सरकारी कर्मचारियों के विरुद्ध भी अपील सुनता था। सम्राट के अधीनस्थ एक न्यायालय होता था, जिसमें सात न्यायाधीश (यातवर) निर्णय करते थे। केन्द्रीय न्यायालय के अलावा स्थानीय न्यायालय भी थे। न्यायाधीश स्त्री और पुरुष दोनों हो सकते थे। राज्य की ओर से न्याय शीघ्र करने की आज्ञा थी। न्यायाधीश का पूर्णतया निष्पक्ष होना आवश्यक था। यदि न्यायाधीश पक्षपात करता था तो उसको मृत्यु दण्ड दिया जाता था। न्यायालय में उस समय शपथ और कठिन परीक्षाओं का प्रयोग किया जाता था। राजा के विरुद्ध षडयन्त्र करने पर मृत्यु दण्ड प्राप्त होता था। साधारणतया न्याय विधान कठोर नहीं

था। पर उन व्यक्तियों को कठोरतम दण्ड दिये जाते थे जो देशद्रोही सिद्ध होते थे। सासानी काल में न्याय प्रबन्ध के क्षेत्र में सुव्यवस्था थी। निर्णय पंच लोग किया करते थे। जुर्मों का विभाजन तीन प्रकार से था। पहले जुर्म के अन्तर्गत धर्म और ईश्वर के विरुद्ध ज़ुर्म था। इसमें मौत की सजा होती थी। दूसरे राज्य के विरुद्ध कार्य करने पर मृत्यु-दण्ड प्राप्त होता था। तीसरे, समाज के विरुद्ध जुर्म, इसमें अंग-भंग का दण्ड दिया जाता था।

ईरान में अनेक प्रकार के कर प्रचलित थे। राज्य का सबसे महत्वपूर्ण कर भूमिकर था। इस कर को 'खराज' कहते थे। सासानी काल से 'जेज़ीत' नामक कर लगने लगा। यह कर प्रत्येक व्यक्ति की हैसियत के अनुसार लगाया जाता था। उस समय आर्थिक स्थिति के अनुसार लोग तीन वर्गों में विभाजित थे--उच्च, मध्य और साधारण। उच्च श्रेणी के लोगों को १८ दिरहम, मध्य वालों को ८ और साधारण श्रेणी के लोगों को चार दिरहम कर देना पड़ता था। भूमि कर तीसरे माह लिया जाता था। सम्राट को विशेष अवसर पर भेंटे दी जाती थीं जिन्हें 'नज़रें' कहते थे। सासानी काल में ईरान की शासन-व्यवस्था बहुत सुन्दर थी। प्रत्येक व्यक्ति को राज्य की ओर से सुख सुविधा प्रदान की जाती थी। सासानी काल में शासन संचालन करने के लिए निम्नलिखित उच्च पदाधिकारी होते थे--मोबेदान मोबेत (प्रधान पुरोहित), हरबेदान हरबेत (प्रधान न्यायाधीश), बज़र्ग फरमातार (प्रधान मंत्री), अर्तेश तरान सालार (प्रधान सेनापति), दपिरान महिश्त (राज्य मंत्री), वस्त्रयो सम्पत (माल मंत्री), हुतोक्षपत (व्यापार, वाणिज्य, और श्रम मंत्री)। इसके अतिरिक्त अनेक और भी मन्त्री हुआ करते थे।

**समाज और संस्कृति**--ईरानियों का सबसे महत्वपूर्ण गुण सच्चरित्रता थी। अपने व्यावहारिक जीवन में वे बहुत कठोर रहते थे। उनके यहाँ नैतिकता का बहुत महत्वपूर्ण स्थान था। राज्य की ओर से व्यभिचारी लोगों को कठोरतम दण्ड प्राप्त होता था। खान-पान के विषय में भी उनके कुछ निश्चित सिद्धान्त थे। वे दिन में केवल एक ही बार भोजन करते थे। स्वच्छता का भी उनके जीवन में बहुत महत्वपूर्ण स्थान था। ईरानी समाज में सत्यता को बहुत महत्वपूर्ण स्थान प्रदान किया गया था। वे लोग जो वचन एक बार दे देते थे उसको पूर्ण करके ही छोड़ते थे। समाज का विभाजन तीन वर्गों में था। उच्च, मध्य और निम्न। उच्च वर्ग के अन्तर्गत वे लोग आते थे जो राज्य के उच्च-पदों पर आसीन थे। इनका जीवन बहुत वैभवशाली था। प्रत्येक प्रकार के ऐश्वर्य की वस्तुयें उनके पास मौजूद थीं। समाज के निम्न वर्ग के लोगों की स्थिति अच्छी नहीं थी। निर्धन जनता चमड़े के कुरते और पाजामे का प्रयोग करती थी। ईरानी लोगों का मुख्य भोजन गेहूँ और जौ की रोटी और भुना हुआ मांस था। खाने के उपरान्त वे लोग केवल पानी ही पीते थे। पर बार-बार जब उनमें

विलासिता आई तब उन्होंने मदिरापान आरम्भ कर दिया। समाज के व्यवहार के नियम बहुत कठोर थे। छोटे लोगों को अपने से बड़ों को साष्टांग दण्डवत करना पड़ता था। शिक्षा का भी ईरान में बहुत महत्वपूर्ण स्थान था। पाँच साल के उपरान्त बच्चों की शिक्षा आरम्भ होती थी। उसको इसी काल से शिक्षा के साथ-साथ अन्य व्यावहारिक बातें भी सिखलाई जातीं थीं। पाँच वर्ष की अवस्था से बीस वर्ष तक शिक्षा का यह क्रम चलता रहता था। अपने इस शिक्षा काल में बालक उन तमाम वस्तुओं की शिक्षा पाते थे जो आगे चलकर उनके जीवन में महत्वपूर्ण साबित होती थीं। शारीरिक परिश्रम पर बहुत महत्त्व दिया जाता था। शिष्य को 'ऐत्रक' या 'हविष्ट' और गुरू को 'ऐत्रकपति' कहा जाता था। उस काल में गुरू का पद बहुत महत्वपूर्ण समझा जाता था। गुरू के पद के लिये वही योग्य माना जाता था जो सर्वगुण सम्पन्न हो। मुख्य पदों को विद्यार्थी कंठस्थ कर लिया करते थे। छोटी अवस्था की बालिकायें लड़कों के साथ पाठशाला में पढ़ा करती थीं। जरथुस्त्र के कुछ समय उपरान्त ईरानी समाज में पर्दे की प्रथा प्रचलित हुई। पर इस प्रथा से उनके अधिकारों में कोई परिवर्तन नहीं आया। वे न्याय-विभाग के सामने अत्याचार के विरुद्ध दावा कर सकती थीं। उस समय धर्म क्षेत्र में स्त्रियों को पुरुषों के बराबर अधिकार प्राप्त था; स्त्री का सबसे महत्वपूर्ण कार्य गृह प्रबन्ध करना था। स्त्रियों को समाज में बहुत आदरणीय स्थान प्राप्त था। विधवा-विवाह की प्रथा का प्रचलन नहीं था। विवाह के सम्बन्ध में स्त्रियों को पूर्ण स्वतन्त्रता थी। सासानी काल में स्त्रियों का समाज में महत्त्व और बढ़ गया। उस काल के इतिहास का अध्ययन करने से ज्ञात होता है कि स्त्रियों को विशेष परिस्थति में शासन करने का भी अधिकार था। पुरुषों के खेलों को स्त्रियाँ भी खेला करती थीं। समाज के मूल आधार सम्पत्ति और परिवार थे। एक से अधिक विवाह केवल उच्च वर्ग के लोग ही कर सकते थे। गोद लेने की प्रथा भी उस काल में प्रचलित थी।

पहले ईरानी सम्राटों में दफ़न करने की प्रथा थी। पर बाद में इसको समाप्त कर दिया गया। ये लोग मुर्दों को दूर जंगल में खुले छोड़ दिया करते थे, जहाँ पर पशु-पक्षी इनसे अपना पेट भरा करते थे। ईरान के बाद के धार्मिक ग्रन्थों का अध्ययन करने से मालूम होता है कि समाज में अनेक अन्ध-विश्वास उत्पन्न हो गये थे। समाज में मदिरापान और बलिदान का स्थान प्रमुख हो गया। इसके फलस्वरूप लोगों का नैतिक पतन हो गया। ईरान की न्याय व्यवस्था भी उत्तम थी। अवस्ता में न्याय को 'दाता' कहा गया है। न्याय-व्यवस्था में पंच-प्रथा का महत्वपूर्ण स्थान था। प्राचीन ईरान के अभिलेखों में स्त्रियों के नाम नहीं उत्कीर्ण हैं इससे आभास होता है कि पुरुषों की अपेक्षा स्त्रियों का स्थान न्यून था। ईरानियों और हिन्दुओं के रीति-रिवाज में बहुत समानता प्राप्त होती है।

**ईरान का साहित्य, भाषा और लिपि**—ईरानियों की साहित्य में बहुत कम अभिरुचि थी, इसी के फलस्वरूप उनके पास बहुत कम साहित्य था। उनके साहित्य में प्रेम गीतों को महत्वपूर्ण स्थान था। अरेबियन नाइटस् में ईरानियों की कुछ कथायें उपलब्ध होती हैं। 'अवेस्ता' पद्य में लिखा गया है। ईरानी गीतों में काव्य सौष्ठव के दर्शन नहीं होते हैं। ईरानियों में लेखन कला का बहुत प्रचार था। इनकी लिपि में ३६ या ३७ अक्षर थे, जिनका आकार कोण की तरह था। वे बांयें से दाहिने को लिखा करते थे। हारवामनीषी सम्राटों की लिपि कोणधारी थी। प्राचीन ईरानी भाषा और वैदिक भाषा में बहुत अधिक समानता है।

**कला**—ईरान की कला के बहुत कम अवशेष आज उपलब्ध हैं। सिकन्दर के आक्रमण के फलस्वरूप वहाँ की कला के अवशेष नष्ट हो गये। सिकन्दर ने ईरानी कला के केन्द्रस्थल पर्सुपोलीस को धूल-धूसरित कर दिया। इसके साथ ही साथ ईरान में कला ने अधिक 'उन्नति' नहीं की थी। उन्होंने कला के तत्वों को मिश्र और बेबिलोनिया से ग्रहण किया। ईरानी सम्राटों ने विशाल भवनों और सरकारी इमारतों का निर्माण किया। भवनों को अधिकतर ऊँचे स्थानों में बनाया जाता था और भवनों में प्रवेश करने के लिए बड़ी-बड़ी सीढ़ियाँ होती थीं। ईरान में मन्दिरों को कोई महत्व नहीं प्राप्त था। भवनों का निर्माण अधिकतर पत्थरों से किया जाता था। पर्सुपोलीस के भवनों की सीढ़ीया २२ फीट चौड़ी और चार फीट तक ऊँची होती थीं। दीवारों पर अत्यन्त सुन्दर चित्रकारी की जाती थी। दारा और क्षयर्ष के बनाये हुए महलों में बहुत बड़े-बड़े कमरे बने हुये हैं। दारा के दरबार का स्थान ५० फीट लम्बा और ५० फीट चौड़ा था। इसके स्तम्भ काष्ठ के थे। उन पर कीमती धातुओं के वर्क चढ़े हुए थे। ईरानियों को दूसरी कलात्मक सामग्रियों में कुरू और दारा की समाधि का महत्वपूर्ण स्थान है। कुरु की समाधि १४७ फीट लम्बी और ११६ फीट चौड़ी है। इसका निर्माण संगमरमर के चबूतरे के ऊपर हुआ है। इस चबूतरे पर २४ स्तम्भ हैं। ईरानी भवनों की मुख्य विशेषता उनकी सरलता और चौरसपन है। भवन के एक भाग और दूसरे भाग की कला में समानता है। कमरे की एक तरफ की दीवार की जैसी बनावट होती थी ठीक वैसी ही वे उसके सामने की दीवार का निर्माण करते थे। वे महलों और भवनों की दीवारों को चार प्रकार के चित्रों से सुशोभित करते थे—(१) पौराणिक कथा, (२) भृत्यों के चित्र, (३) सम्राट के चित्र, (४) जानवरों के चित्र। यदि वास्तव में देखा जाय तो ईरान ने मानव सभ्यता को शासन-व्यवस्था और धर्म के क्षेत्र में मौलिक वस्तुयें प्रदान कीं।